प्रावृषेण्य । ( ८९ ) **वर्षाभ्यष्ठक् ४।३।१८।।** वर्षासु साधु वार्षिक वास । 'कालात्साधुपुष्प्यत्पच्यमानेषु' इति साध्वर्थे । ( १३९० ) **सर्वत्राण्च तलोपश्च ४।३।२२।** हेमन्तादण् स्यात्तलोपश्च वेदलोकयो । चकारात्पक्षे ऋत्वण् । हैमनम्–हैमन्तम् । ( ९१ ) **सायचिरप्राह्णेप्रगेऽव्ययेभ्यष्टयुटयुलौ तुट् च ४।३।२३।।** सायमित्यादिभ्यश्चतुर्भ्योऽव्ययेभ्यश्च कालवाचिभ्यष्टयुटयुलौ स्तः तयोस्तुट् च । तुट प्रागनादेश 'अनद्यतने' इत्यादि निर्देशात । सायन्तनम् । चिरन्तनम् । प्राह्णप्रगयोरेदन्तत्व निपात्यते । प्राह्णेतनम् । प्रगेतनम् । दोषा-

---

अन्य अर्थ हो तब ठञ् आदि ।

(८८) प्रवर्षति इति प्रावृषि(नहि) वृधिसे पूर्वअण्को दीर्घ प्रावृषिभव वर्षा ऋतुमे पैदा हुआ प्रावृषेण्य । वर्षाती कीडे, पौधे, जातेषु ठप कहेगे । ण पढना क्रिया लाघवार्थ । (८९) **वर्षा** वर्षाशब्द नित्यबहुवचन । **अप्सुमन समासिकता वर्षाणा** इनका बहुवचन लिङ्गानुशासन सम्मत है । स्त्रियां प्रावृट् भूम्नि वर्षा इत्यमर । ऐसे वर्षाशब्दसे ठक् । छ ऋतुमे तृतीयाषु वर्षासु साधु हितकारी ठक् इक आदि । **वार्षिक,** चातुर्मास, वर्षा भर ( रहे पर न गृह छाइ ) ननु तत्र साधु शेषाधिकारमे आता नही, साधु अर्थमे प्रत्यय कैसे ? तब कहा **कालात्**=कालवाचक वर्षा शब्दसे साधु हितकारी खिलने और पकने अर्थमे साधु आता है । ठीक खिलते, पकते है । साधु अर्थमे ठक् । यह साधु शैषिकके जातादि अर्थमे प्रविष्ट है ।

( १३९० ) **सर्वत्र**–लोक वेद सभी जगह अण् हो, त का लोप भी । पूर्व-सूत्रसे **हेमन्ताच्च** हेमन्तशब्दसे अण् हो, त लोप भी । लोक हो या वेद सर्वत्र त अ दोनोका लोप । चकार पढनेसे ऋतु मानकर अण् भी । यदि तका लोप, तब यस्येति **च** से अ–लोप । हेमन्ते जात पाचवी ऋतुमे पैदा हुआ हैमन ज्ञान, हेमन्तसे अण् तलोप आदिवृद्धि । जब ऋतु मानकर अण् तब तलोप नही । हेमन्त ऋतुमे होनेवाला कर्म । ( ९१ ) **साय**=सूर्यास्त **चिर**—विलम्ब प्राह्ण दिनका पहला भाग, प्रगे तेज गतिवाला इन चारोसे और अव्यय शब्दोंसे काल समय अर्थ खुलने पर टयुल हो । दोनो प्रत्ययोको तुट त हो । तुट् के पहले कोई आदेश न हुआ हो तब ऐसा क्यो ? प्रमाण देते है कि अनद्यतने–सूत्रके निर्देश=प्रमाणसे यहा तन पढा है । युवोरनाकौ=अङ्गके अधिकारमे है । उससे परे यु-वु को अन-अक होगा । यदि अन्तरङ्गसे तुट् होगा, तब **यदागमास्तद्गुणीभूता तद्ग्रहणेन गृह्यन्ते** । तब इस परिभाषाके बलसे ल्युको अण् होने

तनम् । दिवातनम् । 'चिरपरुत्परारिभ्यस्त्नो वक्तव्य' । चिरत्नम् । परुत्नम् । परारित्नम् । 'अग्रादिपश्चाड्डिमच्' अग्रिमम् । आदिमम् । पश्चिमम् । 'अन्ताच्च' अन्तिमम् । (९२) विभाषापूर्वाह्णापराह्णाभ्याम् ४।३।२४।। आभ्या टयुटयुलौ वा स्त, तयोस्तुट् च । पक्षे ठञ् । पूर्वाह्णेतनम् । अपराह्णेतनम् । घकालतनेषु इत्यलुक् । पूर्वाह्णे सोढोऽस्येति विग्रहे तु पूर्वाह्णतनम् । अपराह्णेतनम् । पौर्वाह्णिकम् । आपराह्णिकम् । (९३) तत्र जातः ४।३।

---

लगेगा वह न हो । अत कहा कि तुट् के पहले अन आदेश हो जाता, घकाल तनेषुमे, तन पढा है । साय जात सायन्तन कर्म, । सन्ध्या वन्दनादि । स्य-धातु से घञ् कर, साय शब्द बना । दिनके अन्तमे रूढ है । मान्त निपातनसे, इति वार्तिककार , मान्तम्, अव्ययमस्ति । साय शब्दसे जातअर्थमे यु-अन । तुट-तन, स्वादिकार्ये । चिर जात चिरन्तनम् । प्रकृति, मान्त निपातनसे, देरतक कार्य हुआ । चिरसे यु अन तुट् ( तन ) आदि । प्राह्णे और प्रगे इन दोनोको एकारान्त निपातनसे । प्राह्णे सोढो अस्य दिनका पूर्वभाग सहनीय कर्म अस्य प्राह्णेमे यु-अन आदि । प्रगच्छति प्रग तस्मिन प्रगेसे तनकार्य । दोषा आकारान्त अव्यय है रात्रि अर्थ । तत्र भव दोषातन कर्म, रात्रिका कर्म चौर्य आदि । दिवा अकारान्त अव्यय दिन अर्थ । यहा भी यु-अन, तुट तन आदि । दिनकाकर्म (वा)। चिर परुत परारि इनसे त्न प्रत्यय हो । टयु आदिको बाधकर। चिर जात चिरत्न, बहुत समय बीता । जात अर्थपे । त्न परुजात परुत्न परसाल हुआ कर्म । परारिजात परियारसाल, पूर्वस्मिन्वर्षे पूर्वतरे च वत्सरे कार्य जातम् । (वा) अग्र आदि और पश्चसे डिमच् हो । अग्रे भव अग्रिम कार्यम् अग्रसे डिमच् डितसे टिलोप । आगेका कर्म । आदौ भव आदिम पहले हुआ कर्म । आदिसे डिमच् इलोप । पश्चाज्जात पश्चिम पिछला कार्य । पश्चसे उक्त कार्य अव्ययाना भसज्ञाया टिलोप (वा०) अन्तसे भी डिमच् अन्ते भव अन्तिमम् ।

[ ९२ ] विभाषा पूर्वाह्ण दिनका पहला भाग, अपराह्ण इन दोनोसे टयु टयुल् दोनोको तुट् हो, ठञ् भी । पूर्वाह्णे जात पूर्वाह्णेतनम्, अपराह्णे जातम् अपराह्णेतनम । यहा टयुल् ,यु--अन, तुट्--त् अनमे मिला तन । तद्धितान्त प्रातिपदिकसज्ञा सुपो धातुप्रातिपदिकयो से लुक् प्राप्त था । घकालतनेषुसे अलुक् हुआ । सप्तमी सुरक्षित । जब पूर्वाह्ण दिनका पहला भाग सोढ =सहन योग्य इस कर्मके । एव अपराह्ण सोढ अपराह्णतन पितृकर्म । यहा भी टयु—अन-त-तन आदि । पक्षमे ठञ इक आदिवृद्धि आदि ।

२५॥ सप्तमीसमर्थाज्जात इत्यर्थेऽणादयो घादयश्च स्युः । स्रुघ्ने जातः स्रौघ्नः । औत्सः । राष्ट्रियः । अवारपारीणः इत्यादि । (९४) **प्रावृषष्ठप् ४।३।२६॥** एण्यस्यापवादः । प्रावृषि जातः प्रावृषिकः । (१३९५) **संज्ञायां शरदो वुञ् ४।३।२७॥** ऋत्वणोऽपवादः । शारदका दर्भविशेषाः मुद्गविशेषाः । (९६) **उत्तरपदस्य ७।३।१०॥** अधिकारोऽयम् ।* 'हनस्त' इत्यस्मात्प्राक् । (९७) **अवयवादृतोः ७।३।११॥** अवयववाचिनः पूर्वपदादृतुवाचिनो,चा-

---

इस प्रकार राष्ट्रावारपार सूत्रसे लेकर यहा तककी प्रकृतिसे **घाश्च** = प्रत्यय विशेष कहे गये । उन प्रत्ययोका अर्थ प्रकृतिसे विभक्तियोकी विशेषता दिखानेके लिए बोले (९३) **तत्र जात** सप्तम्यन्त समर्थसे कृतसन्धि=किया हुआ, सम्बन्ध समर्थसे जात अर्थमे अणादि, अपत्यादि गणसे विकार प्रत्यय अन्ततक साधारण सभी प्रत्यय हो । घादय राष्ट्रवारसे लेकर यहा तकके प्रत्यय भी हो । समर्थ विभक्तिकालाभ आक्षेपसे, जैसे चाक्षुषमे चक्षुषा गृह्यते (नेत्र क्रियासे लाभ) इसी तरहसे सप्तमीका लाभ होगा । तत्रजात अर्थ व्यर्थ । तथापि प्रावृषष्ठप्‌को बाँधनेकेलिये आवश्यक । ग्रामे आस्ते शेते आदिमे तद्धित नही होगा । जैसे अङ्गुल्या खनति, वृक्षमूलादागत इत्यादिमे नही होता, क्योकि जातादि शब्द नियामक है कि जात भव आदि अर्थमे ही अणादि हो, शेते आदिमे नही शेषके प्रभावसे श्रवण ग्रहण आदिमे प्रत्यय होगे । सुघ्नमे पैदा हुआ-अणादि वृद्धि **स्रौघ्न** । उत्से जात **औत्स** अणादि । झरनामे उत्पन्न । अवारपारे जात ख-ईन णत्व **अवारपारीण** आरपार कर गया ।

[ ९४ ] **वर्षा ऋतु** अर्थक प्रावृष् से जात अर्थमे ठप् हो । इससे सिद्ध है कि 'प्रावृष् एण्य' सूत्र अन्य अर्थमे लगता है । वर्षामे जन्मा हुआ **प्रावृषिक** ठ-इक मेढक फतिङ्गे आदि ।

[ १३९५ ] **संज्ञा**=किसीका नाम हो तब शरदसे वुञ् हो । ऋतुके अण् का बाधक । कृतलब्धक्रीतकुशला तक अधिकार । केचित् वृत्तिकारादि शरदि जाता **शारदका** कुशा, मूग आदि । शरदसे वु-अक आदिवृद्धि, कुशका नाम है । संज्ञा क्योकहा ? **शारद** सस्य (शरदऋतुकी हरियाली) किसीकानाम नही, वुञ् न हो (९६) **उत्तरपद**का अधिकार हनस्त सूत्रके पहले तक चलेगा ।

[ ९७ ] **अवयव** वाची पूर्वपद हो, ऋतुवाचक शब्दके अचोके आदि अच् को वृद्धि ( आ, ऐ, औ ) हो, ञित् णित् कित् वाला तद्धित परे । **ऋतु** अर्थमे नित्य स्त्री० । बहुवचनान्त वर्षा शब्द है । वर्षाणा पूर्व पूर्ववर्षा तत्र जात **पूर्ववार्षिकः** । वर्षाके पहलेका उत्सव, बालक जन्मा । वर्षाभ्यष्ठक्-इक प्राप्त

मादेरचो वृद्धि स्यात् ञिति णिति किति च तद्धिते परे। पूवर्वार्षिक । अपर-हैमन । अवयवात्किं ? पूर्वासु वर्षासु भव पौर्ववार्षिक । ऋतोर्वृद्धिमद्विधाववयवानामिति तदन्तविधि सवत्र । इह तु न, अवयवत्वाभावात ।(९८) **सुसर्वार्धाज्जनपदस्य** ७।३।१२।। उत्तरपदस्य वृद्धि । सुपाञ्चालक । सर्व-पाञ्चालक । अधपाञ्चालक । 'जनपदतदवध्यो' इति वुञ् । सुसर्वार्धदिक्छब्देभ्यो जनपदस्य इति तदन्तविधि । ( ९९ ) **दिशोऽमद्राणाम्** ७।३।१३।। दिग्वा-चकाज्जनपदवाचिनो वृद्धि । पूर्वपञ्चालक । दिश किं ? पूवपञ्चालानामय पौवपञ्चाल अमद्राणाम । पौवमद्र । योगविभाग उत्तरार्थ । ( १४०० )

---

आदिवृद्धिको बाधकर उत्तरपदके आदि अच् को वृद्धि। पूवशब्द ऋतुका अवयव है। हेमन्तस्य अपर **अपरहेमन्त** । तत्र जात हेमन्त ऋतुके बाद जन्मा हुआ ( सर्वत्राण्च तलोपश्च ) अण्, तलोप । उत्तरपदके आदि अच् की वृद्धि जापरहैमन । अवयव क्यो कहा ? पूर्ववर्षामे पैदाहुआ। पहले वर्ष या समयकी ऋतुका सकेत, उससे अवयवसिद्ध नही, आदिवृद्धि हुई । उत्तरपदको न वृद्धि हो । (वा०) ऋतुसे वृद्धिमानकी विधिमे अवयववाची शब्दसे तदन्तविधि हो । **पूर्वत्र**=पहलेके उदाहरणमे जिसका फलप्रमाणित है। **इह तु न**=प्रति उदाहरणमे पूर्वासु वर्षासु भव मे तदन्तविधि नही होनी, समान आधार है। अवयव नहीं, कालाठञ् ही है ठक् नही, स्वरे भेद । एव **पौर्वहेमन्तिक** ।(९८) सु सव अर्ध ये पूर्वमे हो जिलामण्डल अर्थ हो। उत्तरपदके आदिअच्की वृद्धि हो। सुपञ्चालेषु जात पजाबके अच्छेक्षेत्रसे पैदाहुआ। वृद्ध नही। बहुवचन विषयसे वुञ अक सु पञ्चालक सु पूर्वपद है उत्तरपद पञ्चालकी आदिवृद्धि। एव सर्वेषु पञ्चालेषु जात, अर्धपञ्चालेषु जात । जनपद और उसकी अवधिमे वुञ् । अत्र शङ्का-प्रत्ययविधिमे तदन्तविधि नही होती। अत (वा.) सु सर्व अर्ध दिक् शब्दसे परे जनपदवाचीसे हुए प्रत्यय विधिमे तदन्तविधि होती है। येन विधि सूत्रके भाष्यमे वचन पढा, इससे तदन्तविधि हुई।

(९९) दिशावाचक जनपद मण्डल अर्थ खुले, उत्तरपदके आदि अच् को वृद्धि हो। पूर्वेषु पञ्चालेषु जात पजाबके पूर्व भागमे जन्मा, वुञ्=उत्तरपद को आदिवृद्धि। **दिशा क्यो कहा** ? पूर्व पजाबका यह कर्म, वस्तु, व्यक्ति पौर्व पञ्चाल । **पूर्वकाल**=पहले के समयमे। मद्रो को छोडकर क्यो ? पूर्वेषु मद्रेषु भव मद्रेभ्योऽञ आदि। यहा वृद्धि न हो। उक्त दोनो सूत्रोको एकसाथ पढते, योग—सूत्रका विभाग अलगाव **उत्तरार्थ** =प्राचा ग्रामनगराणा सूत्रमे दिशा का ही सम्बन्ध हो एवमर्थम्। एकसूत्र होता सभी आते।

**प्राचा ग्रामनगराणाम् ७।३।१४।।** दिशः परेषा ग्रामवाचिना नगरवाचिना चाङ्गानामवयवस्य च वृद्धि । पूर्वेषुकामशम्या भव· पूर्वैषुकामशम । नगरे— पूर्वपाटलिपुत्रक ( १४०१ ) **पूर्वाह्णापराह्णार्द्रामूलप्रदोषावस्कराद्वुन् ४।३।२८।।** पूर्वाह्णक । अपराह्णक । आर्द्रकः मूलक । प्रदोषक. । अवस्करक । ( १४०२ ) **पथः पन्थ च ४।३।२९ ।।** पथि जात पन्थक । ( १४०३ ) **आमावास्याया वा ४।३।३०।।** अमावास्यक —अमावास्य । ( १४०४ ) **अ च ४।३।३१।।** अमावास्य' । ( १४०५ ) **सिन्धवपकराभ्या कन् ४।३।३२।।** सिन्धुक । कच्छाद्यणि मनुष्य-वुञ् च प्राप्ते । अपकरक । औत्सर्गिकेऽणि प्राप्ते । ( १४०६ ) **अणञौ च ४।३।३३।।** क्रमात्स्त । सैन्धव । आपकर. ।

---

( १४०० ) **प्राचा**=दिशार्थक शब्दसे परे प्राचीन ग्राम या नगर वाची शब्दके अवयवकी आदिवृद्धि हो। पूर्वदिशाकी कामशमी ग्राममे पैदा हुआ। अण् विधि पूर्ववत। ये प्राचीन गाँवके एक भागका एक स्थान है। पूर्वेषु पाटलिपुत्रेषु जात ( पूर्वापर प्रथम चरम ) से समास अवृद्धसे भी वु—अक आदि। यह नगरके अङ्गका अवयव है उत्तर पदकी आदिवृद्धि ।

(१) **पूर्वाह्ण**—आदिसे वुन् हो जन्मा, प्रकट भव, अर्थमे। पूर्वाह्णे भव दिनके पहले प्रहरमे हुआ। व्यक्ति उत्सव **पूर्वाह्णक** वु-अक-आदि। अपराह्णे जात दोपहरके बाद जन्मा **अपराह्णक** वु—अक—आदि। विभाषा पूर्वाह्णको बाधकर विकल्प। जातसे भिन्न अर्थमे सावकाश। आर्द्रायां जात, मूले च भव। उस नक्षत्रमे पैदा हुआ। ऋतु—अण्को बाधकर। प्रदोषे जात रजनी ( मुख ) आरम्भ अधेरा, सायकालमे जन्मा। निशाप्रदोषाभ्या को बाधकर वु—आदि। अवस्करे जात **अवस्करक** कूडेमे पैदा हुआ। अण बाधकर वु।

(२) **पथिन** से वुन् हो प्रकृतिको पन्थ आदेश भी। पथि जात **पन्थक** रास्ते मे मिला, प्रकट हुआ राही। पथिन्से वु—अक पन्थ आदेश।

( ३ ) **अमावस्या** से विकल्प वुन् अक। पक्षमे सन्धिवेलादि मानकर अण् **एकदेश** विकारन्यायसे आमावस्यासे भी यहविधि होती है, आदिवृद्धि **आमावास्य'** (४) **अ** हो। अमावास्यासे अ हुआ। यस्येति अकारलोप (१४०५) **सिन्धु** और अपकरसे जात अर्थमे कन् हो, सिन्धौ जातः **सिन्धुक** नमक या घोडा आदि। सिन्धुसे कन, समुद्रसे पैदा। **कक्षादि** से अण् हो। मनुष्यके वुञ को बाधकर कन्। अपकरे जात (पुष्प या कुडेमे) अण बाधकर कन्, अपकर्षण स्वाभाविक है। तत्र भव' जात का अण् प्राप्त। (६) **अण् अञ्** भी हो, सिन्धु से अण् आदिवृद्धि। उकारको गुण, अवादि **सैन्धव आपकर.** मे भी।

( १४०७ ) **श्रविष्ठाफल्गुन्यनुराधास्वातितिष्यपुनर्वसुहस्तविशाखाऽषाढाबहुलाल्लुक् ४।३।३४॥** एभ्यो नक्षत्रवाचिभ्य परस्य जातार्थप्रत्ययस्य लुक् स्यात् । ( १४०८ ) **लुक्तद्धितलुकि १।२।४९॥** तद्धितलुकि सत्युपसर्जनस्त्रीप्रत्ययस्य लुक्स्यात् । श्रविष्ठासु जातः श्रविष्ठ । फल्गुन इत्यादि । 'चित्रारेवतीरोहिणीभ्य स्त्रियामुपसख्यानम्' । चित्राया जाता चित्रा । रेवती रोहिणी आभ्या 'लुक्तद्धितलुकि' इति लुकिकृते पिप्पल्यादेराकृतिगणत्वात्पुनर्ङीष् । 'फल्गुन्यषाढाभ्या टानौ वक्तव्यौ' स्त्रियामित्येव । फल्गुनी । अषाढा ।

---

( ७ ) **श्रविष्ठा** ( धनिष्ठा ) फल्गुनी, अनुराधा स्वाती, तिष्य पुनर्वसु, हस्त, विशाखा, आषाढा, बहुला इनसे परे या इनके नक्षत्रवाचीसे परे जात अर्थके प्रत्ययका लुक् हो । (८) **लुक्तद्धित** प्रत्ययका लुक् होनेपर । **उपसर्जन**= अन्य अर्थमे लीन स्त्रीप्रत्यय टाप् का लुक् हो । धनिष्ठा नक्षत्रमे पैदा हुआ । ऋतु अण् का लुक् । पूर्व सूत्रसे तद्धित प्रत्ययका लुक् । तद्धितार्थ—धनिष्ठामे पैदा हुआ अर्थवाचक प्रत्ययका लुप् होनेपर स्त्रीप्रत्यय टाप्का लुक् स्वादिः । **श्रविष्ठ** । फलगुन्यो जात अण का लुक् स्त्रीप्रत्यय हटा । फल्गुन —फाल्गुनी नक्षत्रमे पैदा हुआ । अनुराधासु जात भव । नक्षत्र अण्का लुक् । स्त्रीप्रत्यय लौटा । अनुराधान्हविषा वर्धयन्त पु० छान्दस । एव स्वात्या जात स्वाती । तिष्ये जात **तिष्य**, पुष्य नक्षत्रमे जन्मा हुआ । पुनर्वस्वोर्जात **पुनर्वसु** बालक हस्ते जात हस्त नक्षत्रका शिशु विशाखयोर्जात दुर्योधन । आषाढासु जात **आषाढ** भीम । बहुलासु जात बहुल । टाबन्त कृतिकावाची बहुलाका समहारद्वन्द्व, ह्रस्व निर्देश । (वा०) **चित्रा** रेवती रोहणीसे स्त्रीलिङ्गकी सुरक्षा करे । जात अर्थक प्रत्ययका लुक् हो । चित्रा नक्षत्रमे पैदा हुई वत्सा ही चित्रा है । उपसर्जनका फल अवन्ती कुन्ती कुरुकी सफलता । रेवत्या जाता रेवती । रोहिण्या जात इनसे जात अर्थमे प्रत्यय, स्त्रीप्रत्ययका भी लुक् होनेपर पिपल्यादि गणके आकृतिगण होनेसे पुन ङीष् हुआ । गौरादिका ङीष् पहले चला गया था । भाष्योदाहरण प्रमाण । ( वा० ) **फल्गुनी** आषाढा दोनोमे क्रमश ट और अन हो, स्त्री सहित जात अर्थ होने पर । स्त्रीलिङ्गमे ही होना है । फलगुन्योर्जाता फल्गुनीसे नक्षत्र अण् बाधकर ट हुआ । यस्येति इलोप, टित्से ङीप् **फल्गुनी** । आषाढासु जाता कन्या अण् को बाधकर अन् यस्येति आलोप जातार्थ स्त्रीसूचक टाप् । आषाढा फल्गुनीसे लुक् नही । टा अनके विधानकी शक्तिसे । ( वा० ) **श्रविष्ठा** अषाढासे छण् कहे । नक्षत्र अण् को

'श्रविष्ठाषाढाभ्यां छण्वक्तव्य' अस्त्रियामपि। श्राविष्ठीय। आषाढीय। ( १४०६ ) **जे प्रोष्ठपदानाम्** ७।३।१८॥ प्रोष्ठपदानामुत्तरपदस्याचामादेरचो वृद्धि स्याज्जतार्थे ञिति णिति किति च। प्रोष्ठपदासु जात प्रोष्ठपादो माणवक। जे इति किं? प्रोष्ठपदासु भव प्रौष्ठपद। बहुवचननिर्देशात्पर्यायोऽपि, गृह्यते। भाद्रपाद। ( १४१० ) **स्थानान्तगोशालखरशालाच्च** ४।३।३५॥ एभ्यो जातार्थप्रत्ययस्य लुक्स्यात। गोस्थाने जातो गोस्थान। गोशाल। खरशाल। 'विभाषा सेना' इति नपुंसकत्वे ह्रस्वत्वम्। ( ११ ) **वत्सशालाभिजिदश्वयुक्छतभिषजो वा** ४।३।३६॥ एभ्योजातार्थस्य लुग्वा

---

बाधकर विधानकी शक्तिसे न लुक्। स्त्रीलिङ्ग न रहा। श्रविष्ठासु जात छण् ईय, आलोप आदि। यही क्रिया **आषाढीय** मे करे।

( ९ ) जे **प्रोष्ठपद** आदिगणमे शब्दोके उत्तरपदके आदि अच्को वृद्धि हो। भद्रपदासु जाता भादो मास या गायसे जन्मा गोकर्ण। **प्रोष्ठपाद** बालक। अण् उत्तरपदके आदि अच् की वृद्धि। जे= जात अर्थ क्यो? इसलियेकि भव अर्थमे उक्त वृद्धि न हो। **प्रोष्ठपद** आदि वृद्धि है। भव अर्थ होनेसे उत्तरपदके आदिको नही। बहुवचनका फल बोले **पर्यायोऽपि**=उस अर्थका वाचक अन्य शब्दभी स्वीकृत। प्रोष्ठपद अर्थमे भद्रपदासु जात **भाद्रपाद** उत्तरपदके आदि अच् की वृद्धि।

( १४१० ) **स्थान शब्द** अन्तमे और गोशाल खरशालसे जन्मा पैदा अर्थ के प्रत्ययका लुक् हो। गवा स्थान, गोस्थान तत्र जात गाय ठहरनेके स्थानमे प्रकट हुआ। तत्र जात से अण् उसका इससे लुक्। गवा शाला गोशाला अस्ति अस्मिन् **गोशाल** तत्र जात गायके निवासमे प्रकट। जातार्थ अण् का लुक्। तेन न आदिवृद्धि। खराणा शाला अस्ति अस्मिन्खरशाल। गर्दभनिवास। तत्र जात अण का लुक् आदि। शाला शब्द स्त्रीलिङ्ग है। ह्रस्व पढना अनुचित क्यो नही? तब 'विभाषा सेना' सूत्रसे नपुसक होनेकेबाद ह्रस्वो नपुस्के से लिङ्ग विषिष्ट परिभाषासे स्त्रीलिङ्ग से भी लुक्।

( ११ ) **वत्सशाला** अभिजित् शाला अश्वयुज शतभिषजसे परे तत्रजात के अण्का लुक् पक्षमे हो। बछडोके निवासमे पैदा हुआ। **वत्सशाल** जातार्थ अण् का लुक आदि। जबलुक् नही तब **वात्सशाल** इत्यादिसे अभिजिति जात अण् आदिवृद्धि **अभिजित** अभिजित नक्षत्रमे पैदा हुआ। अश्वयुजि जात अश्विनीमे आश्वयुज अण् आदि। जब लुक् तब **अश्वयुक्**। अश्व युनक्ति घोडेके जोडे-सूत सारथी। शतभिषजिजात शतभिषामे पैदा। अण् आदि **शातभिषज**। जब

स्यात्। वत्सशाले जातो वत्सशाल वात्सशाल इत्यादि। जातार्थे प्रतिप्रसूतो ऽण्वा डिद्वक्तव्य'। शातभिषज -शातभिष —शतभिषक्। (१२) नक्षेत्रेभ्यो बहुलम् ४।३।३७।। जातार्थप्रत्ययस्य बहुल लुक् स्यात्। रोहिणः— रौहिण। (१३) कृतलब्धक्रीतकुशला ४।३।३८।। 'तत्र' इत्येव। स्रुघ्ने कृतो लब्ध क्रीत कुशलो वा स्रौघ्न। (१४) प्रायभव ४।३।३९।। तत्र' इत्येव। स्रुघ्ने प्रायेण बाहुल्येन भवति स्रौघ्न। (१४१५) उपजानूपकर्णोपनीवेष्ठक् ४।३।४०।। औपजानुक। औपकर्णिक। औपनिविक।

---

लुक् शतभिषक्। (वा०) जातार्थे=जन्म।, पैद। अथमे कालाठञ्को बाधकर स्वाभाविक अण्। (वा०) सन्धिवेला आदि सूत्रसे पुन उठे अण्को डित् वा अण् परे। जब टि (अज) का लोप डित् पक्षमे हुआ, तब शातभिष आदिवृद्धि भी होगी। (१२) नक्षत्रवाची शब्दोसे बहुलम—आवश्यकतानुसार जातार्थ प्रत्ययका लुक् हो। रोहिण्या जात (नत्रत्रमे पैदा हुआ) अर्थक अण् का लुक्। आदिवृद्धि हटा। तद्धित लुकिसे स्त्रीप्रत्य भी। यहा रोहितके तको नही। वर्ण न होनेसे। रूढ रोहणी नक्षत्र है। रङ्ग नही। गौरादि ङीष्। रोहणी नक्षत्र, प्रजापति देवता प्रमाण हे। जब लुक् तब रोहिण्य। जब न लुक् तब आदिवृद्धि रौहिण।

(१३) कृत किया हुआ, लब्ध-प्राप्त हुआ, क्रीत खरीदा हुआ, कुशल— सुखी अर्थमे प्रत्यय होगा। तत्र जात से तत्र आया, जात रुका। सप्तम्यन्त शब्दसे उक्त अर्थमे अणादि, घ आदि यथा योग्य हो। सुघ्न देशमे खरीदा प्राप्त बनाया हुआ, कुशल व्यक्ति या वस्तुका नाम स्रौघ्न। अण् आदिवृद्धि। मोह मय्या बम्बईमे बनाया, मिला' खरीदा, निर्विघ्न अर्थमे अण् मोहमयी अ आदिवृद्धि मौहमह्यः। विदेशे कृत लब्ध क्रीत वैदेश। राष्ट्रे क्रात राष्ट्रीयः गवि लब्ध गव्य। (१४) प्रायभव' प्राय हुआ अर्थमे सप्तम्यन्तसे अण् आदि घ आदि यथायोग्य हो। तत्र जात से तत्र ही आता है। स्रुघ्नमे प्राय बहुधा बाहुल्येन होता है, नही भी, स्रौघ्न अणादि। यह कार्य तत्र भव से गतार्थ नही, क्योकि कदाचित भवार्थे होने लगता। भाष्यमे प्रत्याख्यात है। प्रायः भव ग्रहणमनर्थक, तत्र भवेन कृतत्वात्। भवने प्रायभव भावन वत्स जन्मा

(१४१५) उपजानु उपकर्ण उपनीविसे ठक् हो, प्रायभव अर्थमे। समीप अर्थमे अव्ययीभाव। जानुन समीप उपजानु तत्र प्रायभव जङ्घेके पास बहुधा होनेवाला, उगन्तसे ठक्—ठस्य क आदिवृद्धि औपजानुक औपकर्णिकः प्रण, कर्णस्य समीपं उपकर्णं तत्र प्रायभव। बहुधा कानके पास होनेवाला ठ—

( १६ ) **सम्भूते** ४।३।४१॥स्रुघ्ने सम्भवति स्रौघ्न । ( १७ ) **कोशाड्ढञ्** ४।३।४२॥ कौशेय वस्त्रम् । ( १८ )**कालात्साधुपुष्प्यत्पच्यमानेषु** ४।२। ४३। हेमन्ते साधु हैमन प्रावारः । वसन्ते पुष्प्यन्ति वासन्त्य कुन्दलता । शरदि पच्यन्ते शारदा शालय । ( १९ ) **उप्ते च** ४।३।४४॥ हेमन्ते उप्यन्ते हैमन्ता यवा । ( १४२० ) **आश्वयुज्या वुञ्** ४।३।४५॥ ठञोऽपवाद । आश्वयुज्यामुप्ता आश्वयुजका माषा । ( २१ ) **ग्रीष्मवसन्तादन्यतरस्याम्** ४।

---

इक आदि । नीवे समीप उपनीवि तत्र प्रायभव **औपनीविकः** शष्प लक्षण वा । ( १६ ) **सम्भूते** सम्भावना=सम्भव अर्थमे सप्तम्यन्तसे ही अणादि, घ ख आदि यथायोग्य हो । स्रुघ्नदेशमे सम्भावनाकी वस्तु **स्रौघ्नः** । हिमालये सम्भूत **हैमालय** । मन्दराचले सम्भवति । पारे सम्भवति **पारीण** गविसम्भव **गयव्म्** ।

( १७ ) **कोशसे** ढञ् कहे सम्भवति अर्थमे । रेशमी कीडे रेशमके कोश है । क्रिमिविशेष कोशस्य विकारः कोशे सम्भवति विकार हो कोशसे ढञ्—एय आदिवृद्धि **कौशेय** वस्त्र, रेशम कपडा ( १८ ) **कालात्** ऋतु मास तिथि आदि कालवाची शब्दोसे ( सप्तम्यन्तसे ही ) साधु कुशल पुष्यत—खिलता हुआ, पच्यमान अर्थमे यथायोग्य प्रत्यय हो । पुष्प विकसने शतृ । हेमन्त ऋतुमे जो साधु उपयोगी महत्वका हो, वह **हैमन्त** हेमन्तसे उपयोगी कुशल अर्थमे अण् आदि । प्रावार आच्छादन घेरा शातृसे बचनेके लिए । शिशिरे साधु **शैशिर अग्निः** । (अमृत शिशिरे वह्नि ) ग्रीष्मे सावु **ग्रैष्मम्** शीतल यन्त्र फ्रीज । **हैमनः** । **सर्वत्राण्च** त लोपश्च अण् हुआ तकार लोप भी । बसन्तमे जो खिले वे कुन्दलता **बासन्त्य.** अण् आदिवृद्धि टिढढा—ङीप् वासन्ती । जसि ।

तत्र भव तक कालात् का अधिकार । शरद् ऋतुमे पकनेवाले धान आदि का नाम **शारदा** । शरद्से अणादि जस् । ( १९ ) **ऊप्ते**—हेमन्त ऋतुमे उप्यन्ते=वोये जाते है, उस बीज, यव किसी अन्नका नाम **हैमन्ता.** । हैमन्तसे बाज बोने अर्थमे अण् आदि । **कालसे** ही, सप्तम्यन्तसे यथा योग्य प्रत्यय हो । डुवप् बीजसन्ताने । भूतकाल विवक्षित नही ।

( १४२० ) आश्वयुज्यासे कालवाचक सप्तम्यन्तसे बोने अर्थमे वुञ् हो । कालाट्ठञ् को बाँधकर । ञ का प्रयोजन स्वर और उत्तर भागमे वृद्धि । अश्विनी नक्षत्रका पर्याय **अश्वयुक्** । उससे जुडी पौर्णमासी **आश्वयुजी** तत्र उप्त माषा बोई हुई उरद का नाम **आश्वयुजक** । युजसे वु—अक आदिवृद्धि, बहु-

३।४६।। पक्षे ऋत्वण् । ग्रैष्मक, ग्रैष्मम् । वासन्तक, वासन्तम्। (२२) **देयमृणे** ४।३।४७।। 'कालात्' इत्येव । मासे देयमृण मासिकम् । (२३) **कलाप्यश्वत्थयवबुसाद् वुन्** ४।३।४८ ।। यस्मिन्काले मयूरा कलापिनो भवन्ति स उपचारात्कलापी । तत्र देयमृण कलापकम् । अश्वत्थस्य फलमवश्वत्थ । तद्युक्त कालोऽप्यश्वत्थ । यस्मिन्काले अश्वत्था फलन्ति, तत्र देयमृणमाश्वत्थकम् । यस्मिन्यवबुसमुत्पद्यते तत्र देयमृण यवबुसकम् । (२४) **ग्रीष्मावरसमाद्वुञ्** ४।३।४९। ग्रीष्मे देयमृण ग्रैष्मकम् । आवरसमकम् । (१४२५) **संवत्सराग्रहायणीभ्यां ठञ्च** ४।३।५०।। चाद् वुञ् । सांवत्सरिक, सांवत्स-

---

वचन । ( २१ ) **ग्रीष्म** और बसन्तके सप्तम्यन्त रहते उप्ते=बोने अर्थमे वुञ् हो । ऋतु मानकर प्राप्त अण् को बाँधकर । ग्रीष्मे उप्त ग्रैष्मक गर्मीमे बोने का बीज । जब वु नही, तब अण् आदि **ग्रैष्मम** । बसन्ते उप्त बोया हुआ बीज अर्थमे वु–अक आदि **बासन्तकम्** । जब अण तब **बासन्तम** ।

( २२ ) **देय** कालवाचक सप्तम्यन्तशब्दसे ऋण चुकाने अर्थमे ठञ् हो । या यथायोग्य प्रत्यय हो । जो देय वस्तु है वह ऋण ही हो । महीनेमे देने योग्य ऋणका नाम **मासिकम्** । माससे कालाट्ठञ् इक आदि । वर्षे देयम् ऋण **वार्षिकम** । तिथौ देय **तैथम्** । ऋण क्यो ? मासे देया भिक्षा ऋण नही है ।

( २३ ) **कलापि** अश्वत्थ, यवबुस, ये काल—सप्तम्यन्त हो उनसे देय ऋण अर्थमे बुन् हो । जिस काल—समयमे मयूरगण कलापिनो भवन्ति मधुर बोलते है वह समय उपचाराद् व्यवहारवश **कलापी** है तत्र देयम् उस मधुरकाल मे देने योग्य ऋणका नाम **कलापकम्**, कलापिन्से वु–अक 'नस्तद्धिते' टिलोप। कलाप-अक मिलकर (श्व तिष्ठेति श्वत्थ न श्वत्थ –अश्वत्थ) बहुत दिन टिके बरगद या पीपल पेडका नाम । **तद्युक्त** उसके फलसे जुडा समयका नाम भी अश्वथ वे फल जिस कालमे फलते है । तत्र देय देने योग्य ऋण **अश्वत्थक** वुन्–अक । विकार प्रत्ययका फले लुकि । **यस्मिन्**=जिस समय—क्षेत्रमे यवबुस नया जौ नया मटरका मिला खाद्य । उस कालमे देय ऋण, ऋण अर्थमे वु–अक आदि । ( २४ ) **ग्रीष्म**, आवरसमसे देय ऋण अर्थमे वुञ् हो । गर्मीमे देने योग्य ऋणका नाम **ग्रैष्मक** ग्रीष्मसे **वु**–अक आदि । और सुसमासु देयम् ऋण तद्धितार्थ । समाशब्द वत्सर अर्थमे नित्य स्त्रीलिङ्ग बहुवचन है । अन्य वर्षोमे देय ऋण अर्थ सूचक वु–अक आदिवृद्धि **आवरसमकम** ।

( १४२५ ) **सवत्सर** आग्रहायणसे ठञ् हो वुञ भी, देय ऋण अर्थमे । सवत्सरे देय वर्षभरमे देने योग्य ऋणका सूचक ठ—इक वु–अक आदिवृद्धि

रकम् । आग्रहायणिकम्—आग्रहायणकम् । ( २६ ) **व्याहरति मृगः ४।३।५१॥** कालवाचिन सप्तम्यन्ताच्छब्दायने इत्यर्थे अणादय स्यु, यो व्याहरति स मृगश्चेत् । निशाया व्याहरति नैशो मृग नैशिक । ( २७ ) **तदस्य सोढम् ४।३।५२॥** 'कालात्' इत्येव । निशासहचरितमध्ययन निशा, तत्सोढमस्य नैशिक —नैश । ( २८ ) **तत्र भव ४।३।५३॥** स्रुघ्ने भव. स्रौघ्न । राष्ट्रिय ( २९ ) **दिगादिभ्यो यत् ४।३।५४॥** दिश्यम् । वर्ग्यम । ( १४३० ) **शरीरावयवाच्च ४।३।५५॥** दन्त्यम । कण्ठ्यम् । ( ३१ ) **प्राचा नग-**

---

एकवर्ष तक चुकानेकी अवधि **सावत्सरकम्** । आग्रहाणे देयम् ऋणम् अगहन महीने तक चुकाने योग्य ऋण ठ—इक । पक्षे ठञ् अक **आग्रहणिकम्** । सन्धि वेलादिगणमे **सवत्सरात् फलपर्वणो** ऐसा पढा । उससे प्राप्त अण् का बाधक ठञ् हैं । ( २६ ) **व्याहरति** कालवाची दिन रात सप्ताह, मास, वर्ष आदि सप्त-म्यन्त हो, उससे शब्द करोति शब्दायते ( निश्चित समय पर आवाज करता हो ) अर्थमे अण् आदि यथा योग्य है । वह शब्द ध्वनि मृगसे व्यवहृत हो । निशाया=रातमे आवाज करने वाला मृग **नैश** । निशा प्रदोशाभ्या से अण् जब ठञ् इक आदि **नैशिक** । देयमृणे निवृत्त ।

( २७ ) **तदस्य** सोढमभ्यस्त सहन है । अर्थमे प्रथमान्तसे यथायोग्य प्रत्यय हो, कालवाचकसे ही । निशा—रातके सहचारसे अध्ययनका नाम निशा । तत्सोढ रातमे पढना सहन हो जिसे उसका नाम **नैशिक** । निशासे अण् हुआ तब **नैश** । रातमे पढनेका अभ्यासी । (२८) **तत्रभव** सप्तम्यन्तसे भव सत्ता, होना उत्पत्ति अर्थमे यथायोग्य अणादि हो । स्रुघ्न देशमे पैदा हुआ अणादि वृद्धि । राष्ट्रे भव **राष्ट्रिय** भव अर्थमे घ-इय । देशे भव **दैश** । कालनिवृत्त, उससे सम्भद्ध तत्र हटा । अत पुन तत्र पढा ।

( २९ ) **दिश** आदिगणमे पढे से यत् हो, भव अर्थमे । दिशि भव **दिश्य**, दिशाओमें होनेवाला । वर्गे भव **वर्ग्य** पार्टी । जाति धर्म पूग पक्ष रहस् उखा, साक्षिन आदि अन्तमें, मुख जघन मेघ, यूथ उदकसे सज्ञामे, न्याय वश काल आदि । सभीसे सत्ता अर्थमे यत् । मुख और जघनका पाठ शरीरभिन्न अवयव के लिये । मुखे भवे मुख्य—प्रधान । जघने जघन्य—घृणित ।

( १४३० ) **शरीरके** अवयव अङ्गसे यत् हो । सप्तम्यन्त और भव अर्थे । दन्ते भव **दन्त्य** दाँतका रोग काढा । शरीरका अङ्ग है यत हुआ । कर्णे भव **कर्ण्य** देहका अङ्ग कान, उसमे भव (खूट या रोग) अर्थमे यत् । हस्ते भव

रान्ते ७।३।२४। प्राचां देशे नगरान्तेऽङ्गे पूर्वपदस्योत्तरपदस्य चाऽचामादेरचो वृद्धिर्ञिति णिति किति च। सुह्मनगरे भव । सौह्मनागर । पौण्ड्रनागर । प्राचां किम् । मद्रनगरम् उदक्षु, तत्र भवो माद्रनगर । (३२) जङ्गलधेनुवलजान्तस्य विभाषितमुत्तरम् ७।३।२५।। जङ्गलाद्यन्तस्याङ्गस्य पूर्वपदस्याचामादेरचो वृद्धिरुत्तरपदस्य तु वा ञिति णिति किति च। कुरुजङ्गले भव कौरु जङ्गलम्—कौरुजाङ्गलम्। वैश्वधेनवम्-वैश्वधैनवम्। सौवर्णवलजम्-सौवर्णवालजम् । (३३) दृतिकुक्षिकलशिवस्त्यस्त्यहेर्ढञ् ४।३।५६।। दार्तेयम् ।

---

हस्त्यं पाद्य, उदरे भवम् उदर्यं, जघन्यम् । (३१) प्राचाम् । अङ्गका अधिक र । पुराने समयका नगर हो अन्तमे, ऐसा अङ्ग उसके पहले, दूसरेपदके आदि अच् को वृद्धि हो । ञ ण् क्के इत् होनेपर तद्धितमे । सुह्म और पुण्ड नगर प्राचीन देशके पूर्व दिशा की अवधि है । तत्र भव उसमे पैदा हुआ अर्थमे अण् ञित्से केवल आदिवृद्धि प्राप्त है । उसे बाधकर प्राचा नगरान्ते सूत्रसे दोनोंपदके आदि अच्की वृद्धि हुई । इसी तरह पौण्ड्रनागर में अण्, दोनो पदकी वृद्धि । प्राचा क्यो पढा ? माद्रनगर उत्तर देशमे कही है । प्राचीन न होनेसे दोनो पदकी वृद्धि नही, केवल आदिकी (३२) जगल धेनु बलज अन्तमे हो उस अङ्गके पूर्वपदके आदि अचको वृद्धि हो । तब उत्तरपदके आदि अचको विकल्पसे हो । ञ, ण, क इत् होनेपर। कुरुदेशके जङ्गलमे जन्मा हुआ, अण् होने पर आदिवृद्धि, उत्तर पद जङ्गलकी पक्षमे वृद्धि । कौरुजाङ्गलम् । विश्वधेनौ भवम् (विश्वकी कामना पूरक) अणादि । ओर्गुण, अवादेश, उत्तरपदकीवृद्धि विकल्प । सुवर्णवालज सोनेके कगनमे जडी हुयी मणि । अणादि । ये शब्द किसी देश अर्थमे है उसमे उत्पन्नवस्तुका नाम तद्धितार्थ है। (३३) दृति (चर्मपात्र) शरीरका अङ्ग कुक्षि, कक्ष, कलशि —मन्थनपात्र, कलशिमुदधिगुर्वीबल्लभालोडयन्ति इति माघ । समुद्रका गौरव मन्थन, छोटे कलशके समान । वास्तिर्नाम रधोर्द्वयो । अस्ति अहिसे ढञ् हो । दृतौ भव दार्तेयम् । चमडेके पात्र या भाथीमे उत्पन्न, दृतिसे भव अर्थमे अण्को बाधकर ढ—एय, दृति एय आदिवृद्धि, यस्येति अकारलोपादि । चर्मभास्त्रिका दृति । कुक्षौ भवम् कौक्षेयम् काखमे पैदा कँवौरी 'कृगादिभ्यश्चके" वुञ्को बाधकर ढ-एय आदि । कलशि मन्थन कर नवनीत निकालनेका पात्र, तत्र भव कालशेयम् मक्खन । ढ—एय आदिवृदि इ—लोप । नाभि के निचले दोनो भागको वस्ति कहते हैं । तत्र भव वास्तेय हानिया वस्तिसे ढ—एय आदि । अस्ति अव्यय निपात है । तिङन्तके समान और भिन्न

**कौक्षेयम । कलशिर्धंट तत्र भव कालशेयम्।** (३४) **ग्रीवाभ्योऽण् च** ४।३।५७।। **चाड्ढञ । ग्रैवेय, ग्रैवम्।** (१४३५) **गम्भीराञ्ञ्य** ४।३।५८।। **गम्भीरे भव गाम्भीर्यम् । 'पञ्चजनादुपसख्यानम्' पाञ्चजन्यम् ।** (३६) **अव्ययीभावाच्च** ४।३।५९।। **परिमुख भव पारिमुख्यम् । 'परिमुखादिभ्य एवेष्यते नेह–औपकूल ।** ( ३७ ) **अन्त पूर्वपदाट्ठञ्** ४।३।६०।। **'अव्ययीभावात्'**

---

अर्थ **सत्ताया धने च न्यासकार** और हरदत्त दोनो कहते है। अस्तिक्षीरा गौ दूध धारणवाली अस्तिमान् धनवान् दोनो मान्य । तत्र भव **आस्तेय** प्रतिष्ठित, अस्तित्व, व्यक्तित्ववाला । अहि सर्प **तत्र भव** आहेयो मणि ।

( ३४ ) **ग्रीवा** धमनी सब गलेकी धौकनी, जिसमे विवार श्वास घोष अघोष आदि होते है। शरीरका अवयव होनेसे यत् को बाधकर अण्। च से ढञ् भी। नाडी धौकनी छिद्रके बहुत होनेसे उसकी सख्याभी उद्भूत हुई। अत बहुवचन पढा। यदि भेद तिरोहित हो, तब एकवचनसे भी अण् ढञ् होगे। ग्रीवाया भव ग्रैवम् कण्ठमाना गलगण्ड। ग्रीवासे ढ–एय आदि। जब अण् आदि तब ग्रैवम गलेमे पैदा हुआ। ग्रीवासु भव ग्रीवायामिति वा।

( १४३५ ) **गम्भीर** शब्दसे ञ्य प्रत्यय हो। गहराईमे होनेवाला स्थिरता अथाह अर्थमे ञ्य अनुबन्धलोप आदिवृद्धि। र–मे अका यस्येति लोप। यञ होता "प्राचा ष्फ तद्धित से" ष्फ होता। **पञ्चजनसे** भी ञ्य कहे। पञ्चजनात् जात **पाञ्चजन्यम्** शखसे उत्पन्न ध्वनि।

( ३६ ) **अव्ययीभावसे** भी ञ्य कहे, भव अर्थमे। परिमुख भव मुखके चारो तरफ अथवा परिशब्द वर्जन अर्थमे मुखको छोडकर सब जगह होने वाला लेपन **पारिमुख्य**, परिमुखसे ञ्य आदि। (वा ) **परिमुखादिगणपढे** शब्दो से ही ञ्य हो। इसलिए उपकूले भव तटके पास हुआ उत्सव **औपकूल** उप अव्यय है, तथापि ञ्य नही हुआ परिगणनसे। यद्यपि यह वार्तिक भाष्यमे नही है। तथापि दिगादिगण पाठके बाद परिमुखादिगण पाठकी शक्तिसे यहा अव्ययीभाव पद परिमुख परिहन पर्युलूखल आदि पढे गये है। उनका साहचर्य भी प्रमाण है। हरदत्तमते परिमुखादिगणमे प्रतिशाख शब्द भी पढा है। शाखृ व्याप्तौ धातु है प्रतिशाख, भव प्रातिशाख्य यहा भी ञ्य हुआ।

( ३७ ) **अन्त** शब्द पूर्वमे पद हो, अव्ययीभावसे ठञ्। विभक्तिके अर्थमे अव्ययीभाव। अनच्से टच्। वेश्मनि भव घरके अन्दर जो भी हो वह **अन्तर्वेश्मम**। घरका अन्तरङ्गकार्य, तत्र भवम् उसमे सिद्ध सफन वस्तु अर्थमे ठ-

इत्येव । वेश्मन्यन्तर्वेश्मम् । तत्र भवमान्तर्वेश्मिकम् । आन्तर्गणिकम् । 'अध्यात्मादेष्ठञिष्यते' अध्यात्म भवम् आध्यात्मिकम् । (३८) **अनुशतिकादीनां च** ७।३।२०॥ एषामुभयपदवृद्धिः स्यात् ञिति णिति किति च । आधिदैविकम् । आधिभौतिकम् । ऐहलौकिकम् । पारलौकिकम् । अध्यात्मादिराकृतिगण । (३९) **देविकाशिंशपादित्यवाड्दीर्घसत्रश्रेयसामात्** ७।३।१। एषा पञ्चाना वृद्धिप्राप्तावादेरच आत्, ञिति णिति किति च । दाविकम् । देविकाकूले भवा दाविकाकूला शालय । शिंशपाया विकार शांशपश्चमस । 'पलादिभ्यो

---

इक आदिवृद्धि सुपो लुक् आदि । गणे इति अन्तगणम् तत्र भवम् **आन्तर्गणिक** गणोके बीच हुआ ठ—इक आदि । (वा) **अध्यात्म** आदि गणमे पढेसे ठञ् कहना इष्ट हे । अध्यात्मम् आत्माके स्वीकार, अधिकारसे हुआ कार्य अर्थमे ठ–इक आदिवृद्धि आध्यात्मिक अथवा आत्मनि इनि अध्यात्मम् । तत्र भवम् आत्माके आधारमे अधिकृत हुआ कार्य । **आध्यात्मिकम्** ।

(३८) **अनुशतिक** आदि गणमे पढे शब्दोके पूर्वपद और उत्तरपदके आदि अच्की वृद्धि हो, ञ, ण, क, इत्प्रत्यय परे । आदिवृद्धिके प्रसङ्गमे दोनो पदका अधिकार । आधिदैविक, देवेषु इति आधिदेव, तत्र भव, देवताओके बीच होने वाला शुभ गुण अर्थमे ठ—इक । अनुशतिकादि मानकर दोनो पदकी आदि वृद्धि एव भूतेषु इति अधिभूत, तत्र भव प्राणियोसे पैदा हुआ दु ख-सुख । अधिभूतसे ठ–इक दोनो पदकी आदि अच् की वृद्धि आदि । इह लोके भवम् । इस ससारमे हुए कार्य । अर्थमे ठ-इक दोनो पदकी वृद्धि । **एहलौकिकम्** । एव परलोके भव **पारलौकिकम्** । यहा भी ठ, दोनो पदकी आदिवृद्धि । अध्यात्म आदिकी आकृति देखकर गण मान लें । दोनो पदकी आदिवृद्धि पहचान है ।

(३९) **देविका** शिंशपा दित्यवाह दीर्घसत्र, श्रेयस् इन पाचोको प्राप्त आदिवृद्धिके स्थानमे आदि अच् को आकार हो । ञ, ण, क, इत्प्रत्यय परे । देविका नदीकानाम उसमे उत्पन्न मत्स्य आदि अर्थमे अणादि, वृद्धिको बाधकर सूत्रसे आत्व यस्येति अ—लोप **आधिदाविकम्** देविका कूले भवा नदीके तट पर पैदा हुआ धान साठी चावलका नाम **दाविकाकूला**। यह उदाहरण उत्तर पदकी वृद्धिका भ्रम हटानेके लिये, क्योकि यह सूत्र उत्तरपदके अधिकारसे बाहर है । शिंशपा (पलाश आदिके विकार लकडी इन्धनको) अ हो । **शांशप** काअर्थ चमस- कहते है शिंशपासे अण्, आदिवृद्धि बाधकर आदि अच्का आत्व, पलाशादि गणमे पाठसे अञ् भी उसके अभावमे अण्, क्योकि पलाशादिभ्यो वा

वा' इत्यञ् । दित्यौह इद दात्यौहम् । दीघसत्रे भव दीर्घसत्रम् । श्रेयसि भव श्रायसम् । (१४४०) **ग्रामात्पर्यनुपूर्वात् ४।३।६१।।** ठञ् स्यात् । अव्ययीभावात् इत्येव । पारिग्रामिकः । आनुग्रामिक । (४१) **जिह्वामूलाङ्गुलेश्छः ४।३।६२।।** जिह्वामूलीयम् । (४२) **वर्गान्ताच्च ४।३।६३।** कवर्गीयम् । (४३) **अशब्दे यत्खावन्यतरस्याम् ४।३।६४।।** पक्षे पूर्वेण छ । मद्वर्ग्यं – मद्वर्गीण –मद्वर्गीय । अशब्दे किं । कवर्गीयो वर्णं । (४४) **कर्णललाटात्क-**

---

विकल्पसे अञ् करता है । दित्य बहति दित्यवाट् अग्नि अ हुतिको देवतक पहुचाने वाला । षष्ठी एकवचन । **दित्यौह** इद अर्थमे अण् वाहके व को ऊठ, सम्प्रसारण पूर्वरूप, एत्येधत्यूठषुसे वृद्धि आदि अच् इ को आकार **दात्यौहम्** । अग्निसे सम्बन्धित वस्तु । दीघसत्रे-हजारो वर्षके यज्ञमे हुआ पुण्य दार्घसत्रम् । अण्, तस्येदसे । आदि इ स्थाने आ । श्रेयसि (शुभ कार्यमे होनेवाला) भव से अण् आदि ए को आ स्वादिकार्ये श्रायसम् ।

(१४४०) **ग्रामसे** ठञ हो, परि अनुके पूर्व रहते अव्ययीभाव समास होने पर ही । अन्त पूर्व पदातसे ठञ् आया । ग्रामात् परि, परिग्राम, गावके चारो तरफ तत्रभव **पारिग्रामिक** । वर्षा तूफान या उत्सव । परिग्रामसे ठ-इकादि वृद्धि । क्योकि अव्ययीभाव समास है । ग्रामस्य पश्चात् अनुग्रामम । तत्र भव गावके बाद हुआ उत्सव **आनुग्रामिक** यहा भी अव्ययीभाव समास, अतएव ठ-इक आदि । (४१) जिह्वामूल और अङ्गुलिसे भव अथमे छ–ईय हो जिह्वा मूले भव अ-क की उत्पत्ति स्थान जीभकी जड भागमे उत्पन्न, छको ईय । शरीरका अवयव होनेसे प्राप्त यनको बाधकर । अङ्गुलौ भव अङ्गुलीयम् अगूठी शरीरका अवयव अङ्गुलीसे यत्को बाधकर छ ईय ।

(४२) **वर्ग अन्तमे** हो तो भी छ हो । कादि वर्गे भव कवर्गीयम् एव खवर्गीय गवर्गीयमित्यादि । (४३) **अशब्दे** अकारान्त शब्द हो और वर्ग अन्तमे हो तब भव अर्थमे यत्, ख विकल्पसे, पक्षमे पूर्व सूत्रसे छ भी हो । मद्वर्ग्यं मम वर्गे भव मेरे पक्षका व्यक्ति यत्का अर्थ । जब ख–ईन हुआ तब **मद्वर्गीण**. पक्षमे छ–ईय तब मद्वर्गीय. मेरे पक्षमे हुआ । **अशब्द** क्यो पढा ? कवर्गीय कहनेसे क ख ग वर्ण शब्द रूप है यहाँ यत्, ख न हो ।

(४४) **कर्ण** और **ललाट**से कन् हो अलकार आभूषण अर्थमे । कर्णे भवा **कर्णिका**, कानका कनफूल कीली आभूषण है । ललाटे भवा **ललाटिका** माग-

**नलङ्कारे** ४।३।६५॥ कर्णिका। ललाटिका। (१४४५) **तस्य व्याख्यान इति च व्याख्यातव्यनाम्नः** ४।३।६६॥ सुपां व्याख्यानः सौपो ग्रन्थः। तैङः। कार्तः। सुप्सु भवं सौपम्। (४६) **बह्वचोऽन्तोदात्ताट्ठञ्** ४।३।६७॥ षत्वणत्वयोर्विधायकं शास्त्रं षत्वणत्वम्। तस्य व्याख्यानस्तत्र भवो वा षात्वणत्विकः। (४७) **क्रतुयज्ञेभ्यश्च** ४।३।६८॥ सोमसाध्येषु यागेष्वेतौ प्रसिद्धौ, तत्रान्यतरोपादानेन सिद्धेन उभयोरुपादानसामर्थ्यादसोमका अपीह गृह्यन्ते। अग्निष्टोमस्य व्याख्यानस्तत्र भवो वा आग्निष्टोमिकः। वाजपेयिकः। राज-

---

टीका मस्तकका आभूषण है। अलंकार अर्थमे कन्। लोक प्रसिद्धिमें स्त्री०। टाप् प्रत्ययस्थात्से इत्व। यत्को बाधकर सूत्र लगता है। अलकार क्यो पढा? कर्णे भव कर्ण्यम् रोग है, अलकार नही। न कन्। किन्तु यत्। ललाटे भव **ललाटचम्** मस्तकका दाग रोग आदि।

( १४४५ )**तस्य-व्याख्यायते** अनेन व्याख्यान ग्रन्थ। व्याख्या करनेका साधन करणे ल्युट्। षष्ठी अन्तसे व्याख्यान अर्थमे व्याख्याके योग्य ग्रन्थवाचक शब्दमे भव अर्थमे सप्तम्यन्तसे यथायोग्य प्रत्यय हो। चकारसे तत्र भव का आक्षेप जिसका परामर्शक इति है। सुपा—सुबन्तका व्याख्यान हो जिसमे उस ग्रन्थका नाम सुप्, तत्र भव ग्रन्थ सौप। सुप्से अण् आदिवृद्धि। तिङ व्याख्यान ग्रन्थ तैङ तिङ्से अणादि। तिङन्तकी व्याख्याका साधन भ्वादि। कृता व्याख्यान कार्त कृत्प्रत्ययकी व्याख्याका ग्रन्थ। कृतसे अण् वृद्धि, रपर भव अर्थमे। सुपोसे हुआ कारक **सौपम्**। यह प्रयोग तस्येद, तत्र भव से सिद्ध सूत्र क्यो? दो अर्थके कारण अपवादभूत ठञ् विधानके लिए।

(४६) **बहुअच्**, अन्त उदात्त, षष्ठयन्तसे व्याख्यान अर्थमे ठञ् हो अण् बाधकर। षत्व और णत्व विधान वाले सूत्रका नाम षत्वणत्व उसके व्याख्यान (ग्रन्थमे हुआ काय) अर्थे ठ—इक आदि। बहु अच् क्यो? एक अच्से ठ न हो। यथा **सौप तैङम्**। अन्त उदात्त क्यो? संहिताया व्याख्यान **साहित** यहा ठञ् न हो। गतिरन्तर से आदि उदात्त।

( ४७ ) **क्रतु और यज्ञ** से तस्य व्याख्यानम् अर्थमे ठञ् हो। **अन्यतर—सोम** लता प्रयोगयोग्य यज्ञोमे क्रतुशब्द और यज्ञ प्रसिद्ध है। अन्यतर क्यो पढा? अथवा दोनोमे से एक पढते तबभी कार्य सिद्ध था दोनोके उपादान=स्वीकार करनेकी शक्तिसे असोमका=जो सोम यज्ञवाले नही है। उनके भी ग्रहणके लिए। क्रतुसे सोमयाग, यज्ञशब्दसे इतरयाग इष्ट। दोनोसे ठञ्। **आग्निष्टो-**

सूयिक । पाकयज्ञिक । नावयज्ञिक । बहुवचन स्वरूपविधिनिरासार्थम् । अन-न्तोदात्तार्थ आरम्भ । ( ४८ ) **अध्यायेष्वेवर्षेः ४।३।६९।।** ऋषिशब्देभ्यो लक्षणया व्याख्येयग्रन्थवृत्तिभ्यो भवे व्याख्याने चाध्याये ठञ् स्यात् । वसिष्ठेन दृष्टो मन्त्रो वसिष्ठः, तस्य व्याख्यान तत्र भवो वा वासिष्ठकोऽध्याय । अध्या-येषु किम् । वासिष्ठी ऋक् । (४९) **पौरोडाशपुरोडाशात्ष्ठन् ४।३।७०।।**

---

मिक स्तुतिका नाम स्तोम अग्ने स्तोमोऽस्मिन् अग्निकी स्तुति हो । जिसमे अग्निष्टोम । उसकी व्याख्याका साधन ग्रन्थ उसमे हुई विधिका नाम **आग्नि-ष्टोमिक** । अण् बाधकर ठ–इक आदि । **वाजपेयिक** । पीयते अस्मिन्पेय पात्रं जिससे पिया जाय । कृत्यल्युटो बहुलसे आधार पात्र अर्थमे ठक् यवागू–हलुआ का एक भेद बाज है । तस्य पेय बाजपेय मध्यउदात्त । तस्य व्याख्यान , तत्र भवो वा **बाजपेयिक** । राज्ञा सूयते या राजा सोम सूयते–सोमलता निचोडी जाय राजसूय क्यप्, निपातनसे समास । उत्तरपदप्रकृति स्वर,, मध्य उदात्त । इतर यज्ञका उदाहरण—**पाकयज्ञिक** । अल्प अर्थमे पाक है पाकश्चासौ यज्ञश्च छोटा यज्ञ समासस्वर, अन्त उदात्त । या उपासना अग्निसाध्य स्थालीपाक आदिका नाम पाकयज्ञ उनके व्याख्यानका ग्रन्थ, तेषु भव अर्थमे ठ–इक आदि नवै धान्यै यजन नवयज्ञ । नये अन्नसे यज्ञका समय आग्रहायण अगहन या चैत्रमे यज्ञ, उसका व्याख्यानग्रन्थ या उससे उत्पन्न पुण्य अर्थमे ठ आदि । यज याचविच्छ—नङ् । यह ठञ्पूर्वसूत्रसे सिद्ध था, यह सूत्र अन्त उदात्तके लिए । क्योंकि वाजपेयशब्द मध्य उदात्त प्रसिद्ध है । तैत्तिरीयशाखामे अन्त उदात्त न होनेके लिये बहुवचन पढना स्वरूपविधि=क्रतु और यज्ञके रूपसे ही विधिका न होना फल है ।

(४८) **अध्यायेषु एव ऋषे**--अध्याय अर्थमे और व्याख्यान ग्रन्थमे ठञ् हो । वह भी ऋषिसे सम्बन्ध होने पर । ऋषिशब्द लक्षणासे व्याख्याके योग्य ग्रन्थ, **तत्र भवे व्याख्याने च** भव उत्पत्ति और व्याख्यान अर्थमे ऋषि प्रणीतग्रन्थ के अध्याय अर्थमे ठञ् । वशिष्ठसे देखा हुआ मन्त्रका नाम वाशिष्ठ । अण्का लुक् । वसिष्ठस्य मन्त्रस्य व्याख्यान' या उसमे हुआ अध्याय अर्थमे, ठ–इक आदिवृद्धि । **वासिष्ठिको** अध्याय । अध्याय क्यो पढा ? वशिष्ठे भवा वाशिष्ठी ऋक्, मन्त्र वशिष्ठमे प्रकट हुआ । मन्त्रअर्थ है अध्याय अर्थ न होनेसे, न ठञ् । कश्यपेन दृष्टो मन्त्र कश्यप , तस्य व्याख्यान' तत्र भवो वा **काश्यपिकोऽध्याय**

**पुरोडाशसहचरितो मन्त्रः पुरोडाश स एव पौरोडाश । तत ष्ठन् । पौरोडाशिक । पुरोडाशिक । ( १४५० ) छन्दसो यदणौ ४।३।७१।। छन्दस्य — छान्दस । ( ५१ ) द्वयजृद्ब्राह्मणर्क्प्रथमाध्वरपुरश्चरणनामाख्याताट्ठक् ४।३।७२।। द्वयच —ऐष्टिक । ( शैषिक. ), पाशुक । ऋत —चातुर्होतृक ब्राह्मणिक । आर्चिक इत्यादि। (५२) अणृगयनादिभ्यः ४।३।७३।। ठञा-**

---

भारद्वाजिक । ( ४९ ) **पौरोडाश** से ष्ठन् हो, तस्य व्याख्यान तत्र भव अर्थ मे । पुरो दास्यते जो पहले दिया ( दाशृ दाने ) देने योग्य वस्तु अर्थमे ठ । निपातनसे दको ड पुरोडाश बाकना । हवनके सहचारसे मन्त्रभी पुरोडाश है, स एव—स्वार्थमे अणादि प्रज्ञादि मानकर । तस्य ( उस मन्त्रका ) व्याख्यानग्रन्थ या अध्याय अर्थमे ष्ठन् इक पौरोडाशिक । पुरोडाश शब्दसे ष्ठन् होनेपर पुरोडाशिक षित्व होनेसे ङीष्, तव पुरोडाशिकी हवनीय मन्त्रकी व्याख्या ।

( १४५० ) **छन्दस** वेदके व्याख्यान अर्थमे या वेदसे उत्पन्न ज्ञान अर्थमे यत् अण हो । छन्दसा व्याख्यान ग्रन्थ तत्र भव , वेदकी व्याख्याका आधार या वेदमे उत्पन्न । द्वि अच् लक्षण ठक्को बाधकर यत् हुआ । **छन्दस्य** जब अण आदिवृद्धि तब **छान्दस** ( ५१ ) **द्वयच्ऋत** ब्राह्मण ऋक् प्रथम अध्वर पुरश्चरण नामन् आख्यात इनसे व्याख्यान और भव अर्थमे ठक् हो । दो अच्का उदाहरण —इष्टस्य व्याख्यान तत्र भव **ऐष्टिक** ठ—इक आदि, इच्छित वस्तुकी चर्चासे उत्पन्न विचार । शेषस्य व्याख्यान तत्र भवो वा **शैषिक** शेषभगवानकी व्याख्याग्रन्थ या अवशिष्ट अर्थमे हुआ **शैषिक** । पशो व्याख्यान **पाशुक**, उ से परे ठको क । पशु भागके ज्ञानका ग्रन्थ पशु उसका विस्तार ज्ञान ग्रन्थ. तत्र भव ज्ञान अर्थे ठ आदि । ऋत्का उदाहरण—चतुर होतृ व्याख्यायन पृथ्वी होना द्यौ अध्वर्यु ये चार होता तैत्तिरीय शाखामे प्रसिद्ध है । उनका विस्तार ग्रन्थ या उनसे उत्पन्न विषय अर्थमे ठ । ऋसे परे ठको क । **चतुर होतृक** चार होताओका व्याख्यानग्रन्थ । मन्त्रभागके अतिरिक्त वेदभागका नाम ब्राह्मणानि, उनके मन्त्रोका व्याख्यान ग्रन्थ । ऋचा व्याख्यान **आर्चिकः** इत्यादि प्रथमस्य व्याख्यान **प्राथमिक** । अध्वरस्य आध्विरक । २४ लाख गायत्री जप पुरश्चरण है तस्य व्याख्यान पौरश्चरणिक । नाम्न व्याख्यान **नामिक** , आख्याते तस्त व्याख्यान **आख्यातिक** । तिङन्त धातुकी चर्चा।

(५२) **अण्** हो ऋगयन आदिगणमे पढे शब्दसे । ठञ् आदिको बाधकर ।

**देरपवाद । आर्गयन । औपनिषद । वैयाकरण । (५४) तत आगत ४।३।७४।** स्रुघ्नादागत स्रौघ्न । **(५४) ठगायस्थानेभ्य. ४।३।७५।।** शुल्कशालाया आगत शौल्कशालिक । **( १४५५ ) शुण्डिकादिभ्योऽण् ४।३।७६।।** आयस्थानठकश्छादीना चापवाद । शुण्डिकादागत शौण्डिक । कार्कण । तैर्थ ।

---

मन्त्र सहिताका नाम ऋगयन उसका व्याख्यान, उसमे हुआ कर्म अर्थमे अण् बहु-अच्के ठञ्को बाधकर । वेदान्तभागका नाम उपनिषद, उसकी व्याख्या का या तत्र भव प्रतिपाद्य ग्रन्थ अर्थमे अणादि । **औपनिषद** । एव व्याकरणस्य व्याख्यान ग्रन्थ कौमुदी भाष्यादि तत्र भव शब्द अर्थ सम्बन्ध अनुशासन की उत्पत्ति **वैयाकरण** अण् ऐच् आदि । (५३) **तत** -पञ्चमी अन्त शब्दसे आगत =आया हुआ अर्थमे यथायोग्य प्रत्यय हो । सुघ्नसे आया हुआ व्यक्ति अर्थमे अणादि । **स्रौघ्न** । उत्तरात् आगत औत्तर । पूर्वात् आगत पौर्व । विदेशात् वैदेश । (५४) ठक् हो आयके स्थानसे आया हुआ अर्थमे कर टेक्स, आय । स्वमिन अयम् एति आय । स्वमिभाग, यस्मिन्गृह्यते, तत्स्थानम्==जिस जगहसे सरकारी टेक्स वसून किया जाय । ऐसे शब्दसे ठक् हो, अण् बाधकर । शुल्कशालासे आया हुआ धन अर्थमे ठ-इक आदि । शौल्कशालिक । वसूला धन बहुवचन-स्वरूपनिवारण वास्ते । वृद्धाच्छको बाधकर । आपणात् आगत **आपणिक** दूकानका टेक्स । आकरात् आगत **आकरिक** खानसे आया धन ।

( १४५५ ) **शुण्डिका** आदिगणमे पढे शब्दमे आगत अर्थमे ही ठ, अणादि हो । आयस्थानके ठक् छ आदिको बाधकर । इन्कम स्थानका नाम शुण्डिका, उससे आया धन अर्थमे अण् । ठक्को बाधकर वु—अक आदि **शौण्डिक** । कृकणात आगत आयके स्थानसे आया हुआ धन । कृकणसे छको बाधकर अणादि । **कार्कण** । तीर्थ शब्दसे आया धन अर्थमे अण् धूमादि वुञ्को बाधकर अणादि । उदपानात् आगत जल पिलानेके स्थानसे आया हुआ धन, उदपानसे अणादि । उत्सादि अञ् बाधकर ।(५६)विद्या और योनि सम्बन्ध येषातेभ्य उनसे आया हुआधन फीस अर्थमे वुञ्,अण्को बाधकर, छको परत्वात् बाधता है, उपाध्यायात् आगत अर्थे वु-अक आदि । अध्यापकके पाससे आया हुआ छात्र । पितामहादागत **पैतामहक** पितु पिता पितामह पूर्ववत्कार्य। आचार्यात् आगत **आचार्यक** । मातु पिता मातामह तस्मादागत **मातामहक** । नाना नानाके पाससे आया । मातु भ्राता मातुल उससे आया हुआ । **मातुलक** भाञ्जा ।

औदपान । (५६) **विद्यायोनिसम्बन्धेभ्यो वुञ्** ४।३।७७।। औपाध्यायक, पैतामहक । (५७) **ऋतष्ठञ्** ४।३।७८।। वुञोऽपवाद । हौतृकम् । मातृक भ्रातृकम् । (५८) **पितुर्यच्च** ४।३।७९।। चाट्ठञ् । 'रीङृत' 'यस्येति च' इति लोप । पित्र्यम्–पैतृकम् । (५९) **गोत्रादङ्कवत्** ४।३।८०।। बिदेभ्य आगत बैदम् । गार्गम् । दाक्षम् । औपगवकम । (१४६०) **नञ शुचीश्वरक्षेत्रज्ञकुशलनिपुणाना** ७।३।३०।। नञ परेषा शुच्यादिपञ्चानामादेरचो वृद्धि पूर्वपदस्य तु वा ञिदादौ परे । आशौचम्–अशौचम् । आनैश्वर्यम्–अनैश्वर्यम् । आक्षैत्रज्ञम्–अक्षैत्रज्ञम् । आकौशलम्, अकौशलम् । आनैपुणम्,

---

(५७) **ऋत**=**ऋ** अन्तमे हो तब विद्यासम्बन्ध, योनिसम्बन्धसे आगत अर्थ मे ठञ् हो, वुञ् को बाधकर। होतु सकाशादागत **हौतृक** हवनकर्ताके पाससे आया हुआ अर्थमे ठञ्(वुञ् बाधकर) उक्=ऋसेपरे ठको क। मातु सकाशादागत **मातृक**, भ्रातु सकाशादागत **भ्रातृक** धनम्। ऋ अन्त, ठ–क। (५८) **पितृ**से यत् हो ठञ् भी पितृसे यत्, ऋत से रीङ् **पित्रीय**। यस्येति इकार लोपे **पित्र्य**, जब ठञ् तब इस् उस–उकसे परे ठको क आदि पैतृकम।

(५९) **गोत्रप्रत्यान्त**से आगत अर्थमे अङ्कवत्-अङ्क अर्थमे जो प्रत्यय होते हो वे हो। यह अतिदेश सूत्र है विधि नही। अपत्याधिकारसे बाहर लौकिक गोत्र। विदस्य गोत्रापत्यानि अञ्, बहुवचनमे यञ्, अञ कालुक्। बहुवचन सुरक्षित, सध **अङ्क लक्षण**से अञ् यञ इञ् होते है। अञन्तस आगत अथमे, अण्। गोत्रेअलुक्। वैदसेआया हुआ **पथ**मे द्वि-अच् लक्षणको बाधकर, गार्ग्येभ्य आगत गार्ग, गार्ग्यसे आया अर्थमे अण् अनोपयञोपादि। दाक्षे आगतम दक्षसन्तानके पाससे आयाहुआ अर्थे अण् इञोपादि। औपगवादागत औपगवक, **गोत्रचरणात्** वुञ। यद्यपि इदमर्थे वुञ् दृष्ट तथापि अङ्केऽपि दृष्ट अर्थे अतिदेशो भवति।

(१४६०) **नञ्**से परे अशुचि, ईश्वर, क्षेत्रज्ञ कुशल निपुण शब्दके आदि अच्की वृद्धि हो, पूर्वपदकी विकल्पसे, ञ ण क इत् परे। आदिवृद्धि प्रसङ्गमे उत्तरपद और पूर्वस्य तु वा आये। अशुचे आगत **आशौचम्** अशुचिसे अण्। उत्तरपदको नित्यवृद्धि, पूवपद अको विकल्पवृद्धि। **अशौचम्**। अनीश्वरादागत नास्तिक या नौकरके पाससे आया हुआ। ब्राह्मणादि ष्यञ अनीश्वर य, पूर्वपद अको विकल्प, नीमे इको नित्य वृद्धि **आनैश्वर्यम्**। अक्षेत्रज्ञात् आगतम् अक्षेत्रज्ञम्। अकुशलादागत, मूढके पाससे आया। आकौशलम् अनिपुणादागत,

**अनैपुणम्।** (६१) **हेतुमनुष्येभ्योऽन्यतरस्यां रूप्य: ४।३।८१॥** समादागतं समरूप्यम्। विषमरूप्यम्। पक्षे गहादित्वाच्छ। समीयम्। विषमीयम्। देवदत्तरूप्य, दैवदत्त—देवदत्तीयम्। (६२) **मयट् च ४।३।८२॥** सममयम्। विषममयम्। देवदत्तमयम। (६३) **प्रभवति ४।३।८३॥** तत इत्येव। हिमवत प्रभवति हैमवती गङ्गा। (६४) **विदूराञ्ञ्य ४।३।८४॥** विदूरात्प्रभवति वैदूर्यो मणि। (१४६५) **तद्गच्छति पथिदूतयोः ४।३।८५।** स्रुघ्न गच्छति स्रौघ्न पन्था दूतो वा। (६६) **अभिनिष्क्रामति द्वारम**

---

बुद्धूके पाससे आया। आनैपुणम्। (६१) हेतु—कारणसे और मनुष्यसे आया अर्थमे रूप्य प्रत्यय हो, विकल्पसे मनुष्य पढना विना हेतुके लिए। बहुवचन =सूत्रमे पढे शब्दसे न होनेके लिए। सम—आधे दूरसे लौटा हुआ अर्थमे रूप्य **समरूप्यम्** लौटनेमे सम हेतु है। विषमादागत **विषमरूप्य** लौटनेमे विषमता हेतु है रूप्य हुआ। जब नही हुआ, तब गहादिगण मानकर छ—ईय **समीयम्** मनुष्यवाची देवदत्तादागत **देवदत्तरूप्य** जब अण्, आदिवृद्धि तव **दैवदत्तम्**।

(६ ) **मयट्** भी होता है लौटा हुआ अर्थमे। समादागत **सममयम्** क्रम निरासार्थ सूत्रविभाग। विषमादागत विषममय, देवदत्तके पाससे लौटा हुआ। टितसे ङीप ी (६३) **प्रभवति** प्रथमप्रकाशित अर्थे पञ्चमी अन्तसे अणादि यथायोग्य हो। हिमालयसे प्रथमप्रकाशित अर्थमे अण्, आदिवृद्धि। **हैमवती** ण्तिसे ङीप। हिमालयसे प्रथम प्रकट हुई। प्रथम दृश्यते प्रभवतिका केवल उत्पत्ति अर्थ नही, तत्र जात, तत्र भव के भेदसे।

(६४) **विदूरसे** प्रथम प्रकाशते ऽर्थेञ्य। विदूर य, जित परे आदिवृद्धि। **वैदूर्य**। अत्र शङ्का—वालवाय पहाडसे वैयदूर्य मणि प्रकाशित है। विदूरनगर मे उसकी स्वच्छता है। भाव असङ्गत सा है। अत भाष्ये **वालवायो विदूरञ्च प्रकृत्यन्तरमेववा। न वै तत्रेति चेद्ब्रूयात् जित्वरीव उपाचरेत्।**

वालवाप स्थानमे विदूर आदेश और प्रत्यय या विदूर शब्द नगरकी तरह पर्वतका वाचक है या पर्याय।

(१४६५) **तद्गच्छति** द्वितीयान्तसे 'जाता है' अर्थमे प्रत्यय हो, जानेवाला रास्ता हो या दूत। स्रुघ्नदेशमे जाता है। वह दूत या रास्ता **स्रौघ्नः** अणादि। **पन्था** कर्ता कैसे ? असि साधु छिनत्ति, काष्ठानि पचन्ति तलवार ठीक काटता है लकडियाँ पकाती है। क्रियामे स्वतन्त्र होनेकी विवक्षासे कर्ता। (६६)

४।३।८६॥ तदित्येव। स्रुघ्नमभिनिष्क्रामति स्रौघ्न काान्यकुब्जद्वारम्। (६७) अधिकृत्य कृते ग्रन्थे ४।३।८७॥ तदित्येव। शारीरकमधिकृत्य कृतो ग्रन्थ शारीरकीय। 'शारीरक भाष्यम्' इतित्वभेदोपचारात्। (६८) शिशुक्रन्दयमसभद्वन्द्वेन्द्रजननादिभ्यश्छ ४।३।८८॥ शिशूनां क्रन्दन शिशुक्रन्द, तमधिकृत्य कृतो ग्रन्थ शिशुक्रन्दीय। यमस्य सभा यमसभम्। क्लीबत्व निपातनात्। यमसभीय। किरातार्जुनीयम्। इन्द्रजननादिराकृतिगण। इन्द्रजननीयम्। विरुद्धभोजनीयम्। (६९) सोऽस्य निवासः ४।३।

---

अभिनिष्क्रामति=द्वितीयान्तसे प्रत्यय हो, द्वारसे निकलने अर्थमे द्वारकरण है। निष्क्रमणकी क्रियामे स्वतन्त्र है। अत कर्ता। स्रुघ्नदेशको निकला हुआ। कान्यकुब्ज देशका द्वार, अण् आदि।

(६७) **अधिकृत्य कृत ग्रन्थ**—अधिकार करके किया हुआ ग्रन्य अर्थमे द्वितीयान्तसे प्रत्यय हो। **तत् इति एव**=द्वितीयान्तसे ही। **शरीरस्य अय** शारीर-(जीवात्मा तस्येद अण्) स्वार्थे क अथवा कुत्सित शरीर शरीरकम् (मास मज्जा की देह) उससे सम्बन्धित जीवात्मा **शारीरक** तमधिकृत्य (उस जीवात्मा पर अधिकार कर बनाया हुआ) ग्रन्थ अर्थे वृद्धाच्छ। ईय स्वादिकार्ये। **शारीरकीय** चतुर्लक्षणी सूत्ररूपो ग्रन्थ। इसी तरह वासवदत्ताके चरित्र पर अधिकार कर किया ग्रन्थ, आख्यायिका नाम **वासवदत्ता सुमनोत्तरा**। आख्यायिकाभ्यो बहुलसे लुक्। कही नही भी-जैसे भैमरथी, न लुक्। भाष्यमे शारीरक कैसे पढा? अभेद सम्बन्ध, उपचार=व्यवहारसे।

(६८) **शिशुक्रन्द**, यमसभ, द्वन्द्व, इन्द्र, जनन, आदि शब्दोसे अधिकृत्य अधिकृते ग्रन्थे अर्थमे **छ** हो। बच्चोका कोलाहल रुदन ही शिशुक्रन्द है उसपर अधिकार कर किया हुआ ग्रन्थ अर्थमें छ-ईय **शिशुक्रन्दीय**। बच्चोका स्वभाव वर्णनका ग्रन्थ। यमराजकी सभा **यमसभ**, नपुसक निपातनसे। क्योकि सभा, राजा, नपुसक नही होते, किन्तु अमनुष्यशब्द रुढिशक्तिसे राक्षस पिसाच आदिको कहता है। अत्रापि तथा। यमसभापर अधिकार कर किया हुआ ग्रथ **यमसभीय**। किरातश्च अर्जुनश्च किरातार्जुनौ तौ अधिकृत्य कृतो ग्रथः चरित **किरातार्जुनीयम्**। इन्द्रजनन आदिका निर्णय आकृतिगण मानकर इन्द्रजनन उत्पत्ति अधिकार कर बना ग्रथ। विरुद्ध जनपर अधिकार कर बना ग्रन्थ।

(६९) **सोऽस्य** निवास। वह इमके रहनेका **स्थान**, अर्थमे प्रथमान्तसे यथा

८९॥ स्रुघ्नो निवासोऽस्य स्रौघ्न । (१४७०) **अभिजनश्च** ४।३।९०॥ स्रुघ्नोऽभिजनोऽस्य स्रौघ्न । यत्र स्वय वसति स निवास । यत्र पूर्वरुषित सोऽभिजन इति विवेक । (७१) **आयुधजीविभ्यश्छ पर्वते** ४।३।९१॥ पर्वतवाचिन प्रथमान्तादभिजनशब्दादस्येत्यर्थे छ स्यात् । हृद्गोल पर्वतोऽभिजनो येषामायुधजीविना ते हृद्गोलीया । आयुध-इति किम् ? ऋक्षोद पर्वतोऽभिजनो येषा ते आर्क्षोदा द्विजा । (७२) **शण्डिकादिभ्यो ञ्य** ४।३।९२॥ शण्डिकोऽभिजनोऽस्य शाण्डिक्य । (७३) **सिन्धुतक्षशिलादिभ्योऽणञौ** ४।३।९३॥ सिन्ध्वादिभ्योऽण् तक्षशिलादिभ्योऽञ् स्यादुक्तेऽर्थे । सैन्धव । तक्षशिला नगरी अभिजनोऽस्य ताक्षशिल । (७४) **तुदीसलातुरवर्मतीकूचवाराड्ढक्छण्ढञ्-**

---

योग्य प्रत्यय हो, प्रथमान्तका अर्थ निवास हो तब । जैसे स्रुघ्न देशमे निवास वाला **स्रौघ्न** । मुकुन्दपुर निवास. अस्य **मौकुन्दपुर** । मुकुन्दीपुरका निवासी । गृह निवासो अस्य गाह । जहा स्वय रहता है वह **निवास**, जहा पूर्वज लोग थे वह स्थान देश **अभिजन** है । (७०) रहनेका आधार निवास । तत्र भव से अणादि होता हो यह सूत्र क्यो ? वह भवसे सिद्ध नही होगा । वसन्तिहि प्रेम्णि गुणा न वस्तुनि । प्रसङ्गसे सिद्ध । दोनो सूत्र अलग क्यो पढा ? आगे अलग अनुवृत्ति वास्ते । पूर्वबान्धवा पित्रादय ।

(१४७१) आयुध=शस्त्रसे जीनेवाले प्रथमान्त हो, पर्वत पर, निवास हो । अभिजन पूर्वजवाचकशब्दसे सम्बन्ध अर्थे छ हो । हृद्गोल पर्वत है पूर्वजोका निवास ऐसे शस्त्रजीवियोका नाम हृद्गोलीया । छ—ईय आदि । शस्त्रजीवी क्यो कहा ? ऋक्षोद पहाड है पूर्व बन्धुओका निवास, जिनसे उसका नाम आर्क्षोदा --ब्राह्मणा शस्त्रजीवी नही हैं । (७२) शण्डिकादिगणमे पढे शब्दोंसे ञ्य हो । इसके पूर्वजोका निवास शण्डिकके स्थानमे होनेसे य । आदिवृद्धि **शाण्डिक्य.** । सर्वसेन स्थान है पूर्वजोका निवास, इससे ( ञ्य ) आदि० **सार्वसैन्य** । शक अभिजनो अस्य **शाक्य** । (७३) **सिन्धु**, तक्षशिलादिसे अञ् अण् हो । पूर्वज भूमि अर्थमे । सिन्धु आदिसे **अण्**, तक्षशिला आदिसे अञ् । सिन्धु॰ वर्णु कम्बोज कच्छादिमे भी पढे गये हैं । उनसे अणादि उको गुण ओ-**अव** सैन्धव सिन्धुदेश पूर्वजनिवास । **वार्णव** , गान्धार । तक्षशिला वत्सोद्धरणा बर्बरा आदिसे अञ् अभिजनो यस्य ताक्षशिल जिसके पित्रादि तक्षशिलाके हैं ।

(७४) **तुदीसलातुर वर्मती कूचवार** इनसे प्रथमान्त रहते क्रमसे ढक अण्

**यक** ४।३।९४।। तुदी अभिजनोऽस्य तौदेय । सालातुरीय । वार्मतीय । कौचवार्य । (१४७५) **भक्ति** ४।३।९५।। 'सोऽस्य' इत्यनुवर्तते । भज्यते सेव्यत इति भक्ति, स्रुघ्नो भक्तिरस्य स्रौघ्न । (७६) **अचित्तादेशकालाट्ठक्** ४।३।९६।। अपूपा भक्तिरस्य आपूपिक । पायसिक । अचित्तात्किं ? दैवदत्त । अदेशात् किं ? स्रौघ्न । अकालात् किं ? ग्रैष्म । **महाराजाट्ठञ्** ४।३।९७।। माहाराजिक । ७८। **वासुदेवार्जुनाभ्या वुन्** ४।३।९८।। वासु-

---

ढञ् यक् हो । इसके पूर्वज निवास अर्थमे । तुदी नामक देशमे जिनके पूर्वजकी जन्म भूमि हो । ढक्—एय, आदि तौदेय । सलातुरनामक देशसे । उस अर्थमे छण ईय आदि **सालातुरीय** । वर्मतीसे ढ—एय आदि । कूचवारसे यक् । कित्से आदिवृद्धि ।

(१४७५) **भक्ति** भजसे भावमे क्तिन्, सेवा क्रिया । सोऽस्य आया । स्रुघ्न है सेवाका आधार इसका, प्रथमान्तसे सम्बन्धित सेवा अर्थमे अण् आदि ।

(७६) **अचित्त** जो चेतन न हो जैसे पूडी कचौडी, देश काल न हो, उससे इसकी सेव अर्थमे ठक् । अपूप है भक्ति सेवाका आधार इसके ठ—इक आदि—**आपूपिक** अपूपमे रुचिवाला **अपूपा** मे बहुवचन, भक्ति मे एकवचन बेदा प्रमाण जैसा, पय भक्ति अस्य **पायासिक** दूधप्रेमी । अचित्त—चेतन न हो ऐसा क्यो ? देवदत्त भक्ति अस्य देवदत्तका प्रेमी चेतन है, न ठक् किन्तु अण् । देशकाल न हो ऐसा क्यो ? स्रुघ्न देश, ग्रीष्मकाल है उनसे ठक् न हो, किन्तु अणादि । गर्मीमे भक्तिका । (७७) **महाराज**से ठ—इक आदिवृद्धि महाराज भक्ति अस्य सेवाका आधार हो उसका नाम **माहाराजिकः** ।

(७८) **वासुदेव** और अर्जुनसे अस्यभक्ति अर्थमे वुन् हो । वासुदेव भक्तिः अस्य इसकी सेवाका आधार वासुदेव है । वु—अक, अर्जुन भक्ति अस्य अर्जुन है सेवाका आधार वु अक् **अर्जुनक** । वासुदेवमे चार अच् अर्जुनमे ३ । अल्प अच् और अजादि अर्जुनका पूर्व प्रयोग क्यो नही ? **सर्वतो अभ्यर्हित पूर्वं निपतति** ज्ञापनवास्ते । सबसे अधिक पूज्य वसुदेवका पूर्वप्रयोग । वसुदेवसे अपत्य अर्थमे अन्धकवश मानकर अण्से वासुदेव बनता, तत गोत्रक्षत्रियाख्यसे वुञ् होकर वासुदेवक होता सूत्रमे क्यो पढा ? तब कहा भाष्यमे **नैषा क्षत्रियाख्या किन्तु भगवत सज्ञा** । सर्वतश्चासौ समस्तश्च वसत्यपि वै यत । ततोऽसौ

देवक । अर्जुनक ।७६। **गोत्रक्षत्रियाख्येभ्यो बहुल वुञ्** ४।३।९९।। अणो-ऽपवाद । अपवादात् वृद्धाच्छ बाधते । ग्लुचुकायनिर्भक्तिरस्य ग्लौचुकायनक । नाकुलक । बहुलग्रहणान्नेह । पाणिन भक्तिरस्य पाणिनीय ।१४८०। **जनपदिना जनपदवत्सर्वं जनपदे समानशब्दाना बहुवचने**४।३।१००।। जनपदस्वामिवाचिना बहुवचने जनपदवाचिना समानश्रुतीना जनपदवत्सर्वं स्यात्प्रत्यय प्रकृतिश्च । 'जनपदतदवध्योश्च' इति प्रकरणे ये प्रत्यया उक्तास्तेऽत्रातिदिश्यन्ते । अङ्गा जनपदो भक्तिरस्य आङ्गक । अङ्गा क्षत्रिया भक्तिरस्य आङ्गक । जनपदिना किम् ? पञ्चला ब्राह्मणा भक्तिरस्य पाञ्चाल. । जनपदे इति

---

वासुदेवेऽपि विद्वद्भि परिगीयते । जिसमे समस्त लोग रहे जो सबमे बसें, वह वासु -वस धातुसे बहुल उण् । वासु असौ देवश्च वासुदेवः सर्वमय देवता । यह भगवान न गोत्र है, न क्षत्रिय, योगरूढ । अधिक पूजनीयका पूर्वप्रयोग अनित्य है । श्वयुवमघोना सूत्रमे अधिक पूजनीय मघवनका पूर्व प्रयोग न होनेसे ।

(८९) **गोत्र प्रत्यय** अन्तसे क्षत्रिय वाचकसे अस्य भक्ति अर्थमे यथा इष्ट वुञ् हो, अण् को बाधकर । औपगव भक्ति अस्य अर्थे अण् जो पर होने से वृद्धात् सूत्रसे प्राप्त छको बाधता है । ग्लुचुकायनि मे भक्ति है इसकी वु–अक आदि । नकुल भक्ति अस्य नाकुल । नकुलका प्रियसेवक । बहुलसे कही न होना भी अर्थ । इसलिए नेह—पणिन स्तुतिकर्ताकी सन्तानमे सेवा, भावुक **पाणिनीय**, छ हुआ, न वुञ् ।

(१४८०) **जनपदी** नाम **बहुवचन** परे जनपदके समानशब्द या जनपद-वाचीके समान शब्द हो जिनका, उन का **जनपद**की तरह सब कार्य होते है । प्रकृति प्रत्यय भी उसी तरह हो, वह सर्वशब्दका फल बोले, **सर्ववचन प्रकृति निर्ह्रासार्थं तच्च, मद्रवृज्यर्थम्** । **अपचयो अल्पता निर्ह्रास** । मद्राणा राजा माद्र, वार्ज्य, मद्रक वृजिक भक्ति अस्य अर्थमे प्रकृतिका ह्रास । **जनपद** तदवध्योश्चके प्रसङ्गमे जो प्रत्यय कहे गये हो वे ही **अतिदेश**=धर्म आरोपके विषय है । अङ्ग नामक राजाका निवास स्थान । अङ्गा जनपद (भक्तिका आधार) वह **आङ्गक** । वु-अक आदि । ऐसे ही अङ्ग देशका स्वामी अङ्गा उउमे है भक्ति इसकी वह भी आङ्गक । जनपदिना क्यो कहा । पञ्चालके ब्राह्मणमे सेवा भाव वाला **पाञ्चाल**, व्यवहारसे अभेद । यहा अतिदेश नही, न वुञ् किन्तु अण् । जनपद क्यो । **पौरव** राजाका प्रिय सेवक **पौरवीय**ः

**किम्** । पौरवो राजा भक्तिरस्य पौरवीय । [।८१।] **तेन प्रोक्तम्** ४।३।१०१।। पाणिनिना प्रोक्त पाणिनीयम् । ।८२। **तित्तिरिवरतन्तुखण्डिकोखाच्छण्** ४।३।१०२।। 'छन्दोब्राह्मणानि इति तद्विषयता । तित्तिरिणा प्रोक्तमधीयते तैत्तिरीया । ।८३। **काश्यपकौशिकाभ्यामृषिभ्यां णिनि** ४।३।१०३।। काश्यपेन प्रोक्तमधीयते काश्यपिन । ।८४। **कलापिवैशम्पायनान्ते-**

---

जनपद नही, न वुञ् किन्तु वृद्धाच्छ आङ्ग आङ्गी वा भक्तिरस्य आङ्गक ।

(८१) **तेन प्रोक्त** तृतीयान्तसे प्रोक्त—प्रथमप्रकाशित अर्थमे यथायोग्य प्रत्यय हो । यहाँ प्रोक्तका प्रथम प्रकाशित अर्थ, कृत नही, यदि कृत होता—कृते ग्रन्थेसे सिद्ध होता । पाणिनिना प्रोक्त पाणिनिजीसे प्रथमप्रकाशित व्याकरणशास्त्र-सूत्र अर्थमे आदिवृद्धसे छ—ईय **पाणिनीयम्** । प्रोक्त क्यो पढा ? देवदत्तेन अध्यापित, देवदत्तसे पढाया जाना प्रथमप्रकाश नही, न छ- । (८२) **तित्तिरि** वर्तन्तु खण्डिक उख इनसे प्रोक्त—प्रथमप्रकाशित अर्थमे छण् हो । इस सूत्रसे लेकर तेनैकदिक सूत्रतक जितने प्रोक्त हैं वे वेदविषयक है । शौनकादिभ्यश्छन्दसि सूत्रमे छन्दस् पढनेसे पूर्वपदकी अनुवृत्ति होगी । छण् काअकेले प्रयोग नही, किन्तु किसीके सहारे होगा । तब कहा **छन्दो ब्राह्मणानि** वेदकाब्राह्मणभाग ही विषय बनेगा । उसीका अध्येतृ वेदितृ प्रत्यय सिरपर हो, यह नियम नही, तित्तिरि ऋषिसे प्रोक्त प्रथमप्रकाशितमन्त्र तैत्तिरीया' शाखा भेद रहने पर, तम् अधीते विदन्ति वा अर्थे अण् । उसका प्रोक्तात्से लुक् । **तैत्तिरीया** । वर्तन्तुना प्रोक्तमधीयते **वारतन्तवीया** । वरतन्तुसे प्रथमप्रकाशित वेदके ब्राह्मणभागकी एकशाखा । खण्डकेन प्रोक्तमधीयते **खाण्डिकीया** उखेन प्रोक्तमधीयते **औखीया** । छण आदिवृद्धि सबमे । उन ऋषियो द्वारा प्रकाशित मन्त्रोका उच्चारण, शब्दार्थं ज्ञाता विद्वान् । छन्दशब्दसे कल्प सूत्र स्वीकृत । सभी शाखाओकी विधिका सग्राहक होनेसे ।

(८३)**काश्यप** कौशिक, यदि ऋषि हो उनसे प्रोक्त अधीते अर्थमे णिनि हो, छको बाधकर । काश्यपेन प्रोक्तमधीयते प्रथमप्रकाशनका चिन्तन मनन करने वाला । णिनि, काश्यपिन्से प्रोक्तालुक् द्वारा अध्येतृ प्रत्यय अण्का लुक् । एव कौशिकेन प्रोक्तमधीते णिनि **कौशिकिन'** बहुवचने रूपम । ऋषि क्यो कहा ? वर्तमान काश्यप कौशिकसे णिनि न हो (८४) **कलापि** वैशम्पायनकी परम्परा के शिष्यवाचकशब्दसे णिनि हो प्रथमप्रकाशित अध्ययन मनन अर्थमे । कलापि

**वासिभ्यश्च ४।३।१०४।** कलाप्यन्तेवासिभ्य—हरिद्रुणा प्रोक्तमधीयते हारिद्रविण । वैशम्पायनान्तेवासिभ्य-आलम्बिन । ।१४८५। **पुराणप्रोक्तेषु ब्राह्मणकल्पेषु ४।३।१०५ ।।** तृतीयान्तात्प्रोक्तार्थे णिनि स्याद्यत्प्रोक्त पुराणप्रोक्ताश्चेद्ब्राह्मणकल्पास्ते भवन्ति । पुराणेन चिरन्तनेन मुनिना प्रोक्ता भल्लु, भाल्लविन । शाटचायन शाटचायनिन । कल्पे, पिङ्ग, पैङ्गी कल्प । पुराण—इति किं ? याज्ञवल्कानि ब्राह्मणानि । आश्मरथ कल्प । अणि 'आप-

की शिष्य परम्परामे (हरिद्रु कलापिन शिष्य) तेन प्रोक्त उनसे प्रथमप्रकाशितग्रन्थसे णिनि । उ स्थाने गुण, आदिवृद्धि । हारिद्रविन् शब्दसे अध्ययन अर्थमे अण उसका लुक् । बहुवचने **हारिद्रविण** छगली, तुम्बुरु, उलप ये चार कलापीके शिष्य है । तुम्बुरुणा प्रोक्तमधीयते **तौम्बुरविण** । छागलेयिन औलपिन । वैशम्पायनकीशिष्य परम्परा **आलम्बि** कलिङ्ग कमल ऋचाम **आरुणि** श्यामायमान कठ, कलापि ये वैशम्पायनके शिष्य है । आलम्बिना प्रोक्तमधीयते, प्रोक्त अर्थमे णिनिसे अध्ययन अर्थके अण्का प्रोक्ताल्लुक् । आलम्बिन । कलिङ्गसे प्रथमप्रकाशितका अध्ययनकर्ता कलिङ्गिन कामलिन, आर्चामिन आरुणिन । यहा आपत्यस्य चसे यलोप, कठसे लुक्, कलापिन्से अण् कहेगे ।

(१४८५) **पुराणप्रोक्तेषु** इस सूत्रमे तेन प्रोक्त, णिनि आये । मन्त्रके अतिरिक्त वेद भागका नाम ब्राह्मण । बोधायन आदिके कल्पसूत्रका नाम कल्प । इस प्रकारके पुरातन मुनि हो, तृतीयान्त हो, तब प्रोक्त प्रथमप्रकाशित अर्थमे णिनि हो । जो प्रोक्त है वह पुरातन मुनियोसे उच्चारित हो, साथमे ब्राह्मणकल्पके मन्त्र हो, उन्हीसे णिनि होगा । पुराणका उदाहरण—बहुत पुराने चिरन्तन मुनियोसे प्रथमप्रकाशित हो । ब्राह्मणका उदाहरण—भल्लुना पुरातनमुनिना प्रोक्त ब्राह्मणभागमधीयते अर्थे णिनि आदि । भाल्लविन् शब्दसे अध्ययन अर्थके अण्का लुक् तब जस् **भाल्लविन** । दूसरा उदाहरण—शायनेन पुरातन मुनिना प्रोक्तान ब्राह्मणभागान् अधीयते णिनिसे अध्ययन अर्थके अणका लुक् शाटचायन ऋषिसे प्रथम प्रकाशित मन्त्रोका अध्ययनकर्ता । कल्पका उदाहरण-पिङ्गेन पुरातनमुनिना प्रोक्तम् । अर्थमेणिनि अध्ययन अर्थके अण् का लुक् पैङ्गी कल्प । पुराणमुनि क्यो कहा ? याज्ञवल्क्येन प्रोक्तानि ब्राह्मणानि । यहा णिनि न हो । आश्मरथेन प्रोक्त **आश्मरथ** कल्प । अणि—अण् परे आपत्यस्य च सूत्रसे यलोप **याज्ञवल्क** । आश्मरथ

त्यस्य' इति यलोप ।।८६। **शौनकादिभ्यश्छन्दसि** ४।३।१०६।। छन्दस्य-भिधेये एभ्यो णिनि । शौनकेन प्रोक्तमधीयने शौनकिन । ।८७। **कठचरका-ल्लुक्** ४।३।१०७।। आभ्या प्रोक्तप्रत्ययस्य लुक्स्यात्। कठेन प्रोक्तमधीयते कठा चरका ।।८८।। **कलापिनोऽण्** ४।३।१०८।। कलापिना प्रोक्तमधी-यते कालापा । 'नान्तस्य टिलोपे सब्रह्मचारिपीठसर्पिकलापिकौथुमितैतिलिजा-जलिलाङ्गलिशिलालिशिखण्डिसूकरसद्मसुपर्वणामुपसङ्ख्यानम्' इत्युपसङ्ख्याना ट्लोप । ।८९। **छगलिनो ढिनुक्** ४।३।१०९।। छगलिना प्रोक्तमधीयने

---

ये कण्वादिमे पढे आधुनिक है। पुराण न होनेसे णिनि नही हुआ। भाष्यमे समानकालीन मानकर णिनिका प्रतिषेध किया।

(८६) **शौनक** आदि गणपठितशब्दोसे णिनि हो । छन्द—वेदका विषय होनेपर। शौनक मुनिसे प्रथमप्रकाशित मन्त्रका अध्ययन कर्तामे णिनि छन्दसि =वेदका विषय है शौनकसे प्रोक्त है। उसका अध्ययन कर्ता अर्थमे शौनकिन ।

(८७) कठ और चरकसे प्रोक्त=प्रथमप्रकाशित अर्थकप्रत्ययका लुक् अदर्शन अश्रवण हो। कठसे प्रोक्त प्रथमप्रकाशित अर्थमे णिनि, तब अधी-यते अण् उसका प्रोक्तात् लुक्। वैशम्पायनके अन्तेवासी शिष्यलक्षण णिनिका कठचरकात्से लुक्, अध्ययन अण् का प्रोक्तात्से लुक्। दोनो मन्त्र-श्लोकका प्रकाश करने है। (८८) कलापिनसे उक्त अर्थमे अण् हो, वैशम्पायन शिष्य होने पर, प्राप्तणिनिका बाध। कलापी मुनिसे प्रथमप्रकाशित मन्त्रोका अध्ययनकर्ता अर्थमे अण, कलापिन्के टि का लोप। कलापसे अध्ययन अर्थमे हुये छ प्रत्ययका लुक्। इनणि, न अपत्ये=सतान अर्थ न हो, तब इन अण्को प्रकृतिभाव होता है। इन्का लोप कैसे ? तब कहाकि नान्तस्य=नकार अन्तमे हो' टिलोपके प्रसगमे स ब्रह्मचारिण, पीठ, सर्पिन् कलापिन्, कौथुमिन् तैतिलिन् जाजलिन् आदि शब्दोका टिलोप कहे। इस उपसख्या—व्याख्यानसे टिलोप होता है। प्रकृतिभाव नही, वार्तिकप्रभावसे। स्वाभाविक अण् तेन प्रोक्तसे होता ही, पुन अण् पढना अधिकके लिये या बाधकबाधने वास्ते। उसका फल हुआ कि माथुरे प्रोक्ता माथुरी वृत्ति। मोदेन प्रोक्ता मौदा । पिप्पलादेन प्रो० पैप्पलाद । शाकलेन शाकला । पुराणप्रोक्तेषु णिनि को बाधकर अण फल है (८९) **छगलिन्** से उक्त विषयमे ढिनुक् हो णिनको बाधकर। क इत्। उ उच्चारणाय। छगलिना प्रोक्तमधीयते शिष्य ढ—एय। टिलोप। छागलिन्से अध्ययन अर्थक प्रत्ययका लुक्। जस् छागलेयिन

छागलेयिन ।।१४६०। **पाराशर्यशिलालिभ्यां भिक्षुनटसूत्रयोः ४।३।११०।।** णिनि स्यात् । पराशर्येण प्रोक्तं भिक्षुसूत्रमधीयते पाराशरिणो भिक्षव । शैलालिनो नटा' । ।९१।**कर्मन्दकृशाश्वादिनि ४।३।१११।।** 'भिक्षुनटसूत्रयो' इत्येव । कर्मन्देन प्रोक्तमधीयते कर्मन्दिनो भिक्षव । कृशाश्विनो नटा । ।९२। **तेनैकदिक् ४।३।११२।।** सुदाम्ना अद्रिणा एकदिक् सौदामनी

---

(१४९०) **पाराशर्य**-वेदव्यास अनन्तरापत्य-पुत्र अर्थमे भी गोत्र-वश परम्पराके व्यवहारसे गर्गादिभ्यो यञ् और शिलालिसे क्रमश भिक्षुसूत्र और नटसूत्र अर्थके प्रथमप्रकाशित अध्ययन अर्थमे णिनि हो। मण्डूकप्लुते-मेढक उछालन्यायसे णिनि ही आता है। शिलालिन्से वेदव्याससे प्रोक्त, भिक्षु, सूत्र प्रथमप्रकाशित सन्यासी त्यागवृत्ति, इच्छालाभ, विद्यावृद्धिवाला। ब्रह्मज्ञान, सर्वज्ञानसे कर्मका अनादर भिक्षुत्व है। वेदान्तान् विविधान् श्रुत्वा सन्यसेदनृगी द्विज इति मनु । स हि आश्रमै विनिशम्याथ समस्तैरेवमेव तु । द्रष्टव्यस्तु अथ मन्तव्य श्रोतव्यश्च द्विजातिभि इति याज्ञवल्क्य । व्यास प्रणीत, सन्यास, त्यागविषयक भिक्षुसूत्रको पढता है अर्थमे णिनि। उसके बाद अध्ययन अण् का लुक् । जस् विभक्तिका रूप । भिक्षुसूत्रमधीते **शैलालिनः** नटलोग नाटकीय विद्या पढते है। उसके प्रथमप्रकाशक शिलालिन्से णिनि टिलोप पुन शैलालिन्से अध्ययन कर्ता नट अर्थमे अण् उसका लुक् । बहुवचन । (९१) **कर्मन्द** और **कृशाश्वके** (प्रोक्त अर्थमे) तृतीयान्तसे इनि हो भिक्षुसूत्र, नटसूत्रके अध्ययन कर्ता अर्थमे ही। कर्मन्द ऋषिसे पहलीबार प्रकाशित भिक्षुसूत्र, (सन्यासियोके लिये उपयोगी ज्ञान) अर्थमे इनि । अन्ते इकार उच्चरणार्थ । कर्मन्दिन्से उक्त अर्थमे अणादि, उसका लुक् । **कर्मन्दिन** सन्यासिन अज्ञानत्यागकर्तार । कृशाश्वेन प्रथमप्रकाशितमधीयते **कृशाश्विन** इन् । तत- अण लुक् । इनके बनाये हुए नटसूत्रका अध्ययनकर्ता । **सन्यस्य श्रवणमेव कुर्यात्** ।

(९२) **तेन एकदिक्** (सह अर्थमे तृतीया) एकाधिकरणीभूता दिशा यस्य तदेकदिक् अथवा एका समाना दिशा यस्य—एकदिशामे वर्तमान तृतीयान्तसे यथायोग्य प्रत्यय हो। तेनकी अनुवत्ति आती हो, पुन पढना छन्द का अधिकार लौटानेके लिए। सुदामा पहाडका एक भाग आधार है। बिजलीका नाम **सौदामनी**। अन से प्रकृतिभावका फल, टिलोप न

।९३। **तसिश्च** ४।३।११३।। स्वरादिपाठादव्ययत्वम् । पीलुमूलेन एकदिक् पीलुमूलत । ।९४। **उरसो यच्च** ४।३।११४।। चात्तसि । अणोऽपवाद । उरसा एकदिक् उरस्य —उरस्त । ।१४९५।।**उपज्ञाते** ४।३।११५।। तेन इत्येव । पाणिनिनोपज्ञात पाणिनीयम । ।९६। **कृते ग्रन्थे** ४।३।११६।। वररुचिना कृतो वाररुचो ग्रन्थ ।९७। **सञ्ज्ञायाम्**४।३।११७।। तेन इत्येव । अग्रन्थार्थमिदम् । मक्षिकाभि कृत माक्षिक मधु ।९८। **कुलालादिभ्यो वुञ्** ४।३।११८।। तेन कृते सञ्ज्ञायाम् । कुलालेन कृत कौलालकम् । वारुडकम् । ।९९।। **क्षुद्राभ्रमरवटरपादपादञ्** ४।३।११९।। तेन कृते सञ्ज्ञायाम् ।

---

होना । अणन्तसे ङीप् । **तडित्सौदामिनी विद्युदित्यमर** ।

(९३) **तसिश्च** तृतीयान्तसे एकदिशा अर्थमे तसि हो । एकार उच्चा० । स्वरादिगणके पाठसे अव्ययसञ्ज्ञा । पीलुमूल पहाडके एकदिशा–आधार अर्थ मे तस् । **पीलुमूलत** (९४) **उरस्** के एकदिशा अर्थमे तृतीयान्तसे यन् हो तस् भी, अण् बाधकर । उरसा हृदयके एक कोनेके आधार अर्थमे यत् **उरस्य** । जब तस् तब **उरस्त** । 450-5/1122

(१४९५) **उपज्ञाते**–विना उपदेश ज्ञाते सति, तृतीयान्तसे प्रथमज्ञात अर्थ मे यथायोग्य प्रत्यय हो । पाणिनिके(बिना किसीसे पढे) प्रोक्त सूत्र **पाणिनीय** है, विना उपदेशके ज्ञान हुआ अर्थमे छ-ईय आदि ।(९६) **कृते**=रचा हुआ ग्रन्थ अर्थमे तृतीयान्तसे यथायोग्य प्रत्यय हो । **वररुचिसे** ( बनाये ग्रन्थका नाम **वाररुच** ) अण् आदि । पाणिनिना कृतो ग्रन्थ **पाणिनीय** । पातञ्जलिना पातञ्जल , नागशेन कृत **नागेशीय** (९७) **सञ्ज्ञाया** तेन=तृतीयान्तसे किया हुआ अर्थमे यथायोग्य प्रत्यय हो । इस सूत्रमे ग्रन्थे नही आता, स्पष्ट कियाकि अग्रन्थार्थवास्ते । मधुमक्खीसे की गयी वस्तु अर्थमे अणादि की सञ्ज्ञा मधु है

(९८) **कुलाल, वरुड–चण्डाल**, निषाद कुम्भकार श्वपाक ( कुक्कुर **पाचक**) आदि गणपठे शब्दोसे तृतीयान्तमे कृते=किया हुआ अर्थमे किसीका नाम होने पर वुञ् हो । मिट्टी पात्रनिर्माता (किया हुआ अर्थमे) कुलालसे वु–अक आदि । वरुड कोई जाति है । पासी । उससे किया हुआ मद्यआदि **वारुणकम्** । चण्डालेन कृत **चाण्डालक** नैषादक, कौम्भकारक, **शौवपाक**, किसी वस्तुके नाम है । (९९) **क्षुद्रा** मधुमक्खी भ्रमर वटर पादप इनसे (तेन कृते सञ्ज्ञाया) अर्थमे अञ् हो, अण् बाधकर । क्षुद्रा मधुमक्खीसे वनी वस्तु अर्थमे अञ् आदि

क्षुद्राभि कृत क्षौद्रम् । भ्रामरम् । वाटरम् । पादपम् ।१५००। **तस्येदम्** ४।३।१२०।। उपगोरिदमौपगवम् । 'वहेस्तुरणिट् च' । सवोढ स्व सावहित्रम् । 'अग्नीध' शरणे रण-भ च' । अग्निमिन्द्धे अग्नीत्, तस्य स्थानमाग्नीध्रम् । तात्स्थ्यात्सोऽप्याग्नीध्र । 'समिधामाधाने षेण्यण् । सामिधेन्यो मन्त्र -सामिधेनी ऋक् । ।१५०१।**रथाद्यत्** ४।३।१२१।। रथ्य चक्रम् ।१५०२। **पत्रपूर्वा-**

---

क्षौद्र मधु । भ्रमरेण कृत भ्रामर शोथ (मौराके काटनेसे फूला) आदिगणमे पढने से अणादि । वटरेण कृत वाटर चिडिया घोष । पादपेन कृत **पादपम** वृक्षकी छाया ।(१५००) **षष्ठयन्तसे** इद-यह वस्तु अर्थमे अणादि हो । पञ्चमहोत्सर्गा घादयश्च प्रत्यया यथायोग्य स्यु । अन्तरादिके रहते विधान नही होता । उपगु सम्बन्धि वस्तुका नाम **औपगवम्** अणादि । (वा०) **वह धातुसे** तु -तृन् तृच् प्रत्ययान्तसे अण् हो, इट् भी सिद्ध । **वहसे** तृन् तृच् विकल्पसे हो । अनुदात्त एकाच उपदेशेके निषेधसे इट नही हुआ । ढ-ध ष्टु-ढ ढलोप । सहिवहिके अकारको ओकार हो । सपूर्वक वह धातुसे तृच । हको ढ, त ष्टुत्व ध-ढ, ढलोप सम्वोढ, उसके षष्ठी अन्तसे अण इट्, तृमे ऋको र-यण् आदिवृद्धि । ( वा० ) **अग्निध्र** शरण अर्थमे अग्नीत् षष्ठयन्तशब्दसे उसीके परे भसज्ञा कहे । शरणका अर्थ गृह है । इन्धसे क्विप् अनिदिता नलोप, चर्त्वं, अग्नीत् इति । अग्निमीधे सोमे महादेवे उत्तरार्वे पञ्चारत्नविशेषस्थानसज्ञा । भसज्ञासे जश्त्व नही हुआ । अग्नि प्रकाशित हो-प्रज्वलितका नाम अग्नीत, उसका स्थान घर **शरण**अर्थमे रण (आदेश) हो । भसज्ञाभी । उसका नाम स्थान आग्नीध्र । यथा अग्नि समिध्यते सा समिन् । सपदादि क्विप । तस्या आधान इति विग्रह । तैत्तिरोय शाखामे **एतद्वै यज्ञस्य अपराजित यत् आग्नीध्रम्**-यहाँ आदि उदात्त, स्वार्थमे अञ् होनेसे है । **आग्नीध्र प्रत्याश्रावयेत्** ऋत्विक् अर्थमे अण् कैसे ? अग्निका शरण स्थानमे ही होता है । तब कहा—**तात्स्थ्यात्** अग्नीध्र नामक देशमे स्थित ऋत्विक् अर्थमे भी अग्नीध्र है । ( वा० ) **समिधा**-कर्ममे षष्ठी आधीयते अनेन आधान मन्त्र अर्थमे षष्ठयन्तसमिधसे षेन्यण् हो । समिध से उक्त प्रत्यय । णित्से आदिवृद्धि । अग्नि धधकानेका मन्त्रअर्थ । षित्त्वसे ङीप् सामिध्येन्य से ङीष । हलस्तद्धितस्यसे यलोप सामिधेनी । (१५०१) **रथसे** सम्बन्धित वस्तु अर्थमे यत् हो । रथका सम्बन्धी चक्र अर्थमे यत्, रथाद्रथाङ्गे प्रमाणसे **रथ्य,** रथका अङ्ग है । रथसीताहलेभ्यो यद्विधौ । तदन्तविधि । परमरथ्यम् । उत्तमरथ्यम् । द्वयो रथयोरङ्ग द्विरथम । (१५०२) **पत्र पूर्वमे** हो,

**दञ्** ४।३।१२२।। पत्र वाहनम्, अश्वरथस्येदमाश्वरथम् ।१५०३। **पत्राध्वर्युपरिषदश्च** ४।३।१२३।। अञ् । 'पत्राद्वाह्ये' अश्वस्येद वहनीयमाश्वम आध्वर्यवम् । पारिषदम् ।।१५०४। **हलसीराट्ठक्** ४।३।१२४।। हालिका । सैरिकम । ।१५०५। **द्वन्द्वाद्वुन्वैरमैथुनिकयो** ४।३।१२५।। काकोलूकिका । कुत्सकुशिकिका । वैरे-देवासुरादिभ्य प्रतिषेध' दैवासुरन् । ।१५०६। **गोत्रचरणाद् वुञ्** ४।३।१२६।। औपगवकम् । 'चरणाद्धर्माम्ना-

---

तत्र रथसे अञ् हो। पत्र वाहनपक्षयो के प्रमाणमे सवारी अर्थमे पत्र है। पतन्त्यनेन पात्र ष्ट्रन् । अश्वरथ सम्बन्धी वस्तु अर्थमे अञ् आदि आश्वरथ वाहनम । अश्व पूर्वमे है । अश्वयुक्तो रथो अश्वरथ तस्य अङ्गम् । (१५०३) पत्र अध्वर्यु, परिषद इनसे इदम् अर्थमे अञ् हो, पत्रसे वाह्य अर्थमे ही हो। अश्व सम्बन्धी ढोनेयोग्य वस्तुका नाम आश्वम् । अश्वमे अञ्आदि, पत्र नही, उसका अर्थ इष्ट है । अध्वर्युकी चीज । परिषद इद कार्यं पारिषदम् अञ आदि । अध्वर्युसे अण आदि, उको ओर्गुण अवादेश । (१५०४) हल, सीर से इदम् अर्थ मे ठक् हो । हलस्य इद (फार हर्षि लाङ्गल दण्ड) अर्थमे ठ—इक आदि । हालिक='सिरस्य इद सैरिकम् खेतका डांडा मेड, ठ—इक आदि ।

(१५०५) द्वन्द्व समासके षष्ठी अन्तसे वुन् हो, वैर (शत्रु) मैथुनिका (पति पत्नी सम्बन्ध) अर्थ निश्चित होने पर । काकाश्च ऊलूकाश्च समाहार काकोलूक, तस्य वैर, कौवा ऊल्लूके बीच बैर बोधक वु—अक टाप् (प्रत्ययस्थ होने से) इत्व आदि, लोकसे स्त्री० । वैरमैथुनिकादिषु स्त्री-अधिकारे इत्यमर । कुत्सकुशिकयो मैथुनिका—विवाह । मिथुन दम्पती, पतिपत्नी उनका कर्म प्रसङ्ग क्रिया । मनोरादि वुञ्, लोक प्रसिद्धिसे स्त्री० । अत्रि भरद्वाजसे वु—अक टाप्, इत्व आदि । (वा) वैर शत्रु अर्थम देव असुरसे वुञ्का निषेध कहे । देवासुरयोर्वैर, दवता राक्षसकी शत्रुता अर्थमे वुन्का निषेध । किन्तु अण् । मैथुनिका प्रसङ्ग अर्थमे देवासुरिका होता ही हैं । द्वन्द्वे देवासुरेनि अपपाठ । भाष्यमे वैरका ही पाठ है। दैवासुर राक्षसोऽसुरमविकृत्य कृतम् आख्यानेऽर्थेऽण्

( १५०६) गोत्रप्रत्यय अन्तमे हो, और वेद शाखा अध्ययन कर्ता वाचक शब्द-षष्ठी—अन्त हो, उससे इदम् अर्थमे वुञ । प्रवर=वंशावली अध्यायने प्रसिद्ध गोत्र मान्य । यथा उपगोर्गोत्रापत्ये अर्थे अण् -आदिसे औपगव । तस्य इद (उसकी वस्तुकर्म अर्थमे) वु-अक । वस्तुत यह प्रवर सूत्रोंमे नही देखा गया

ययोरिति वक्तव्यम्'। काठकम्। ।१५०७। **सङ्घाङ्कलक्षणेष्वञ्यञिञामण्** ४।३।१२७।। घोषग्रहणमपि कर्तव्यम्'। अञ वैद। सङ्घोऽङ्को घशो वा। वैद लक्षणम्। यञ्-गार्ग, गार्गम्। इञ्—दाक्ष-दाक्षम्। परम्परासम्बन्धोऽङ्कः, साक्षात्तु लक्षणम्। ।१५०८। **शाकल द्वा** ४।३।१३८।। अण्वोक्तेऽर्थे। पक्षे चरणाद्वुञ्। शाकलेन प्रोक्तमधीयते शाकला, तेषा सङ्घोऽङ्को घोषो वा।

---

है, वृत्तिग्रन्थमे ग्लौचुकायनक पढा है। (वा) चरणसे वुञ् हो, विज्ञान—धर्म गुण विशेषता योग्यता और सम्प्रदाय, वेदाभ्यास, शास्त्र अर्थमे। अन्यमे नही। कठमुनिसे प्रोक्त—प्रथमप्रकाशित शाखाको पढने वाले कठा, तेषा धर्म आम्नायो वा, कठके धर्म कर्म वेदाभ्यास सम्प्रदाय ही **काठकम्**। कठसे वु—अक आदि। (१५०७) सङ्घ—अङ्क लक्षण अर्थमे यञ् अञ्। इञ् अन्त शब्दसे इद, यह वस्तु अर्थकी इच्छामे अण् हो, वुञ्, ढ-को बाधकर। सूत्रमे (वा) घोष भी सङ्घाङ्कलक्षण घोषेषु ऐसा सूत्र पढें। अन्यथा तीन प्रकृति है चार प्रत्यय। गणनाक्रम असम्भव। अञ्—विदस्य गोत्रापत्यानि अर्थमे अञ्। वैदाः तेषाम् अय सङ्घ एकता अणादि। विद=ऋषिके वशका सङ्घठन या अङ्क चिह्न लक्षण परिचयका निशान दाग। सङ्घ (समुदाय) अङ्क—कलङ्काङ्कौ लाञ्छनं च, चिह्न लक्ष्म च लक्षणमित्यमर। घोष आभीरपल्ली स्यादित्यमर। विदाना लक्षण वैदम्, अञादि। यञ्का प्रमाण—गर्ग्याणा सङ्घः समुदाय, छाप, लक्षण आदि अर्थमें अण्, आपत्यस्य यलोप आदि गार्ग। गर्गगोत्रवालोका गाव। यदि लक्षण हो तब **गार्गम्**। दक्षस्य वशा. दाक्षा, तेषा समुदाय, लक्षण निवास, दक्षवशका परिचय, समूह आदि अर्थमे अण्, इलोपे, दाक्ष। जब लक्षण हो तब दाक्षम्। अङ्क और लक्षणका समान अर्थ है। दोनो क्यो पढा? भेद बोले—परम्परासे पहचान होना अङ्क हैं। जैसे साडको तप्तमुद्रा त्रिशूलसे दागा हुआ उसका गोद्वारा स्वामीका परिचय। जहा साक्षात्=सीधा सम्बन्ध हो वह लक्षण है। जैसे विद्या देवदत्तमे साक्षात् विराजमान लक्षण है। जैसे विदाना विद्या, वैदी विद्या यस्य वैदीविद्य। विद वशकी अपूर्व विद्या जानने वाला यह साक्षात् लक्षण।

(१५०८) शाकलशब्दसे अण हो विकल्पसे उक्ते=समुदाय चिह्न घोष अर्थमे, पक्षमे वुञ् हो, धर्म वेदाभ्यास अर्थके वुञ् का बाधक है। शाकल मुनिसे प्रथमप्रकाशितमन्त्रको पढने वाले शाकला। उसका समुदाय चिह्न घोष अर्थमे अणादि शाकल। शाकलके ग्रन्थ पढ़ने वालोका समुदाय या आश्रम।

शाकल-शाकलक । लक्षणे क्लीबता । ।१५०९।**छन्दोगौक्थिकयाज्ञिकबह्वृच्नटाञ्ञ्यः** ४।३।१२९।। छन्दोगाना धर्म आम्नायो वा छान्दोग्यम् । **औक्थिक्यम्** । याज्ञिक्यम् । बाह्वृच्यम् । नाट्यम् । 'चरणाद्धर्माम्नाययो' इत्युक्तम् । तत्साहचर्यान्नटशब्दादपि तयोरेव ।१५१०। **न दण्डमाणवान्तेवासिषु** ४।३।१३०।। दण्डप्रधाना माणवा दण्डमाणवा तेषु शिष्येषु च वुञ्न स्यात् । दाक्षा दण्डमाणवा शिष्या वा ।११। **रैवतिकादिभ्यश्छः** ४।३।१३१।। तस्येदमित्यर्थे । वुञोऽपवाद । रैवतिकीयम् । बैजवापीयम् ।।१२। **कौपिञ्जलहास्तिपदादण्** ४।३।१३२।। कुपिञ्जलस्यापत्यम् । इहैव निपा-

---

पक्षमे वु—अक शाकलक । यदि उन शिष्योका लक्षण कहे, तत्र नपुसक ।

(१५०९) छन्दोग, औक्थिक, याज्ञिक, वह्वृच्, नट, इनसे धर्म सम्प्रदाय वेदाभ्यास अर्थमे इदकी इच्छामे ञ्य हो । सङ्घादि रुक गये, धर्म आम्नाय आ गये । छन्द—मन्त्र गाने वालोका धर्म अभ्यास सम्प्रदायका नाम छान्दोग्य= =छन्दोगसे ञ्य आदि । उक्थिकाना—स्तुतिकर्तृणा धर्म सम्प्रदाय औक्थिक्य, याज्ञिकाना शास्त्र सम्प्रदाय याज्ञिक्य, बहुत ऋचा मन्त्र का धर्म- -अभ्यास । नटाना धर्म सम्प्रदाय नाट्य , सबमे ञ्य । चरणसे (धर्म और आम्नाय अर्थ) वुञ् कहा गया । नट चरण वेदशाखा नही, तब धर्म आदि अर्थसे सम्बन्ध कैसे ? तत्साहचर्यात्—छन्दोग आदिके साथ पढ़े जानेसे नटसे भी धर्मादि अर्थ में ही प्रत्यय होगा ।

(१५१०) दण्डमाणवा सन्यासी और अन्तेवासी—छात्रसे गोत्रलक्षण वुञ् नही होता, किन्तु तस्येद, दण्डधारी बालक और शिष्य मान्य । जैसे दक्षस्य अपत्य दाक्षि , तस्य इमे दण्डमाणवा , शिष्य, यती या छात्र अर्थमें वुञका निषेध । अण्, इलोप आदि । (११) रैवतिक, ओदमेयि, बीजवापि, गोत्रप्रत्यय अन्त हो उनसे गोत्रके वुञ्को बाधकर ठक् । रेवत्या अपत्य रैवतिक ठ—इक, तस्य इद—रेवतीके खानदानकी वस्तु अर्थमे छ—ईय । बीजवापस्य वश बैज- वापि , तस्य इद बीज बोने वालेकी वस्तु छ आदि । ( १२ ) कौपिञ्जल और हास्तिपदसे अण् हो । कुपिञ्जलका वशज अर्थमे इञ् को बाधकर वार्तिकमे पढे प्रमाणसे अणादि कौपिञ्जल । अणन्तसे पुन अण् इदसे सम्बन्धित अर्थ में । गोत्र वुञ् को बाधकर । हस्तिन इव पदौ यस्य पीलपांव ( हाथी पैर ) हो । पादका लोप नही, अहस्ति आदि सूत्रके निषेधसे । हस्तिपादकी सन्तान

तनाद्रण। तदन्तात्पुनरण। कौपिञ्जल । गोत्रवुञोऽपवाद । हस्तिपादस्यापत्य हास्तिपद तस्याय हास्तिपद । ।१३। आथर्वणिकस्येकलोपश्च ४।३।१३३।। अण्स्यान । आथर्वणिकस्यायमाथर्वणो धम आम्नायो वा । चरणाद् वुञोऽपवाद ।

## इति तद्धिते शैषिकप्रकरणम् ।

## अथप्राग्दीव्यतीयप्रकरणम् ।।३०।।

।१४। तस्य विकार ४।३।१३४।। 'अश्मनो विकारे टिलोपो वक्तव्य ।

---

अथमे अत इञ बाधकर अण् निपातनसे, पद्भाव भी। हास्तिपदस्य अयम् अर्थे अण् हाथीपैरके वशसे सम्बन्धित स्तूप। गोत्र चरण -वुञ् बाधकर।

(१३)यहसूत्र है इति कैयट', अन्ये वार्तिकम, आथर्वणिकसे तस्य इदम अर्थे अण्। प्रकृतिके इ का लोप। यथा अथर्वण प्रोक्तो वेदो अथर्वा, आचारसे ठ इदम अर्थमे। अभेदसम्बन्ध। उसको पढे समझे। वसन्तादि ठक् इक आथर्वणिकस्य अयम आथर्वणिक उनका धर्म वेदाभ्यास शास्त्र अर्थमे अणादि। ऐसा क्यो ? चरणसे वुञ् बाधनेके लिए।

### इति प्राम.करीटीकाया परिपूर्णा शैषिका

### अथप्राग्दीव्यतीया ।

(१४) तस्य–षष्ठ्यन्तसे अण आदि प्रत्यय विकार अथमे हो। विक्रियते रूपान्तर प्राप्यते जैसे घास भूसासे गायके द्वारा दूध--दही-घी आदि बनते है। लोहाका भस्म, सोना आभूषण आदि विकार। प्रकृतेरवस्थान्तरात्मिका विक्रियां प्राप्त –रूप बदलना। साधारण और विशेषप्रत्यय यथायोग्य हो। (वा०) अश्मन =अश्मन् शब्दसे विकार–परिणाम अर्थक प्रत्ययपरे टिलोप कह। अश्मन् मे मनिन्प्रत्यय, मृदसे तिकन मृत्तिका नित्स्वर, आदि—उदात्ता। अश्यते इति अश्मा पाषाँण लोहा जिसे सोना मुर्चा खाता हैं उस लोहे का विकार अथमे अण् परे वार्तिकसे टि (अन्) का लोप, आदिवृद्धि। सीमेन्ट स्टील। भस्मनो विकारो भास्म वटी टिकिया। भस्मन्से अणादि (अनच् प्रकृतिभाव को बाधकर) मृत्तिकाया विकार मार्तिक' मिट्टीकी बनी वस्तु। पृथ्वीके सभी विकार, वस्तु। मृत्तिकासे अणादि। हलस्य विकार हाल:, सिरस्य सैर.। चर्मणो विकार चार्म चर्मण क्रोशेसे टिलोप। प्राणिरजतादिभ्योऽञ्, ओरञ्

मश्मनो विकार आश्म । भास्मन । मार्त्तिक । ।१५१५। **अवयवे च प्राण्योषधिवृक्षेभ्य.** ४।३।१३५।चाद्विकारे । मयूरस्यावयवो विकारो वा मायूर मौर्व काण्ड भस्म वा । पैप्पल । ।१६। **विल्वादिभ्योऽण्** ४।३।१३६।। बैल्वम् । ।१७। **कोपधाच्च** ४।३।१३७।। अण् । अञोऽपवाद । तर्कु, तार्कवम । तैत्तिडीकम् । ।१८। **त्रपुजतुनोः षुक** ४।३।१३८।। आभ्यामण् स्याद्विकारे, एतयो षुगागमश्च । त्रापुषम । जातुषम् । ।१९। **ओरञ्** ४।३।

---

इत्यादि अपवाद विषयको छोडकर ।

( १५१५ ) **अवयव** और **विकार** अर्थमे प्राणिचेतन, औषधि—दवा—वृक्ष वनस्पति आदिके षष्ठचन्तसे अणादि ( जो कहे गये, कहे जायगे ) उनसे अण् हो, अन्यसे केवल विकार अर्थमे । प्राणिका उदाहरण—मायूर । मयूरका अङ्ग चोच पख वीट विकार अर्थमे अण् आदिवृद्धि । लघावन्तेसे मध्य उदात्त । प्राणि॰ अजातादिभ्य'से आदि, अञ्, मूर्वा । (औषधिका नाम) मूगा । तस्या अवयव' विकारो वा अङ्गस्य परिणामी । कण्डा सूखागोबर, गोमयका भस्म। मुर्वासे, कण्डासे भी अणादि काण्डम । वृक्षका उदाहरण पीप्पलस्य अवयव विकारो वा अणादि **पैप्पल** पीपरिका चूर्ण, लघावन्तेसे मध्य उदात्त । अनुदात्तादेश्चमे प्राप्त अञ् को बाधकर अण् । (१६) **बिल्व** ब्रीहि काण्ड मुद्ग मसूर गोधूम इक्षु कर्पासी वेणु आदिगण पढे प्राणि औषधि, वृक्षसे अवयव विकार अथमे और दूसरोसे केवल विकारमे अण् हो । विल्वस्य अवयव' बेलकी डाली पत्ती भस्म, बनी वस्तु, मुरब्बाअर्थमे अणादि **बैल्वम्** । व्रीहे विकार –जौकी मदिरा सत्तु आटा रोटी, **ब्रैहम्** । मुद्गाया विकार **मौद्ग** । मूगकी दाल । **मासूर**. गोधूमस्य विकार **गौधूम** । **ऐक्षव वैणव** । (१७)**कोपधाच्च**—क उपधा (अन्त्य अल्का पूर्व वर्ण) हो ऐसे शब्दसे अञको बाधकर मयट् भी । तर्कु—टिकुरी या तारकोलका अवयव या विकार अर्थमे अण्, आदिवृद्धि । उ को ओ गुण अवादेश । ओरञ्को बाधकर । तित्तिडीकस्य विकार' इमली या खट्टी वस्तु वाचक से भी अणादि । (१८) **त्रपु और जतुसे** अण् हो, विकार अर्थमे । और षुक्-ष भी । त्रपुणो विकार जातुषम् । किसी वृक्षका परिणाम या उससे बनी वस्तु अर्थमे अण् और षुक् ष भी हुआ आदिवृद्धि ।

( १९ ) **ओरञ्** उवर्णान्तसे अञ् हो, प्राणि ओषधि वृक्षसे अवयव और विकार अर्थमे । अन्यसे केवल विकारमे । देवदारो भद्रदारो. अवयव विकारो

१३९॥ दैवदारवम् । भाद्रदारवम् । ।१५२०। **अनुदात्तादेश्च** ।४।३।१४०॥ दाधित्थम् । कापित्थम ।२१। **पलाशादिभ्यो वा** ४।३।१४१॥ पालाशम् । खादिरम् । कारीरम् ।२२। **शम्याःष्लञ्** ४।३।१४२॥ शामील भस्म विस्वान्तोष् शामीली स्रुक् ।२३। **मयड्वैतयोर्भाषायामभ-**

---

वा अर्थे उवर्णान्त देवदारुसे अञ् आदि । ओर्गुण अवादेश, सरला—सागौन लकडी टुकडा या बनी वस्तु । भद्रदारु शीशम लकडी या पल्ला आदिवृद्धि (पीतव्रतार्थनाम) आदि उदात्त ।

( १५२० ) **अनुदात्त** आदिमे हो तब विकार अर्थमे अञ्, अवयवमे भी । दध्नि तिष्ठति दधित्थ । पृषोदरादिसे सको त, अन्तोदात्त । दहीमे नवनीत । दधित्थस्य विकारो वा मक्खन अशका अवयव, विकार घी भी, अर्थमे अणादि **दाधित्थम्**=मट्ठा । कपित्थेषु तिष्ठति कपित्थ कमोरी मन्थनपात्रमे रहे । क्योकि **कपित्थे तु दधित्थग्राह्यमन्यथा** । नवनीत निकालनेके लिए मन्थन विषय उसका विकार **कापित्थम्** । या बन्दरोमे स्थित । अव्युत्पन्न । प्रातिपदिकस्वर, अन्त उदात्तसे आदि उदात्त सिद्ध ।(२१) **पलाशादिगणमे** पढे शब्दों से अञ् हो विकार अवयव अर्थमे विकल्पसे । अनुदात्त आदि होनेपर पलाश खदिर— शिंशपा—स्य दनानामनुदात्तादिसे नित्य प्राप्त और करीर करौदा शिरीष विकङ्कत पलाश, यवासका प्राप्त नही । अत यह सूत्र । पलाशको घृतादिसे अन्तोदात्त । खदिर=खदसे किरच्, शिंशपा मध्योदात्त । स्पदि किंचिच्चलने । अनुदात्तसे युच् पलाशस्य विकार अवयवो वा ढाक—टुकडा या बनी वस्तुका नाम । **अञ् आदि पालाशम्** । खदिरस्य विकार अवयवो (वा०) कत्था का टुकडा आदि । **कारीरम्** करौंदासे बनी चटनी, कृ तृसे ईरन् या किरतेः ईरन् । नित्स्वरसे आदि उदात्त । शॄ पॄ इनसे भी आदि उदात्त । किन् भी । शिरीष आदि—उदात्त. । पलाशम आदि ग्रामादीनासे आदि उदात्त ।

(२२) **शमीशब्द** षष्ठयन्त हो, अश और विकार अर्थमे ष्लञ् । ल शेष । शम्या' विकार **शामील** शमी लकडीका भस्म स्रुवा प्रणीता प्रोक्षणी । जब भस्म तब आदिवृद्धि होकर शामील, जब स्रुवा अर्थ, षित्से डीष् **शामीली** शमीकी बनी हुई । वरुण प्रघासेषु शमी मद्रय स्रुव प्रसिद्धा । अवयव अर्थसे शाखा । (२३) **मयट्** हो विकल्पसे, एतयो=विकार अवयव अर्थमे । अभक्ष्य खानेकी वस्तु न हो, और ढकनेकी वस्तु ऐसा अर्थ खुलने पर । अधिकारसे भी

क्ष्याच्छादनयो' ४।३।१ ४३।। प्रकृतिमात्रान्मयड्वा स्याद्विकारावयवयो। अश्ममयम्—आश्मनम्। 'अभक्ष्य–' इत्यादि किं ? मौद्ग सूप कार्पासमाच्छादनम्।।२४। नित्य वृद्धशरादिभ्यः ४।३।१४४।। आम्रमयम्। शरमयम्

---

मयट् होता है तथापि जो कहे गये, कहे जायगे उनके विषयमेभी पक्षमे मयटके लिये। यथा बिल्वस्य विकार बिल्वमय मयट हुआ। बैल्वम् अण् भी। अत बोले प्रकृतिमात्रात्-जितनी प्रकृति है सबसे मयट हो, विकारावयवमे भाषाया व्यवहारमे। भाषा क्योपढा ? खादिरो यूप खैरका खम्भा। लोकमे नही होता केवल वैदिक है, मयट न हो। वेदमे बहु अच्से परे, मयट अन्य अर्थभी कहते है। अश्मनो विकार लोहा या पत्थरका विकार छड या सीमेट अर्थमे मयट अश्ममयम्। भीतरी विभक्ति मानकर पदसज्ञा, नलोप या विनाऽपि प्रत्यय पूर्वोत्तरपदयोर्वा लोपो वाच्य वचनसे नान्त भी रहता। अत आश्मननान्त रहा। अणादि। यह अश्मक क्या है? कुल्माषाड्घ्नाय कश्चित् राजा तत्पत्न्या मदन्त्या वशिष्ठेन उत्पादित' सुत अश्मक। कके अभावमे अश्मन नाम है। उसके अवयव विकारमे भी यही आश्मन' होता हैं। अभक्ष्य आदि क्यो पढा ? मौद्ग मुद्गाया विकारः मूंगकी दाल भक्ष है। अण् हो। न मयट्। कर्पासस्य विकार रुईकी बनी हुई वस्तु कपडा रजाई गद्दा आच्छादन–शरीरका ढक्कन है अण् हो, न मयट्। अत पढा (कृञ्से--पास प्रत्यय गुणादि) कार्पासी जाति अर्थमे ङीष्। अनुदात्तादिके इञ्को बाधकर बिल्वादि अण्।

(२४) नित्य वृद्ध=जिसको वृद्धसज्ञा हुई हो और शरादि=शर दर्भ मृत कटि तृण सोम बल्वज इनसे नित्य मयट हो विकार अवयव अर्थमे, अभक्ष्य और आच्छादन अर्थमे। आम्रस्य विकार आम्रमयम् आमका अँचार आमवट चटनी अर्थमे मयट। शराणा विकार शरमयम् झोपडी। आच्छादन दर्भमय कुशासन मृन्मय, हाडी पुरवा। तृणमय सोममय आदि। यदि विकारमे मयट् मानेगे तब आनन्दमयाधिकरणमे शकराचार्यने अन्योऽन्यतर आत्मानन्दमय इस श्रुतिमे विकारमे मयट कर आनन्दमय कहा, वह न भक्ष है न आच्छादन है तब विकार है नही, मयट कैसे ? प्राचुर्ये मयट् कहते तो ठीक था। तथापि अधिकतामे मयट् करने पर भी स्वभावका विरोधी दु खका कण भी विकारके अर्थमे मान्य। यह उनका भाव है। अथवा नित्य वृद्धसूत्रमे भाषा नही आता। आये भी तो भाषायां नित्यम् अन्यत्र क्वाचित्क. मानकर मयट

'एकाचो नित्यम्' त्वङमयम् । वाङमयम् । कथं तर्हि 'आप्यम् अम्मयमिति 'तस्येद' इत्यणन्तात्स्वार्थे ष्यञ् । १५२५ । **गोश्च पुरीषे ४।३।१४५॥** गो पुरीष गोमयम् । ।२६। **पिष्टाच्च ४।३।१४६॥** मयट् स्याद्विकारे । पिष्टमयम् भस्म । कथं पैष्टी सुरेति । सामान्यविवक्षाया 'तस्येदमित्यण् । ।२७। **सञ्ज्ञाया कन् ४।३।१४७॥** 'पिष्टात्' इत्येव पिष्टस्य विकारविशेष । पिष्टक । 'पूपोऽपूप पिष्टक स्यात्' ।२८। **व्रीहे· पुरोडाशे ४।३।**

---

सुसाध । अथवा आगते अर्थे मयट, विकार भावार्थक है। भगवान शङ्करका भाव निर्दुष्ट । (वा०) **एकअच्**से नित्य मयट् हो विकार अर्थमे । मयट आरम्भ शक्तिसे होता किन्तु योगविभागसे अन्यत्र भी विधानके लिये पढा। मृत शब्द एकअच् है शरादिसेभी सिद्ध है अत वार्तिक भी प्रमाण। त्वच विकार **त्वङ्मय** चमडेका विकार उपानत् अटैची चमडेकी पादुका, बनी वस्तु अर्थमे मयट। वाच विकार **वाङ्मयम्** सभी शास्त्र, ज्ञानग्रन्थ, उपदेश वाणीके विकार है। वाचसे मयट यरोऽनुनासिकेसे च को परसवर्णी अनुनासिक ङ् । **कथं तर्हि**=यदि ऐसा आप्यम् अम्मय कैसे बनेगा। **अपामिदम् आपसर** जलका जमाव, तस्येदसे अण् होनेपर स्वार्थमे ञ्=य **आप्य** सरोवर । आपसे मयट। प को परसवर्ण अनुनासिक म अम्मयम ।

(१५२५) गोश्च (नित्य मयट् आया) गो शब्दसे पुरीष सम्बन्धित विकार अर्थमे मयट । गायके पुरीष गोबर गोमय हो। यह पुरीष न विकार है, न अवयव है तव तस्येदम् अर्थमे प्रत्यय मान्य। गो इद **गोमयम्** विकार अवयव अर्थमे गोपयसो यत् होगा। पुरीष न कहते, गव्य पय मे मयट् होता।

(२६) **पिष्टात्**=पिसा हुआ पाउडर अर्थमे मयट। च से विकार अथमे भी पिष्टमिद **पिष्टमयम्**। घोटा हुआ। भस्म या पिसे हुएसे बनी वस्तु। हलुआ पकौडी आदि। यदि ऐसा पैष्टी सुरा कैसे ? क्योकि पिसे हुएसे बनी मदिरा अर्थ है, मयट क्यो नही ? तब कहाकि **सामान्य सम्बन्धकी** इच्छामे तस्येदसे अण् करके बनी पैष्टी साधु है। (२७) **सञ्ज्ञाया** (किसीका नाम हो तब) पिष्टात्=पिसी हुई वस्तुसे बना विकार विशेष अर्थ मे कन् हो। पिष्टस्य पिसी हुई वस्तु का विकार **पिष्टक** । (मालपूआ या पिस्ता) कन् हुआ। पूप और अपूप दोनो का नाम पिष्टक है। **पुरोडाश पिष्टक** नही होगा, अपूप न होनेसे। **अतुङ्ग मन पूपाकृतिमश्वशफमात्र पुरोडाश करोति इति श्रुते** ।

(२८) **व्रीहि** से पुरोडाश=देवताओ को देय वस्तु ऐसे विकारमे नित्य

१४८॥ मयट् स्यात् । बिल्वाद्यणोऽपवाद । व्रीहिमय पुरोडाश । व्रैहमन्यत्
।२९। असञ्ज्ञाया तिलयवाभ्याम् ४।३।३९॥ तिलमयम् । यवमयम् ।
सञ्ज्ञाया तु तैलम् । यावक । ।१५३०। तालादिभ्योऽण ४।३।१५२॥
अञ्मयटोरपवाद । 'तालाद्धनुषि' ताल धनु । अन्यत्तालमयम् । ऐन्द्रायुधम् ।
।३१। जातरूपेभ्य परिमाणे ४।३।१५३॥ ।४२। अण् । बहुवचनात्पर्याय
ग्रहणम् । हाटक तापनीय सौवर्णो वा निष्क । परिमाणे किं ? हाटकमयी

---

मयट् हो । विल्वादि गणके अण्को बाधकर । यथा ब्रीहिमय धानकी बनी हवन की वस्तु । यदि ऐसा विल्वादिमे क्यो पढा ? तब कहा कि अन्यत्-अन्य अर्थ हो, तब अण् आदिवृद्धि ब्रैह बननेके लिये । ( २९ ) असञ्ज्ञाया-किसीका नाम न हो, तब तिल, यवसे नित्य मयट् कहे । यव शब्दसे विकार अथमे अण् तिलस्य आधिक्य या विकार तिलमयम्, यवस्य विकार यवमयम, किसीका नाम हो सकता है । अत मयट् । सज्ञा होने पर विकार अथमे अण । यवादिभ्य से कन् स्वार्थे=स्व प्रकृति तस्य अर्थ स्वार्थ तस्मिन्स्वार्थे यावक । तिलस्य विकार तैल, ये सब नाम है ।

(१५३०) तालादि गणमे पढे शब्दोसे अञ् हो, अण् और मयटको बाधकर ताल और श्यामाक को वृद्धसज्ञा मानकर मयट प्राप्त, प्राणिरजतादिभ्यो अञ् प्राप्त । बर्हिणा विकार बार्हिणम् । अण् हुआ । (ग०) तालशब्दसे धनुष अर्थमे अण् हो । तालस्य विकार अर्थमे तालम् अण्, ताडका बना धनुष, अन्य अर्थ हो तब मयट, तालमयम् । इन्द्रायुधस्य विकार मयट्को बाधकर अण । ऐन्द्रायुधम् आकाशमे इन्द्रधनुष । समासस्वरसे अन्तोदात्त । इन्द्रादृश । चप सान्त्वने । पचादि—अच् चाप' पियुक्षा' मध्योदात्त । ( ३१ ) जातरूप । सुवर्ण वाचक शब्दसे अण् हो, परिणाम माला, विकार-बनी वस्तु, जान पडे तब, जातरूप शब्दसे अण् क्यो न हो, तब कहा बहुवचनात्=बहुवचन भ्यस् पढनेसे पर्याय=वाचकशब्द स्वीकृत । ( जातरूप शब्द नही ) सोना अर्थमे हाटकस्य विकार हाटक, तपनीयस्य परिमाण तापनीय, सुवर्णस्य विकार सौवर्ण । सोना वाचक तीनोसे अण् । जिनका विकार निष्क हसुली, हार ( सोनेका बना ) अर्थमे अणादि । तापनीय मे नित्य वृद्धशरादिभ्य से मयट् । माषा अन्यने अनुदात्तादेश्चसे अञ् प्राप्त । गुञ्जा पञ्चाद्यमाषक, पाच घुघुचीका एक, ते षोडशाक्षः वे सोलह मिलकर अक्ष । वही सुवर्ण परिमाण है । सोलह माषा ( सुवर्णबिस्तो हेम्नोऽक्षे सुमना ) का अक्ष सोलह माषा परिमाण है कण्ठहार

यष्टि । (३२] **प्राणिरजतादिभ्योऽञ् ४।३।१५४॥** शौकम् । बाकम् । राजतम् । ३३॥ **ञितश्च तत्प्रत्ययात् ४।३।१५५॥** ञितो विकारावयव-प्रत्यय तदन्तादञ्स्यात्तयोरेवार्थयो । मयटोऽपवाद शामीलस्य शामीलम् । दाधित्थस्य दाधित्थम् । कापित्थम् । ञित किं ? बैल्वमयम् ।३४। **क्रीतवत्परिमाणात् ४।३।१५६॥** 'प्राग्वहतेष्ठक्' इत्यारभ्य क्रीतार्थे ये प्रत्यया येनोपाधिना परिमाणाद्विहितास्ते तथैव विकारेऽतिदिश्यन्ते । अणादीनामपवाद । निष्केण क्रीत नैष्किकम् । एव निष्कस्य विकारोऽपि नैष्किक । शतस्य

---

विकार है । परिमाण क्यो पढ़ा ? हाटकस्य विकार: हाटकमयी छडी सुवर्ण जटित है । उसमे कोई मात्रा नही, अण् न हो ।

(३२) **प्राणि**=जीवात्मा हो और रजत शीशा लोह उदुम्बर कण्टकार, आदि गणपढे शब्दोसे अञ् हो, अनुदात्तादिके अञ् को बाधने वास्ते । शुकस्य अवयव विकारो वा **शौकम्**। तोताका अङ्ग, पख रक्त, आदि । प्राणिना कुपूर्वाणासे अञ् प्राप्त नही था । प्राणि होनेसे अणादि । बकस्य विकार **बाकम्** । बगुलेका परिणाम । रजतस्य विकार अणादि । **राजतम्** पात्र चादीकी बनी वस्तु । लोहस्य विकार **लौहम्** औदुम्बर, काण्टकार, गणमे अनुदात्तका पढना मयट् बाधनार्थ । (३३) **ञितश्च** तयो विकारावयवो प्रत्यय तस्मात् । ञ्य—इत् हो, ऐसा विकार और अवयव अर्थमे प्रत्यय, **तदन्तात्**--वह प्रत्यय अन्तमे हो, उससे अञ् ही । दोनो अर्थोमे हो, मयट् बाधकर । शम्या विकार अवयवो वा **शामीलम्** ष्लञ् । शमी लकडीकी बनी वस्तु या टुकडा उसका विकार अर्थमे (मयट बाधकर) अञ् शामीलम् । नित्य वृद्धसे मयट प्राप्त था । दध्नि तिष्ठति दधित्थ नवनीत, तस्य विकार अर्थमे (अनुदात्तादेश्चके अञ्कोबाधकर) अञ् । **दाधित्थ** नवनीत—निर्मित वस्तु एव कपित्थस्य विकार कापित्थम । ञ इत् क्यो कहा ? **बिल्वमयम्** मे मयट् बाधित न हो । बिल्वस्य विकार बैल्व बिल्वादिभ्यो अण् तस्य विकार । बेलका मुरब्बा शर्बत अर्थमे मयट ही हो, न अञ् । भाष्यमे **विकारावयवप्रत्यान्तात्पुन तत्प्रत्यो न अनभिधानात्** इद सूत्र त्याज्यम् ( ३४ ) **क्रीतवत्**=प्राग्वहतेष्ठक् से लेकर क्रीतार्थे=खरीदने अर्थमे जो प्रत्यय, जिग (उपाधिना) प्रकृतिके उद्देश्यसे परिमाण अथमे विधान किये गये हैं वे प्रत्यय **तथैव**=उसीप्रकार उसी उद्देश्यसे विकार अर्थमे भी **अतिदिश्यन्ते**=आरोपित हो । अणादिको वाधकर । जैसे निष्क-हार-सोनासे खरीदी वस्तु, खेत भवन अर्थमे । तेन क्रीतसे ठक इक आदि । **नैष्किकम्** । तथैव निष्क

विकार शत्य, शतिक ।१५३५। उष्ट्राद्वुञ् ४।३।१५७।। प्राण्यञोऽपवाद । औष्ट्रक ।।३६। उमोर्णयोर्वा ४।३।१५८।। औमकम्—औमम् । और्णकम् और्णम् । वुञभावे । यथाक्रममणञौ ।३७। एण्या ढञ् ४।३।१५९।। ऐणेयम् । एणस्य तु ऐणम ।।३८। गोपयसोर्यत् ।४३।१६०।। गव्यम् । पयस्यम् ।।३९। द्रोश्च ४।३।१६१।। द्रुर्वृक्ष, तस्य विकारोऽवयवो

---

के विकार बनीवस्तु अर्थमे भी ठ आदि हो। नैष्किक । यथा शतेन क्रीत सौ का विकार, मिलकर वनी वस्तु शतिक । शताच्च ठन्, यत् भी विकार अर्थमे हुए। यत शत्य । ठन् शतिक । पणिन कृत पणिक, क्षेत्रस्य विकार क्षेत्रिक ।

(१५३५) उष्ट्रसे वुञ् हो प्राणि अजातादिभ्य के अञ्को बाधकर। ऊटके विकार दूध मूत्र चर्म आदि अर्थमे वु-अक आदि । औष्ट्रक धर्म ।

(३६) उमा और ऊर्णासे विकल्प वुञ् हो। पक्षमे अण् भी। उमा, घास तीसी पौधाका विशेष नाम ( उमा स्यादतसी क्षुमा इत्यमर ) तस्या विकार-अवयवो वा। तीसीसे बनी वस्तु अर्थमे वु—अक आदि। औमक, पक्षमे तस्य विकार से अण् औमम् । अनुदात्तादेश्चसे अञ् नही, तृणधान्याना च के आदि उदात्तसे। ऊर्णा मेषादिलोम्नि स्यादित्यमर । भेडका रोम उर्णा है जो फिट् स्वरसे अन्त उदात्त वु—अक आदि। और्णकम् । जब आदि अनुदात्त मानकर अञ् तब और्णम् । ऊन की बनी वस्तु शाल स्वेटर । स्थूणा उर्णा नपुसक हैं। अत कहा वुञ् न होनेपर क्रमसे अण, अञ् भी हो। (३७) एणी=मृगीसे अवयव विकार अर्थमे ढञ्—ढको एय। यस्येति चमे इलोप, आदि। ऐणेय मृगी चर्म, अङ्ग, प्राणिके अञ्को बाधकर। सूत्रमे स्त्रीलिङ्ग पढनेका फल बोले, जहा पुलिङ्ग ऐण—मृगका विकार है। वहा प्राणि—अञ्। आदिवृद्धि ऐणेय-मृग चर्म। (३८) गोमयम् से विकार=अवयवमे यत् हो। यद्यपि गो और अजादि प्रसङ्गमे यत् होता ही है तथापि ( मयड्वैतयो से ) मयट बाधनार्थं पुन यत् पढा। गोर्विकार या अङ्ग अर्थमे यत्। वान्तो यि प्रत्ययेसे अव् गव्यम् । दूध दही मूत्र गोबर सीग पुच्छ आदि अवयव या विकार है। पयसः विकार-पयस्य दधि घृत नवनीतं वा। दूधका विकार बदला रूप दधि है। अवयव घी है। ( ३९ ) द्रोश्च द्रु =वृक्षसे भी यत् कहे। (एकाचो नित्यका मयट् और ओरञ्को बाधकर) द्रो विकार अवयव वृक्षसे बनी वस्तु कुर्सी मेज, पल्ला आदि लकडी अर्थमे यत्। और्गुण उ को ओ, य परे अव्। द्रव्यम्। सात

वा द्रव्यम् । (१५४०) **माने वयः** ४।३।१६२॥ द्रोरित्येव । द्रुवयम । 'यौतव द्रुवय पाय्यमिति मानार्थक त्रयम्' । (४१) **फले लुक्** ४।३।१६३॥ विकारावयवप्रत्ययस्य लुक् स्यात् फले। आमलक्या फलमामलकम् । (४२) **प्लक्षादिभ्योऽण्** ४।३।१६४॥ विधानसामर्थ्यान्न लुक् । प्लाक्षम् । ।४३। **न्यग्रोधस्य च केवलस्य** ७।३।५॥ अस्य न वृद्धिरैजागमश्च । नैयग्रोधम् । ।४४। **जम्ब्वा वा** ४।३।१६५।। जम्बूशब्दात्फलेऽण्वा स्यात् । जाम्बवम ।

---

पदार्थमे (द्रव्य गुण कर्म)का द्रव्य वान्त भिन्न है। वह तो गुणै द्रूयते आश्रीयते गुणका आधार बने, द्रुधातु, अचो यत् द्रव्य-जाति गुण क्रियाका आधार अर्थ।

(१५४०) **मान**—मात्रा निश्चय, विकार अर्थमे द्रुशब्दसे ही वय प्रत्यय हो। द्रुसे मान अर्थमे वय, द्रुवय-पेडका परिमाण। विकारभूत पसेरी क्विटल लकडी का परिमाण, तौला हुआ। यु धातुसे तौला हुआ मान अर्थमे (तव) प्रत्यय। **यौतव द्रुवय पाय्य**, पैसे, माने यत्। ये तीनो मानार्थक तौला हुआ मान अर्थमे है। (४१) **फल** अर्थमे विकार या अवयव प्रत्ययका लुक्--अश्रवण हो। आवला का फल आमलकम् । आमलकीमे फलअर्थमे मयट, उसका फले लुक् । लुक् तद्धित परे, ङीष्। इका लुक् स्वादि । फले हुए वृक्षका फल।

(४२) **प्लक्षादिगणमे** न्यग्रोध, अश्वत्थ इङ्गुदी शिग्रु कर्कन्धू इनसे विकार अवयव अर्थमे अण् हो। जिसका फले लुक् नही होता, अण् विधानके सामर्थ्य से। शिग्रु कर्कन्धुसे ओरञ् प्राप्त, अन्यको अनुदात्त अञ् प्राप्तको बाधकर अण्। फल परे अण्का लुक् क्यो नही ? तब कहा **विधानसामर्थ्यात्**-प्लक्षस्य फल प्लाक्ष, गूलरका फल। फिष से अन्तोदात्त, प्लक्षसे अणादि, न्यग्रोध—लघावन्तेसे मध्य उदात्त, तस्य फल, बरगद वृक्षकाफल अर्थमे प्लक्षादिभ्योऽण् आदि वृद्धि प्राप्त, उसको बाधकर। (४३) **न्यग्रोध** केवल—अकेला रहने पर (पदान्तर विहीनत्व केवलत्व) वृद्धि न हो किन्तु ऐच् (ऐ औ) हो, जो न य्वाभ्या से आया। **नैयग्रोध आश्वत्थ वैणव प्लक्ष नैयग्रोधैङ्गुदफले इत्यमर**। केवल क्यों पढा ? न्यग्रोधमूले भवा न्याग्रोधमूला शालय। यहा मूल अधिक है ऐच् न हो। पेडकी छायामे धान। यदि न रोहति **न्यग्रोध**.। डालीसे जड फूटकर जमीनमे जाय इस व्युत्पत्ति पक्षमे सूत्र नियमार्थ है पक्षमे विध्यर्थ।

(४४) **जम्बू** शब्दसे फल अर्थमे अण् विकल्पसे हो। जम्बव (जामुनका) फल अथमे जम्बूसे अण्। णितसे आदि अच् जमे अको वृद्धि। उकारको गुण ओ—अव् **जाम्बवं**, पक्षमे ओरञ् उवर्णान्त जम्बूसे अञ्, उसका लुक विशेष्यफल

**पक्षे ओरञ्, तस्य लुक्, जम्बु। (१५४५) लुप् च ४।३।१६६।। जम्ब्वाः फल प्रत्ययस्य लुब्वा स्यात्। 'लुपि युक्तवत' जम्ब्वा फल जम्बू। 'फलपाकशुषामुपसङ्ख्यानम्'। व्रीहयः। मुद्गा। 'पुष्पमूलेषु बहुलम्' (वा) मल्लिकाया पुष्प मल्लिका। जात्या पुष्प जाती। विदार्या मूल विदारी। बहुलग्रहणेह। पाटलानि पुष्पाणि। साल्वानि मूलानि। बाहुलकात्क्वचिल्लुक्।**

हैं। उसका लिङ्ग नपुसक। जिससे ह्रस्व हुआ। जम्बु फले, जम्ब्वा जम्बू स्त्री जम्बु जाम्बवम।

(१५४५) लुप् भी हो, जम्बू शब्दसे फल अर्थमे हुए प्रत्ययका विकल्पसे लुप। शङ्का—लुक्से भी कार्य सिद्ध था लुप क्यो पढा ? तब कहा लुपि युक्तवत्-लुप होने पर, युक्त उचित लिङ्गवचन होनेके लिये। जैसे जम्ब्वा फल जामुनके फल अर्थमे हुए अण्का लुप् होनेपर विशेष्य—प्रधानका लिङ्ग वचन बाधकर स्त्रीलिङ्ग एकवचन भी हुआ। जम्ब्वा अत फल जम्बू स्त्रीलिङ्ग एकवचन रहा। (वा०) फलपाकशुष फल (पाकेन शुष्यन्ति) पकनेपर सूखजाय इति फलपाकशुष ओषधय। उसके वाचक शब्दसे परे फल अर्थके प्रत्ययका लुप कहे। फले लुक्को बाधकर। व्रीहि जौ गेहूँ धान जिनके पकने पर फल सूख जाते है। तस्य विकार से अण। उसका वार्तिकसे लुक्। जौ धानका सूखा फल तद्धितार्थ। मुद्गाना विकार फलानि--मूगकी दाल मुद्ग। विल्वादि मानकर हुए अण्का लुप्। जिसका फल, युक्तवद्भावसे पुलिङ्ग, हुआ प्रधान फलका लिङ्ग वचन नही हुआ। (वा०) पुष्प और मूल जड अर्थ खुलता हो तब विकार और अवयव अर्थमे हुए प्रत्ययका लुप् हो। बहुल=आवश्यकता अनुसार। मल्लिका रातरानोका पुष्प, अर्थमे अण्। उसका वार्तिकसे लुप। उचित लिङ्ग हुआ। मादीना च--मध्य उदात्त। अनुदात्तादेश्चके अञका लुक्। युक्तभावसे स्त्रीलिङ्ग। अत जातीनामक लताके फूलका नाम जाती को भी समझें। कन्दके मूल जडका नाम, भूमि विदारी। मूलजड अर्थमे हुए प्रत्ययका लुक्। गौरादिगण मानकर ङीष्, अन्त उदात्त। वार्तिकमे बहुल पढनेसे क्वचिन्न-कही नही भी होता। यथा पाटलस्य पुष्पाणि पाटलानि, पलाशके फूल। विल्वादिभ्यश्चके अण्का न लुक्। साल्वानि भी समझें। शालूका मूल जड अर्थमे अण् का लुक् नही हुआ। शङ्का—अशोकस्य पुष्प अशोक, करबीरस्य पुष्पम् (करौदा का फूल अर्थमे) करवीर शब्द बना। पुष्पमूलेषु बहुलसे युक्तावद्भाव हो, पुलिङ्ग भी होकर अशोक करवीरः क्यों नही बनता। बहुलग्रहणसे युक्त

**अशोकम्** । करवीरम् । ४६ **हरीतक्यादिभ्यश्च** ४।३।१६७।। एभ्य फल-प्रत्ययस्य लुप्स्यात् । हरीतक्यादीना लिङ्गमेव प्रकृतिवत् । हरीतक्या फलानि-हरीतक्य ।४७। **कसीयपरशव्ययोर्यञञौ लुक्च** ४।३।१६८।। कसीयपर-शव्यशब्दाभ्या यञञौ स्तश्छयतोश्च लुक् । कसाय हित कसीयम् । तस्य विकार कास्यम । परशवे हित परशव्यम्, तस्य विकार पारशव ।

इति तद्धिते चतुर्थस्य तृतीयपादे प्राग्दीव्यतीयप्रकरणम् ।

## अथतद्धिते प्राग्वहतीयप्रकरणम् ।।३०।।

।४८। **प्राग्वहतेष्ठक्** ४।४।१।। तद्वहतीत्यत प्राक् ठगधिक्रियते । 'तदा-

---

भावके आभावसे । कही लुक् भी होता है ।

(४६) **हरीतकी** आदिगणमे पढे शब्दसे परे फल प्रत्ययका लुप हो । हरी-तकी आदि वार्तिकसे लिङ्ग प्रकृतिके अनुसार हो, जिसका लिङ्ग लुप्त प्रत्यार्थं अतिदिष्ट है । हरीतकी (हरैं) के फलको **हरीतक्यः** । फल अर्थमे हुए प्रत्ययका लुक् । द्राक्षा आदि शब्दसे नित्य वृद्ध-से प्राप्त मयटका लुप् आदि । **लिङ्गमेव** विशेष्यवदेव । (४७) **कशीय** और परशव्यसे यञ् अञ् हो छ यत्का लुक् भी हो । कस धातु लोहविशेष, तस्मै हित लोहाके हित उपयोगी बनाने अर्थमे छ—ईय **कसीय**, कसीयस्य विकार धातुकी बनी वस्तु अर्थमे यञ् कसीय—य । छ—ईयका लुक् । आदिवृद्धि अलोप **कांस्यम** । परशुके लिए उपकारी ( बेंट, लोहा ) फरसाके उपयोगी अर्थमे उगवादिभ्यो यत् । शुमे उको गुण, वान्तादेश **परशव्यम्** उससे विकार अर्थमे अञ् होनेपर पहले हुए यत्का लुक् । बहुवचने पार्शव । अनपत्य होनेसे आपत्यस्य च नही लगा ।

इति प्राभाकरीटीकाया प्राग्दीव्यतीया समाप्ता ।

## अथतद्धिते प्राग्वहतीया

**अथठगधिकार** —ठक्प्रत्ययके अधिकारकी सीमाका निर्णायक सूत्र । (४८) **चतुर्थ** अध्यायके चौथे पादका प्रथमसूत्र **प्राक्वहते=तद्वहति** रथयुगप्रासङ्ग सूत्रके पहले तक ठक्का अधिकार चलेगा । इसपर वार्तिक बोलें **तत् आह**— इति ( वह वार-वार ऐसा कहता है ) इस अर्थमे माशब्द, नित्यशब्द, **कार्य** शब्द आदिसे ठक् कहे । इति शब्द तत्के बाद पढे । **तदिति** आह--वह ऐसा कहता है अर्थमे माशब्दसे स्वागत—आदिका स्मरण । तत्से वाक्यका अर्थ ले । इतिसे वाक्यको कर्मघोषित । माशब्द **कार्षीः** तुम कोलाहल मत करो, ऐसा

हेति माशब्दादिभ्य उपसङ्ख्यानम्' मा शब्द कार्षी इति य आह स माशब्दिक ।४९। स्वागतादीना च ७।३।७।। ऐज्न स्यात । स्वागतमित्याह स्वागतिक । स्वाध्वरिक । स्वाङ्गस्यापत्य स्वाङ्गि । व्यङ्गस्यापत्यं व्याङ्गि । व्यडस्यापत्य व्याडि । व्यवहारेण चरति व्यावहारिक । स्वपतौ साधु स्वापतेय 'आहौ प्रभूतादिभ्य' प्रभूतमाह । प्राभूतिक । पार्याप्तिक । 'पृच्छतौ सुस्नाता-

---

जो कहे, इस अर्थमे मा शब्दसे ठ–इक आदि माशब्दिक. । अथवा शब्दो मा कारि इति यो निषेधति स मा शब्दिकः। जो नित्यशब्दका प्रयोग करे, नित्य शब्द इति य आह स नैत्यशब्दिक । शब्द नित्य है ऐसा कहनेवाला कार्यः शब्द इति य आह कार्यशब्दिक । दुर्गाजी ऐसा अनेक बार बोले दौर्गशब्दिक रामरामशब्दिक । कृष्ण कृष्ण । कमवाच्य है किन्तु द्वितीया नही होती, प्रातिपदिक न होनेसे । न माङ्योगे । ब्रूञ् धातुका स्पष्ट बोलना अर्थ । उससे बना इति य आह समुदायसे ठक् । माशब्द आदिके भीतर पढे हुए स्वागनादिगणके शब्दकी विशेषता बोले ।

(४९) स्वागत, स्वाध्वर आदिगण पठितके आदि अच्को ऐच् न हो, जो न य्वाभ्यासे प्राप्त था । किन्तु आदिवृद्धि हो । न कर्मव्यतिहारे से नञ् आया । शोभनम् आगमन स्वागत (सही समयपर आना हुआ) (इति य आह) अर्थमे ठ इक । न य्वाभ्यासे ऐच् प्राप्तका निषेध । स्वागतादीना सूत्रेण आदिवृद्धि । स्वागतिक स्वाध्वरिक शोभन अध्वर स्वध्वर इति य आह(अच्छा यज्ञकिया) ऐमा जो बोले वह व्यक्ति अर्थमे ठ-इक । ऐच् निषेध , किन्तु आदिवृद्धि । सुन्दर यज्ञ है, ऐसा कहनेवाला । शोभनानि अङ्गानि यस्य स स्वङ्ग , मन मोहक अङ्गवालेकी सन्तान अर्थमे अत् इञ आदि स्वाङ्गि । विकृतानि अङ्गानि यस्य स व्यङ्ग अष्टावक्र लाकृति उसकी-सन्तान अर्थे इञ आदि । व्याङ्गिः । न विद्यते डो यस्य स अड , विगतो अडो व्यड (उसकी सन्तान ) इञ् आदि, व्याडि । व्यडस्याऽपत्यम् । व्यवहारसे(चले) सर्वप्रिय आचरण कर्ता अर्थमे ठ–इक आदि व्यावहारिक । ऐच्का निषेध । स्वस्य पति स्वपति । अपना स्वामी, रक्षक--उससे साधु सेवा कुशल नीतिनिपुण अथमे स्वपतेर्ढञ्— ढक् एय द्वारादीनाञ्चसे प्राप्त ऐच्का निषेध । (वा०) आहौ—आह पदके एक देशसे आहिका इकार उच्चारणार्थ है । पूर्वसे तत आया । तदित्याह (वह ऐसा बोलता है ।) अर्थमे प्रभूतादिगणमे पढे द्वितीयान्त शब्दसे ठक् कहे । प्रभूतमाह (बहुत है ऐसा जो कहे) अर्थमे प्रभूतसे ठ–इक आदि । पर्याप्तमाह पूर्ण है ऐसा

**दिभ्य** ' सुस्नात पृच्छति सौस्नातिक । सौखशायनिक । अनुशतिकादि । 'गच्छतौ परदारादिभ्य ' पारदारिक । गौरुतल्पिक ।।१५५०। **तेन दीव्यति खनति जयति जितम्** ४।४।२।। अक्षैर्दीव्यति आक्षिक । अभ्र्या खनति आभ्रिक । अक्षैर्जयति आक्षिक । अक्षैर्जितमाक्षिकम् । ।५१। **संस्कृतम्** ४।

---

उसका नाम पार्यातिक ।ठ आदि ।अलमाह आलमिक । (वा०) **पृच्छतौ**-पूछता है अर्थमे द्वितीयान्त सुम्नात आदिमे ठक कहे। सुस्नात (ठीकसे स्नान किया) जो ऐसा पूछता है अथमे ठ–इक आदिवृद्धि। **सौस्नातिक** । सुख शयनपृच्छति सुखसे सोया ऐसा पूछने वाला । सुखशयनसे ठ–इक आदि । अनुतिकादीनासे दोनो पदकी आदिवृद्धि । **सौखभोजनिक**, आनन्दगमनिक । (वा) **गच्छति** अर्थ मे परदारा-दूसरेकी स्त्रीके प्रति गमन अर्थमे द्वितीयान्तसे ठक् हो । परदारान् गच्छति (पराई नारीके पास जाता है) परदारान्से ठ-इक आदि पारदरिक । गुरुकी स्त्रीको गुरुतल्प कहते है। गुरुतल्प गच्छति अर्थमे ठ—इक आदिवृद्धि । **गौरुतल्पिक** चन्द्र । परमातर गच्छति पारमातृक बालक ।

( १५५० ) **तेन**=तृतीयान्त शब्दसे खनता है जीतता है या हारता है या जीत चुका है । इन विग्रहो मे ( यहा तीनो काल, तीनो पुरुष, तीनो वचन इच्छाधीन है । भूतकाल-अक्षै अदेवीत् देविष्यति दीव्यति । तीनो कालमे ठक् आदि हो । आक्षिक बनेगा । इसका अर्थ पाशासे खेलता, खेल चुका , खेलेगा। तीनो स्थितिका व्यक्ति प्रथमपुरुष मध्यम, उत्तममे भी अक्षैर्देविष्यसि देविष्यामि। पाशासे खेलते हो, हम खेलने है । दोनो दशामे **आक्षिक** । बहुवचनमेभी दीव्यन्ति ते । यूय दीव्यथ। वय दीव्याम इति आक्षिका. तीनो दशामे एकरूप कारक इष्ट है । जयति जितमे कर्ता और कर्ममे प्रत्यय होनेसे अक्षैर्द्यूत खात खना हुआ अर्थ भी होगा । अक्षै मे तृतीतीयान्त है । उससे ठक् तद्धितान्तत्वा त्प्रातिपदिकसज्ञा, सुपो धातुसे तृतीयाका लुक् आदि । अभ्रि स्त्री, काष्ठ कुद्दाल । कुदारसे खोदता है । अभ्र्या तृतीयान्तसे ठक् । प्रा० संज्ञा सुपो लुक् आदि । **आभ्रिक** । कुदाल खुरपीसे खोदने वाला । अक्षैर्जित पाशासे जीता गया धन, **आक्षिक**, दाव पर लगाया दूना पाया । परशुना खनति **पारशुक:** ।

(५१)**संस्कृतं** सस्कार किया हुआ तृतीयान्तसे सस्कृत=छौका हुआ, सीचा, मिलाया हुआ अर्थमे ठक् । सपूर्वक कृधातुका मिलाना, सुट्का उत्कृष्ट गुण स्वाद पैदा करना अर्थ । जैसे दहीसे सीचा-स्वादजनक सस्कार किया हुआ दही (बुनिया) वाडाका नाम **दाधिक**--दधिसे सस्कारित अर्थमे ठक् आदि । सस्कृत भक्षा सप्तम्यन्तसे अण् करता है । तृतीयान्तसे ठक् ही होगा । मरी-

४।३।। **दध्ना संस्कृत दाधिकम्। मारीचिकम्। ।५२। कुलत्थकोपधादण्** ४।४।४।। ठकोऽपवाद। कुलत्थैः संस्कृत कौलत्थम्। तैत्तिणीकम्। ।५३। **तरति** ४।४।५।। उडुपेन तरति **औडुपिक** ।५४। **गोपुच्छाट्ठञ्** ४।४।६।। गौपुच्छिक ।१५५५। **नौद्व्यचष्ठन्** ४।४।७।। नाविक। घटिक। बाहुभ्या तरति बाहुका स्त्री। ।५६। **चरति** ४।४।८।। तृतीयान्ताद्गच्छतिभक्षयतीत्यर्थयोष्ठक्स्यात। हस्तिना चरति हास्तिक। शाकटिक। दध्ना भक्षयति दाधिक। ।५७। **आकर्षात्ष्ठल्** ४।४।९।। आकर्षो निकषोपल। आकर्षात् इति

---

चिभि संस्कृत मिर्च या मिर्चसे छौंका-स्वादिष्ट बनाया हुआ अर्थमे ठ—इक आदि। **मारीचिक** मरिचि डालकर तला हुआ। घृतेन संस्कृत घार्तक अपूप। लवणेन संस्कृत चूर्ण **लावणिक** लवणभास्कर नमकीन। पूरणेन संस्कृत पौरणिक -पूरनसे भरा हुआ। योगविभाग उत्तरार्थ।

(५२) **कुलत्थ** और कोपधके तृतीयान्तसे अण् हो ढक बाधकर। कुलेषु तिष्ठन्ति कुलत्था तैं कुलत्थैं संस्कृत कुलञ्जन या गुरुचिसे संस्कृतसेगुण बढे हुएका नाम **कौलत्थ:**,ठको बाधकर अणादि। **तैत्तिणीकम्** तीत्तिणीकेन संस्कृत (इमलीसे गुण स्वाद बढाया हुआ) **अर्थ**मे अणादि। मधूकेन संस्कृत माधूकम् लप्सी। (५३) **तरति** तैरने अर्थमे तृतीयान्तसे ठक् हो। उडुप=नौकासे तरति पारहोने अर्थमे ठ—इक आदिवृद्धि **औडुपिक:**। (५४) **गोपुच्छ** से (गायका पूछ पकडकर वैतरणी नदी पार होनेमे) ठ—इक आदि **गौपुच्छिक**।

(१५५५) **नौ**=नौका और दो अच् वाले शब्दसे तरति अथमे ठन् हो। तृतीयान्तसे ही। नावा तरति **नाविक:**। नौ से ठ—इक अवादेश, नौकासे पार कर्ता। घटेन तरति **घटिक** घन्नईसे पारकर्ता। घटमे दो अच् है, ठ—इक आदि। बाहुभ्या तरति भुजाओंसे तैरने वाली स्त्री, बाहुसे ठक्, ठ इक टाप्, **बाहुका** (५६) **चरति** तृतीयान्तसे गच्छति भक्षयति चलता है। खाता है **अर्थमे** ठक् हो। चर गतिभक्षणयो दो अर्थमे चरधातु है। हाथीसे जाता है, हाथीके द्वारा चढकर चलने वाला। हस्तिन्से ठ—इक नस्तद्धिते टि (इन्) का लोप **हास्तिक**। शाकटेन गच्छति **शाकटिक**· गाडीपर चलनेवाला ठ—इक आदि। **द्वैचक्रिक त्रैचक्रिक**। अश्वेन गच्छति **आश्विक**। पादाभ्या चरति पादिक। दहीसे खाता है **दाधिक**। दधिसे ठक् आदि०। मधुना भक्षयति माधुक, **मारीचिक**। घृतेन खादति घार्तक। (५७) **आकर्ष** (शान) सुवर्ण परीक्षार्थ निकष (कसौटीका पत्थर) कोई आकष ऐसा पढते है। माधवादि। परन्तु आकर्षात्पर्पादि वार्तिकके अनुकूल है। तृतीयान्तसे चरति **अर्थमे** ष्ठल्। अनुबन्धलोप ठ

पाठान्तरम् । तेन चरति आर्कषिक । षित्त्वान्ङीष् । आर्कषिकी । ।५८। **पर्पादिभ्य. ष्ठन् ४।४।१०॥** पर्पेण चरति पर्पिक । पर्पिकी । येन पीठेन पङ्गवश्चरन्ति स पर्प । अश्विक । रथिक । ।५९। **श्वगणाट्ठञ् च ४।४।११॥** चात्ष्ठन् ।१५६०।**श्वादेरिञि ७।३।८॥** ऐच्न । श्वभस्त्रस्यापत्य श्वाभस्त्रि॥ श्वादष्ट्रि । तदादिविधौ चेदमेव ज्ञापकम् । 'इकारादाविति वाच्यम्' । श्वगणेन चरति श्वागणिक श्वागणिकी, श्वगणिक –श्वगणिकी ।६१। **पदान्तस्यान्य-**

---

शेष ठ–इक आर्कषिक । कसौटीका पत्थर लेकर चलने वाला प्रत्ययका ष इत् है, ङीष् भी हो । आर्कषिकी ।

(५८) **पर्पादिभ्य** पर्पअश्व अश्वत्थ रथ जाल जल न्याय व्याल । पाद. पत् इनके तृतीयान्तसे चरति अथमे ष्ठन् हो । पर्पसे चलता है अर्थमे ठ—इक पर्पिक । षित् होनेसे ङीष् पर्पिकी । जिस पीठ आसन गाडी पर पङ्ग लूजे, लगडे चले उसको पर्प कहते हैं । उससे चलने वाला । अश्वेन चरति अश्विक , पर्प-गतौ । हलश्चसे साधन अर्थमे घञ् । अङ्गके चलनेका साधन पर्प है । रथेन चरति रथिक अश्वारोही रथसवार । न्यायेन तरति **नैयायिक** । पादेन तरति **पदिक** । पादाभ्या चरति (पादको पदआदेश) (५९) **श्वगण**-कुता समूहसे ठञ् हो, ठक् बाधकर । तृतीयान्तसे चरति अर्थमे ष्ठन् भी हो । श्वगणेन चरति **श्वागणिक** कुत्तेके झुण्डके साथ चलता है ठ आदि यथायोग्य द्वारादिसे ऐच् प्राप्त था । उसका निषेध सूत्र ।

(१५६०) **श्वादेरिञि** श्वन्शब्द आदिमे हो ऐसे अ ग को इञ् परे ऐच् आगम न हो । अङ्गका अधिकार ।न कर्मव्यतिहारेसे (न) आया । इससे निषेध हुआ । आदिवृद्धि । **श्वागणिक** -श्वभस्त्रस्य कुत्तेके समानचर्म जलपात्र वालेकी सन्तान अर्थमे अत इञ् आदि । श्वदष्ट्रस्याऽपत्य श्वादष्ट्रि कुत्तेके समान दात वालेकी सन्तान(अतइञ् आदि) द्वारादिनञ्चसे प्राप्त ऐच्का निषेध । अत्रशङ्का-द्वारादि गणमे श्वन् पढा है । श्वभस्त्र नही ऐच् प्राप्त नही, निषेध कैसे ? निषेध व्यर्थ होकर ज्ञापन करेगा—श्वन्पूर्वक अङ्गका द्वारादिमे मान्यता । उसका फल हुआकि श्ववहनस्येद शौववहन, तदादिविधिकी कल्पनासे । द्वारपालस्य अय दौवारपाल मे ऐच् हुआ । पुन शङ्का—श्वाकाणिक मे इञ् प्रत्यय हुआ नही, वहा ऐच्का निषेध कैसे ? (वा०) इकार आदिमे हो ऐसा प्रत्यय परे अर्थ कहे ठ–को इक होने पर इकारादि मिला । निषेध हुआ । कुत्ता समुदायके साथ चलनेवाला ठञ् ङीष् श्वागणिकी । जब ष्ठन् होगा तब आदिवृद्धि नही होगी। ङीष् होकर स्वगणिकी कुत्ताझुण्डवाली । (६१) **पदान्तस्य**-पदशब्दो अन्तो यस्य

**विभाषा हविरपूपादिभ्य** ५।१।४।। आमिक्ष्य दधि, आमिक्षीयम् । पुरो-डाश्यास्तण्डुला पुरोडाशीया । अपूप्यम्-अपूपीयम् ।(१६६५) **तस्मै हितम्** ५।१।५।। वत्सेभ्यो हितो वत्सीयो गोधुक् । शङ्कवे हित शङ्कव्य दारु । गव्यम् । हविष्यम् । (६६) **शरीरावयवाद्यत्** ५।१।६।। दन्त्यम् । कण्ठयम् । 'नस्नासिकाया' नस्यम । नाभ्यम । (६७) **ये च तद्धिते** ६।१।६१।। **यादौ**

---

(६४) **विभाषा** हवि=हवनोय विशेष अथवाचकशब्दसे और अपूपादिगण पठितसे यत हो, तेन क्रीत पहलेके अर्थोमे । पक्षमे छभी, आमिक्षायै हित छेना गरम दूधमे दही छोडनेसे फटे दूधका स्थूल अश अमिच्छा अर्थमे यत् । आकार लोप आमिक्ष्य, दधि उपकारक है । पक्षमे छ-ईय आमिक्षीय दूध फाडनेकी दही नीबू । पुरो दास्यते दीयते पुरोडाश पुरोडाशसे यत् । यह हवि है । उसमे उप योगी तण्डुल । छ होनेपर ईय । अपूपेभ्यो हित मालपूयेके लिए चीनी मैदा आदि अर्थमे अपूपसे यत्, अलोप आदि । जब छ—ईय तब **अपूपीय चूर्णम्** । घी शक्कर आदि । तण्डुल, पृथुक्, मुसल कर्णवेष्टक आदि गणमे अन्नविकारेभ्यश्च पढा गया । अन्नके जितने भेद हैं अदनीय=भोजनके लिये है, उनसे यत् विकल्प हो, अत ओदनाय हिता **ओदन्या** ओदनीया तण्डुला, सक्तव्या धाना । चरव्या तण्डुला मे पूर्वविप्रतिषेधसे उगवादिभ्यो यत् ।

(१६६५) **तस्मै**—चतुर्थी अन्तसे यथायोग्य प्रत्यय हो । हित ( है, हुआ, ) होगा, अर्थमे बछडेके लिए उपयोगी गाय दूध घास रोटी आदि अर्थे वत्ससे छ —ईय आदि । **वत्सीय** गोदुग्ध । वत्सेभ्य: पय सृष्ट्वा दोग्धि स एवमुच्यते । शङ्कु खूटा कीलके उपयोगी लकडी । दारु अर्थे यत् । उवर्णान्त मानकर शङ्कु य । ओर्गुणे अवादेशे शङ्कव्य, गोभ्योहित घासादिक गव्यम् । हित अर्थमे उचित प्रत्यय यत् । गुणावादेशौ । हविषे हित-हवनीयवस्तुके उपयोगी अर्थे यत् हविष्य गवादि । (६६) **शरीरके** अवयव=अङ्ग वाचक शब्दसे यत् हो चतुर्थ्यन्त दशा मे । दन्ताय हित, मजन दन्तधावन अर्थमे यत् । अलोपादि दन्त्य, कण्ठाय हित कण्ठ्य (हार) ओष्ठाय हित **औष्ठ्य** लालिमा लिपिष्टिक । मुखाय हित मुख्यम (वा०) **नस्** हो नासिकाके स्थानमे । हित अर्थमे यत् भी हो । छको बाधकर । यत्, तत्, तस्, क्षुद्रेषु । नासिकायै हित नस्यम् ( सूघनी ) हित अर्थमे यत् । नासिकाको नस । पद्यन्नोसे नस् । प्रभृतिग्रहणके प्रकारार्थ सादृश्यार्थक होनेसे नासिका स्थाने यत्, नस् । क्षुद्र परे रहते नस् कहे । नासिकाया क्षुद्रो न क्षुद्र, नाभये हित **नाभ्य** शरीरका अवयव नाभिसे हित अर्थे यत् इकारलोप ।

**तद्धिते परे शिर शब्दस्य शीर्षन्नादेश स्यात्। शीर्षण्य । तद्धिते किम्। शिर इच्छति शिरस्यति। 'वा केशेषु, शीर्षण्या शिरस्या वा केशा । वा 'अचि शीर्ष इति वाच्य' अजादौ तद्धिते शिरस शीर्षादेश । स्थूलशिरस इद स्थौलशीर्षम्। (६८) खलयवमाषतिलवृषब्रह्मणश्च ५।१।७।। खलाय हित खल्य। यव्यम्। माष्यम। तिल्यम्। वृष्यम्। ब्रह्मण्यम्। चाद्रथ्या। (६९) अजा-**

---

यदि रथका नाभि छिद्र होता, तब नाभि नभञ्च लग जाता।

(६७) **ये च** यकारादि तद्धित प्रत्ययपरे शिरस्को हित अर्थमे शीर्षन् आदेश हो, जो छन्दसिसे आया। शिरसे हित, शिर दर्दमे गुणकारी अमृताञ्जन अथमे यत। यकारादितद्धितपरे शीषन् आदेश, णत्व आदि **शीर्षण्य** । सिरकी दवा या मुकुट प्रसाधन कघी। ये चाभावकर्मणो के प्रकृतिभावसे न टिलोप। तद्धित क्यो कहा? क्यच् परे शीर्षन् आदेश न होनेके लिये। यथा शिर' आत्मन इच्छति शिरस्यति। सुप आत्मन क्यचि है। न॰ क्ये के नियमसे न पद, न रुत्व। (वा०) **वा केशेषु** केश (बाल) अर्थ वाच्य हो तब यकारादि तद्धित परे शिरस् स्थाने शीर्षन् विकल्प हो। शिरसे हिता **शिरस्या** केशा बाल। सिरको ठण्ढा रखते है। चोटसे भी बचाते हैं। सौन्दर्य बढाते हैं। शीर्षन् आदेश भी हुआ। **अचि**=अजादि तद्धित परे शिरस् स्थाने शीर्ष आदेश हो, स्थूल-मोटा शिरका यह वस्तुअर्थमे तस्येदसे अण्। आदिवृद्धि, शीर्षआदेश **स्थौलशीर्षम्**। (६८) **खल, यव**, माष, तिल वृष ब्रह्मन इनसे हित अर्थमे यत् हो। दुष्ट आततायी खलसे हित अर्थे यत्,अलोपादि **खल्य**-चोर डाकूका अड्डा परपीडा। यवाय हित **यव्यम्** क्षेत्र-जौकी उपजका स्थान। माषाय हित उरद के उपजका खेत अर्थे य आदि। तिलाय हित **तिल्य** क्षेत्र, वृषाय हित बैलके उपयोगी वस्तु य। **वृष्य**। अकारान्त ही मान्य। नकारान्त वृषन् अमान्य वृषणे हित, वाक्य ही रहा। ब्रह्मणेहित **ब्रह्मण्य** यत् आदि। दर्शन पूजन। अत्र ब्राह्मणवाची शब्दो मान्य। न तु वेद-ब्रह्मवाची। ब्रह्मणे वेदाय हित वाक्यमेव तिष्ठति। प्रकृतिभावात् न टिलोप। चशब्द अनुक्तका स्मारक है। यथा—रथायहिता॰ रथ्या। गवादिगणमे रथको नही पढा,इस लियेकि हित अर्थमे ही रथ्या बने, अर्थान्तरमे नही।

(६९) **अज** अवि शब्दसे थ्यन् हो हित अर्थमे। अजेभ्य हिता लिङ्ग विशिष्टपरिभाषासे अजासे भी हो। अजाथ्यन् तसिलादिषुसे पुलिङ्ग। अकार लोप **अजथ्या** यूथि झुण्ड हितकारी है, स्त्रीत्व लोकात्। अविभ्य हिता॰ झुण्ड

**विभ्या थ्यन् ५।१।८॥** अजथ्या यूथि । अविथ्या । (१६७०) **आत्मन्विश्वजनभोगोत्तरपदात्ख ५।१।९॥** (७१) **आत्माध्वानौ खे ६।४।१६९॥** एतौ खे प्रकृत्या स्त । आत्मने हितमात्मनीनम् । विश्वजनीनम् । कर्मधारयादेवेष्यते, षष्ठीतत्पुरुषाद् बहुव्रीहेश्च छ एव । विश्वजनीयम् । (वा) 'पञ्चजनादुपसङ्ख्यानम' पञ्चजनीनम् (वा) सर्वजनाट्ठञ् खश्च' सार्वजनिक । सर्वजनीन ।

---

भेडोका हितकारी है । अविसे थ्यन् टाप् । अजश्च अविश्च द्वन्द्वः । अविशब्द घिसञ्ज्ञक है । उसका पूर्वप्रयोग क्यो नही ? इसलिए कि अजादि और अदन्त अजका पूर्वनिपात प्रबल पडा ।

(१६७०) **आत्मन्** विश्वजन, भोगोत्तरपद हो उससे ख हो हित अथमे । आत्मने हित अपने और आत्मीय लोगोका कल्याण अर्थमे ख–ईन आत्मन् ईन अत्र टि (अन्) लोपे प्राप्ते (७१) **आत्मन् और** अध्वन् को प्रकृतिभाव हो, खपरे जो प्रकृत्यैकाच्से आया । इति प्रकृतिभावे सति टिलोपो न । विश्वे जना विश्वजना तेभ्य हित अर्थे ख–ईन । **विश्वजनीन** सबका हितैषी कर्मवाला, डाक्टर वैद्य सबके उपकर्ता है । **कर्मधारय** से ही होना इष्ट है । विश्व जन॰ विश्वजन सव लोगोका हितकारी । जब षष्ठीतत्पुरुषसे और बहुव्रीहिसे छ हो । विश्वस्य जनो विश्वजन वेश्या वैद्यादि । अथवा विश्वो जनो यस्य स॰ विश्वजन , तस्मै हितं अथमे छ ही हो, छको ईय आदि ।(वा०) **पञ्चजनसे** हित अथमे ख कहे । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र और रथकार जाति पञ्चजन है । उनसे हित अर्थमे ख–ईन **पञ्चजनीन** सभीका हित कर्म वचन (वा०) **सर्वजन** से ठञ् कहे, ख भी । सर्वः जनो सर्वजनः तस्य हित **सार्वजनिक** ठ–इक आदि जब ख–ईन, तब सर्वजनीन । सबलोगोका उपकारक उत्सव (वा०) **महाजन** सें ठक् कहे । विश्वजनके प्रसङ्गसे दोनो वार्तिक मान्य । महाजनसे ठ–इक आदि । आत्मन विश्वजनके उदाहरण पूरे हुए । अब भोग उत्तरपदका उदाहरण–मातुर्भोग शरीर (माताका देह) तस्मै हित अर्थमे मातृभोगसे ख–ईन । अखण्डपदके विना भी अट्कुप्वाडसे णत्व होता है । यद्यपि **भोग सुखे स्त्र्यादि भृतावहेश्च फणकाययो** इस अमरकोशमे ऊहे कहा गया । किन्तु प्रयोग बहुल है । **शरीरमात्रे शक्ति** इत्याकर । मातृ–पितृसे छ–ईय आदि हो । मात्रीय पित्रीय । राजा और आचार्यसे छ नही होता । राज्ञे हितम्, आचार्याय हितम वाक्य ही रहता है । भोग शब्दके शरीर अथमे । **अहिरिभोगैः पर्येति** मन्त्र प्रमाण, तस्मैहित पितृभोगीण । पुत्र दाहक्रिया जल दानादिसे हितैषी, राज्ञ

वा 'महाजनाट्ठञ्' । माहाजनिक । मातृभोगीण पितृभोगीण । राजभोगीन । वा 'आचार्यादणत्वं च' आचार्यभोगीन । (७२) **सर्वपुरुषाभ्यां णढञौ ५।१।१०।** 'सर्वाण्णो वेति वक्तव्यम्' । 'सर्वस्मै हित सार्वम-सर्वीयम् । वा 'पुरुषाद्वध-विकारसमूहतेनकृतेषु, भाष्यकारप्रयोगात्तेनेत्यस्य द्वन्द्वमध्ये निवेश । पुरुषस्य वध पौरुषेय, 'तस्येदम्' इत्यणि प्राप्ते । पुरुषस्य विकार पौरुषेय 'प्राणिरजता-दिभ्योऽञ् इत्यञि प्राप्ते । समूहेऽप्यणि प्राप्ते । 'एकाकिनोऽपि परित पौरुषेय-वृता इव' इति माघ स–२–४ । तेन कृते ग्रन्थेऽणि प्राप्ते अग्रन्थे तु प्रासादा-दावप्राप्त एवेति विवेक । (७३) **माणवचरकाभ्यां खञ् ५।१।११।।** माण-

---

भोग विग्रह तस्य हित राजभोगीण । (ग०) आचार्यसे परे भोगीन शब्दके नको ण नही होता । यद्यपि असमान पद है णत्व प्राप्त नहीं, निषेध व्यर्थ है । तत्र, मातृभोगीण आदिमे णत्व प्रमाणित है उस आधारपर प्राप्त णत्वका निषेध आवश्यक । आचार्यभोगाय हित, आचरणशील । शरीरका हितैषी अर्थमे ख—ईन णत्वका अभाव । अहिरिव भोगैः पर्येति मन्त्रमे भोगशब्द शरीरवाची । (७२) सर्व पुरुष—दोनोके चतुर्थी अन्तदशासे क्रमसे ण और ढञ् हो हित अर्थमे । (वा०) सर्वशब्द से ण विकल्पसे बोले । सर्वस्मै हितम् सबके लिए उपयोगी कर्म अर्थमे ण—अ आदिवृद्धि, अलोप, सार्वम् । जब ण नही तब प्राक्क्रीतात्से छ–ईय आदि सर्वीय सार्वजनिक उत्सव । (वा०) पुरुष शब्दसे वध, विकार, समूह, तेन कृते इन–चार अर्थोमे ढञ हो, हितार्थमे नही, यद्यपि तेन कृत–यह समुदाय सुबन्त नही, समासमे स्वीकृत नही, कैसे कार्य हो ! तब कहा–भाष्यकारके प्रयोगसे । तेन इस अशका द्वन्द्व समासके मध्यमे निवेश है योग्यता बलसे षष्ठी और समर्थ विभक्तिका लाभ, तीनमे । तेनकृत यहा पर उपात्तैव तृतीया । पुरुषका वध अर्थमे ढ–ऐय आदिवृद्धि पौरुषेय । पुरुषका वध तद्धितार्थ । यहा तस्येदसे अण् प्राप्त था उसे बाधकर ठ । पुरुषस्य विकार उन्नति कीर्ति, शरीर सम्बन्धी वस्तु अर्थमे प्राणिरजतादिभ्य से अञ् प्राप्त था उसे बाधकर ढ–एय पौरुषेय । पुरुषका परिवर्तन बाल, युवा, वृद्ध । रचना कृति. आदि । पुरुषस्य समूह । तस्य समूह से अण् प्राप्त उसे बाधकर ढ–ऐय, पुरुष समुदायमे प्रमाण—एकाकीनोऽपि=अकेले हो कर भी परित चारो तरफसे 'पौरुषेय वृता' पुरुष समुदायसे घिरा हुआ । समुदायमे ढ होनेका फल पुरुषेण कृत पौरुषेय ग्रन्थः गृह । तेन कृते ग्रन्थे सूत्रमे प्राप्त अण्को बाधकर ढ–ऐय आदि । अग्रन्थे–पुस्तक अर्थ न हो किन्तु प्रासाद महल अर्थ हो तब बिना प्राप्तिके ठञ् ।

(७३) माणव और चरक शब्दके चतुर्थी अन्त दशासे हित अर्थमे खञ् हो,

वाय हित माणवीनम । चारकीणम । (७४) **तदर्थं विकृते प्रकृतौ ५।१।१२॥** विकृतिवाचकाच्चतुर्थ्यन्तात्तदर्थाया प्रकृतौ वाच्याया प्रत्यय स्यात् । अङ्गारेभ्य एतानि अङ्गारीयाणि काष्ठानि । प्राकारीया इष्टका । शङ्कव्यं दारु । (१६७५) **छदिरुपधिबलेर्ढञ् ५।१।१३॥** छादिषेयाणि तृणानि । बालेयास्तण्डुला । वा 'उपधिशब्दस्तमार्थे इष्यते'। उपधीयते इत्युपधि रथाङ्ग,

---

मनो कुत्सित अपत्य **माणव** मनुके निन्दित स तानका नाम । उसकी मिद्धिमे प्रमाण—**अपत्ये कुत्सिते मूढे मनोरौत्सर्गिकःस्मृत । नकारस्य च मूर्धन्य' तेन सिद्धयति माणव** पथ भ्रष्ट और मूढ अविवेकी सन्तान अर्थमे मनुसे अण् । उकारको गुण अवादेश । नको मूर्धन्य ण । इस प्रकार माणवकी सिद्धि । मस्मै हितम् उसके हितकारी कार्यक्रम अर्थे ख—ईन माणवीन, चारकीण–चरतीति चर पचादि अच् चलनेवाला स्वार्थिक (उसी अर्थमे) क, चरकाय हित बालक का हित अथमे ख—ईन णत्व ।

(७४) **तदर्थं** सामान्ये नपुसक, तस्मै इद तदर्थ, तन शब्द विकृतिका सूचक विकृतके लिये जो प्रकृति (अत कहा) विकृति (कार्य) का वाचक हो चतुर्थी अन्त हो उससे उसी अर्थके लिये प्रकृति–कारण अर्थं खुलता हो तब छ प्रत्यय । अङ्गार कोयला धधकती अग्नि कार्य है उसकी प्रकृति (कारण काष्ठ लकडोसे कोयला अङ्गार बनते है। कोयला कार्य, लकडी कारण । इस स्थितिमे विकृति वाचक अङ्गार शब्दसे छ–ईय हो, नपुसक बहुवचन अङ्गारीयाणि । प्राकारेभ्य इमा प्राकारीया ईट सीमेन्ट बालू लकडी लोहा महल निर्माणके लिये है । प्राकार=महल भवन, ये विकृत कार्य है ईट आदि प्रकृति कारण, अर्थ खुलरहा है । छ–ईय आदि **प्राकारीया** । शङ्कवे हित शङ्कु खूटा कील कार्य है । उगवादिभ्य यत् । शङ्कु य । ओर्गुणे अवादेशे शङ्कव्यम् खूटेके लिये लकडी ।

(१६७५) **छदिष्**, उपधि बलि इनका समाहार द्वन्द्व । पु० सौत्रम् । इनके कार्यके चतुर्थी अन्तसे ढञ् हो, कारण प्रकृति अर्थ खुलनेपर । छाद्यतेऽनेन छदि· तृणपटल । छान्हि झोपडी आच्छादन । तस्मै इमानि=आच्छादन रूपकार्यका कारण पत्ती सरपत रहठा पल्ला त्रिपाल आदि कारण अर्थ खुलने पर छदिष् से ढञ् । ढ को एय आदेश । आदिवृद्धि नपुसक बहुवचन छादिषेयाणि तृणानि **बालेया** बलये इमे पूजारूप कार्यके कारण अर्थम बलिसे ढ–ऐय आदि । **करोपहार्यं पुसि बलि. प्राण्यङ्गजे स्त्रियामित्यमर , भागधेयकरो बलि** । पूजाके लिये खीर आदिमे कारण कुश जल अक्षत अर्थ । (वा०) **उपधि शब्दसे** स्वार्थ

तदेव औपधेयम्। (७६) ऋषभोपानहोर्ञ्य ५।१।१४॥ छस्यापवादः। आर्षभ्यो वत्स। औपानह्यो मुञ्ज। चर्मण्यप्ययमेव पूर्वविप्रतिषेधेन औपनाह्यं चर्म। (७७) चर्मणोऽञ् ५।१।१५॥ चर्मणोयाविकृतिस्तद्वाचकादञ्स्यात्। वध्र्यै इदं वार्ध्रं चर्म। वारत्रं चर्म। (७८) तदस्य तदस्मिन्स्यादिति ५।१।१६॥ प्राकार आसामिष्टकानां स्यात्प्राकारीया इष्टका। प्रासादीय

---

मेडञ् इष्ट। स्व प्रकृति तस्य अर्थ स्वार्थ तत्रभव स्वार्थिक उपधीयते उपधि समझकर चलाया जाम। उपसर्गे घो कि, आतोलोप इट् च। रथका अङ्ग, भाष्य प्रमाणसे उसी अर्थमे ढ—एय आदि।

(७६) ऋषभ और उपानह शब्दसे कार्यके चतुर्थी अन्त दशासे प्रकृति—कारण अर्थ होने पर ञ्य हो, छको बाधकर। ऋषभाय अय (यह वस्तु ऋषभके लिये है) ऋषभसे सम्बन्धित वस्तु अर्थ खुलने पर य। आदिवृद्धि। जिस बछडेको ऋषभ तगडा डीलवाला बैल होने वास्ते पुष्ट किया जाता है वत्सः। पोषक वस्तु अर्थमे। उपानहे अय जूताके लिये कारण वस्तु। किसी देशमें मूज वरकर जूता चप्पल बनाते थे, उपानत्के लिये मूज कारण है उपा-नह य। आदिवृद्धि। चर्म प्रकृति है ञ्य हो, पूर्वविप्रतिषेधसे चर्मणोऽञ् को बाधकर। उपानदर्थं चर्म, औपानह्यम् पादत्राणक चर्म।

(७७) चर्मण षष्ठी अन्त है, विकृति कार्य (बनी—वस्तु) मे अन्वय। चर्मण=चमडेका जो कार्य बनी वस्तु, उसके वाचक शब्दसे अञ् हो। तादर्थ्य-चतुर्थी अन्त दशामे, कार्यका कारण अर्थ खुलता हो। बार्धी चर्म रज्जु चमडे की रस्सी नध्री वर्धी वरत्रा स्यादित्यमर.। वृध धातुसे उणादिका ष्ट्रन्। वध्रं। टिड्ढे डीप्। उस कार्यके हितमे कारण चर्म अर्थमे अञ आदि वार्ध्रम्। वृञ्‌ धातुसे त्रन्)गुण वत्र, चमडेका वाचक उससे विकार अर्थमे अण् वरत्रायै हितं वारत्रम्। रस्सीके लिये उपयोगी चर्म तीन लडीसे बटी हुई।

(७८) तदस्य=प्रथमा समर्थप्रातिपदिकसे षष्ठी और सप्तमी अर्थमे यथा योग्य प्रत्यय हो। तदस्यसे षष्ठी, तदस्मिन्से सप्तमी अर्थ। सम्भावने अलसे लिङ्। प्राकार आमा घेरा चहरदिवाल या महल बन सकता है जिन ईंटो से उनका नाम प्राकार्या। महलके लिये पर्याप्त ईंट। प्राकार प्रथमान्तसे छ आयनेयीनियिय से छ को ईय आदेश। जसमे प्राकारीयाः। प्रासादीय प्रासाद अट्टालिका महल, अस्य स्यात् इन लकडियोसे पूरा बननेवाला। प्रासादके लिये पर्याप्त दारु काष्ठ लकडी अर्थमे छ—ईय आदि षष्ठीके अर्थमे प्रत्यय हुआ।

दारु। प्राकारोऽस्मिन्स्यात्प्राकारीयो देश । इति शब्दो लौकिकीं विवक्षामनुसारयति । तेनेह न, प्रासादो देवदत्तस्य स्यादिति । (७६) परिखाया ढञ् ५।१। ७।। पारिखेयी भूमि । इति तद्धिते छयतो पूर्णोऽवधि ।

## अथतद्धिताहींयप्रकरणम् ॥२२॥

(१६८०) प्राग्वतेष्ठञ् ५।१।१८।। 'तेन तुल्यम्' इति वतिं वक्ष्यति तत प्राक्ठञधिक्रियते । (८१) आर्हादगोपुच्छसङ्ख्यापरिमाणाट्ठक्

---

अब सप्तमी अर्थ प्रत्यय , प्रायेण प्राकार्या अस्मिन्देशे सम्भाव्यते । क्योकि इस देशमे मह ।के योग्य पाषाण इष्टक काष्ठका बाहुल्य है । इस अर्थकी खोलनेके लिये छ—ईय प्राकारीय देश । भवन निर्माणकी प्रर्याप्त सामग्रीकादेश । यदि ऐसा तव प्रासादो देवदत्तस्य स्यात्—महल देवदत्तका बने सम्बन्धित प्रासादकी सम्भावना है यहा छ—प्रत्यय क्यो नही, तब कहा सूत्रमें 'स्यादिति' का इति शब्द लौकिकी विवक्षा लोकमे प्रसिद्धि शिष्ट व्यवहारका अनुसरण करती है जिसमे ईट पत्थर, काष्ठ, लोहा सीमेन्टसे निर्माण लोकमे प्रचलित है । इस कारण देवदत्तस्य प्रासाद यहा छ नही हुआ । प्रासादीय देवदत्त । इति प्रयोग लोके न दृश्यते । (७९) परिखासे ढञ् हो परिखा अस्या अस्या वा अस्ति खाई या घेरा इसका या इसमे हो सकता है अर्थमें ढञ् ऐय, ङीप् आदि वृद्धि वरिखा योग्या भूमि । छयतो —छप्रत्यय और यत्प्रत्ययकी अवधि सीमा पूर्ण हुई । प्राग्वते ष्ठञ्से द्वित्रिपूर्वादण सूत्रतक जितने प्रत्यय उपस्थित हुए । उनमें तेन क्रीत पढा है । उनमे भी छ यत् की अनुवृत्ति क्यो नहीं ? प्रत्ययोके सुनने पर अनुवृत्तिकी असम्भावनासे । पूर्णोऽवधि प्राभाकरीटीकायां छयतो

अथार्हीया —अर्हति योग्योभवति अर्ह जिसकार्यके लिये जो कारण सत्य हो, फलजनक हो, अर्हंभवा आर्हा योग्य अर्थमे प्रत्ययोका प्रकरण प्रारम्भ । किस प्रत्ययकी प्रधानतारहेगी, तब बोले—

(१६८०) प्राग्वते तेन तुल्य क्रिया चेद्वति जो आगे कहेंगे उसके पहले तक ठञ्का अधिकार । वतिशब्दसे घटित सूत्रका सूचक । उसके पहले जिन जिन सूत्रोमे अर्थ ही कहे गये । जैसे—तेन क्रीत, तदस्य परिमाण, तस्य निमित्त समवति पचति आदिमे खरीदा हुआ, मात्रा आदि अर्थ कहे गये, उन अर्थोमे प्रत्यय नही कहा गया, वहा ठञ् उपस्थित हो । पारायण, तुरायण, चान्द्रायण वर्तयति आदि स्थलमे ठञ् ही होता है । केवल अधिकारवान् अपवाद सर्वभूमि आदिको छोडकर । (८१) आर्हाद्—तदर्हति सूत्रके अर्हतिका ऐक अश अर्ह-

५।१।१९।। 'तदर्हति' इत्येतदभिव्याप्य ठञधिकारमध्ये यत्रऽपवादष्ठगधिक्रियते, गोपुच्छादीन्वर्जयित्वा। (८२) असमासे निष्कादिभ्य ५।१।२०।। 'आर्हात्' इत्येतत् 'तेन क्रीनम्' इति यावत्सप्तदशसूत्र्यामनुवतते। निष्कादि-

---

अच्प्रत्ययान्त न समझें, तिङन्तका एक देश षष्ठयन्त ही माने, व्याख्यानसे। तदर्हति सूत्र तक ठञ्के अधिकारके मध्यमे ठञ्का बाधक ठक्का अधिकार चलाते हैं। गोपुच्छ सख्या परिमाणको छोडकर। आङ्मे आङ्का अभिव्याप्ति अर्थ है। जहा प्रत्यय नही कहा गया वहा ठञ् हो, सख्या ग्रहण न करें। परिमाणस सख्याको अलग क्यो पढा। दोनोका फल एक हो। क्योकि परिमीयते परिच्छिद्यते येन तत्परिमाण, सख्याभी परिच्छेदक व्यावर्तक है। चार कहनेसे तीन, पाच, अलग होते है। इस विषयमे प्रमाण—श्लोक वार्तिक—

उर्ध्वमान किलोन्मान परिमाण तु सर्वत।
आयामस्तु प्रमाण स्यात्सख्याबाह्या तु सर्वत।।

तुलादौ— तराजू पर रखकर द्रव्यगुरुत्व—हल्का भारीपन अलग करते है। समान भार उन्मान है। पलडा ऊपर उठाकर तौलना उर्ध्वमान हैं। उर्ध्वं मीयते परिच्छिद्यते येन तत् उन्मान, क्विन्टल किलोग्राम गुञ्जा माष निष्क सुवर्ण पलादि, परिमाण क्या है? सर्वत चारो तरफसे छील छालकर काष्ठका बना आयत लम्बाई चौडाई उचाईका पात्र हो। खारी कुडव आदिसे धान्य आदि नापकर अलगाये जाते है। वह परिमाण है। आयामका लक्षण— यामो दैर्घ्यंच लम्बाई ऊंचाई नापी जाय वह प्रमाण है। गज, फुट, इञ्च, अरत्नि प्रादेश, मुष्टि हाथ विस्ता—इन तीनोमे सख्या नहीं आती, बाहर होना सिद्ध। एकत्वद्वित्वादि—वस्त्रादि हाथसे नापे जाते हैं ऊचा नीचा भाग। हास्तिनमुदक हाँथी डुबाव जल। उरुद्वयस कमर तक पानी। इनमे एक दो अर्थस्पष्ट नही।

(८२) असमासे=निष्क, पण, पाद, माष, वाह, द्रोण, षष्टि ये सात निष्कादि है। इनसे असमासे—समास न हुआ हो तब ठक हो। सज्ञा रूढ नाम और शाण=कसौटीका पत्थर या सन आदिके शब्द न हो तब। आर्हीय अर्थोमे तदर्हतिसे लेकर तेन क्रीत तक सूत्रोके प्रत्ययके अर्थोमे। यह सूत्र आर्हात् सूत्र से लेकर तेन क्रीत तकके सत्रह सूत्रोमे अनुवर्तने—शामिल होता है। इस गणमे दोषका परिमाण और षष्ठी सख्यावाची दोनोसे ठञ् प्राप्त था बाधकर ठक्। अन्य पाच शब्दोमे उन्मान तौला हुआ मानकर पूर्वसूत्रसे ठक् होता। समास मे ठक्के निषेध वास्ते पढा। निष्केण क्रीत—हार द्रव्य, बटवारासे खरीदा हुआ

भ्योऽसमासे ठक स्यादार्हीयेष्वर्थेषु । नैष्किकम् । समासे तु ठञेव । (८३) **परिमाणान्तस्यासज्ञाशाणयो** ७।३।१७।। उत्तरपदवृद्धि स्यात् ञिदादौ । परमनैष्किक । असज्ञा इति किम् । पञ्चकलापा परिमाणमस्य पाञ्चकलापिकम् । 'तदस्य परिमाणम्' । इति ठञ् । असमासग्रहण ज्ञापक भवति 'इत प्राक्तदन्तविधि' इति तेन सुगव्यम्–यवापूप्यमित्यादि । इत ऊर्ध्व तु 'सख्या पूर्वपदाना तदन्तग्रहण प्राग्वतेरिष्यते, तच्चालुकि । पारायणिक । द्वैपारायणिक । अलुकि इति किम् । द्वाभ्या शूर्पाभ्या क्रीत द्विशूर्पम् । द्विशूर्पेण क्रीते 'शूर्पादञ मा भूत् । किं तु ठञ् । द्विशौर्पिकम । (८४) **अर्धात्परिमाणस्य**

---

अर्थे ठ–इक आदिवृद्धि नैष्किक जब समास हो तब ठञ् ही होता है । परमनिष्क से ठञ् इक । आदिवृद्धि प्राप्त था उसका बाधक ।

(८३) **परिमाण** मात्रावाचक शब्द अन्तमे हो उसके उत्तरपदके आदि अच् नि मे इ को ऐ वृद्धि । आदिवृद्धिके प्रसङ्गमे उत्तरपदके अधिकारमे पढा, सूत्र । प्ररमनिष्केण क्रीत मूल्यवान् द्रव्यसे खरीदा हुआ । असज्ञा क्यो पढ़ा **पाँच** कलाय या कलापामात्रा हैं इसकी, अर्थमे ठ आदि **पाञ्चकलायिकम्,तदस्य** परिमाणसे ठञ् । शङ्का–निष्क आदि शब्दसे ठक् ( सूत्रमे ) कहा गया, तदन्त समाससे ठक् होगा नही, असमास पढना व्यर्थ है । वह व्यर्थ होकर ज्ञापन करता है, इत प्राप्त=यहासे पहलेके विषयोमे तदन्तविधि होगी, उसका फल सु शोभना गौ सुगौ अत्र न ठक् । न पूजनात्के निषेधसे । किन्तु उगव दिभ्य यन, गौशब्दान्त मानकर गुणे अवादेशे सुगव्यम् । यवानाम् अपूप यवापूप तेन क्रीत यवापूप्यं–विभाषा (हविरपूप) से यत् आदि असमासका ज्ञापन । इत उर्ध्वं=यहासे आगे तदन्तविधि क्यो नही, परमपरायणमे ठञ् क्यो नही, तब कहा–इत उर्ध्वं इस सूत्रके बादमें वार्तिकसे तदन्तविधि सिद्ध है । (वा०) सख्या और पूर्वपदके तदन्तविधिका स्वीकार । **प्राग्वते**=तेन तुल्य क्रियाचेद्वति के पहले तक है । तच्च=वह भी लुक् न होनेपर सख्यापूर्वमे रहे तब तदन्तविधि हो । तद्धित लुक् हुआ हो तब तदन्तविधि नही होती । पारायण वर्तयति **पारायणिक** जो रोज पाठ करें, ठ–इक आदि । द्वे पारायणे वर्तयति द्वैपारायणिक दो पाठ दो सम्पुट करता है । ठ आदिका लुक् नही है । सख्या पूर्ण है । अलुक् क्यो कहा ? दो सूपसे खरीदा हुआ सामान द्विशूर्पं, सख्या पूर्वमे है । यहा हुए अञ् या ठञका अध्यर्धमे लुक् । यहा तदन्तविधि न हो । अत पढा । जब द्विशूर्पेण दो सूपसे खरीदा हुआ । वहा सूर्पसे अञ् न हो, किन्तु प्रसङ्गका ठञ् हो इक होनेपर परिमाणान्तस्य सूत्रसे उत्तरपदकी आदिवृद्धि ।

**पूर्वस्य तु वा ७।३।२६॥** अर्धात्परिमाणवाचकस्योत्तरपदस्यादेरचो वृद्धि पूर्वपदस्य तु वा ञिति णिति किति च। अर्धद्रोणेन क्रीतम् अर्धद्रौणिकम्। आर्धद्रौणिकम्। (१६८५) **नात परस्य ७।३।२७॥** अर्धात्परस्य परिमाणाकारस्य वृद्धिर्न, पूर्वपदस्य तु वा ञिदादौ। अर्धप्रस्थिकम्-आर्धप्रस्थिकम्। अत किम्। आर्धकौडविकम्। तपर किम्। अर्धखार्यां भवा अर्धखारी। अर्धखारीभार्य इत्यत्र वृद्धिनिमित्तस्य इति पुंवद्भावनिषेधो न स्यात्। (८६) **शताच्च ठन्यतावशते ५।१।२१॥** शतेन क्रीत शतिकम्-शत्यम्। अशते किम्। शत परिमाणमस्य शतक सङ्घ। इह प्रत्ययार्थो वस्तुन प्रकृत्यार्थान्न भिद्यते। तेन

---

(८४) अर्धसे परे परिमाण मात्रा अर्थ वाचक उत्तरपद हो उसके आदि अचकी वृद्धि। (आ ऐ औ) हो पूर्वपदको विकल्पसे हो, ञ—ण—क इत् हुए। प्रत्यय परे रहते। आधे द्रोण—नकडोका नपना कण्डाल अन्न आदिसे खरीदी वस्तु आर्धद्रौणिकम्। अर्धद्रोणसे ठ—इक। उक्त सूत्रसे आदिवृद्धि। द्रोणको विकल्पसे। निष्कादिगणमे द्रोण पढा है, असमाससे ठक् बाधित।

(१६८५) नात· अर्धसे परे परिमाण वाचक शब्दका अवयव अकार हो, उसको वृद्धि न हो, पूर्वपदको विकल्पसे हो,ञ—ण—क इत्प्रत्ययपरे। अर्धप्रस्थेन क्रीत आधी पसेरी अन्नसे खरीदी वस्तु। अर्धप्रस्थसे ठ—इक। पूर्वपदको विकल्प वृद्धि। उत्तरपदका निषेध आर्धप्रस्थिकम्। अत क्यो पढा ? अर्ध· कुडवेन क्रीत आधीकुरुई या डोलचीसे खरीदी वस्तु, तेन क्रीत ठञ्। परिमाण अर्थमे कुडव है। आदि अच् अकारान्त नही, वृद्धिनिषेध न हो। किन्तु अर्धा· त्परिमाणस्यसे उत्तरपदकी वृद्धि हो। तपर् क्यो ? ह्रस्व अकार लेनेके लिए। दीर्घको वृद्धिनिषेध फलवान् नही। खारी द्रोणचतुष्टयम्। अर्धखारी ( दो द्रोण) के पात्रमे हुआ। अर्धखारीभार्या यस्य। दो द्रोण अन्नवाली पत्नी वाला यहा दीर्घको निषेध न हो। पूर्वपदको वृद्धिका अभाव। उत्तरपदके वृद्धिनिषेध से पुवद्भावका निषेध न होता, जो वृद्धि निमित्तस्य च तद्धितस्यसे आया।

(८६) शताच्च आर्हीय अर्थोमे शतसे ठन् यत् हो। न तु शते—सौ सख्या अर्थ न हो तब। उत्तरसूत्रसे प्राप्त कन्को बाधकर। शतेन सौ रूपयेसे खरीदी वस्तु वस्त्र वत्स(बछडा)अर्थमे ठ—इक शतिक जब यत् तब शत्यम, अशते कि ? सौ सङ्ख्याका समुदाय अर्थमे कन् हो, ठन् न हो। सौ सख्या अर्थ खुल रहा है। सङ्घा—सङ्घ (समुदाय) प्रत्ययका अर्थ है। सौ सख्या नही। अशते से ठन् यत्का निषेध कैसे ? तब कहा—इह—प्रसङ्गमे प्रत्ययका न अर्थ सख्य है किन्तु

ठन्यातो न । किं तु कन्नेव । असमासे इत्येव । द्विशतेन क्रीतं द्विशतकम् ।
(८७) **सङ्ख्याया अतिशदन्तायाः कन् ४।१।२२॥** सङ्ख्यायाः कन्स्यादार्हीयेऽर्थे, न तु त्यन्तशदन्तायाः । पञ्चभिः क्रीतं पञ्चकं । बहुकं । त्यन्तायास्तु साप्ततिकं । शदन्तायाः चात्वारिंशत्कं । (८८) **वतोरिड्वा ५।१।२३॥** वतन्तात्कन् इड्वा स्यात् । तावतिकं—तावत्कं । (८९) **विंशतित्रिंशद्भ्यां ड्वुन्नसंज्ञायाम् ५।१।२४॥** योगविभागः कर्तव्यः । अभ्यां कन्स्यात् ।

---

वह प्रकृति शतके अर्थसे अलग नही है । मिलकर एक है । गुणगुणिनोरभेद एव सम्बन्ध । भेदस्तु काल्पनिक । जहा प्रत्ययका अर्थ प्रकृतिके अर्थसे भिन्न हो वहा न निषेध । शतेन क्रीत शत्य शाटक, सौसे खरीदी साडो, सौ भिन्न है साडी भिन्न । शाटकशतन्तु प्रत्यार्थं । **असमास**=जब समास न हुआ हो तभी ठन् यत् को जाने । चकार असमासके अनुकरणार्थ है । उसका फल समासमे कन् होना । जैसे द्विशतेन=दो सौ से खरीदी वस्तु द्विगुणितशत द्विगुसमास, तदन्तविधि निषेधसे प्राप्ति नहीं थी, कन् हो कर द्विशतकम ।

(८७) **सङ्ख्याया** =तिश्च शच्च तिशतौ तौ अन्त्ये यस्या सा तिशदन्ता । जैसे-विंशतिमे ति, त्रिंशत्मे शत् अन्त है । ऐसे स्थलमे कन् न हो, अन्य स्थलमे कन् हो । आर्हीय-योग्यता अर्थमें द्वन्द्व, बहुव्रीहिमे तत्पुरुष समास । पाच रूपया से खरीदा सामान पञ्चक । पञ्चन्से खरीदने अर्थमे कन् । बहुभि क्रीत बहुतधनसे खरीदी वस्तु । बहुसे कन् आदि बहुक , त्यन्ता=तिअन्त शब्द सप्तति (सप्तत्या क्रीत ) सात पैसेसे खरीदा, तेन क्रीत ठञ्—इक । साप्ततिक कम्बल । शत अन्तका उदाहरण—चत्वारिंशता क्रीत , चालीससे खरीदा हुआ । तेनक्रीतसे ठञ् । त से परे ठको क हुआ । कन्का निषेध भी । अर्थवान् नि मान्य । निरर्थकसे कन् ही होगा । कतिभि क्रीत , कातिक कितनेमे खरीदा ।

(८८) **वतो** पञ्चमी । प्रत्ययग्रहणे तदन्तग्रहणसे तदन्तविधि । कन् प्रथमा, वतुप् प्रत्यय अन्तमे हो उससे कन् कहे विकल्पसे । तावता क्रीत तावतिक यत् तत् एतद्से वतुप् । आसर्वनाम्न से आत्व । बहुगणवतुसे सङ्ख्यासंज्ञा, उससे कन् । वतोरिट्से इट् । टित् आदि अवयव तावतिक । यदा न इट् तावत्क । (८९) **विंशति** और त्रिंशत्से विक्रीत अर्थमे ड्वुन् हो, **असंज्ञाया**= रूढि शब्द न हो । यदि एकसूत्र होता तब कन् न हो पाता । क्योकि ति और शत् अन्तमे रहे उनको कनका निषेध कहा गया । तब कहा—योग=दोनो सूत्रो विभाग-अलगाव करना चाहिये । विंशतित्रिंशद्भ्या एकसूत्र ड्वुन् । असंज्ञाया

असंज्ञाया इवुन्स्यात् । कनोऽपवाद । विंशक । त्रिंशक । संज्ञाया तु विंश-तिक । त्रिंशत्क । (१६९०) **कसाट्टिठन् ५।१।२५॥** ठो ङीबर्थं । इकार उच्चारणार्थः । कसिक—कसिकी । 'अर्धाच्चेति वक्तव्यम्' अर्धिक—अर्धिकी । कार्षापणाट्टिठन्वक्तव्य प्रतिरादेशश्च वा । कार्षापणिक:—कार्षापणिकी । प्रतिक: प्रतिकी (९१) **शूर्पादञन्यतरस्याम् ५।१।२६॥** शौर्पम्—शौर्पिकम् । (९२) **शतमानविंशतिकसहस्रवसनादण् ५।१।२७॥** एभ्योऽण् स्यात् । ठञ्ठक्कनामपवाद । शतमानेन क्रीत शातमानम् । वैंशतिकम् । साहस्रम् । वासनम् । (९३) **अध्यर्धपूर्वाद्द्विगोर्लुगसंज्ञायाम् ५।१।२८॥** अध्यर्धपूर्वा-

---

दूसरा । पहलेका अर्थ—आभ्या(दोनोसे कन्)हो, यदि सज्ञा न हो तब इवुन् हो, कन्को बाधकर । जैसे विंशत्या क्रीत बीसमुद्रासे खरीदा अर्थमें कन् विंशक. तिर्विंशतेर्डितिसे तिका लोप वुको अक । त्रिंशता—क्रीत त्रिंशक—तीससे क्रीत वस्तु । वु—अक, टे लोप । यदि सज्ञा—किसीमे रूढ हो तब कन् होगा । विंश-तिक । तेन क्रीत ठ—इक तसे परे ठको क त्रिंशत्क ।

(१६९०) **कंससे** ट्टिठन् हो आर्हीय अर्थमे । ट इन् का ङीप् फल, इकार उच्चारणाय । कसेन क्रीत लोहेसे खरीदा सामान अर्थमे कससे ट्टिठन अनु-बन्धलोप ठ—इक । ङीप् भी **कसिकी** (वा० ) **अर्धशब्दसे** भी ट्टिठन् कहे । अर्धेन क्रीत आधी मुद्रासे क्रयण, ठ—इक ङीप् भी ।(वा०) कार्षापण (कौडी)से ट्टिठन् बोलें । 'प्रति' आदेश विकल्पसे कहे । कार्षापणेन क्रीत कौडोसे क्रीत । ठ—इक ङीप् भी । जब कार्षापण स्थाने प्रति आदेश तब ठको क प्रतिक , ङीप् भी । (९१) **शूर्पसे** अञ् हो विकल्पसे आर्हीय योग्यता सूचक अर्थमे शूर्पेण क्रीत सूपभरा अनाज देकर खरीदी वस्तु अर्थमे अञ् आदिवृद्धि शौर्प, पक्षमे परि-माण मानकर ठञ् आदि शौर्पिकम । (९२) **शतमानविंशतिक,** सहस और वसन इनसे अण हो ठञ्को बाधकर ठक्, कन्को भी । शतमान एक परिमाण तोल मात्राकानाम है उससे ठञ् प्राप्त, इस सूत्रसे अण् । शातमान सौकी मात्रा मे खरीदा । विंशत्या क्रीत विंशतिकम् । सज्ञाशब्द है विंशतित्रिंशद्भ्याके योग विभागसे कन् । विंशतिकेन क्रीत विग्रहे परिमाणे अर्थे । सज्ञा अर्थे ठञ् प्राप्त तद्बाधित्वा अणादि , वैंशातिक, सहस्रेण क्रीत हजारसे खरीदी हुई साहस्रम् सख्यायाः से कन् प्राप्त बाधकर अण् आदि । वसनेन क्रीत **वासनम्** वस्त्र देकर खरीदा (ठक् बाधकर) अण् ।

(९३) **अध्यर्ध शब्द** पूर्वो यस्य अध्यर्धपूर्व समाहार द्वन्द्वसे पञ्चमी ।

द्विगोश्च परस्यार्हीयस्य लुक्स्यात् । अध्यर्धकंसम । द्विकंसम् । संज्ञाया तु पाञ्चलोहितिकम् । (९४) **विभाषा कार्षापणसहस्राभ्याम्** ५।१।२९।। लुग्वा स्यात । अध्यर्धकार्षापणम्–अध्यर्धकार्षापणिकम् । द्विकार्षापणम्–द्विकार्षापणिकम् । औपसंख्यानिकस्य टिठनो लुक् । पक्षे अध्यर्धप्रतिकम् । द्विप्रतिकम । अध्यर्धसहस्रम –अध्यर्धसाहस्रम् । द्विसहस्रम्–द्विसाहस्रम् । (१६९५)

---

अथवा अध्यारूढमर्ध यस्मिन तदध्यर्धं । सौत्र पुंस्त्व, द्विगो पञ्चमी हैन षष्ठी अध्यर्ध पूवमे हो या द्विगुसमास हो उससे परे आर्हीय योग्यतासूचक अर्थके प्रत्ययका लुक् हो । अध्यारूढ अर्ध आधी मात्रा अधिक (डेढ) प्रादिभ्यो धातुजस्य समासादि । सार्ध अर्धसहित अध्र्येन कसेन क्रीत, तद्धित अर्थ परे द्विगुसमास, सख्याया अति–रे कन्, उसका इसीसूत्रसे लुप्। लोहेकीवस्तु कस है उसके डेढीभागसे खरीदा हुआ, द्वाभ्या कसाभ्या क्रीत,दो कस परिमाणसे,क्रीत वस्तु । समासे, तेन क्रीतसे ठक् उसका इससूत्रसे लुक् । ये दोनो किसीमे रूढ, सज्ञा नही है । जहा सज्ञा किसीका नाम हो वही लुक् नही होता । पञ्चकलाया या कलापा परिमाणमस्य, पाच ग्राम सख्या पूर्वशब्दसे तद्धित, तदस्य परिमाणस परिमाण अर्थमे ठञ्, परे तद्धितार्थ हो, उत्तरपदसे परे द्विगुसमास । ठञ्का लुक् नही । किन्तु इक । सख्यासज्ञा–सूत्रमे अध्यर्थ पूर्वका पाठ है एव पाञ्चलोहितकम—पञ्चलोहिन्य गुञ्जा परिमाणमस्य विग्रहे पूर्ववत्कार्य । भस्याढे सूत्रसे पुभाव । लोहिनीका ङीप् और नत्व लौटा । द्वाभ्या शूर्वाभ्या क्रीत द्विशूर्प द्विशौर्पिक, ठञ्का लुक् क्यो नही ? द्विगुका कारण आर्हीय प्रत्यय न होनेसे । (९४) **विभाषा** कार्षापण (कौडी) और सहस्र शब्दसे क्रीत अर्थमे आर्हीय प्रत्ययका लुक् विकल्प हो, अध्यर्धकार्षापण (डेढीकौडीसे खरीदा)कार्षापणाट्टिठन् । उसका विभाषा लुप् । क्रयण अर्थमे प्रत्यय है ही । पक्षमे न लुक तब ठ–इक आदि । दो कौडीसे क्रीत वस्तु वह लुक् कार्षापणसे जिस टिठन्का औपसख्यान=उपदेश किया गया उसीका लुक् । पक्षमे कार्षापण स्थाने प्रति आदेश । तब टिठन्का लुक् नही होगा । द्विप्रतिक दो कौडीसे क्रीत । अध्यर्धसहस्र–डेढ हजारसे क्रीत अर्थे शतमानविंशतिक सूत्रसे अण् उसका लुक् । यदा न लुक् तदा सख्यया सवत्सरसे उत्तरपद वृद्धि । दोनो शब्दोमे क्रयणकी शक्ति । द्वाभ्या सहस्राभ्या क्रीत दो हजारकी खरीद अण् । पक्षे उत्तरपदवृद्धि ।

(१६९५) द्वित्रि पूर्वमे हो तब निष्क परिमाण मात्राके शब्दोसे आर्हीय

**द्वित्रिपूर्वान्निष्कात्** ५।१।३०।। लुग्वा स्यात्। द्विनिष्कम्—द्विनैष्किकम्। त्रिनिष्कम्—त्रिनैष्किकम्। 'बहुपूर्वाच्चेति वक्तव्यम्' बहुनिष्कम्—बहुनैष्किकम। (९६) **बिस्ताच्च** ५।१।३१।। द्वित्रिबहुपूर्वाद्विस्तादार्हीयस्य लुग्वा स्यात्। द्विबिस्तम्—द्विबैस्तिकमित्यादि। (९७) **विंशतिकात्ख** ५।१।३२।। अध्यर्धपूर्वाद्द्विगोरित्येव। अध्यर्धविंशतिकीनम्। द्विविंशतिकीनम्। (९८) **खार्या ईकन्** ५।१।३३।। अध्यर्धखारीकम्। द्विखारीकम्। केवलायाश्चेति वक्तव्यम्। खारीकम्। (९९) **पणपादमाषशताद्यत्** ५।१।३४।। अध्यर्धपण्यम्। द्विपण्यम्। अध्यर्धपाद्य। द्विपाद्य। इह 'पाद पत्' इति न

---

प्रत्ययका लुक विकल्पसे हो। द्वाभ्यां निष्काभ्यां क्रीत दो आनेसे खरीदा। द्विनिष्क, पक्षमे उत्तरपदवृद्धि। त्रिभ्य निष्केभ्य क्रीत ठञ् लुक्,समास होता तब ठक न होता। (वा०) **बहुशब्द** पूर्वमे हो तब भी क्रीत अर्थसे प्रत्ययका लुक् कहे। बहुभि निष्कैं क्रीत ठञ् लुक आदि। निष्कशब्देन परिच्छेदकमात्र गृह्यते, जितना नपना, तोल परिमाण, अलगाव, एकसे दूसरेका मत स्वीकार। उन्मान भी परिमाण है। (९६) **बिस्तके** पूर्वमे द्वि—त्रि—बहु शब्द हो तब आर्हीय खरीदने अर्थके प्रत्ययका लुक् विकल्पसे हो। द्वाभ्यां विस्ताभ्यां क्रीत दो बित्ता टुकडे से खरीदा, विस्तसे ठञ्। लुक् पक्षमे इक उत्तरपदकी आदि वृद्धि (९७) **विंशतिक** शब्दसे ख हो। अध्यर्ध पूर्वमे हो, और द्विगु समास हो, अध्यर्धविंशत्या क्रीत, बीस डेढे तीससे खरीदा। विंशतित्रिशद्भ्यां के योग विभागसे कन। उससे ख—ईन आदि। द्वाभ्यां विंशतिकाभ्यां, दोबीस=चालीस से क्रीत, ख—ईन आदि पूर्ववत। (९८) **खारीसे** ईकन हो अध्यर्धपूर्व और द्विगुसमासमे द्वाभ्यां खारीभ्यां क्रीत द्विगु समास है ईकन् आदि, आठ द्रोणअर्थ अध्यर्धखारी परिमाणमस्य। तदस्य परिमाणसे ठञ् प्राप्त, उसका लुक् प्राप्त, सबको बाधकर ईकन्। कन् होता केऽण से ह्रस्व हो जाता। (वा०) **केवल** खारीसे ईकन् कहे। खारी परिमाणमस्य चार द्रोणकी खारीसे ईकन् (वा) **काकिणी से** भी ईकन् कहे। किसी मात्रा तोलका नाम काकिणी हैं उसकेभी डेढी या दूनी क्रीत अर्थमे प्रत्यय हुए।

(९९) **पण पाद** माष शत इनमे यत् हो क्रीत अर्थमे। अध्यर्ध पूर्वदशासे या द्विगुसमाससे। अध्यर्धपणेन क्रीत डेढ पैसेसे खरीदा हुआ। यत् आदि। द्वाभ्यां पणाभ्यां क्रीत दोपैसेसे क्रयणकार्य। यत् आदि। **द्विपण्यम्** अध्यर्ध पादेन डेढ चवन्नीसे क्रीत। रूपयेका चतुर्थांश अर्थ यत आदि। द्वाभ्यां पादाभ्यां दो

यस्य इति लोपस्य स्थानिवद्भावात् । 'पद्यत्यतदर्थे' इत्यपि न, प्राण्यङ्गार्थस्यैव तत्र ग्रहणात् । (१७००) शाणाद्वा ५।१।३५।। यत्स्यात् । पक्षे ठञ् । तस्य लुक् अध्यर्धशाण्यम्—अध्यर्धशाणम् । (१७०१) द्वित्रिपूर्वादण्च ५।१।३६।। शाणात् इत्येव । चाद्यत् । तेन त्रैरूप्यम् । 'परिमाणान्तस्यासंज्ञाशाणयो इति पर्युदासादादिवृद्धिरेव । द्वैशाणम्—द्विशाण्यम्—द्विशाणम् । इह ठञादयस्त्रयोदश प्रत्यया' प्रकृतास्तेषा समर्थविभक्तयोऽर्थाश्चाकाङ्क्षितास्त इदानीमुच्यन्ते । (१७०२) तेन क्रीतम् ४।१।३७।। ठञ् । गोपुच्छेन क्रीत गौपुच्छिकम् ।

---

चौथाई (आधा) अर्धक्रीत अर्थमे यत् । यस्येति च अकारलोप **द्विपाद्यम्** इह= इस प्रसङ्गमे पादके स्थानमे यत् आदेश नही होता । यस्येति चसे हुए अकार लोपके स्थानिवद्भावसे अकार उपस्थित होगा । (अचः परस्मिन्सूत्रसे) पद्यति अतदर्थे इस सूत्रसे पद आदेश नही होगा उसमे प्राणिचेतन जीवका अङ्ग पाद पैर, ही लिया जाता है तभी सफलता। पण माषके साहचर्यसे पाद शब्द परिमाण अर्थमे है।

(१७००) **शाणात** परिमाण अर्थमे शाण है । उन्मान=उठाकर तौलने अर्थ मे यत् हो, पक्षमे ठञ्, उसका लुक् । सज्ञा और परिमाणसे ठक् नही होता। अध्यर्धशाणेन (डेढ मात्रासे) क्रीत अर्थमे यत् अलोप । पक्षमे अधिकारसे ठञ्, उसका लुक् तब अध्यर्धशाण ऐसा ही रहा । इस सूत्रमे शताच्चेति वक्तव्य पढा है । जिसको नित्य प्राप्त था, विकल्पके लिये । अत अध्यर्धशत्य डेढ सौ से क्रीत । अध्यर्धशाणम् । **पञ्चशत्या** पाच सौसे क्रीत **पञ्चशतिकम्** ।

(१७०१) **द्वि त्रि** पूर्वमे हो तब शाणसे यत हो जाय, अण् भी। अन्यसे न हो । तेन=इसलिए तीनरूप, द्वाभ्या शाणाभ्यां क्रीतम् अणादिवृद्धि । एकरूप । यत् पर दूसरा । ठञ् लुक्, तब तीसरा रूप । परिमाणान्तस्य असज्ञाशाणयो सूत्रमे शाणशब्द पढनेसे उत्तरपदकी आदिवृद्धि नही होती । अत. निषेधसे आदिवृद्धि मान्य । क्रमश **द्वैशाणम्** आदि । इह–इस प्रसङ्गमे **ठञादय**=प्राग्वते ष्ठञ् **आर्हीय**–ठक्, शताच्च ठन्–यत्, सज्ञाया कन्, विंशतित्रिंशतिभ्या ड्वुन् कसात्से टिठन् शूर्पात्से अञ्, शतमान–अण्। विंशविकात्ख, खार्या ईकन्, पण पाद-यत्, द्वित्रि पूर्व, अण् ये त्रयोदश प्रत्यय प्रसङ्गमे आये । तेषाम्-उन प्रत्ययो के समर्थविभक्तियो और अर्थ, आकाङ्क्षा जिज्ञासाका विषय बने (इदानी अब से) वे कहे जाते हैं ।(१७०२) **तेन क्रीत** तृतीयान्तसे **क्रीत** खरीदा हुआ, अर्थमे यथा उचित प्रत्यय हो । आर्हादगोपुच्छात्मे गोपुच्छसे ठक्का निषेध पढा, तब

साप्ततिकम् । प्रास्थिकम् । ठक् । नैष्किकम् ।(१७०३) **इद्गोण्याः १।२।५०॥** गोण्या इत्स्यात्तद्धितलुकि । लुकोऽपवादः । पञ्चभिर्गोणीभिः क्रीतः पटः पञ्चगोणिः । (१७०४) **तस्य निमित्तं संयोगोत्पातौ ५।१।३८॥** संयोगः सम्बन्धः । उत्पातः—शुभाशुभसूचकः । शतिकः शत्यो वा धनपतिसंयोगः । शत्यं शतिकं वा दक्षिणाक्षिस्पन्दनं, शतस्य निमित्तमित्यर्थः । 'वातपित्तश्लेष्मभ्यः

---

सप्तति प्रस्थ आदि साधनसे ठञ् हो, चमरी गायकी पूछसे खरीदीवस्तु (जगली द्वारा) गोपुच्छात क्रयण अर्थे ठ—इक आदि० । सप्तत्या (सत्तर रूपयेसे) खरीदा हुआ सामान **साप्ततिक** ठ—इक आदि० । प्रस्थेन क्रीत पसेरी (पाच किलोसे) क्रीत ठ—इक आदि० । ठक् का उदाहरण—निष्केण क्रीत मापसे खरीदा । असमासे निष्कादिभ्यः से ठ—इक आदि० । देवदत्तेन क्रीत, पाणिना क्रीत, सन्तोषेण क्रीतम् इत्यादिसे ठञ् क्यो नही होता इसलिए करणे तृतीया ही मान्य, कर्तरि तृतीया अमान्य । समर्थविभक्ति खरीदनेमे साधन मूलकरण मूल्य द्रव्य ही होगा अन्य देवदत्तादि नही हो सकते । **तद्धितके** महासज्ञासे **तेभ्य प्रयोगेभ्य हिता. तद्धिता** जहा हित होगा वही प्रत्यय होगे । क्रयणमे यदि रूपया द्रव्य हितकारी, साधन द्रव्य न हो, तब हाथ, सतोषसे खरीदना सम्भव नही ।(१७०३)**इदगोण्या**:=गोडीसे इत् हो,लुक्तद्धित लुकिकी प्राप्तिदशा मे । उसी लुक को बाधकर पञ्चभि पाच गोडी गायसे या गोनरा पुआलकी बनी चटाईसे क्रीत पट वस्त्रका नाम । आर्हीय ठक्का लुक् । गोणीसे ङ प्रत्ययय ईका लोप आदि । पञ्चगोणि । यदि उपसर्जन ह्रस्व होना तब इत्व न होता, ठञ् लुक्से ङीष् हटता, टाप होकर पञ्चगोणा होता ।

(१७०४) **तस्य** निमित्त सयोग=सम्बन्ध, **उत्पात**=शुभाशुभ=इष्ट अनिष्टका सूचक निमित्तकारण अर्थमे षष्ठी अन्तसे यथायोग्य ठञ् आदि प्रत्यय हो । यथा शतस्य निमित्त सयोग सम्बन्ध सौ रूपयेके कारण धनपति-सेठसे सयोग, यजमान—शुश्रूषादि सम्पर्क अर्थमे शत शब्दसे शताच्च यत् ठन=इक । यस्येति अकार लोप **शतिक** सौ रूपयेके लिए धनीसे सम्बन्ध । यजमानकी सेवा सम्पर्क । **शत्य** सयोग । उत्पात =शुभ और अशुभका सूचक सकेतका निमित्त जैसे **शतस्य** निमित्त सूचक सौ रूपयेका सूचक दक्षिण अङ्गकी फडकन जो उत्पात है, सूचनका कारण आखका फडकना अर्थमे यत् । (वा०) **वातपित्त श्लेष्म** इन दोषोके शमन दमन, शान्त होना, कोपन—कुपित होना, पढना अर्थमे आर्हीय प्रकरणका ठक् हो । **वातस्य**—वायु रोगका घटना या बढना अर्थमे ठ—

शमनकोपनयोरुपसङ्ख्यानम्' । वातस्य शमनं कोपनं वा वातिकम् । पैत्तिकम् । श्लैष्मिकम् । 'सन्निपाताच्चेति वक्तव्यम्' सान्निपातिकम् । (१७०५) **गोद्व्यचोऽसङ्ख्यापरिमाणाश्वादेर्यत्** ५।१।३९।। गोर्निमित्तं संयोग उत्पातो वा गव्यम् । द्व्यचः—यशस्यम् धन्यम् स्वर्ग्यम् । गोद्व्यचः किम् ? विजयस्य वैजयिकम् । असङ्ख्या—इत्यादि किम् ? पञ्चानां पञ्चकम् । सप्तकम् । प्रास्थिकम् । खारीकम् । अश्वादि—आश्विकम् । आश्मिकम् । 'ब्रह्मवर्चसादुपसङ्ख्यानम् ।

---

इक आदिवृद्धि । वातिक वायु रोग घट रहा या बढ रहा है । पित्तस्य शमनं कोपनं वा पैत्तिकम् पित्तरोगका शान्त होना या बढना अर्थमे ठ—इक आदि । श्लेष्मणः शमनं कोपनं वा खासी दमा कफ,का शान्त होना या बढना अर्थमे ठ—इक आदि । (वा०) **सन्निपातसे भी** । तस्य निमित्तं संयोगोत्पातौ अर्थमे ठक् । वायु, पित्त, श्लेष्मा=कफ तीनोके विकृत हो कर भयंकर स्थिति सन्निपात **दोषाणां शङ्कर वैद्यके प्रसिद्ध** । सन्निपातस्य निमित्तं संयोग उत्पातो वा **सान्निपातिकम्** । सन्निपात रोग बढनेका निमित्त कारण ज्वर प्रकोप दशामे अपथ्य भक्षणादि संयोग जो उग्ररूपका कारण, बडबडाना, अचेतन जैसा होना उत्पात है । सन्निपातका सूचक जीभका काला होना आदि ठ—इक ।

(१७०५) **गोद्व्यचः** गोशब्दसे, दो अच् वाले शब्दके षष्ठ्यन्त शब्दसे तस्य निमित्तं संयोग उत्पातो वा अर्थमे यत् हो । यदि सङ्ख्या परिमाण अश्वादि हो तब यत् न हो, ठक् को बाधकर । यथा गोर्निमित्तं गायका नित्यकारण संयोग गोदान कर्तासे या बेचनेवालेसे या उत्पात=गाय अप्राप्तिका शुभ या अशुभ सूचक कारण अर्थमे यत् । वान्तोयि प्रत्ययेसे अव् । गव्यं संयोग । दो अच् धनस्य निमित्तं संयोग उत्पातो वा **धन्यः** । धनके कारणसे सम्पर्क होना या शुभ अशुभकी सूचनाके कारण अर्थमे यत् । अकारलोप **धन्य** । यशसः निमित्तं संयोगः उत्पातो वा यशस्यं । स्वर्गस्य निमित्तं स्वर्ग्यं । देवलोकसे संयोग । शुभ अशुभ सूचक यत् । सूत्रमे गो, और दो अच क्यो पढा ? विजयस्य निमित्तं जीतनेका संयोग शुभ अशुभ सूचक अर्थमे आर्हीय ठ—इक हुआ । **वैजयिक** । यहा यत् न हो । असङ्ख्या परिमाण आदि क्यो पढा ? पञ्चानां निमित्तं संयोग, उत्पातो वा । पाचसे मिलनेका शुभ अशुभ सूचक पञ्चक सङ्ख्यया कन् हो, यत् न हो । सप्तानां निमित्तं संयोग असंयोग सप्तकम् । परिमाण पढनेका फल प्रस्थस्य निमित्तं प्रास्थिक, पसेरीका सम्बन्ध शुभ अशुभका सूचक प्राग्वतेष्ठञ् इक प्रास्थिक, खार्याः निमित्तं संयोग खारीसे ईकन हो यत् न हो । अश्वादि पढनेका फल अश्वस्य निमित्तं घोडेके (संयोग

ब्रह्मवर्चस्यम् ।(१७०६) पुत्राच्छ च ५।१।४०।। चाद्यत् । पुत्रीय–पुत्र्य । (१७०७) सर्वभूमिपृथिवीभ्यामणञौ ५।१।४१।। सर्वभूमेर्निमित्त सयोग उत्पातो वा सार्वभौम । पार्थिव । सर्वभूमिशब्दोऽनुशतिकादिषु पठ्यते । (१७०८) तस्येश्वर. ५।१।४२।। ( १७०९) तत्र विदित इति च ५।१।४३।। सर्वभूमेरीश्वर सर्वभूमौ विदितो वा सार्वभौम । पार्थिव । (१७१०)

---

शुभ अशुभ) सूचक अर्थमे ठ–इक आदि हो यत् न हो । अश्मने निमित्त पत्थर लोहाके सयोगका सूचक ठक् हो, यत् न हो। नस्तद्धिते टिलोप (वा०)गोद्वयच सूत्रमे ब्रह्मवर्चससे यत कहे । ब्रह्मवर्चसस्य निमित्त सयोग, वेद ब्राह्मण तप, तेजका सूचक सयोग, शुभ अशुभ अर्थमे यत् ।

(१७०६) पुत्रात्से छ कहे, यत् भी । तस्य निमित्त अर्थमे । पुत्रस्य निमित्त बेटाकी प्राप्ति शुभ अशुभका निमित्त–सूचक कारण अर्थमे छ–ईय अ-लोप पुत्रीय । जब यत पुत्र्य पुत्रका सयोग लाभ, अनिष्टकी सूचना । यदि ऐसा तब आरेमिरे यतात्मन पुत्रीयतामिष्टिना ऋत्विज इति । पुत्रके लिएयज्ञ अर्थ । यहा यज्ञ न सयोग है, न उत्पात है । छ प्रत्यय कैसे ? हरदत्त बोले— सयुज्यते अनेनेति सयोग इम व्युत्पत्तिसे यज्ञ करानेसे ( पुरुष फलेन युज्यते ) स्वर्ग, पुत्रादि फलसे यजमान जुडता हैं । क्रतुना पुत्रेण फलेन युज्यते । केवल सम्बन्धमे आग्रह नही अत छ हुआ ।

(१७०७) सर्वभूमि—सर्वभूमि और पृथ्वीसे क्रमश अण् अञ् हो, तस्य निमित्त, यदि सयोग सम्बन्धका कारण उत्पातका सूचक हो । सर्वभूमे सम्पूर्ण भूमिमे सम्बन्धका कारण आधार शुभ अशुभका सूचक अर्थमे अण । पूर्वपद उत्तरपद दोनोंके आदि अच्की वृद्धिआदि । सार्वभौम । पूरी पृथ्वी पर व्याप्त कार्य, व्यक्ति । अनुशतिकादिमे सर्वभूमि पढा है, उसीसे वृद्धि हुई । ठञ्का बाधक अण् । पृथिव्या निमित्त सयोग उत्पातो वा पार्थिव सम्बन्ध ,शुभ अशुभ सूचक अर्थमे पृथ्वीसे अञ् आदि । स्त्रीलिङ्गमे ङीप पार्थिवी–मौसमका सूचक यन्त्र । (१७०८) तस्य=षष्ठी अन्त शब्दसे ईश्वर अर्थमे, सप्तम्यन्तसे विदित अर्थमे अण् अञ् हो । तस्य निमित्त निवृत्त । दोनो सूत्रोके विभागका फल गणनाक्रमकी निवृत्ति । दोनोसे दोनो हो । समस्त भूमिका स्वामी हो, या सम्पूर्ण भूमिमे प्रसिद्ध हो दोनोका नाम सार्वभौम ,अण् अञ्भी हुए । पृथिव्या ईश्वर, पृथिव्या विदितो वा पार्थिव पूरीपृथ्वीमे पृथ्वीका स्वामी हो या पृथ्वी भरमें प्रसिद्ध हो । दोनो अर्थमे अणादि ।

**लोकसर्वलोकाट्ठञ् ५।१।४४॥** 'तत्र विदित.' इत्यर्थे लौकिक । अनुशति कादित्वादुभयपदवृद्धि सार्वलौकिक ।(११) **तस्य वाप ५।१।४५॥** उप्यतेऽस्मिन्निति वाप क्षेत्रम् । प्रस्थस्य वाप प्रास्थिकम् । द्रौणिकम् । खारीक । (१२) **पात्रात्ष्ठन् ५।१।४६॥** पात्रस्य वाप क्षेत्रम् । पात्रिकम्–पात्रिकी क्षेत्रभक्ति । (१३) **तदस्मिन्वृद्ध्यायलाभशुल्कोपदा दीयते ५।१।४७॥** वृद्धिर्दीयते इत्यादि क्रमेण प्रत्येक सम्बन्धादेकवचनम् । पञ्च अस्मिन्वृद्धि आय लाभ शुल्कम् उपदा वा दीयते पञ्चक: । शतिक.—शत्य । साहस्र ।

---

(१७१०) **लोक** और सर्वलोकसे ठञ् हो तत्र विदित=सप्तम्यन्तसे प्रसिद्ध अर्थमे, पूर्वसूत्रके विभागसामर्थ्यसे तस्येश्वर सूत्र नही आया । तत्र विदितसूत्र आया । लोकेषु विदित **लौकिक** समाजमे प्रसिद्ध पुरुष । लोकसे ठ–इक आदि तद्धितान्त प्रातिपदिकसज्ञा स्वादिकार्य । सर्वलोकेषु–सभी समाजमे देश या कालमे ख्यातिप्राप्त **सार्वलौकिक** वेदव्यास । सर्वलोकसे ठ—इक आदि । अनुशतिकादीना च से दोनो पदके आदि अच्की वृद्धि । (११) **तस्य**—षष्ठ्यन्तसे वाप (उप्यते अस्मिन्) जिसमे बोया जाय उस खेत अर्थमे ठञ् हो । प्रास्थिकम् एक पसेरी बीज बोनेका खेत । प्रस्थपरिमितबीजवाप योग्य क्षेत्रम् । अर्थमे ठ–इक आदि । दोणस्य वाप द्रौणिकम् एकद्रोण बोज बोनेका खेत अर्थमे द्रोणसे ठ–इक आदि । एक कुन्तल बोनेका खेत, खार्या वाप. (चार द्रोण कुन्तल बीज बोनेका क्षेत्र) खार्या ईकन् खारीक क्षेत्रम । (१२) **पात्रसे** बोने का आधार खेत अर्थमे ष्ठन् हो । पात्रस्य वाप: एक कनस्तर बीज बोनेके खेत अर्थमे पात्रसे ठ–इक आदि पात्रिकम् । षित्से ङीष् पात्रिकी । इस क्षेत्रफलमे एक पात्र बोया जायगा । (१३) **तदस्मिन्** प्रथमासमर्थ बहुवचनसे सप्तमीके अर्थमे वृद्धि आय लाभ शुल्क उपदा इनके द्वन्द्व समाससे यथायोग्य प्रत्यय हो प्रत्येकके सम्बन्धसे एकवचन दीयते पढा । पञ्चास्मिन्–पाच रूपया इसमे वृद्धि बढता सूद, आय आमदनी लाभ मुनाफा, शुल्क टैक्स (कर) उपदा घूस, दिया जाय जिस कर्ममे **पञ्चक** । उन अर्थोमे सख्याया कन् । अस्मिन्वृद्धि दीयते आय दीयते, अस्मिन् लाभ दीयते, शुल्क दीयते आदि । शतमस्मिन् वृद्धि आय लाभ: शुल्क उपदा वा दीयते । सौ रूपये बढोत्तरी, सूद, आमदनी, कर उत्कोच देता है । अर्थमे शताच्च ठन्यतौ । शतसे ठ–इक अलोप शतिक । जब यत् तब शत्य । सहस्त्रम अस्मिन्दीयते । एक हजार सूद, लाभ, कर या घूस इस कार्यमे देता है । शतमान सहस्रसे अण् आदि साहस्र । एक–एक शब्दोका

**उत्तमर्णेन मूलातिरिक्त ग्राह्य वृद्धि। । ग्रामादिषु स्वामिग्राह्यो भाग आय । विक्रेत्रा मूल्यादधिकग्राह्य लाभ , रक्षानिर्वेशो राजभाग शुल्क । उत्कोच उपदा । (वा) 'चतुर्थ्यर्थे उपसख्यानम्' । पञ्च अस्मै वृद्धयादिर्दीयते पञ्चको देवदत्त । 'सममब्राह्मणे दानम्' इतिवदधिकरणत्वविवक्षा वा । (१४) पूरणार्धाट्ठन् ५।१।४८।। यथाक्रम ठक्टिठनोरपवाद । द्वितीयो वृद्धयादिरस्मिन्दीयते द्वितीयिक । तृतीयिक । अर्धिक । अर्धशब्दो रूप्यकस्यार्धे रूढ ।**

---

स्पष्ट अर्थ समझाते हैं—उत्तमर्ण ऋणदाता धनीसे दिये गये मूलधनसे अतिरिक्त धन सूद जो पाना है वह वृद्धि ग्रामादिषु—गावके मुहल्लेसे भवन टैक्स,खेतटैक्स (कर) प्रबन्धक स्वामीको पानेका अश आय है। विक्रेत्रा—बेचनेवालेका खरीद मूल्यसे अधिक धन पाना लाभ है। रक्षा निर्वेश —प्रजा परिपालन के लिए सेवक रक्षकके लिए राजाका जो अ श है, वह शुल्क, कर है। उत्कोच घूस जो जो मह्य किचिद्दत्त चेत तदा कार्यं कर्तुम् अनुकुलो भवामि इति समय कृत्वा मुझे कुछ दीजीये तब तुम्हारे अनुकूल कार्य करू गा ऐसी समझौता पर जो धन लिया जाय वह उत्कोच है। उप—समीपे दीयते उपदा।(वा) **चतुर्थीके** अर्थ मे भी वृद्धि, आय, लाभ आदि अर्थमे प्रत्यय कहे, पञ्चास्मै-पाच रूपया इसको वृद्धि देता है या शुल्क उपदा आदि अर्थमे सख्यासे कन् **पञ्चक** । देवदत्तको पाच बढोत्तरी या लाभ आदि मिलता है। जैसे समम् अब्राह्मणे दान, यहा सप्तमी है सम्प्रदानकी इच्छा हटाकर इसी तरह अधिकरणत्व विवक्षा। चतुर्थीके स्थानमे सप्तमीसे इष्ट सिद्ध होगा यह वार्तिक न पढे।

(१४) **पूरण**—पूर्यते अनेन पूरण अर्ध । धान जो अन्न है उसी से पात्र भरता है उस अर्थ वाचक अर्ध शब्दसे ठन् हो। तस्मिन्वृद्धयादि । दीयते अर्थमे प्रथमान्तसे अर्हादगो—सूत्रके ठको बाधकर, अर्धाच्चेति वक्तव्यके ट्ठिन्को बाधकर। अत डीप् नही हुआ। द्वितीयस्या पूरण द्वितीय दूसरी सख्याका पूरक वृद्धि, आय, लाभ, शुल्क उपदा देता है, इसमे दूसरी बार सूद आमदनी, टैक्स, घूस देता है जिस कर्ममे, द्वितीयशब्दसे ठन् इक आदि पूरणप्रत्ययान्त है ठक्को बाधकर। **द्वितीयिक** । तृतीयस्या पूरण तृतीय तीसरी सख्याका पूरक। अस्मिन्दीयते आय लाभ आदि ठन् पूर्ववत्। **अर्धिक**, अधमस्मिन् दीयते आधा सूद आधा उत्कोच, लाभ आदि देता है जिस कर्ममे अधसे ट्ठिनको बाधकर ष्ठन्, इक टाप्। आर्धिका आधाभाग। यहा अर्धशब्द कर्षापण अर्थमे रूढ है, प्रमाण अन्वेषणीय है। नित्य सापेक्ष होनेसे रूप्यक अर्थ मे असामर्थ्य हट सकता है।

(१७१५)भागाद्यच्च ५।१।४९।। चाट्ठन भागशब्दोऽपि रू यकस्यार्धे रूढ, भागो वृद्धयादिरस्मिन्दीयते भाग्य-भागिक शतम । भाग्या-भागिका विंशति, (१६) तद्धरति वहत्यावहति भाराद्व शादिभ्य ५।१।५०।। वशादिभ्य परो यो भारश दस्त न्त यत्प्रातिपदिक तत्प्रकृतिकाद्द्वितीयान्तादित्यर्थ । वश-भार हरति वह यावहति वा वाशभारिक । ऐक्षुभारिक । 'भाराद्व शादिभ्य' इत्यस्य व्याख्यान्तर 'भारभूतेभ्यो वशादिभ्य' इति । भारभूतान्वशान्हरति वाशिक । ऐक्षुक । (१७) वस्नद्रव्याभ्या ठन्कनौ ५।१।५१। यथासख्य स्त । वस्न हरति वहत्यावहति वा वस्निक । द्रव्यक । (१८) सम्भवत्यव-

---

(१७१५) भागशब्दसे यत हो ठन भी । जो पूर्व सूत्रसे आया । भाग शब्द भी रूपक कौडी या परीक्षणका पत्थर अर्थमे है, अर्धेरूढ -आधे भागमे स्थिर है भागमे वृद्धि लाभादि अर्थमे यत **भाग्यम** आधा अश देनेका कर्म । जब ठन्—इक भागिक (आधा मान्य) टाप होनेपर बीसका आधा भाग्या । (१६) **तद्धरति** द्वितीयान्तसे वश आदिगणपढे शब्दमे परे भारशब्द अन्तमे हो, ऐसे प्राति-पदिककी प्रकृति द्वितीयान्तसे हरति (एक स्थानसे दूसरे स्थान तक पहुचाना देशान्तर प्रापण, चौर्यं चोरी करना) वहति शकटादिना प्रापण, गाडी, ट्रकसे ढोता है, आवहति स्वसमीप प्रापयति अपने पासलाना । उत्पन्न करना । आदि अथमे यथा उचित प्रत्यय हो । आर्हात्-सूत्रके ठक्को बाधकर । विपरीत शब्द का होना, व्याख्यानसे । वशभार बासका बोझा हटाता है, चुराता है, ढोता है । पैदाकरता है जो, वह व्यक्ति **बासभारिक** । वशभारसे ठ—इक आदि बासबोझावाहक । इक्षुभार हरति, वहति, आवहति अर्थे ठ-इक आदिवृद्धि गन्नेका बोझाहरण करता, ढोता, पैदाकरता है । पासमे लाता है **ऐक्षुभारिक** सूत्रमे भाराद्वशादिभ्य, प्रयोगमे उलटकर वशभार पढा । इसमे व्याख्यान ही प्रमाण है । भारसे परे वश है इस भ्रमको दूर वास्ते कहा । **भारभूतेभ्य** बास इक्षु आदि शब्दोंका भारभूत होना अलग नही । बासमे ही बोझा है, इस व्या-ख्यानमे एकवचन आर्ष है । अत भारभूतान्वशान् जिसमे वजन हो उसको ले जानेवाला **वाशिक**, वशसे ठ आदि । इक्षुसे ठ—क आदि । भागशब्द अर्थद्वारा बासका विशेषण । (१७) **वस्न** मूल्य और द्रव्य शब्दसे वहति हरति आवहति अर्थमे ठन् और कन्भी, गणनाक्रमसे हो, द्वितीयान्तसे । वस्न=मूल्यको हटाता, हरणकरता, लेजाता है या स्वसमीप नयति, पार्श्वमे लाता है । अर्थमे ठ—इक **वस्निक** मूल्यवाहक । द्रव्य वहति किसी वस्तुको ढोता है हरति आदि अर्थमे कन् **द्रव्यक** धनसम्पत्तिवाहक ।

**हरति पचति ५।१।५२।।** प्रस्थ सम्भवति प्रास्थिक कटाह । प्रस्थ स्वस्मिन्समावेशयतीत्यर्थ । प्रास्थिकी ब्राह्मणी । प्रस्थमवहरति (उपसहरति) पचति वेत्यर्थ । तत्पचतीति 'द्रोणादण्च' वा । चाट्ठञ् । द्रोण पचतीति द्रौणी-द्रौणिकी ।१६ **आढकाचितपात्रात्खोऽन्यतरस्याम् ५।१।५३।।** पक्षे ठञ्। आढक सम्भवति अवहरति पचति वा आढकीना-आढकिकी । आचितीना-आचितिकी, पात्रीणा —पात्रिकी । (१७२०) **द्विगो ष्ठश्च ५।१।५४।।** 'आढकाचित-

---

(१८) **सम्भवति** । तत् आया द्वितीयान्त बना । उससे सम्भवति=आधार प्रमाणसे आधेय प्रमाणका कम होना सम्पूर्वक भू धातुका अर्थ । बोरेमे चावल कम है, आधार बोरा, आधेय चावलकी सम्भावना और अवहरति उपसहार-समाप्त करता है, पचति अर्थमे यथा उचित प्रत्यय हो । प्रस्थ सम्भवति कटाह पसेरी भरकी । पाककडाही पाच किलो सम्भव है । कटाह आधार चावल आधेय अर्थमे ठ-इक आदि प्रास्थिक । प्राग्वतेष्ठञ् । सम्भवति का उपपद्यते अर्थ अकमक है । प्रस्थ सम्भवति कर्म कैसे ? तब कहा—प्रस्थ स्वस्मिन् एक पसेरी अपनेमे रख सकता है । ( उपसर्ग बलात् अन्यार्थ प्रतीयते ) ङीप् होनेपर प्रास्थिकी पाच सेर पचानेवाली । अवहरति का अर्थ उपसहरति समाप्ति कुछ कम रहे तब भी पूरा मान ले **किंचिदूनमपि यथा प्रस्थपरमित भवति तथा निश्चिनोतीत्यर्थ** । प्रस्थ पचति पसेरी भर पकाता है । **प्रास्थिक** भण्डारी । (वा०) **तत्पचति** द्वितीयान्त द्रोणशब्दसे पचति अर्थमे अण् हो ठञ् भी । सम्भवति अवहरतिकी रुकावटके लिये पचति पढा । द्रोण पच्चीस किलो पकाता है द्रौण द्रोणसे अणादिवृद्धि । ङीप्, बडा कन्डाल । जब ठञ् इकादि तब **द्रौणिकी** । द्रोणपरिमिते व्रीह्यादौ द्रोण शब्दो लाक्षणिक ।

(१९) **आढक** आचित, पात्र इनके द्वितीयान्त दशासे सम्भवति अवहरति पचति अथमे ख हो विकल्पसे, पक्षमे ठञ् भी । ये सब परिमाण, नपना मात्र अर्थमे है । उसके निषेधसे न ठक् । आढक सम्भवति । ढाई पसेरी सम्भव पकाता है, भरता अर्थमे ख-ईन आदि **आढकीना** । पक्षमे ठञ् तब टिड्ढा ङीप् **आढकिकी** । आचित सम्भवति पचति १० किलो सम्भव हैं या पकाता वह पात्र अचितीना ख-ईन टाप् । पक्षमे ठ-इक ङीप् । पात्र पचति ए डिब्बा पकाता है । पात्रसे ख-ईन णत्व टाप् **पात्रीणा** । पक्षमे ठ-इक ।

(१७२०)**द्विगुसमासमे** आढक आचित पात्रसे ष्ठन् हो, ख भी । जो चका से खीचकर आया, विकल्पसे । पक्षमे ठञ् उसका अध्यर्धसे लुक् । षित्का फ

पात्रात्' इत्येव । आढकाद्यन्ताद्द्विगो सम्भवत्यादिष्वर्थेषु ष्ठन्खौ वा स्त । पक्षे ठञ् । तस्य 'अध्यर्ध' इति लुक् । षित्वान्ङीष् । द्व्याढकिकी–द्व्याढकीना । 'द्विगो' इति ङीष् । द्व्याढ़की । द्व्याचितिकी—द्व्याचितीना । अपरिमाण— इति ङीब्निषेधात् द्व्याचिता । द्विपात्रिकी— द्विपात्रीणा–द्विपात्री । (२१) **कुलिजाल्लुक्खौ च ५।१।५५।।** कुलिजान्ताद्द्विगो सम्भवत्यादिष्वर्थेषु लुक्खौ वा स्त । चात्ष्ठश्च । लुगभावे ठञ श्रवणम् । द्विकुलिजी—द्विकुलिजीना, द्विकुलिजिकी । (२२) **सोऽस्याशवस्नभृतयः ५।१।५६।।** अशो भाग, वस्न मूल्यम् । भृतिर्वेतनम । पञ्च अशो वसन भृतिर्वा अस्य पञ्चक ।(२३) **तद-**

---

ङीष् । द्वे आढके सम्भवति अवहरति पचति विग्रहमे तद्धितार्थोत्तरपदसे द्विगु समास । ष्ठन ठ–इक ङीष् यण् द्व्याढकिकी दो अढैया पकानेका पात्र । ख— ईन, टाप् । जब ठञ् उसका अध्यधसे लुक् । द्विगो से ङीप् अध्यर्धसे ठञका ही लुक् । ष्ठन् खका नही, विधानबलसे । इसीप्रकार द्वे आचिते सम्भवति पचति विग्रहमे समासादिकार्य पूर्ववत । जब ठञ् होगा तबलुक् होनेपर द्विगो से ङीप् क्यो नही ? तब कहा अपरिमाण सूत्रके ङीप् निषेधसे । किन्तु टाप् । अयाचिता । द्वे पात्रे सम्भवति पचति(दो डिब्बासे) कम हो या उत्पद्यते अर्थमे ष्ठन् ख ठञ् लुक् की प्रक्रिया पूर्ववत् द्विपात्री ।

(२१) **कुलिज** (नपना, परिमाण) अन्त हो और द्विगुसमास हो सम्भवति आदि अर्थमे प्राग्वहते ठञ् हो, उसका लुक् विकल्प, ख भी, ठञ् भी विकल्प । चसे ष्ठन्‌भी, लुक्के अभावमे ठञ् सुनाई पडेगा । द्वे कुलिजे सम्भवति अवहरति पचति विग्रहे समासादि , द्विगो ष्ठन् । अनुबन्धलोप ङीप् द्विकुलिजिकी ख-ईन टाप् । जब ठञ् उसका लुक् ङीप् द्विकुलिजी । ठञ् रहनेपर परिमाणान्त है किन्तु असज्ञा शाण कुलिज कहनेसे उत्तरपद वृद्धि नही । (२२) **सोऽस्याश** वह इसका अश भाग है-तदस्य वस्न, वह इसका मूल्य है । भृति वह इमका पारिश्रमिक है इन अर्थोमे यथायोग्य प्रत्यय हो, प्रथमान्तसे । पञ्च अ श पाच भाग, पाचमूल्य या पारिश्रमिक है जिसका पञ्चक अस्ति सख्यासे कन् ।

(२३) **तदस्य** परिमाण अर्थमे प्रथमान्तसे यथायोग्य प्रत्यय हो । सूत्रके परिमाणशब्दसे जितने परिच्छेदक—भेदक धर्म है । ग्राम किलो क्विटल द्रोण आढक सख्या आदि सबकी स्वीकृति है । उत्तर सूत्रमे सख्या परिमाणका विशेषण है । परिच्छेदिका होनेसे सख्या भी परिमाण । अत षष्टि जिवितं परिमाणमस्य षाष्टिक सेवामुक्त । साठ वर्षका हुआ या छ वर्षका बालक ।

**स्य परिमाणम् ५।१।५७।।** प्रस्थ परिमाणमस्य प्रास्थिको राशि । (२४) **सख्याया' सज्ञासङ्घसूत्राध्ययनेषु ५।१।५८।।** पूर्वसूत्रमनुवर्तते। तत्र 'सज्ञाया स्वार्थे प्रत्ययो वाच्य । यद्वा द्वयेकयोरितिवत्सख्यामात्रवृत्ते परिमाणिनि प्रत्यय । पञ्चैव पञ्चका शकुनय । पञ्च परिमाणमेषामिति वा सघे, पञ्चक । सूत्रे अष्टक पाणिनीयम । सघशब्दस्य प्राणिसमूहे रूढत्वात्सूत्र पृथ-

---

सोऽस्य पढ़ा ही था, तदस्य क्यो पढा ? इसलिएकि द्वे षष्टी जीवित परिमाणमस्य द्विषाष्टिक । त्रिषाष्टिक, अध्यर्धसे ठञ्का लुक् न हो। प्रस्थ परिमाणम्, एकपसेरी मापवाली राशिका नाम **प्रास्थिक** प्रस्थ ठञ् इक आदिवृद्धि ।

(२४)**सख्याया** =सज्ञा-रूढ नाम सघ-समुदाय **सूत्र**=शब्द कम-अर्थ अधिक अध्ययन इन अर्थोमे तदस्य परिमाणम इससे सम्बन्धित मात्रा अर्थमे प्रथमान्त से सख्यारूप परिमाणवाचक शब्दसे उचित प्रत्यय हो । तदस्य परिमाणम् आया। उसका फल पञ्चगाव परिमाणमस्य **पञ्चक** गोसध । जब प्रकृतिके अर्थकी भेदिका सख्या होगी तब पञ्चगावो अस्य सघस्य विग्रहमे प्रत्यय नही होगा। क्योकि उसका अर्थ परिमाण नही। इति कैयट । अत बोले पूर्वसूत्र मनुवतते। तत्र उक्तसूत्रमे (वा०) **सज्ञा** अथमे स्वाथमे प्रत्यय बोले। स्वप्रकृति तस्य अर्थं स्वार्थं, यद्वा अथवा द्वयेकयो —द्वित्व दो सख्या, एक व एकसख्याकी तरह केवल सख्या ही मान्य। यद्यपि सख्येय (जिसकी गिनतीकी जाय) मे द्वि एक रहते है। किन्तु समास होनेपर सख्या मात्रका ज्ञान है। नही तो द्वयेकयो:मे द्विवचन न होता **इतिवत्**=इसीप्रकार **पञ्चका** शकुनय पाच ही पक्षियोका नाम पञ्चका । पञ्चनसे कन् बहुवचन, तद्धितवृत्ति, एक अर्थ होनेमे भी पञ्चसख्या मानकर **पञ्चक** परिमाणमस्य समान आधार स्वीकार कर पञ्चन्से परिमाण अर्थमे प्रत्यय होगा। आदशत सख्या सख्येये। दशतक की सख्या गणनीय वस्तु अर्थमे प्रसिद्ध है। स्वार्थमे कन्। परिमाणवाले अर्थके उदाहरण—पञ्चपरिमाणमेषाँ पञ्चत्व अर्थ। सघका उदाहरण—पञ्चक पञ्चत्व अस्य सघस्य परिमाणम् पाच सख्याका समुदाय सघस्य पञ्चत्व एक-२ के समुदायके पञ्चसे कन्। सूत्रका उदाहरण सूत्रयति अल्पाक्षरेण बह्वर्थान् सवेष्टयति सूत्रम्। अष्टौ अध्याया परिमाणमस्य, अष्टक, पाणिनि सूत्रोकी सीमा मान आठ अध्याय है। अध्यायके समुदायमे अष्टत्व है। सूत्रका सूत्रसघ अर्थ, एक सूत्रमे आठ सख्या न होनेसे। जब सघ लेना है, तब सूत्र क्यो पढा ? भेद बोले कि—सघशब्द चेतनप्राणीके समुदाय अर्थमे रूढ है अत सूत्रको अलग पढा। अध्ययन अर्थका उदाहरण—पञ्च आवृत्तय परिमाणमस्य अध्ययनस्य

गुपात्तम् । पञ्चकमध्ययनम् । 'स्तोमे डविधि' पञ्चदश मन्त्रा परिमाणमस्य पञ्चदश स्तोम । सप्तदश एकविंश । डप्रत्यये तिलोप । सोमयागेषु छन्दोगै क्रियमाणपृष्ठादिसञ्ज्ञिका स्तुति स्तोम । (१७२५) **पङ्क्तिविंशतित्रिंशच्चत्वारिंशत्पञ्चाशत्षष्टिसप्तत्यशीतिनवतिशतम् ५।१।५९॥** एते रूढि-

---

पाच बार पढना अध्ययनकी सख्या हुई। इस अर्थमे पञ्चनसे कन् आदि **पञ्चकम्** । पाच बारका पढना । (वा०) **स्तोमे**=तदस्य परिमाणम् अर्थमे सख्यावाची शब्दसे ड प्रत्यय कहे। समान मन्त्र, समुदायका नाम स्तोम है इति कैयट । मनुष्य समुदायमे लाक्षणिक है। पञ्चदश–पन्द्रहमन्त्र परिमाण है जिस स्तुतिका अर्थमे पञ्चदशन्से ड—अ प्रत्यय । डित्की शक्तिसे टिलोप । पञ्चदशमन्त्रसमुदाय पञ्चदश । सप्तदश। सत्रहमन्त्रोका समुदाय अर्थमे डादि सप्तदश । यदि ड इत् न होता नस्तद्धितेसे टिलोप सिद्ध था डित् पढना व्यर्थ है। तत्र, एकविंशतिर्मन्त्रा परिमाणमस्य समूहस्य—इक्कीस मन्त्रकी स्तुति का नाम **एकविंश** । एकविंशतिसे ड अ । तिविंशतेर्डितिसे टिलोप । एकविंश । सोमयज्ञोमे छन्दोगा =वेदमन्त्र गायन कर्ताओसेकी गयी पृष्ठी, रथन्तर आदि मन्त्रोके गुणोका वर्णन जिससे हो वह स्तुति स्तोम है वही ड प्रत्ययका अर्थ।

(१७२५) **पङ्क्ति** विंशति इत्यादि शब्द रूढ है निपातन (प्रत्यय कल्पनासे सिद्ध है। तदस्य परिमाणम् अर्थमे निपातन । यथा पञ्चपादा परिमाणमस्य पाच चरणसे सम्बन्धित मन्त्र इत्यादि अर्थमे निपातनसे पञ्चन्से ति प्रत्यय पञ्चन्के टि (अन्) का लोप, चो कु चको क, न का अनुस्वार बिन्दु, पर सवर्ण ङ । पङ्क्ति पञ्चाक्षरा पञ्चपादा छन्दमे प्रसिद्ध है नाना अर्थ हैं। क्रम अर्थमे ब्राह्मणपङ्क्ति । पिपीलिकापङ्क्ति । चीटीका कतार। **दश** सख्या अर्थमे पङ्क्तिरथका **दशरथ** अर्थ। किन्तु छन्दके विषयमे अवयव अर्थमे होगा। अन्य अर्थोमे नही। पाच चरणका नाम पङ्क्ति विंशति । द्वौ दशतौ परिमाणमस्य सघस्य, दो दश=बीस सख्याका समुदाय अर्थमे कल्पनासे शतिच् द्विदशत्को 'विन्' आदेशे। उसके न को अनुस्वारे स्वादि **विंशति** । सघ भी आया **गवांविंशति** । गायोकी बीस सख्या सघ है गाय सघी। अभेद सम्बन्ध की इच्छामे **विंशतिर्गाव** होगा। एकवचन स्वभावसे, स्त्रीलिङ्ग भी। एव त्रिंशत् आदि भी सिद्ध होगे। **विंशत्याद्या सदैकत्वे सख्या सख्येयसख्ययो । तासु चानवते स्त्रिय** अमरकोशे। बीस सख्यासे लेकर सदा एकवचन । सख्या सख्येय गणनाकी वस्तु नब्बे तक एकवचन। त्रयाणा दशता परिमाणमस्य

शब्दा निपात्यन्ते। (२६) **पञ्चद्दशतौ वर्गे वा ५।१।६०॥** पञ्च परिमाणमस्य पञ्चद्वर्ग । दशत् । पक्षे पञ्चक । दशक (२७) **त्रिंशच्चत्वारिंशतोर्ब्राह्मणे सञ्ज्ञाया डण् ५।१।४२॥** त्रिंशदध्याया परिमाणमेषा ब्राह्मणाना त्रैंशानि । चात्वारिंशानि । (२८) **तदर्हति ५।१।६३॥** लब्धुं योग्यो

---

सघस्य विग्रहमे शत । त्रिदशको त्रिन् । नको अनुश्वार त्रिंशत् । चत्वारो दशतः या चतुर्णा दशता परिमाणमस्य शनिच्प्रत्यय चतुर्दशत्को चत्वारिन् आदेश । अनुस्वार आदि । चत्वारिंशत् चार दश–चालीस । पञ्चाना दशता परिमाण मस्य–शत्प्रत्यय पञ्चादेश **पञ्चाशत्**, षष्टि, **षड्दशत**. षण्णा दशतावा छ-दश =साठ अर्थमे ति प्रत्यय और षष् आदेश । षष्ति-ष्टुत्व–तको ट षष्टि, जस् का आभाव निपातनसे । **सप्तदशत** परिमाणमस्य सात दश=७० सख्याकसमुदाय अर्थमे ति, सप्त आदेश सप्तति **अशीति** । अष्टौ दशत परिमाणमस्य आठ दश अस्सी सख्याका झुण्ड, ति प्रत्यय, अष्टदशत्को अशीआदेश नब्बे, सख्याका समुदाय, ति नवआदेश **नवति** । दश दशत परिमाणमस्य दश–दश=सौ (१००) त प्रत्यय, श आदेश शतम् । भाष्यमे व्याख्यान है एतानि अव्युत्पन्नप्रातिपदिकानि निष्कर्ष ,(२६)**पञ्चत** दशत आदेश हो परिमाण अर्थसे सम्बन्ध (वग अथम)पाच या दशसख्याका वर्ग समुदाय अर्थ । निपातन (सूत्रमे पढे जानेसे) पञ्चपरिमाणमस्य पाच सख्याका समुदाय अर्थमे पञ्चन्से डति, अनुबन्ध लोप । पञ्चत टि अकार लोप । पञ्चद्वर्ग । दश परिमाणमस्य वर्गस्य दशसख्याका झुण्ड डति, टिलोपादि दशत् । जब डति नही होगा तब पक्षमे सख्याया सज्ञा सघ सूत्राध्ययनेषुसे कन् पञ्चक दशक सघ अर्थ ।

(२७) **त्रिंशत्** और चत्वारिंशत्से अस्य परिमाणम अथमे डण् हो, परिणामी वेदका ब्रह्मणभाग अर्थ हो तब ब्राह्मण वेदेषु मन्त्रव्यतिरिक्तो भाग वेद का दो भाग मन्त्रभाग और ब्राह्मणभाग । मन्त्रके अतिरिक्तभ गको ब्राह्मण सज्ञा होती है । त्रिशत् अध्याया–तीस अध्यायकी सख्यामे इन ब्राह्मणसज्ञक मात्रा परिमाण है अर्थमे त्रिंशतसे डण । अनुबन्धलोप डित्से अन्का लोप । **त्रिंशानि** नपुसके बहुवचन, एव चत्वारिंशत्से डण्, चालीस अध्याय सख्यकवेद का ब्राह्मणभागका ग्रन्थ ।(२८) **तदर्हति** योग्यो भवति । लब्धु—लाभके योग्य है अर्थमे द्वितीयान्तसे ठञ् आदि हो, श्वेतच्छत्र=सफेदछाता पुरस्कार पानेयोग्य अर्थमे श्वेतच्छत्रसे ठ—इक आदिवृद्धि । एव प्रस्थमर्हति प्रास्थिक । पाचसेर पाने योग्य । द्रोणमर्हति द्रौणिक पच्चीस किलो पाने योग्य । ठञ् हुआ । ठक्

भवतीत्यर्थे द्वितीयान्ताट्ठञादय स्यु । श्वेतच्छत्रिक श्वैतच्छत्रिक ।(२९) **छेदादिभ्यो नित्यम् ५।१।६४।।** नित्यमाभीक्ष्ण्यम् । छेद हित्यमर्हति छैदिको वेतस । छिन्नप्ररूढत्वात् । 'विराग विरङ्ग च' विराग नित्यमर्हति—वैरङ्गिक । (१७३०) **शीर्षच्छेदाद्यच्च ५।१।६५।।** शिरश्छेद नित्यमर्हति शीर्षच्छेद्य — शैर्षच्छेदिक । यट्ठको' सन्नियोगेन शिरस शीर्षभावो निपात्यते । (३१) **दण्डादिभ्यो यत् ५।१।६६।।** एभ्यो यत्स्यात । दण्डमर्हति दण्ड्य । अर्घ्यं । वध्य । (३२) **पात्राद्घश्च ५।१।६८।।** चाद्यत् । तदर्हतीत्यर्थे । पात्रिय

---

मे **श्वैतच्छत्रिकः** । खारीमर्हति **खारीक** । एक कुन्तल पाने योग्य । शतमर्हति शत्यः। **शतिक** । सहस्रमर्हति साहस्र सौ हजार पाने योग्य ।

(२९) **छेदादिगण** पढे शब्दोसे नित्य=प्रतिदिन अर्हति करने योग्यादि अर्थ मे द्वितीयान्तसे यथायोग्य प्रत्यय हो । नित्यका अर्थ आभीक्ष्ण्य पुन.-२ प्रवृत्तिः पौन पुन्य रोज कर्तन छटनीका विषय हो । छेद=काटनेके लिए नित्य योग्य है अथमे ठ—इक आदि छैदिक । बेंतको नित्यकाटनेसे बढता रहता है अत कहा छिन्नप्ररुढत्वात् । वस्तुत नित्यका पौन पुन्य प्रत्यय अर्थ नहीं होगा, आरम्भ सामर्थ्यसे । नित्य प्रत्ययके अर्थमे विशेषण नही हो सकता । नित्य छेदमर्हति असम्भव हैं । कोई एक वस्तु नित्य नही छटती । वेतसादि अर्ध कटे हो बढते है नित्य नही कटते । छेद, भेद द्रोह-दोष आदिभी मान्य । भेदमर्हति **भैदिक** । द्रोहमर्हति द्रौहिकः । दोषमर्हति दौषिकः ( ग ) **विराग**के स्थानमे विरङ्ग आदेश हो, उक्त अर्थमे, ठकभी हो । ससारसे अनुराग हटना विराग है वैसा नित्य हो अर्थमे ठ—इक आदि विरङ्गआदेश आदिवृद्धि वैरङ्गिक ।

(१७३०) **शीर्षच्छेद से** यत् हो अर्हति, नित्य शिर काटने योग्य अर्थमे । शिर्षाणा छेदन शिरच्छेदसे यत् **शिरच्छेद्य** । पक्षमे आर्हीय ठ—इक आदि **शैर्षच्छेदिक** । **छन्दसि=वेदमे** ही शिरसको शीर्ष आदेश नियम है यहा कैसे ? तब कहा यट्ठको =यत् और ठक्के सयोगसे शिरस्के स्थानमे शीर्षभाव निपातनसे । (३१) **दण्डादि** गणमे पढे शब्दोसे योग्यो भवति अर्थमे यत् हो । दण्ड अपराध समन यं—डडा खाने योग्य यर्थमे यत् । यस्येति अकारलोपे । **दण्ड्य** । अपराधी या वृद्ध, छडीसहारावाला । **अर्घ्य**' अर्घ्यमर्हति **मूल्ये पूजाविधौ अर्घ** मूल्य पाने योग्य या पूजाके योग्य अथमे यत् अकारलोप । वधमर्हति वध्य मार डालने योग्य । अचो यत् सूत्रके भाष्यमे हनो **वा यद्वधादेशश्च वध्यः**

पात्र्य । (३३) **कडङ्करदक्षिणाच्छ च ५।१।६९॥** चाद्यत कड करोतीति विग्रहेऽत एव निपातनात्खच् । कडङ्कर माषमुद्गादिकाष्ठमर्हतीति कडङ्करीयो गौ । कडङ्कर्य । दक्षिणामर्हतीति दक्षिणीय —दक्षिण्य । (३४) **स्थालीबिलात् ५।१।७०॥** स्थालीबिलमर्हन्ति स्थालीबिलीयास्तण्डुला, स्थालीबिल्या पाकयोग्या इत्यर्थं । (१७३५) **यज्ञर्त्विग्भ्यां घखञौ ५।१।७१।** यथासंख्य स्त । यज्ञमृत्विज वार्हति यज्ञिय, आर्त्विजीनो यजमान । 'यज्ञर्त्विग्भ्या तत्क-

---

घात्य । तद्धितो वा वधमर्हति प्रमाणसे यत् विधान उचित, य पढना अनुचित । अर्हति क्रियामात्रका बोधक है। (३२) **पात्रसे** यत् हो, घन् भी । लब्धु योग्यो भवति अर्थमे । पात्र लब्धुमर्हति पाप्रत्रय पीनेके लिये पात्र । पात्रसे घ—इय । यत् होनेपर अकारलोप पात्र्य ।

(३३) **कडङ्कर** और दक्षिणासे छ हो यत् भी (कड—मदे) अहकार करना कडन कड =मद (घञर्थे क) त करोति विग्रहे निपातनसे खच् । खित् मानकर मुम् । कडङ्करञ्च दक्षिणा च समाहार द्वन्द्वपञ्चमी । माष उरद् मूग आदि । खाद्य लाभके योग्य अर्थमे छ—ईय । आयनेयी इति सूत्रेण । कडङ्करीय डागर गाय बैल । नीवारपाकादिकडङ्करीयै । उरद मूग पसन्द करते है । यत् होने पर दूसरा रूप । दक्षिणा लाभके योग्य अर्थमे छ—ईय **दक्षिणीय** । यस्येति आकार लोप । यत् होनेपर दक्षिण्य । (३४) स्थालीबिल शब्दसे अर्हति पकाने योग्य (चावल) अर्थमे यत् हो, छ भी । छ—यत्, तदर्हति अनुवर्तन्ते । स्थालीके भीतरी भागमे पकाने भरके योग्य चावल अर्थमे स्थालीबिलसे छ—ईय बहुवचन **स्थालीबिलीया** । यत् होनेपर दूसरा रूप । बटलोहीमे पकाने योग्य तण्डुल ।

(१७३५) **यज्ञ** और ऋत्विज् शब्दसे घ और ख हो अर्हति—योग्यो भवति अर्थमे । अमर्थी सर्थो विद्वान् । यज्ञमर्हति **यज्ञिय**.। यज्ञानुष्ठाने योग्य पण्डित यज्ञ करानेमे कुशल घ—इय । ऋत्विजमर्हति होता पुरोहित, कर्मकाण्डीको चाहता है अर्थमे ऋत्विजसे ख—ईन आदिवृद्धि **आर्त्विजीन** यजमान, अनुष्ठान के लिये कर्मकुशल चाहता है। (वा०) **यज्ञ** कर्म ऋत्विक् पुरोहित कर्म अर्हति अर्थमे ऋत्विक् शब्दसे गणना क्रमसे घ और खञ् प्रत्यय कहे । यज्ञ कर्म करने योग्य देश स्थान अथमे घ—इय **यज्ञिय** यज्ञानुष्ठानमर्हति ऐसा देश । ऋत्विक् कर्तव्य कर्मकुशलताके योग्य अर्थमे ख—ईन आदि **आर्त्विजीन** पुरोहित । यज्ञ

**मार्हतीत्युपसख्यानम् । यज्ञियो देश । आर्त्विजीन ऋत्विक् ।इत्यार्हीयाणा ठगादीना द्वादशाना पूर्णोऽवधि ।**

## अथठञधिकारे कालाधिकारप्रकरणम् ॥३४॥

**अत पर ठञेव । (३६) पारायणतुरायणचान्द्रायण वर्तयति ५।१।२॥ पारायण वर्तयति पारायणिकश्छात्र । तुरायण यज्ञविशेष त वतयति तौरायणिको यजमान । चान्द्रायणिक । (३७) सशयमापन्न ५।१।७३॥**

---

ऋत्विक् शब्दका कममे लक्षणा, तथापि मुख्य अर्थमे प्रत्यय हो यह ज्ञापनका फल । आर्हीय प्रकरणमे प्राग्वते से लेकर तेन तुल्य सूत्र तक त्रयोदश प्रत्यय कहे गये । उनमेसे ठञ्को छोडकर शेष ठक् आदि द्वादश प्रत्ययका विधान, उनकी अवधि पूर्ण हुई । यहासे आगे ठञ ही होगा ।

**अथठञधिकार** —

तद्धितमे तेन तुल्य क्रियाचेद्वति सूत्रतक ठञ्का अधिकार । उसमे कालका अधिकार समझानेकेलिये कहा अत पर ठञ् एव । आर्हीयअर्थोमे ठञ्का बाधक ठक्। आदि प्रत्ययोकी अवधि पूरी होनेपर उनकी अनुवृत्ति असम्भव । अत ठञ् ही चलेगा । (३६) **पारायण** तुरायण चन्द्रायणके द्वितीयान्त दशासे वर्तयति—पाठका आचरण करता है अर्थमे ठञ् हो । पारायण वेदाध्ययनम् आदि से लेकर अन्त तक अखण्ड पाठ अध्ययन, आवृत्ति अर्थमे ठञ् हो । पारायण वर्तयति वेद शास्त्र रामायणका अखण्ड पारायण अविच्छेदेन आवृत्ति अर्थे पारायणशब्दात ठ—इक आदि **पारायणिक** अखण्ड आवृत्ति करनेवाला । शिष्य अर्थ मे प्रत्यय हुआ । यद्यपि यह पारायण गुरु शिष्यके सन्निधान=एक दूसरेकी क्रियासे पूर्ण मानी जाती है तथापि शिष्य अथमे प्रत्यय होना इष्ट है, गुरु अर्थमे नही । अत छात्र कहा । तुरायण किसी यज्ञका नाम उसको वतयति आवतयति बार—बार आचरण करता है, तुरायणसे ठ—इक आदि तौरायणिका यजमान । यद्यपि पुरोहित यजमान दोनोके मेलसे यज्ञ होगा तथापि यजमान अर्थ मे प्रत्यय । चन्द्रायण वर्तयति कृच्छ्रव्रत कृष्ण पक्षकी प्रतिपदाको एक ग्रास द्वितीयाको दो तृतीयाको तीन ग्रास बढ़ते—२ अमावस्या तक पन्द्रहग्रास पश्चात् एकमको चौदह ग्रास दूजको तेरह तृतीयाको बारह घटत—२ पूर्णमासीको एक ग्रास। इस व्रतका नाम चान्द्रायण, आचरण अर्थमे ठ—इक आदि ।

(३७) **सशय** सन्देहमे पड गया इस अर्थमे द्वितीयान्त सशय शब्दसे ठक् हो

**सशयविषयीभूतोऽर्थ । साशयिक । (३८) योजन गच्छति ५।१।७४।। यौजनिक, 'क्रोशशतयोजनशतयोरुपसख्यानम्', क्रोशशत गच्छति कौशशतिक, यौजनशतिक । 'ततोऽभिगमनमर्हतीति । क्रौशशतिको भिक्षु । यौजनशतिक आचार्य । (३९) पथ ष्कन् ५।१।७५।। षो ङीषर्थ । पन्थान गच्छति पथिक । पथिकी । (१७४०) पन्थो ण नित्यम् ५।१।७६।। पन्थान नित्य गच्छति । पान्थ –पान्था । (४१) उत्तरपथेनाहृत च ५।१।७७।। उत्तर-**

---

आङ् पूर्वक पदसे कर्तामे क्त आपन्न विषतया प्राप्त । उपसगवलसे अर्थमे बदल होता है सन्देहका विषय बना अर्थ हो । जैसे स्थाणुर्वा पुरुषो वा सूखा पेड है या मनुष्य सन्देह प्राप्त होनेपर सन्देहकी वस्तु अर्थने ठ–इक आदि साशयिक =सन्देहका विषय आधार । सन्देह कर्ता अर्थमे प्रत्यय नही जिसके प्रति सन्देह न हो वह प्रत्ययका अर्थ । अमरकोशमे **साशयिक सशयमापन्नमानस** पढा है, सन्देह कर्ता अर्थ कैसे ? सशय मापन्नमानस यस्मिन् विषये स विषय इत्यर्थ,

(३८) **योजन** चार कोश जाता हे अर्थमे योजनसे ठञ् इक आदि **यौज-निक** । द्वितीयान्त योजनसे गच्छति अर्थमे **ठञ** हुआ । कोशशत योजनशतके द्वितीयान्त दशासे गच्छति अर्थमे ठञ् । सौ कोश जाता है । **क्रौशशतिक** क्रोशशतसे जाने अथमे ठ—इक आदि । योजनशत गच्छति चार सौ कोश चलता है । अर्थ ठ–इक आदि । (वा०) ततो क्रोशशत पञ्चम्यन्तदशासे (ल्यप् लोप पञ्चमी) सौ कोशपार करके भिक्षु पहुचता है अर्थमे क्रोशशतातमे ठञ् आदि **क्रौशशातिक** भिक्षु सन्यासी योगी सौ कोश चलते हैं । योजनशतात् अभिगमनम् अर्हति अर्थमे ठ–इक आदि **यौजनशतिक** आचार्य चार सौ कोश पार करते थे ।(३९) **पथ**. द्वितीयान्त पथिन् शब्दसे गच्छति अर्थमे ष्कन् (ङीष् वास्ते, ष इत्) है । पन्थान रास्ते पर चलता है । पथिन्से क । पदान्तनकार-लोप ङीष् भी पथिकी ।

(१७४०) **पथके** स्थानमे पन्थ आदेश हो, ण भी । नित्य गमन अर्थमे । नित्यका गच्छतिसे सम्बन्ध । महाविभाषाकी निवृत्ति फल । नित्य क्यो पढा ? पथिक । नित्य नही जाता । न पन्थादेश । भाष्यमे नित्यको उडा दिया है पन्थान–प्रतिदिन मार्गपर चलता है **पान्थ** रोजगारी । पथको पन्थ आदेश, ण प्रत्यय अ, आदिवृद्धि । टाप् हुआ तब **पान्था** राहपर चलनेवाली ।

(४१) **उत्तरपथेन** आहृत=हरण किया हुआ और गच्छति अर्थमे ठञ् हो ।

पथेनाहृतमौत्तरपथिकम् । उत्तरपथेन गच्छति औत्तरपथिक । आहृतप्रकरणे वारिजङ्गलस्थलकान्तारपूर्वादुपसंख्यानम् । वारिपथिकम । (४२) **कालात् ५।१।७८॥** 'व्युष्टादिभ्योऽण्' इत्यत प्रागधिकारोऽयम् । (४३) **तेन निर्वृत्तम् ५।१।७९।** आह्ना निर्वृत्तम् 'आह्निकम्' ।(४४)**तमधीष्टो भृतो भूतो भावी ५।१।८०॥** अधीष्ट सत्कृत्य व्यापारित । भृतो वेतनेन क्रीत । भूत स्वसत्तया व्याप्तकाल । भावी तादृश. एवानागतकाल । मासमधीष्टो मासिकोऽध्यापक । मास भृत मासिक कर्मकर । मास भूतो मासिको व्याधि ।

---

उत्तरपथ—उत्तरदिशाके रस्तेसे लायी हुई अथमे ठ—इक आदि **औत्तर पथिकी** । उत्तरके रास्तेसे जाती है । (वा०) **आहृत** आहरण—लानेअर्थ के प्रसङ्गमे वारि जङ्गल स्थ । कान्तार पूर्वमे हो पथिन्मे तृतीया हो तब आहरण और गमन अर्थमे ठञ हो । वारिपथेन (जलमागमे सामान लाया अर्थमे) वारिपथसे ठ—इक आदि । जङ्गलपथेन आहृत जङ्गली रास्तेसे लाया हुआ या जाता है अर्थमे ठ आदि । जाङ्गलपथिक, स्थलपथेन स्थालपथिक, कान्तारपथेन कान्तारपथिक । हरे भरे जङ्गलसे लाया हुआ । (४२) **कालात्** काल अर्थवाचक शब्दोसे अण् हो, अधिकार कहातक ? दिष्टादिभ्यो अण् सूत्रतक कालसे पल विपल दण्डप्रहर दिन मास पक्ष ऋतु वर्ष युग लिये जायेगे, स्वरूप नही । (४३) तेन—तृतीयान्तसे निर्वृत्त=फल सिद्धि अथमे ठञ् हो । यथा अह्ना दिनमे सिद्ध कार्य या कर्म या फल अथमे अह्नसे ठ—इक आदिवृद्धि **आह्निक** नित्य कर स्नान, शौच, पूजा आदि, टच् नही होगा अह्नष्टखोरेव सूत्रकेनियम से, नस्तद्धितेसे टिलोप नही । तेनमे करणे तृतीया मान्य, दिनेननिवृत दैनिक, यजमानेन सिद्ध । (४४) **तमधीष्ट** अत्यन्तसयोगे द्वितीया अन्तमे हो उससे अधीष्ट=स्वागत=सत्कारका व्यवहार शोभन, आगमन, उपवेशन जलपानादि प्रेरण अर्थ, भृत=वेतन देकर खरीदा हुआ, भूत=होनेका समासकाल (वर्षो हुआ महीनो हुआ) भावी=होनेका भविष्यकाल तादृश—भू सत्तायाका भविष्य काल । यथा मासमधीष्ट एकमहीनेतक सम्मान समादर पाया हुआ अध्यापक अर्थमे माससे ठ—इक **मासिक** सम्मानपर महीनेभर पढानेवाला । एकमहीना भृत=वेतनपर सेवक अर्थमे ठ आदि **मासिक** कर्मचारी । महीने भर वेतन पर काम करता है । महीने भर भूत हो गया व्याधि, उसका नाम **मासिक** इस रोगको एक महीना हो गये । वह उत्सव मासभर होनेवाला अर्थमे मासिक । एव दिनमधीष्टः **दैनिक** दिन भर स्वागत सेवा प्राप्त करता । दिन भृतो

मास भावी मासिक उत्सव । (१७४५) **मासाद्वयसि यत्खञौ** ५।१।८१। मास भूतो मास्य –मासीन । (४६) **द्विगोर्यप्** ५।१।८२।। मासाद्वयसीत्यनुवर्तते। द्वौ मासौ भूतो द्विमास्य । (४७) **षण्मासाण्ण्यच्च** ५।१।८३।। वयसि इत्येव। यबप्यनुवर्तते चाट्ठञ्। षण्मास्य –षाण्मास्य –षाण्मासिक । (४८) **अवयसि ठश्च** ५।१।८४।। चाण्ण्यत्। षण्मासिकी व्याधि षाण्मास्य (४६) **समाया ख** ५।१।८५।। समामधीष्टो भृतो भूतो भावी वा समीन । (१७५०) **द्विगोर्वा** ५।१।८६।। समाया ख इत्येव। 'तेन परिजय्य' इत्यन

---

दैनिक प्रतिदिनका मजदूर, दिन भूत दैनिक सघर्ष । दिन भावी दैनिक । एव वार्षिक वर्षभरका प्राध्यापक, उत्सव आदि ।

(१७४५) **मासाद्वयसि** मासशब्दसे वयसि अवस्था अर्थमे यत् हो खञ् भी। इस सूत्रमें भूत आया। अत द्वितीयान्तसे भूत अर्थमे यत खञ, अवस्था अर्थ खुलनेपर। चारोके अधिकारमे भूत ही आया। क्योकि मास सम्पन्न होता है, उसका स्वागत। नौकरी स्तुत्य नही। शरीरकी अवस्था कालकृत=मास भूत महीना हो गया अथमे यत **मास्य** । ख—ईन मासीन उत्सव । एक महीनेका बच्चा। (४६) **द्विगो** –सख्यापूर्व हो मासके साथ समास हुआ हो तब भूतअथ मे य हो। अवस्था अर्थ खुलने पर। पूर्वसूत्रसे मासाद्वयसि आया। दो महीने हो चुके ऐसा बच्चा **द्विमास्य** । द्विगुममास है सख्या पूर्व होनेसे यप् हुआ।

(४७) **षण्मास**शब्दसे भूत अर्थमे ण्यत् यप् ठञ् भी हो। अवस्था अर्थमे चकारसे ठञ् आया, यप्की अनुवृत्ति। षण्मासा भूत छ महीनेका बालक **षाण्मास्य** षण्मास शब्दसे ण्य। यप होनेपर आदिवृद्धि नही। ठ—इक तीसरा रूप। छ महीनेकी अवस्थावाला अर्थ। (४८) **षण्मास** शब्दके द्वितीयान्तसे भूत कालमे, अवस्था अर्थ न हो तब ण्यत् हो, ठञ् भी। षण्माससे अवधि अर्थमे ठ—इक यत् आदि। छ महीनेकी अन्तिमेत्थ निर्णयका अवसर। (४६) **समाया**= समाशब्दके द्वितीयान्तसे अधीष्ट भृत भूतो भावी, अथमे ख ही, जो अनुवृत्ति से आया। हायनोऽस्त्री शरत्समा इत्यमर। वर्ष ऋतु अर्थमे समा शब्द है। समामधीष्ट वर्षभर था, ऋतु भर स्वागत पाया। वेतन लिया। कार्य हुआ होगा अर्थमे ख—ईन आलोप **समीन** । महीना बारह महीनाका उत्सव

(१७५०) **द्विगु**सख्या पूर्वसमासमे समासान्त हुए शब्दसे ख ही हो, पक्षमे ठञ् भी। **अप्सुमन समासिकता वर्षाणा बहु व** बहुवचन है। और समा—समा

प्राङनिर्वृत्तादिषु पञ्चस्वर्थेषु प्रत्यया । द्विसमीन –द्वैसमिक ।(५१) **रात्र्यहःसंवत्सराच्च ५।१।८७॥** द्विगो इत्येव । द्विरात्रीणः–द्वैरात्रिक । द्व्यहीन द्वैयह्निक । समासान्तविधेरनित्यत्वान्न टच । द्विसवत्सरीण । (५२) **सख्या**

---

विजायते सूत्रसे एक वचन भी है । इस सूत्रके अथसे सिद्ध है कि तेन–परिचट्य सूत्रके पहले–निर्वृत्त, अधीष्ट भृत भूत भावी पाचअर्थोमे प्रत्यय होगे। द्वाभ्या समाभ्या–दो वर्ष या ऋतु तक फलसाधक कार्य या स्वागत सत्कार आदिअर्थ मे ख–ईन द्विसमीन । पक्षमे प्राग्वहतेष्ठञ्, इक आदिवृद्धि । द्वैसमिक दो वर्ष का उत्सव या हुई व्याधि या पारिश्रमिक, कर्मचारी आदि ।

(५१) **रात्र्य**–रात्रि अहन् सम्वत्सर अन्तमे हो ऐसे द्विगु (सख्यापूर्व)शब्द से निर्वृत्त अधीष्ट भृत भूत भावी अर्थोमे ख हो ठञ् भी । द्विगुसमाससे ही हो । द्वाभ्या रात्रिभ्या निर्वृत्त । दो रातमे पूरा हुआ, कार्य उत्सव द्विरात्रि अधीष्ट दो रातका सत्कार्य, पारिश्रमिक, हुआ विवाद, भावी, उत्सव अर्थमे सख्यापूर्व द्विगुसमास । द्विरात्रिसे ख–ईन णत्व इकारलोप **द्विरात्रीण** , पक्षमे ठ –इक आदिवृद्धि **द्वैरात्रिक** । कविगोष्ठी द्वाभ्या अहोभ्या निर्वृत्त । द्वे अह्नी अधीष्ट दो दिनमे सिद्धकाय । दो दिनका स्वागत सत्कार, पारिश्रमिक भूत भावी उत्सव आदि । तद्धितार्थोत्तर—द्विगुसमासे ख—ईन अह्नष्टखोः से टिलोप, यण् **द्व्यहीन** । समाहारद्विगु होता तब टच् होकर अह्न न मिलता पक्षे ठ–इक । अह्नसे ट ख परे ही टिलोपका नियम है । यहा ठ है टिलोप, नही किन्तु अकारलोप, अह्न आदेश, यण्,न य्वाभ्यासे ऐच् **द्वैयह्निक** । द्व्यह्न इत्यत्र तद्धितार्थ द्विगु समासे कृते । रात्यह सवत्सराच्चेति खम्बधित्वा परत्वा राजाह सखिभ्यष्टचि । अह्नादेशे तस्य स्थानिवद्भावेन अह्नशब्दसम्भवेऽपि टजन्त न मिलिष्यिति । ख प्रत्ययो न स्यात् । तदाह समासान्तविधि टजादि अनित्यः । तस्मात् टच् न भवति, यदा न टच् तदाह्न आदेशो न । समासान्त प्रत्ययपरे तद्भवति । समासान्तविधे अनित्ये प्रमाण द्वित्रिभ्या पाद्दन्मूर्धसु त्रे भाष्ये दत्त, द्वाभ्या सवत्सराभ्या निर्वृत्त (दो वर्षमे पूरा हुआ) सेतु सडक आदि द्वे वत्सरे अधीष्ट दो वर्ष तक सम्मानित अध्यापक, वेतनेन क्रीत भूत भावी वस्तु या कार्य अर्थमे द्विसवत्सरसे ख–ईन णत्व **द्विसवत्सरीण** । जब ठ—इक हुआ तब तद्धितेष्वचाम् आदे अचो वृद्धि प्राप्त हुई, आदि अच्को बाधकर । उत्तरपदके आदि अच् की वृद्धिका सूत्र ।

**या॰ संवत्सरसख्यस्य च** ७।३।१५॥ सख्याया उत्तरपदस्य वृद्धि स्यात् ञिदादौ। द्विसावत्सरिक । द्वे षष्टी भूतो द्विषाष्टिक । परिमाणान्तस्येत्येव सिद्धे सवत्सरग्रहण परिमाणग्रहणे कालपरिमाणस्याग्रहणार्थम् । तेन द्वैसमिक इत्युत्तरपदवृद्धिर्न ।(५३)**वर्षाल्लुक्च** ५।१।८८॥ वषशब्दान्ताद् द्विगोर्वा ख, पक्षे ठञ् वा च लुक । त्रीणि रूपाणि । द्विवर्षीणो व्याधि द्विवर्ष । (५४) **वर्षस्याभविष्यति** ७।३।१६॥ उत्तरपदस्य वृद्धि स्यात् । द्विवार्षिक । भविष्यति तु द्वैवर्षिक । अधीष्टभृतयोरभविष्यतीति प्रतिषेधो न । गम्यते हि तत्र भविष्यत्ता, न तु तद्धितार्थ । द्वे वर्षे अधीष्टो भृतो वा कर्म करिष्यतीति

---

(५२) **सख्याया**—आदिवृद्धिके प्रसङ्गमे उत्तरके अधिकारका सूत्र=सवत्सरश्च सख्या च समाहार द्वन्द्वसे षष्ठी, सख्यासेपरे सवत्सर उत्तरपद हो तब अच् की वृद्धि हो, उत्तरपदकी आदिअच्की वृद्धिसे **द्विसावत्सरिक** प्रयोग बना। द्वे षष्टी बासठवर्षका, पारिश्रमिक पर खरीदा हुआ, स्वागत पाया या होनेवाला जीवन अर्थमे द्विषष्टि से ठ—इक आदि। उत्तरपदके आदि अचकी वृद्धि। **द्विषाष्टिक** । सख्याका सख्याके साथ समासका फल। शङ्का—सूत्रे संवत्सर पठन व्यर्थमस्ति यतोहि द्वादशमासिक सवत्सर परिमाणी अस्ति परिमाणान्तस्यासज्ञा। विप्रति—सूत्रेण कार्यसिद्धिर्भविष्यति, तदा ब्रूते कालस्य द्वादश मासस्य यत्परिमाण तस्य ग्रहण, मा भवतु एतदर्थं सवत्सरग्रहण, तस्य इद फल द्वाभ्या समाभ्या निर्वृत्त॰ अधीष्ट भृत भावी अर्थे ठ—इक। अत्र आदिवृद्धिर्भवति। उत्तरपदस्य वृद्धि न भवति। (५३) **वर्षा** शब्द अन्तमे हो ऐसे द्विगु समाससे ख हो, विकल्पसे, पक्षमे ठञ्। दोनोका लुक् विकल्पसे। द्वाभ्या वर्षाभ्या निर्वृत्त दो वर्षमे पूरा हुआ ख—ईन आदि **द्विवर्षीण** व्याधि, रोग दो वर्ष का रहा। स्वागत पाया, पारिश्रमिक लिया, भावी कार्य। पक्षमे ठञ्, जब दोनोका लुक् तब **द्विवर्ष** । शब्दमे वही शक्ति अर्थ बोधकता। ठञ् होनेपर आदिवृद्धि प्राप्त हुई उसका बाधक सूत्र—

(५४) **वर्षशब्द** उत्तरपदमे हो आदि अच् की वृद्धि हो, भविष्य अर्थमे ञ् इत् प्रत्यय न हुये हो तब। निर्वृत्त॰ आदि पाच अर्थोमे। भावी भविष्यकाल अर्थको छोडकर अन्य अर्थोके लिए सूत्र है। दो वर्षोमे पूरा हुआ कार्य **द्विवार्षिक** दो वर्ष तक सत्कार पाया, नौकरी किया कार्य हुआ। द्वे वर्षे अधीष्टो भृतो भूतो वा विग्रहे ठ-इक। भविष्य अर्थ नही है उत्तरपदके आदिअच् की आदिवृद्धि। भविष्य अर्थ होगा तब आदिवृद्धि होकर **द्वैवार्षिक** । अत्यन्त

**द्विवार्षिको मनुष्य । 'परिमाणान्तस्यासञ्ज्ञाशाणयो' । द्वौ कुडवौ प्रयोजनमस्य द्विकौडविक । द्वाभ्या सुवर्णाभ्या क्रीत द्विसौवर्णिकम् । द्विनैष्किकम् । 'असञ्ज्ञा' इति किम् । पञ्च कपाला परिमाणमस्य पञ्चकपालिकम् । तद्धितान्त सञ्ज्ञा, द्वैशाणम् कुलिजशब्दमपि केचित्पठन्ति । द्वैकुलिजिक । (१७५५) चित्तवति नित्यम् ५।१।८९।। वर्षशब्दान्ताद् द्विगो प्रत्ययस्य नित्य लुक् स्याच्चेतने प्रत्ययार्थे । द्विवर्षो दारक । (५६) षष्टिका. षष्टिरात्रेण पच्यन्ते ५।१। ९०।। बहुवचनमतन्त्रम् । षष्टिको धान्यविशेष । तृतीयान्तात्कन् रात्रशब्द-लोपश्च निपात्यते । ( ५७ ) तेन परिजय्यलभ्यकार्यसुकरम् ५।१।९३।।**

---

संयोगे द्वितीया । चित्तवति नित्यसे नित्य लुक् कहेगे । यहा अचित्तवान्–जो चेतन नही है वह प्रत्ययका अर्थ , इसलिए व्याधि कहा । यदि ऐसा तब द्वे वर्षे अधीष्टो भृतो वा कर्म करिष्यति । भविष्य अर्थ है, द्विवार्षिक मे उत्तरपद वृद्धि कैसे ?तब कहा अधीष्ट =सत्कार ,भृत वेतन क्रीत अर्थमे अभविष्यतिका निषेध नही लगेगा । क्योकि भविष्य अर्थ जान पडता है । वह तद्धितप्रत्ययार्थ नही है । सत्कार भरण अर्थ ( अधीष्ट भृत ) मे क्त प्रत्ययका भूतकाल शब्द शक्तिसे ज्ञात है । तद्धितप्रत्यय से दोनो कर्म जान पडते है । कर्म करिष्यति जान पडता है तद्धितार्थ नही है । उत्तरपदवृद्धि हुई । द्विवार्षिको मनुष्य मनुष्यो मनुष्यसदृश प्रतिमा व्याख्याय स्थितस्य गति समर्थनीया । चित्तवति नित्यसे नित्य लुक् न हो । भूतकाल अर्थमे नित्य लुक् है नित्य ग्रहणके प्रमाण से । परिमाण वाचक शब्द अन्तमे हो, उत्तरपदके आदि अच्की वृद्धि हो । शाण पूजका दो कुडव–किलो मात्रा अर्थ है ठ–इक । उत्तरपदकी आदिवृद्धि । दो सुवर्ण परिमाणसे खरीदा हुआ अर्थमे अण् आदि । दो निष्कप्रमाणसे क्रीत अर्थे ठकादि । असञ्ज्ञा क्यो पढा ? पाच कलाप ग्राम–मात्रा है इस अर्थमे ठञ् आदि । यह किसीकी स ा है रूढि नाम नही । उत्तरपदकी वृद्धि । तद्धितान्त तक सञ्ज्ञामान्य एव द्वैशाणिक आदिवृद्धि हुई हो ।

(१७५५) चेत–प्रत्ययका अर्थ व्यक्ति हो, तब वर्षशब्द अन्त द्विगुसमाससे प्रत्ययका नित्य लुक् हो । ख और ठञ् दोनोका लुक् । द्वौ वर्षौ भूत द्विवर्ष बालक , सम्मानित गुरु , भृत्य । (५६) षष्टिका साठी चावल जो साठ रातमे पकता है । बहुवचन इष्ट नही । तृतीयान्तसे कन् हो रात्रका लोप भी हो । षष्टिरात्रसे कन्, रात्रका लोप षष्टिक । धान्यविशेष ।

(५७) उक्त पाच अर्थ रुक गये । तेन=तृतीयान्तसे परिजय्य–जीतने योग्य, लभ्य-पानेयोग्य, कार्यकरने योग्य, सुकर–सरल, अर्थमे ठञ् हो,मासेन=एकमास

मासेन परिजय्यो जेतुं शक्यो मासिको व्याधिः। मासेन लभ्यं कार्यं सुकरं वा मासिकम्। (५८) **तदस्य ब्रह्मचर्यम्** ५।१।९४॥ द्वितीयान्तात्कालवाचिनोऽस्येत्यर्थे प्रत्ययः स्यात्। अत्यन्तसंयोगे द्वितीया। मासं ब्रह्मचर्यमस्य स मासिको ब्रह्मचारी। आर्धमासिकः। यद्वा प्रथमान्तादस्येत्यर्थे प्रत्ययः। मासोऽस्येति मासिकं ब्रह्मचर्यम्। * 'महानाम्न्यादिभ्यः षष्ठ्यन्तेभ्य उपसंख्यानम्' महानाम्न्यो नाम 'विदामघवन्–' इत्याद्या ऋचः तासां ब्रह्मचर्यमस्य माहानाम्निकः। हरदत्तस्तु 'भस्याढे—' इति पुंवद्भावान्माहानामिक इत्याह। * 'चातुर्मास्याण्यो यज्ञे, तत्र भव इत्यर्थे' चतुर्षु मासेषु भवन्ति। चातुर्मास्यानि यज्ञकर्माणि। *

मे जीतने योग्य रोग अर्थमे माससे ठ–इकादि मासिक। मासेन लभ्य मासिक वेतन, मासेन कार्यं **मासिकम्** अध्ययन, मासेन सुकर मासिकम् पारायण, क्षय्य जय्यौ शक्यार्थे। (५८) **तदस्य**–द्वितीयान्त कालवाची हो उससे सम्बन्धित अर्थ ब्रह्मचर्य हो तब ठञ् आदि। ननु सूत्रे तत् प्रथमान्त है वृत्तिमे द्वितीया कैसे ? तब कहा–कालके साथ अत्यन्तव्याप्त काल हो, तब द्वितीया मान्य। तब एकमास ब्रह्मचर्य–टिकता हैं ठञ्–इक आदि **मासिक ब्रह्मचारी**। पन्द्रह दिनका ब्रह्मचर्यरक्षक। आर्धत्परिमाणस्यसे दोनोपदकी आदिवृद्धि। इद शब्दका अर्थ ब्रह्मचारी ही प्रधान है, अर्धमास तक व्याप्त ब्रह्मचर्य विशेषण। यद्वा–अथवा प्रथमान्तसे सम्बन्धित ब्रह्मचर्य अर्थमे प्रत्यय। प्रथमान्त कालवाची शब्दसे सम्बन्धित ब्रह्मचर्य अर्थमे ठञ् हो। इस पक्षमे प्रत्ययका अर्थ ब्रह्मचर्य ही प्रधान है इदमर्थ विशेषण। मासो यस्य–महीने भर बधा हुआ ब्रह्मचर्य मासिक ठञ् आदि (वा०) **महानाम्नी** आदि शब्दके षष्ठ्यन्त दशासे अस्य ब्रह्मचर्य अर्थमे ठञ् हो। ऋचा—मन्त्रविशेषमे रूढ़ है। नित्य स्त्रीलिङ्ग। पुलिङ्ग भाषित नही, भस्याढे से पुवद्भाव नही। महानाम्नी नामसे विदा मघवन् आदि ऋचाए प्रसिद्ध है। तासा–उनका ब्रह्मचर्य अभ्यास वेदपारायण से सम्बन्धित अर्थमे ठ–इक आदि माहानाम्निकः। हरदत्तके मतमे भस्याढे से पुलिङ्ग होकर टिलोप होगा। **महानामिक**। उसकी उपेक्षाके कारण भाष्यमे **माहानाम्निक**। (वा०) **चतुर्मासके** सप्तम्यन्तपदसे तत्र भव अथमे ण्य हो। चार महीनोमे होनेवालेयज्ञ कर्म **चातुर्मास्यानि**, चातुर्मास्यसे ण्य–य आदिवृद्धि, नपुसक–बहुवचन। मासशब्द कालवाची अत कालाधिकारका वार्तिक (वा०) चतुर्मास शब्दसे भव अर्थमे ण हो सज्ञा–नाम होनेपर। चार मासोमे होनेवाली पूर्णमासी आषाढी। फल्गुनी नक्षत्रके पूर्णमासीसे लेकर आषाढा नक्षत्रकी पूर्णमासीका नाम चातुर्मासी सज्ञा है। चतुर्मासिसे अण् आदि, ङीप् भी

'अण् सञ्ज्ञायाम्' चतुर्षु मासेषु भवति चातुर्मासी आषाढी पौर्णमासी। अण्णन्तत्वान्ङीप्। (५६) **तस्य च दक्षिणा यज्ञाख्येभ्यः** ५।१।९५॥ द्वादशाहस्य दक्षिणा द्वादशाहिकी। आख्याग्रहणादकालादपि। आग्निष्टोमिकी। वाजपेयिकी। ( १७६० ) **तत्र च दीयते कार्यं भववत्** ५।१।९६॥ प्रावृषि दीयते कार्यं वा प्रावृषेण्यम्। शारदम्।

इति तद्धिते प्राग्वतीये ठञधिकारे कालात् इत्यधिकार सम्पूर्ण।

## अथठञ्विधिप्रकरणम् ॥३५॥

(६१) **व्युष्टादिभ्योऽण** ५।१।९७॥ व्युष्टे दीयते कार्यं वा वैयुष्टम।

---

(टिड्ढाणञसे) यद्यपि तत्र भव से अण् होकर सिद्ध होता तथापि द्विगोर्लुक रोकनेके लिए वार्तिक पढा।

(५६) **तस्य च** दक्षिणा अर्थे यज्ञकालमे वर्तमान शब्दसे ठञ्। षष्ठ्यन्तसे द्वादशदिनका साध्य सुत्या—नामक यज्ञ द्वादशाह, तस्य दक्षिणा अर्थमे ठ—इक आदि०। **द्वादशाहिकी**—बारह दिनकी दक्षिणा। द्वादश दिन कालवाचक है। नन्वेव अग्निष्टोमस्य दक्षिणा आग्निष्टोमिकी प्रयोगमे ठञ् नही हो पायेगा क्योकि कालवाचक दिन माह वर्षसे सम्बन्ध नही है। अत कहा **यज्ञेभ्य** पढने से ही कार्यं सिद्ध होता,आख्याग्रहण व्यर्थ है। उसने नियम किया। **अकालादपि** कालवाचक न रहे तब भी ठञ् हो। यही आख्या पढनेका फल है। भाष्यमे सर्वेभ्यो यज्ञवाचिभ्य ठञ् मिलता है। वाजपेयस्य दक्षिणा अर्थमेभी अणादि।

(१७६०) **तत्र च**—सप्तम्यन्तके कालवाची शब्दसे दीयते=दिया जाता है कार्यं करने योग्य है, अर्थमे भववत=तत्र भव की तरह प्रत्यय हो। प्रावृषि= वर्षा ऋतुसे दीयते (दिया जाना है कार्यं करने योग्य) अर्थमे एण्य प्रत्यय, तत्र भव अर्थमे हुआ। स्वादिकार्ये। **प्रावृषेण्य** वर्षा ऋतुके बीज वृष्टि यज्ञ ज्ञान आदि। शरदि दीयते कार्यं वा **शारद**। शरद् ऋतुमे दिया जाय या किया कार्यं अर्थमे सन्धिवेलादि सूत्रसे अणादि। वस्तुत तत्र दीयते कार्यं वा यज्ञकर्म के लिए ठीक है। अग्निष्टोमे दीयते भक्त **आग्निष्टोमिक**, यदि हिरण्य हो तब प्रत्यय नही होगा। ठञ्के अधिकारमे कालका अधिकार पूर्ण हुआ।

**अथठञ्विधिप्रकरणम्**—

अब ठञ के विधानमे साधक बाधक सूत्र। (६१) **व्युष्ट** तीर्थ संग्राम प्रवास आदि गणपठितशब्दोसे दीयते कार्यं अर्थमे सप्तम्यन्तसे अण् हो, ठञ् बाधकर व्युष्टे अहर्मुखे प्रभाते दीयते। प्रात: काल दिया जाय या किया जाय,

व्युष्ट, तीर्थ, संग्राम, इत्यादि । *अग्निपदादिभ्य उपसंख्यानम्' अग्निपदे दीयते कार्यं वा आग्निपदम् । पैलुमूलम् ।(६२) **तेन यथाकथाचहस्ताभ्यां णयतौ** ५।१।९८।। यथाकथाचेत्यव्ययसंघातात्तृतीयान्ताद्धस्तशब्दाच्च यथासंख्यं णयतौ स्त । 'अर्थाभ्यां तु यथासंख्यं नेष्यते' । यथाकथाच दीयते कार्यं वा याथाकथाचम् । अनादरेण देयं कार्यं वेत्यर्थं । हस्तेन दीयते कार्यं वा हस्त्यम् । (६३) **सम्पादिनि** ५।१।९९।। तेन इत्येव । कर्णवेष्टकाभ्यां सम्पादि कार्णवेष्टकिकं मुखम् । कर्णालङ्काराभ्यामवश्यं शोभत इत्यर्थं । (६४) **कर्मवेषाद्यत्** ५।१।

---

दान या कर्म अर्थमे ठञ् बाधकर सूत्रसे अण् । न य्वाभ्यासे ऐच्=ऐ, य के पहले व को ऐ वैयुष्ट, सुबहका दान या कर्म सन्ध्या वन्दन आदि । एवं तीर्थे दीयते कार्यं वा तैर्थम । तीर्थका दान या अन्य कर्म पिण्डदान या यज्ञ । संग्रामे दीयते साग्राम युद्धमे दिया जाय युद्धकी सामग्री गोला बारूद साग्रामम् । प्रवासे दीयते कार्यं वा प्रावास अण् आदि । (वा०) **अग्निपद** आदि शब्दसे भी अण् कहे । अग्निपदे दीयते अग्निस्थानमे दिया जाय **आग्निपदम्** श्मशान, पीलुमूले दीयते । पैलुमूलम् । (६२) तेन तृतीयान्तके यथाकथाच, इस अव्यय समुदाय से और हस्त शब्दसे क्रमश ण और यत् हो (वा०) **अर्थाभ्यां**–दोनो प्रकृति और दोनो प्रत्ययका यथासंख्य गणना क्रम है । दीयते कार्यके साथ नही, व्याख्यान बलसे । यथाकथाच जिस किसी प्रकारसे दिया जाय, किया जाय, कर्म अर्थमे अण् आदिवृद्धि **याथाकथाचम्** अर्थात् अनादरसे दिया, विवश होकर किया कर्म । हस्तेन दीयते हाथसे दिया या किया जाता है वह दान या कर्म **हस्त्यम्** हस्तसे यत् आदि ।

(६३) सम्पादि तेन इत्येव । तृतीयान्तसे ही सम्पादि अर्थमे इनि प्रत्यय हो । सम्पाद सम्पत्ति गुणोत्कर्ष शोभा अस्यास्ति सम्पादि । जिसमे विश्व-व्यापी गुण शोभा धन सम्पत्ति हो शरीर वाणी वस्त्र, विभव आदि । कर्ण-वेष्टक कनफूल कर्णालङ्कारसे मुखकी शोभा आह्लादमे उत्कर्ष बढ गया अर्थ मे ठ–इक आदि । **कार्णवेष्टकिकम्** । कर्णपुष्पसे अलकृत मुख कानोकी अवश्य शोभा बढती है । वस्त्रयुगेन सम्पादि शरीर **वास्त्रयुगिक** दो वस्त्रसे अलकृत शोभायमान शरीर । उष्णीषेण सम्पादि **औष्णीष**. शिर । मालया सम्पादि मालिका ग्रीवा । (६४) **कर्मन्शब्द** वेषशब्दके तृतीयान्त दशासे सम्पादिनि अर्थमे यत् हो, कर्मणा–अपने कर्मसे अपनी शोभा तेज ऐश्वर्य बढाये वह **कर्मण्य** कर्मन्से यत् आदि । पुरुषार्थ वीरता जो अपनेकर्तव्यसे अलकृत करते है । वेष.

१००॥ कर्मणा सम्पादि कर्मण्य शौर्यम् । वेषेण सम्पादि वेष्यो नट । वेष कृत्रिम आकार । (१७६५) **तस्मै प्रभवति सन्तापादिभ्य** ५।१।१०१॥ मन्तापाय प्रभवति सान्तापिक । साग्रामिक । **योगाद्यच्च** ५।१।१०२॥ चाट्ठञ् । योगाय प्रभवति । योग्य यौगिक । (६७) **कर्मण उकञ्** ५।१।१०३॥ कर्मणे प्रभवति । कार्मुकम् । (६८) **समयस्तदस्य प्राप्तम्** ५।१।१०४॥ समय प्राप्तोऽस्य सामयिकम् । (६९) **ऋतोरण्** ५।१।१०५॥ ऋतु प्राप्तोऽस्य आर्तवम् । 'उपवस्त्रादिभ्य उपसख्यानम्' । उपवस्त्रा प्राप्तोऽस्य औपवस्त्रम् । प्राशिता प्राप्तोऽस्य प्राशित्रम् । (१७७०) **कालाद्यत्**

---

कृत्रिम आकार बनावटी वेष । उससे सम्पादि अलकृत शोभायमान अर्थमे यत् वेष्य नट बहुरुपिया विचित्र वेष बना–बनाकर मोहित करते है ।

(१७६५) **तस्मै** चतुर्थ्यन्त सन्ताप आदि गणपठित शब्दसे प्रभवति–शक्तिशाली, समर्थ होने अर्थमे ठञ् आदिवृद्धि । सान्तापिक. । परपीडामैं पूर्ण समर्थ शक्तिशाली । शत्रुणा पीडायै शक्नोति । सग्रामाय प्रभवति–घमासान लडाईमे मे समर्थ अर्थमे ठञ् इक आदि साग्रामिक दङ्गली । (६६) योगमे यत् हो, ठञ् भी । प्रभवति अर्थे चतुर्थ्यन्त समर्थसे योगाय (योग कर्मषु कौशल कर्ममे कुशलता ही योग है) या सिद्धि असिद्धिमे समभावना भी योग है । या एकाग्रता समान ऐसे योगसे लिये जो समर्थ हो वह योग्य । यत् हुआ । जब ठञ्-इक तब आदिवृद्धि यौगिक योगसाधना कर्म कुशलतामे दक्ष । (६७) चतुर्थ्यन्त कर्मन् शब्दसे उकञ् हो प्रभवतिअर्थमे कर्मकेलिए जो समर्थ्य हो वही कार्मुकम् । कर्मन् से उकञ् टि (अन्) का लोप । धनुष लक्ष्य बेधमे कुशल है ।

(६८) **समय** प्रथमान्त समय शब्द अस्य प्राप्त (इसको प्राप्त हुआ) अर्थमे ठञ् हो । तत् और प्राप्तमे सामान्य नपुसक । जिस फल या वस्तुका समय हो गया हो, अर्थमे ठ–इक आदि समायिक फलम् ।

(६९) **ऋतुसे** अण् हो प्रथमान्त ऋतु शब्दात् प्राप्तोऽस्य अर्थमे अण् जिसका समय ऋतु प्राप्त हो वह आर्तवम् । ऋतुसे अण् ओर्गुण आदिवृद्धि, रपर । जिस फलकी ऋतु आ गयी हो । पुष्पम् (वा०) उपवस्तृ आदि शब्दसे भी अण् कहे । उपवस्ता 'वस निवासे, कर्तरि तृच् पासमे निवास कर्ता, मिल गया अर्थ मे अण् यण आदि । प्राशिता भोगलगानेवाला प्राप्त हो प्राशितृसे अण् यणादि,

(१७७०) **काल** शब्दसे अस्य प्राप्त अर्थमें यत् हो । कालः प्राप्तो अस्य कालसे यत् काल्यं–शीतकाल, प्रात कालअर्थमें, कल्यवन् अव्युत्पन्न प्रातिपदिक

५।१।१०७।। काल प्राप्तोऽस्य काल्य शीतम् । (७१) **प्रकृष्टे ठञ् ५।१।१०८।।** कालात् इत्येव । यस्येति च प्रकृष्टो दीर्घ॰ कालोऽस्येति कालिक वैर । (७२) **प्रयोजनम् ५।१।१०९।।** तदस्य इत्येव । इन्द्रमह प्रयोजनमस्य ऐन्द्र महिकम् । प्रयोजन फल कारण च । (७३) **विशाखाषाढादण्मन्थदण्डयो॰ ५।१।११०।** आस्यामण्स्यात्प्रयोजनमित्यर्थे क्रमान्मन्थदण्डयोरर्थयो । विशाखा प्रयोजनमस्य वैशाखो मन्थ । आषाढो दण्ड । चूडादिभ्य उपसख्यानम्' । चूडा–चौडम् । श्रद्धा–श्राद्धम् । (७४) **अनुप्रवचनादिभ्यश्छः ५।१।१११।।**

---

है । प्रत्यूषो अहर्मुख कल्यम्-अमरप्रमाण । कल्यमेव काल्य-ग्रीष्मकाल, वर्षाकाल भी कल्य है । ( ७१ ) **प्रकृष्यते** दीर्घीक्रियते अय प्रकृष्ट दीर्घकाल अर्थमे कालशब्दसे ठञ् हो, यत्को बाधकर । प्रकृष्टका अर्थ समझाये कि दीर्घ कालोयस्य लम्बा समय है ऐसी शत्रुता अर्थमे ठ–इक आदि **कालिकम्** कालिक पुरुष लम्बी आयुवाला । कालिका वृष्टि महीनोका बरसना । प्रकर्ष काल का विशेषण । (७२) **प्रयोजनम्** । तदस्य आया । सम्बन्धितफल अर्थमे प्रथमान्तसे ठञ् हो । मह उत्सव । इन्द्रस्य मह उत्सव' प्रयोजन फल कारण अस्य ऐन्द्रमहिक इन्द्रमहसे ठ–इक आदि । इन्द्रका उत्सव प्रयोजन है वह प्रयोजनका फल और कारण कैसे ? प्रयुज्यते प्रवृत्या निष्पाद्यते । कर्मणि ल्युट फलवाची प्रयोजनशब्द फल पाने पर मनोरथ सिद्ध । जब प्रयुज्यते प्रवर्तते पुरुषो अनेन साधनेन–करणे ल्युट करेंगे, तव प्रयोजनका प्रेरक साधन अर्थ । अत कहा फल करण च प्रयोजनम् ।

(७३) **विशाखा** आषाढा शब्द जो मन्थनदण्ड और दण्ड अर्थमे रूढ है । उनके प्रथमान्त दशासे अस्य प्रयोजन अर्थमे अण् हो, क्रमसे । यदि समुदाय और दण्ड तद्धितार्थ हो । दधि विलोडनका आधारभूत काष्ठ विशेषमन्थ है । एक मोटा काष्ठ दण्डमथानी जिसमे नीचे उपर रस्सी लपेटकर–मन्थन–दधि विडोलन होता है वही स्थूणा मन्थन है और दण्ड भी । इन्ही दोनोंमे वैशाख आषाढ रूढ हैं । अवयव अर्थ न ले । विशाखासे दधिमन्थनका फल—कारण अर्थमे अण् । आलोप आदिवृद्धि । **वैशाख** मन्थनदण्ड । आषाढा प्रयोजन यस्य, अण् आदि **आषाढ** दण्ड । अर्थ पूर्ववत् । (वा०) **चूडा** आदिगण पठित शब्दोसे अण् कहे । चूडा प्रयोजनमस्य गर्भका वाल बनवाना मुण्डन सस्कार फल हो जिस कर्मका । चूडासे अण् आलोप आदि चौड, ड–ल के अभेदसे चौल भी । श्रद्धा प्रयोजन यस्य कर्मण अण् आदि । श्राद्धम् यहा प्रयोजनका कारण

अनुप्रवचन प्रयोजनमस्य अनुप्रवचनीयम् । (१७७५) **समापनात्सपूर्वपदात् ५।१।११२॥** व्याकरणसमापन प्रयोजनमस्य व्याकरणसमापनीय । (७६) **एकागारिकट् चौरे ५।१।११३॥** एकमसहायमगार प्रयोजनमस्य मुमुषिषो स एकागारिकश्चौर ।(७७) **आकालिकडाद्यन्तवचने ५।१।११४॥** समानकालावाद्यन्तौ यस्येत्याकालिक. । समानकालस्याकाल आदेश । आशु विनाशी-त्यर्थ । पूर्वदिने मध्याह्नादावुत्पद्य दिनान्तरे तत्रैव नश्वर इति वा ।*'आकाला-ठञ्च । आकालिका विद्युत् ।

इति तद्धिते प्राग्वतीयस्य ठञ पूर्णोऽवधि ।

---

अथ श्रद्धाके कारण कर्म । (७४) अनु० प्रवचन आदि शब्दके प्रथमान्तदशासे प्रयोजन अर्थमे छ हो । उपनयनसस्कारका अङ्गभूतकर्म अनुप्रवचन आश्वलायन सूत्रमे प्रसिद्ध है । ब्रह्मसूत्रका धारण, अङ्गका प्रयोजन अर्थ छ–ईय

(१७७५) **स पूर्वपद** हो और समापन–समाप्त करना प्रयोजन हो (जैसे मङ्गलाचरणका प्रयोजन ग्रन्थसमाप्ति) उस मङ्गलाचरण अर्थमे छ-ईय । व्या-करणसमापनीय-सिद्धान्तकौमुदी समापनम् अस्य मङ्गलाचरणस्यप्रयोजन कौमुदी समापनीय, मीमासासमापनीय, विवाहसमापनीय । (७६) ऐकागारिकट् चौरे (ऐके मुख्यान्य केवलाः) एकशब्द असहाय प्रधान, दूसरा, केवल अर्थमे हैं, एक है असहाय निर्जन आगार स्थान प्रयोजन है इस चोरका । अर्थमे इकट् प्रत्यय एकागार शब्दसे हो । उसीका निपातन ऐकागारिकट है । टित् ङीप् वास्ते । यह कार्य प्रयोजनसे भी होता यह सूत्र चोर अर्थमे ही लगता है । मोषिषोः चौर्यं कर्तुमिच्छो मोषितुमिच्छति मोषिषतीति मोषिषु तस्य । चोरको निर्जन एकान्त स्थान इष्ट है छिपनेके लिये । चोर क्यो पढा ? एकागार प्रयोजन अस्य भिक्षो' एकान्तकुटिया भिक्षुको आवश्यक है वाक्य ही रहे ।

(७७) **आकालिकट्**–आदि–अन्तवचन, उत्पत्ति–विनाश, समानकालौ=एक ही समय उत्पत्ति, तत्काल विनाश हो वह आकालिक विद्युत् । समानकालके स्थानमे आकाल आदेश हो, इक प्रत्यय परे, निपातनसे । उत्पत्ति विनाश एक साथ सम्भव नही,तब कहा आशुविनाशी अथवा पूर्वदिने मध्याह्नदिन दोपहरमें उत्पन्न हो । दिनके अन्त तक नष्ट हो जाय । समानकालसे इकट् । आकाल आदेश है आदि(वा०)आकालसे ठन् हो ठञ्भी, आद्यन्त=उत्पत्ति–विनाश अर्थमे आकालसे ठ–इक टाप् आकालिका । जब ठञ् तब ङीप् आकालिकी–बिजली चमकती है । तत्काल नष्टभी होती है । प्राग्वते ठञ्की सीमा समाप्त ।

## अथतद्धितेषु भावकर्मार्थाः ॥३६॥

(७८) **तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिः ५।१।११५॥** ब्राह्मणेन तुल्यं ब्राह्मणवदधीते । क्रिया चेत् इति किं ? गुणतुल्ये मा भूत् । पुत्रेण तुल्यः स्थूलः ।
(७९) **तत्र तस्येव ५।१।११६॥** मथुरायामिव मथुरावत्स्रुघ्ने प्राकारः ।

---

**अथभावकर्मार्था —**

भवन भाव विशेषण, जो व्यक्तिमे रहे । जैसे गुण, जाति क्रिया किसी आधार व्यक्ति द्रव्यमे । यथा ब्राह्मणत्व—व्यक्ति तप स्वाध्याय गुण,योनि जन्म क्रिया आदि विशेषण ही भाव है । कही क्रियामे, कही जातिमे, कही गुणमे प्रत्यय होगे । करोति=क्रिया फल धारयति कर्म अर्थमे प्रत्यय होगे । भावश्च कर्म च भावकर्मणी तयो । प्रत्यानामर्था भावकर्मार्था प्रत्यया प्रारभ्यन्ते बोध्यन्ते । (७८) **तेन तुल्य** मे सामान्ये नपुसकम्, तृतीयान्तसे तुल्य अर्थमे वत् प्रत्यय हो, वह तुल्यता बराबरी क्रियाकी हो तब यत्तुल्य सा क्रिया चेत्, तुल्या क्रिया अर्थे वति । यथा ब्राह्मणेन तुल्यमधीते विग्रहवाक्यमे अध्ययनक्रिया की तुल्यता समानता अर्थमे ब्राह्मणसे वत् हो । तद्धितान्तसे प्रा० सज्ञा आदि **ब्राह्मणवत्** क्षत्रिय अधीते । परन्तु यथाविप्र अधीते तथा क्षत्रियादिकर्तृकाध्ययनमिति वाक्यार्थोऽसगत । तत्र कहा ब्राह्मणशब्द स्वकर्तृक अध्ययन अर्थमें लाक्षणिक हैं । ब्राह्मणके तुल्य अर्थ नही, किन्तु उसके अध्ययन क्रियाके तुल्य अन्यकर्तृक अध्ययन अर्थ है । क्रियाकी समानता—**हस्तिवत्** गच्छति महीषी, हथिनीके सदृश गमन करती है । **भीमवत** युध्यति दुर्योधन । **अर्जुनवत्** सचालयति कर्ण । क्रियाकी समानता क्यो ? इसलिए कि गुणकी तुल्यता बराबरी हो या द्रव्यकी वहा वत्प्रत्यय न हो । जैसे पुत्रके समान मोटा है । स्थूलता गुण है उसकी विशेषता होनेसे वत् नही हुआ । **पुत्रवत्** नही बना । यदि पुत्रेण तुल्य खादति क्रियाकी बराबरी हो तब पुत्रवत् होगा पुत्रवत्पालयति शिष्यम् । अत ब्राह्मणेन सदृश क्षत्रिय । यहा सदृश अर्थगुण है वाक्य ही रहेगा, वत् करना असाधु है । चैत्रेणतुल्य धनीमैत्र धनद्रव्य है । उसकी समानतामे वत् नही होगा । चैत्रवत् नही बनेगा । यही कारण है कि अय एव न तद्वत्से तेन तुल्यसे वत् साधुके लिये आह=क्रियापदका प्रयोग है । पर्वतोह्निमान् महानसवत् यहा भी वत्प्रत्ययकी साधुत्वके लिये पर्वतो वह्निमान् भवितुमर्हति । क्रियापदका प्रयोग अनुभवी करते है । इससे स्पस्ट है यत्र क्रियायाः समानता तत्र सहार्थे वति । अत पर गुणद्रव्यकी समानता उदाहरणार्थ ।(७९) **तत्र, तस्य** सप्तमी—अन्त, षष्ठी—अन्त शब्दसे वति प्रत्यय हो ।

चैत्रस्येव चैत्रवन्मैत्रस्य गाव । (१७८०) **तदर्हम्** ५।१।११७।। विधिमर्हति विधिवत्पूज्यते, क्रियाग्रहणं मण्डूकप्लुत्या अनुवर्तते तेनेह न। राजानमर्हति छत्र । (८१) **तस्य भावस्त्वतलौ** ५।१।११९।। प्रकृतिजन्यबोधे प्रकारो भाव

---

क्रिया नहीआयी । इससे स्पस्ट हैकि द्रव्यगुणकी समानता है इसीसूत्रके प्रमाण से । इव शब्द । षष्ठीके अर्थमे सप्तमीभी होती है । उदाहरण—मथुरायामिव प्राकार । घेरा, चहरदिवारी जैसे मथुरामे वैसे स्रुघ्नमे हैं । द्रव्य शब्दकी समानता, तुल्यता बराबरी है । यहा द्रव्य घेराकी समानता अर्थमे वत् मथुरावत् । षष्ठी अर्थे सप्तमी । मथुरासम्बन्धीप्राकारसदृश प्राकार इति बोध' । चैत्रकी तरह मैत्रकी गायें हैं । गायद्रव्यकी समानता अर्थमे वत चैत्रवत गाव । दशरथ पुत्र इव क्षेत्राणि अन्यस्य ।

(१७८०) **तदर्हम्** । अर्हति योग्यो भवति (अर्हंपूजाया पचादि अच्) तत्से कर्म-द्वितीयान्त लब्धु योग्यो भवति । कृदन्तके सम्बन्धमे षष्ठी न होना । ऋषिणा प्रोक्त आर्ष प्रमाण, वति आया । कतृकर्मणो की षष्ठीके अनित्यत्व प्रमाणसे द्वितीयान्तसे प्रत्यय हो । इसका स्पस्टीकरण तिङन्तविग्रह 'विधि-मर्हति' से करते हैं । विधि षोडशोपचारप्रक्रिया पूजा लब्धु योग्यो भवति अर्थे वत् । विधिवत्पूज्यते हरि । विधानके अनुकूल पूजाके योग्य । पूजाक्रियासे निश्चित हुआ । मण्डूकप्लुत्या=मेढक उछाल न्यायसे क्रिया आयी प्रत्ययविधान मे स्वीकृत हुई । विधि लब्धु योग्य हरिपूजनम् । अर्थात् विधानका उल्लङ्घन न हो । यथाशब्द वृत्तिविषये सत्वार्थक । तथात्व यथात्व आदि शब्दोमे त्व तल् दृष्ट हैं । हरिके विषयमे देवदत्तकीपूजा अर्थ । क्रिया आनेका फल तेनेह न=इसलिये यहा नही हुआ । राजाको छत्र चाहिये । क्रिया नही है, न वत् ।

( ८१ ) **तस्य** षष्ठयन्तसे भाव अर्थमे त्व तल् हो । भावका क्या अर्थ है । भवन्ति अर्थबोधाय प्रवर्तन्ते अनेन । साधने अर्थे घञ् भाव । जो अर्थज्ञान का मुख्य कारण प्रवृत्तिनिमित्त हो । बोधकी प्रवृत्तिमे विशेषण ही भाव है । अभिप्राय आदि अर्थ नही । या कश्चिद्धर्म गोत्व, पशुत्व द्रव्यत्वमेव न गृह्यते । तब क्या लिया जाय । तब कहा—**प्रकृतिजन्यबोधे**=यस्मात्प्रत्यय सा प्रकृति । (जिससे त्व तल् हुए हो) उस व्यक्तिका ज्ञान होनेपर उससे यत् । जात्यादिक विशेषणतया भासते जाति गुण कर्म आदि । उस व्यक्तिके बोधमे जितने विशेषण कारण हो सभी इष्ट है । यथा गोशब्दसे गोव्यक्तिके ज्ञानमे गोत्व धर्मका ज्ञान कारण है । गोत्व ही भाव हुआ । समस्त गाय व्यक्तिके बोध गोत्वमे शक्तिज्ञान, गोत्वका त्यागकर गोमे शक्तिग्रह सम्भव नही । भूत भविष्य

**गोर्भावो गोत्वम । गोता । 'त्वान्त क्लीबम' 'तलन्त स्त्रियाम्' । (८२) आ च त्वात् ५।१।१२०॥** 'ब्राह्मणस्त्व' इत्यत प्राक्त्वतलावधिक्रियने । अपवादै सह समावेशार्थ, गुण वचनादिभ्य कर्मणि विधानार्थं चेदम् । चकारो नञ्स्नञ्भ्यामपि समावेशार्थं । स्त्रिया भाव स्त्रैणम्–स्त्रीत्वम्–स्त्रीता । पौंस्न

---

वर्तमान सब कालमे गोत्वसहित गायका ज्ञान, प्रतीति सुनिश्चित हैं। अतएव प्राणीत्व पशुत्व द्रव्यत्व आदि विशेषणसे गायका ही ज्ञान नही होता उससे भैंस बकरी हाथी, घोडा, गर्दभ आदि अलग होते है। पशुत्व या प्राणित्वसे चेतन मात्रका ज्ञान होने लगेगा। घट आदि शब्दका ज्ञान घटत्वसे है, द्रव्यत्व मृत्तिकात्वसे नही। शब्दके बोधका कारण ही भाव है। गोर्भाव गायके ज्ञान मे हेतुभूत गोत्व अर्थमे त्व आदि। **गोत्वम्**। यहा गोशब्द अर्थ रूपमे या शब्द रूपमे मान्य। यदा अर्थरूप तदा धर्मविशेष प्रत्यार्थ। जो धर्मरूपमे जान पडेगा। यदि ऐसा तब **प्रकृतिजन्यबोधे प्रकारीभूतो भाव** क्यों पढा ? प्रयोग की उपाधिमात्र वास्ते। जब शब्दरूप है तब उसके बोधमे प्रकार प्रत्ययार्थ, जो धर्मविशेष ही है। जैसे पाचकत्व कर्तृत्व कर्ताका सम्बन्ध पाकक्रियाके साथ विशेषण प्रकार हैं। पच्यमानत्वमे कर्मणि प्रत्यय होनेसे त्वका कर्मत्व। सम्बन्धमे, औपगवत्व–जन्यत्वसम्बन्ध त्वका अर्थ। राजपुरुषत्वमे स्वरूपसम्बन्ध त्वका अर्थ। भर्तृहरिकी टीकामे **कृत्तद्धितसमासेभ्य सम्बन्धाभिधान भावप्रत्ययेन** कृदन्त तद्धितान्त और समाससे हुआ त्व प्रत्ययका सम्बन्धार्थ है। त्व अन्त में हो। सदा नपुमक। तल् अन्तमे हो सदा स्त्री०।

(८२) **आङ्मर्यादा** अथमे, चसे त्व तल् आये। ब्राह्मणस्त्व–सूत्रके पहलेतक त्व तल् अधिकृत है। आङ्की अवधिसीमा मर्यादा अर्थ। यद्यपि तस्य भाव से त्व तल् उत्तर सूत्रोमे भी। (अनुवृत्तिसे) होते ही, अधिकार सूत्र क्यो ? तब कहा **अपवादैः**=बाधक सूत्र पृथ्वादिभ्य इमनिच्वा आदि प्रत्यय जो अपवाद बाधक है। उनका भी एक साथ मेलके लिये अधिकार मान्य, अन्यथा जहा इमनिच् आदि होते वहा त्व तल् न हो पाते। उन्हीसे आकाङ्क्षा शान्त हो जाती। अण अधिकारे अण अत इञ् इत्यादौ प्रवृत्ति स्यात्। दूसरा फल गुण वचन आदि शब्दसे कर्ममे विधानके लिए, त्व तल्का अधिकार आवश्यक। आ त्वात् इतना ही पढते, त्व तल् अधिकारसे आते, उनके आकर्षणार्थ चकार क्यो ? तब कहा नञ् स्नञ्के साथ त्व तल्के समावेशवास्ते, दोनो अन्यत्र सावकाश थे। अपवाद प्रबल–बाधक नही बन सकता। स्त्रीका भाव गुण

पुंस्त्वम्—पुंस्ता। (८३) न नञ्पूर्वात्तत्पुरुषादचतुरसंगतलवणवटयुधकतरसलसेभ्य ५।१।१२१॥ इत पर ये भावप्रत्ययास्ते नञ्तत्पुरुषान्न युश्चतुरादीन्वर्जयित्वा। अपतित्वम्। अपटुत्वम्। नञ्पूर्वात्किं? बाहस्पत्यम्। तत्पुरुषात्किं? नास्य पटव सन्तीत्यपटु तस्य भाव आपटवम्। अचतुर—इति किं? आचतुर्यम्। आसङ्गत्यम्। आलवण्यम्। आवटचम्। आयुध्यम्। आक-

---

विशेषता (दाढी, मूछका न होना) कोमल बोल आदि भावमे अण आदि स्त्रैण स्त्रीका लक्षण त्व, स्त्रीत्व, तल् स्त्रीता। पुस भाव (पुरुषका लक्षण परिचय) नञ् आदिवृद्धि पौस्न, सयोगान्त लोप होनेपर अम् परे खञ् पुन्के म को ह आदि त्व। पुस्त्व, तल्=अनुस्वार विसर्ग पाक्षिक है।

(८३) न नञ्—इत पर=यहासे लेकर त्व तल् विधिके बाद जितने भाव विशेषताबोधक प्रत्यय है वे नञ् तत्पुरुष समाससे न हो। चतुर सगत लवण वट, युध—कत रस, लस, इनको छोडकर। इनके नञ् समासमे भावप्रत्यय होते है। पति स्वामी रक्षक: न पति अपति तस्य भाव अपतित्व, जिसका रक्षक न हो उसकी विशेषता। पत्यन्तपुरोहितादिभ्य से यक् नही हुआ। निषेधसे। अपटुत्व न पटु अपटु तस्य भ (जो कुशल न हो) उके गुणादि इगन्ताच्च लघूपूर्वात्से प्राप्त अणका निषेध हुआ। त्व हुआ। नञ् पूर्वात् किं? नञ्समास पहले हो ऐसा क्यो? बृहता पति बृहस्पति तस्य भाव वाणीके स्वामीकी विशेषता, पत्यन्तपुरोहितादि मानकर यक् आदि। नञ्समास नहीं, न निषेध। तत्पुरुष क्योपढा? नास्य पटव (इसके पास पटु लोग नही) अपटु उसके भाव गुण विशेषता अर्थमे इगन्ताच्च लघुपूर्व देखकर अण् आदि आपटवम्, यहा तत्पुरुष नही, न निषेध। अचतुर=चतुर सगत आदिको वर्जयित्वा =छोडकर क्यो कहा? भावमे प्रत्ययका निषध न होनेके लिये। न चतुर अचतुर तस्य भाव. (पटुताविहीनकी गुण विशेषता अर्थमे) ब्राह्मणादिगण मानकर ष्यञ्। आदिवृद्धिआदि आचतुर्यम। न सगतम् असगतम् तस्य भाव आसगत्य सत्सगविहीनकी विशेषता। असगतमे ष्यञ् आदि, न लवण अलवण तस्य भाव आलवण्य नमकविहीनकी विशेषता। न वट अवट तस्य भाव आवटचम् अशृखला, न युध- अयुध तस्यभाव आयुध्यं। युद्ध न करनेकी विशेषता। आयुधसे ष्यञ् आदि। न कत अकत तस्य भाव आकत्य, न रस अरस तस्य भाव आरस्य रसविहीनकी विशेषता। लसतीति लस जो चिपके, स्फूर्त पटु, न लस अलस, तस्यभाव. आलस्य आलसीकी विशेषता। यहा तक भाव प्रत्ययका निषेध नही होता।

त्यम । आरस्यम । आलस्यम् ।(८४) पृथ्वादिभ्य इमनिज्वा ५।१।१२२॥ वा वचनमणादिसमावेशार्थम ।(१७८५)र ऋतो हलादेर्लघोः ६।४।१६१॥ हलादेर्लघोऋ्कारस्य र स्यात् इष्ठेमेयस्सु । (८६) टेः ६।४।१५५॥ भस्य टेर्लोपः स्यादिष्ठेमेयस्सु । पृथोर्भाव प्रथिमा–पार्थवम् । म्रदिमा–मार्दवम् । (८७) वर्णदृढादिभ्य ष्यञ्च ५।१।१२३॥ चादिमनिच् । शौक्ल्यम्–

(८४) पृथ्वादिभ्य षष्ठचन्त पृथु मृदु आदिगणपठितशब्दसे भाव अर्थमे इमनिच् हो । अणादि भी हो विकल्प फलित । समर्थाना प्रथमाद्वा मे वा पढा ही था । यहा वा पढना अनावश्यक तत्र बोले—वावचन=वा का पढना अण् आदि प्रत्ययके समावेशवास्ते ताकी पृथु मृदु इत्यादि सूत्रोसे, इगन्ताच्चसे अण् । चण्ड खण्डादिको ष्यञ्, बालवत्सादिका अञ, स्वाभाविक अञ्का भी समावेश हो । नही तो महाविभाषावशात् अपवादेन मुक्ते पुनरुत्सर्गो न प्रवर्तते बाधकके हटनेपर स्वाभाविक सूत्र न लगता ।

(१७८५) र ऋतो=र प्रथमान्त हलादि के लघु ऋकारको र हो, इष्ठन् ईयसुन् प्रत्यय परे । तुरिष्ठेमेय सु आया । अङ्गकाअधिकार, अदन्त र आदेश, इमनिच् परे भी । हलादि क्यो पढा ? ऋत्विक् ऋत्विजीयान् । लघु क्यो ? कृष्णिमा । (८६) टे भसज्ञक टिका लोप हो, इष्ठन् इमनिच् ईयस् परे । पृथोर्भाव मोटा–स्थूल या राजाकी गुण विशेषता प्रथिमा प्रसिद्धि । पृथु शब्दसे इमनिच् । च इत्, अकार उच्चरणार्थ । ऋको र, ओर्गुण उकारका गुण बाधकर टिका लोप, प्रथिमन् स्वादिकार्य । पक्षमे इगन्त मानकर अण् । पृथु अ ओर्गुणे आदिकार्य पार्थवम् । मृदोर्भाव म्रदिमा मुलायमपनकी विशेषता । मृदु से इमनिच् ऋको र टिलोप आदि पूर्ववत् । जब न इमनिच् तब इगन्ताच्च अण् ओर्गुणे मार्दव, कोमलता । (८७) वर्णवाची और दृढ आदिगण पढे शब्दो के षष्ठी अन्तदशासे ष्यञ् हो भाव अर्थमे । यह कार्य गुणवचन मानकर होता यह सूत्र इमनिच् प्रत्यय सग्रहके लिये । शुक्लस्य भाव सफेदीसे चमक या विशेषताअर्थमे शुक्लसे य आदि शौक्ल्य, जब इमनिच् तब शुक्लिमन्से सु आदि कार्य । दृढस्य भाव दार्ढ्य मजबूत टिकाऊ, लौह पुरुषकी गुण विशेषता अर्थ मे दृढसे ष्यञ्, आदिवृद्धि अलोप । जब इमनिच् तब ( वा० ) पृथु मृदु भृश, कृश, दृढ परिवृढ इनके ऋको र कहे, इमनिच् परे । तब द्रढिमन् तत स्वादि-कार्य । भ्रशिमा, क्रशिमा, द्रढिमा, परिव्रढिमा आदि । ष्यञ्का ष-ङीष्के लिये, उचितस्य भाव औचिती (ब्राह्मणादिगणको आकृतिगण मानकर) उचितशब्दात्

शुक्लिमा। दार्ढ्यम्।* 'पृथुमृदुभृशकृशदृढपरिवृढानामेव रत्वम्' द्रढिमा। षो ङीषर्थं। औचिती। याथाकामी। (८८) **गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः कर्मणि च ५।१।१२४॥** चाद्भावे। जडस्य कर्मभावो वा जाड्यम्। मूढस्य भाव कम वा मौढ्यम्। ब्राह्मण्यम्। अर्हतो नुम् च। अर्हतो भाव कर्म वा आर्ह-

---

ष्यञ् आदि। षित्से ङीष, हलस्तद्धितस्य यलोप। यदि दृढादिमे होता इमनिच् हो जाता। काममनतिक्रम्य यथाकामम इच्छानुसार। चतुर्वर्णादिगण मानकर स्वार्थमे ष्यञ्। ष लोपसे स्त्री ङीष्। यहा दो गणसूत्र है। **वेर्यात लाभमतिमन शारदानाम्।** विसे यात लाभ मति मनस् शारदके साथ समास के बाद ष्यञ हो। वियातस्य भाव **वियातत्व** वियायता। इमनिच् **वियातिमा** ष्यञ् आदि वैयात्य। विलाभिमा वैलभ्यम्। नष्ट लाभकी विशेषता शोक विमति दुर्बुद्धि' तस्य भाव **विमतिमा**। जब ष्यञ् आदि **वैमत्यम्** तब विरोध इक अन्तसे अण् भी वैमत, विमतिमा। वैमनस्य—विमनस भाव मनमुटाव। विशारदस्यभाव विशारदिमा, वैशारद्य,खिली विद्वता, त्व तल्भी। विलाभत्व विलाभिता, विमतित्व विमतिता। **दूसरा गणसूत्र—समो मतिमनसो।** समसे परे मति और मनस् हो, तब समासके बाद ष्यञ् हो। सम्मतेर्भाव सम्मतिमा समतित्व, समतिता सामत्यम्। इगन्त मानकर अण् भी सामत—सपूर्वक मनस के समासान्तर, भावमे त समनस्त्व समनस्ता। समनिमा साभनस्यम्।

(८८) **गुणवचन**। ष्यञ् आया। कम=क्रिया कार्य भी। शरीर पवित्रकर्ता, शौचादिक्रिया, शस्त्रविहित यागादि कर्म कार्य है। गुणोपसर्जन द्रव्यवाची शब्द ब्राह्मणादिगण पठितशब्दके षष्ठयन्त दशासे भाव और कर्म अर्थमे ष्यञ् हो। यथा जड—अविवेकीकी क्रिया उसका भाव गुण विशेषता अर्थमे जडसे ष्यञ् अनुबन्धलोप। जड य। आदिवृद्धि, यस्येति अकारलोपे, आदि **जाड्यम्**। अविवेक पूण कर्म। मूढ=मोहितका भाव मूलविशेषता कर्म क्रिया **मौढ्य**, ब्राह्मणस्य भाव कर्म वा **ब्राह्मण्य** तप सदाचार। (वा०) **अर्हतो** (अर्ह प्रशासाया धातुसे शतृ) अर्हत् शब्दसे पूजा प्रशसा वाचक अर्थमे ष्यञ् हो। प्रकृति को नुम् मित् है। अन्त्य अच्से परे होगा। अर्हत पूज्यस्य भाव कर्म वा आर्हन्त्यम् अर्हसे ष्यञ् नुम् हुआ। मित्से अन्त्य अचसे परे हुआ। न को अनुस्वारपरवण। नपुसक या स्त्री० लोकानुसारी। जब आर्हन्त्यसे ङीष् होगा तब हलस्तद्धितस्यसे यलोप, आकृतिगण मानकर ब्राह्मणादिके अनुकूल कार्य समझे, दोनो शब्द नञ्, पूर्वपद है उनसे ष्यञ् आदिवृद्धिकी विशेषता बोले—एकभाव

न्त्यम् । आर्हन्ती । ब्राह्मणादिराकृतिगण । ( ८९ ) **यथातथायथापुरयो पर्यायेण** ७।३।३१।। नञ परयोरेतयो पूर्वोत्तरपदयो पर्यायेणादेरचो वृद्धि-ञ्रिदादौ । अयथातथाभाव आयथातथ्यम्, अयाथातथ्यम् । आयथापुर्यम्-अयाथापुर्यम । आपादसमाप्तेर्भावकर्माधिकार । 'चतुर्वर्णादीना स्वार्थे उपसख्यानम् (वा०) । चत्वारो वर्णाश्चातुर्वर्ण्यम् । चातुराश्रम्यन् । त्रैस्वर्यम् । षाड्गुण्यम् । सैन्यम । सान्निध्यम् । सामीप्यम् । औपम्यम् । त्रैलोक्य-मित्यादि । सर्वे वेदा सर्ववेदास्तानधीते सर्ववेद 'सर्वादे' इति लुक् । स एव

---

त्रिभाव अन्यभाव इनका पाठ स्वार्थमे प्रत्ययके लिये । इसका प्रमाण प्रत्याहाराह्निकका वार्तिक । आन्यभाव्यमिति कालशब्दव्यवायात् अन्यभाव । एव आन्यभाव्य अन्यत्व (८९) **यथातथा** नञ्से परे यथातथा और यथापुर शब्दके दोनो पदके आदि अच्की पर्यायसे वृद्धि हो । ञ, ण, क इत्प्रत्यय परे,कभी पूर्वपदकी कभी उत्तर । यथातथा भाव कर्म वा अर्थमे ष्यञ् निपातन से । उत्तरपदकी आदिवृद्धि । अयाथातथ्य, नञ् समाससे यथार्थ न होने की विशेषता । जब पूर्वपदकी आदिवृद्धि तब आयथातथ्यम् । असत्यका भाव । यथाके चार अर्थ-पदार्थका अनुल्लघन, सादृश्य आदि । पुरके समान या मर्यादा न लाघकर अर्थमे यथाके साथ समास । पुन नञ्के साथ समास । अयथा पुरः भाव **आयथापुर्यं** ञ ष्यञ्परे पूर्वपदकी आदिवृद्धि । पक्षमे उत्तरपदकी ।

भावकर्मके अधिकारका निर्णय, **आपाद्**-तीसरे पादकी समाप्तितक अधिकार चलेगा (वा०)**चतुर्वर्ण** आदि शब्दके(स्वप्रकृति तस्य अर्थ )स्वार्थमे ष्यञ् कहे । चत्वारो वर्णा चारजातिके आपसमें समास-मेल, एकार्थीभाव, पूर्वकालैकसर्वजरत्सुसे हुआ । चतुर्वर्णस्य भाव कर्म वा अर्थमे चतुर्वर्ण शब्दात् ष्यञ् आदि वृद्धि अलोप आदि । **चातुर्वर्ण्यं** (चारो वर्णो) मया सृष्ट गुणकर्म विभागश । स्वार्थमे प्रत्यय । चत्वारो आश्रमा चातुराश्रम्य, ब्रह्मचर्य, गृहस्थ वानप्रस्थ सन्यासका समास, तद्धित प्रक्रिया पूर्ववत् चारो आश्रमोकी विशेषता धर्म कर्म । त्रय स्वरा त्रिस्वर तस्य भाव कर्म बा त्रैस्वर्यम्-उदात्त अनुदात्त स्वरित तीनो स्वरोकी विशेषता उपयोगिता या (स्वार्थे प्रत्यय ) त्रय स्वरा एव त्रैस्वर्यं, षड्गुणा एव षाड्गुण्य-छ गुण जायते तिष्ठति वर्धते अपक्षीयते नश्यति-जन्म उपस्थित बढना क्षीणता नष्ट होना । सेना एव सैन्य, सन्निधि एव सानिध्य समीपता । समीप एव सामीप्य, उपमा एव औपम्यम् । एक अर्थ त्रिलोक एव त्रैलोक्यं, तीनो लोक आदि । सर्ववेदा (एव सम्पूर्ण वेद है) तान् अधीते उनको जो पढ़े वह **सर्ववेद** । तदधीते तद्वेदसे अण्, उसका सर्वादय सूत्र

**तरबीयसुनौ ५।३।५७॥** द्वयोरेकस्यातिशये विभक्तव्ये चोपपदे सुप्तिङन्तादेतौ स्त । पूर्वयोरपवाद । अयमनयोरतिशयेन लघु लघुतर —लघीयान । उदीच्या प्राच्येभ्य पटुतरा —पटीयाम । (२००६) **अजादी गुणवचनादेव ५।३।५८॥** इष्ठन्नीयसुनौ गुणवचनादेव स्त । प्रथिष्ठ , प्रथीयान । नह, पाचक.

---

दोके बीच एककी अपेक्षा अतिशय भेद कहना हो, विशेषता बोलनी हो, अलगावका कारण धमवाचक शब्दमे स्वाथमे तरप् ईयसुन् प्रत्यय हो । सुबन्त या तिङन्त=प्रकृति हे, सुप्तिङ दो प्रत्यय भी । किन्तु सख्या क्रम नही, व्याख्यानसे । दो अथ वाचक विभजनीय शब्द उपपद हो, उपोच्चारित पद सुबन्त हो या तिङन्त कतृक नही । विग्रहमे उपपद आवश्यक, पूर्वप्रत्यय, तरप् तपम्को बाधकर । यथा अयम अनयो इन दोनोमे यह व्यक्ति अतिशयेन लघु ( बहुत ज्यादा छोटा है ) अर्थमे सुबन्तलघुसे तरप् । तद्धितान्त, प्रा० सज्ञा स्वादिकार्य । लघुता गुण है, दो अर्थ बडा छोटा उसका निर्णायक तरप् लघुतर अतिशयलघु अर्थमे । जब ईयसुन् हुआ, तब न्— इत् । उ उच्चा० । लघुईयस् । प्रा० सज्ञा सु उ इत् से उगित् मानकर नुम । लघीयनस् सान्त—महत से दीघ । सुके स् का सयोगान्त लोप **लघीयान्** । टिलोप होने पर । द्विवचनोपपदका उदाहरण—उदीच्या उत्तर वाले पूर्ववालोसे अतिशयेन पटु बहुत अधिक चतुर है । **पञ्चमीविभक्ते**=यदि द्विवचन उपपदहोता दन्ता **स्निग्धतरा** दातबहुत चमकीले है बहुवचन मे तरप् नही होता । बहुषु पुत्रेषु एतदुपपन्न भवति अय मे ज्येष्ठ, अय मे मध्यम , अयमे कनियान् परुद्भवान् पटु आसीत् परसाल आप चतुर थे । ऐषमस्तु **पटुतर** इस साल बहुत चतुर निकले यहा एकवचन ही है । कच्चित्स एवासि धनञ्जयत्व पटुसे तरप्**पटुतर** अतिशयेन पटव **पटायान्** बहुत कुशल । पटुसे ईयस् । भसज्ञा टिलोप **पटीयस्** । टिलोप, नु, दीर्घ लोपादि । अयम् अनयो आतिशयेन गुरु **गुरुतर गरीयान्** इन दोनोम यह भारी बहुत ज्ञान । पाश्चात्याः दक्षिणाभ्य पटीयास' ।

। २००६ । **अजादि**=अच् आदौ ययो प्रत्ययो· इष्ठन् ईयसुन् अजादि है, वे गुणवचनसे हो । तरप् तमप् रोकनेके लिए इष्ठके निर्णयार्थं एव पढ़ा । इससे प्रत्यय नियम सिद्ध एव, न होता, प्रकृतिनियम भी बनता, तब पटुतर पटुतम न सिद्ध होते । गुणा उच्यन्ते येन तत् गुणवचन यथा पृथु अस्ति अस्य या अय अनयो पृथु प्रसिद्धः स्थूल , यह इन दोनोमे मोटा नामी अथमे पृथुसे इष्ठन् उका लोप, 'रम्' आगम, नकार लोप, **प्रष्ठ** । ईयसुन् होनेपर प्रथीयस्

तर, पाचकतम। (२००७) **तुश्छन्दसि** ५।३।५९।। तृन्तृजन्तादिष्ठन्नी-यसुनौ स्त.। (२००८) **तुरिष्ठेमेय·सु** ६।४।१५४।। तृशब्दस्य लोप स्यात् एषु परेषु। अतिशयेन कर्ता करिष्ठः दोहीयसी धेनु। (२००९) **प्रशस्यस्य श्र** ५।३।६०।। अस्य श्रादेश स्यादजाद्यो। (२०१०) **प्रकृत्यैकाच्** ६।४। १६३।। इष्ठादिष्वेकाच्प्रकृत्या स्यात्। श्रेष्ठ—श्रेयान्। (११) **ज्य च** ५।३।

---

से सु आदि **प्रथीयान्**। गुणवाचक शब्दसे प्रत्यय हुये। नेह—यहा नही हुआ अतिशयेन पाचक पाचकतर अय एषाम् अतिशयेन पाचक पाचकतम। यह इन लोगोमे बहुत स्वादिष्ट पकाता है अर्थे तपम्। क्रियावाचक शब्द है, शब्द-वाचक है। गुणवाचक नही।

।२००७। **तुश्छ**—तृ स्थाने पञ्चमी एकवचन तु छन्दसि वेदमे तृन् तृच् अन्त शब्दसे इष्ठन् ईयसुन् दोनो अजादि प्रत्यय हो। यह सूत्र गुणवचनके बिना भी विधानके लिये केवल वेदमे। यथा अय अनयो अतिशयेन कर्ता, है। कर्तृ से इष्ठन्। नलोप। टिलोप प्राप्त हुआ। २००८। **तुरिष्ठे**=तृ—तृन् अन्तमे हो तृ का लोप हो, इष्ठन् इमन् ईयस परे रहते। टे सूत्रसे अन्त्य ऋ का लोप प्राप्त था। सामर्थ्यसे पूरे तृ को लोप **करीष्ठ**। कुशल कार्यकर्ता **दोहीयसी** इन दोनोमे यह बहुत दूध देती है। इयम् अनयो अतिशयेन दोग्ध्री दोग्धृ शब्दसे इष्ठन्। भस्याढे से पुलिङ्ग। ङीप हटा। तब तृ का लोप पर निमित्त नही रहा, "दादेर्धातो" से हुआ घ लौट गया। उगित्—ङीप् **दोहीयसी**। पुगन्तसे हुआ गुण नही हटा, उसका कारण तृच् लुप्तेऽपि प्रत्यय-लक्षणसे बना रहा।

।२००९। **प्रशस्य** से स्थानमे श्र आदेश हो **अजाद्यो**=इष्ठन् इयसुन् परे प्रशस्यका प्रशसनीय गुण अर्थ। गुणवचन मानकर इष्ठन् और श्र आदेश गुणे श्रेष्ठ। एवम् अयम् एषाअतिशयेन प्रशस्य प्रशसनीय अर्थे ईयस्। श्र ईयस प्राप्ते इष्ठेमेयसु सूत्रसे टिलोप प्राप्त हुआ उसका बाधक।१०। **प्रकृत्या** एको अच् यस्य इष्ठन् आदि प्रत्ययपरे हो तब एकाच श्र, ज्य आदिका टिलोप नही होता। अल्लोपोऽन, नस्तद्धिते, यस्येति च, टे सभी सूत्र नही लगते प्रकृतिभाव होनेसे। तब गुण, हुआ **श्रेष्ठः**। अतिशयेन प्रशस्तः। अजाद्यो क्यो पढा? **प्रशस्यतर** प्रशस्यतम मे श्र आदेश न हो।

।११। **ज्य च**। प्रशस्यके स्थानमे ज्य आदेश हो। अजादि प्रत्यय परे। अयम् अनयो अतिशयेन प्रशस्त **ज्येष्ठ**। प्रशस्न से इष्ठन् और ज्य आदेश

६१॥ प्रशस्यस्य ज्यादेश स्यादिष्ठेयसो । ज्येष्ठ । (१२) **ज्यादादीयस.** ६।४।१६०॥ 'आदे परस्य' ज्यायान् । (१३) **वृद्धस्य च** ५।३।६२॥ ज्यादेश स्यादजाद्यो । ज्येष्ठ—ज्यायान् । (१४) **अन्तिकबाढयोर्नेदसाधौ** ५।३।६३॥ अजाद्यो । नेदिष्ठ –नेदीयान् । साधिष्ठ.–साधियान् । (२०१५) **स्थूलदूरयुवह्रस्वक्षिप्रक्षुद्राणा यणादिपर पूर्वस्य च गुणः** ६।४।१५६॥ एषा यणादिपर लुप्यते, पूर्वस्य च गुण इष्टादिषु । स्थविष्ठ । दविष्ठ ।

---

एकाच् है । प्रकृतिभावसे टिलाप नही हुआ । गुणे ज्येष्ठ । इयसुन् परे ज्येयान् प्राप्त हुआ । उसका निवारक सूत्र ( १२ ) **ज्यादात्** ज्यात्—ज्यसे परे ईयस्को आकार हो । अनेकान् होनेसे अन्त्य स्थाने आदेश प्राप्त था, आदे- परस्य लगा । परको विहित कार्य आदिके स्थानमे हो । ई–को आ हुआ, दीर्घ । ज्यायान् ( १३ ) **वृद्ध के** स्थानमे ज्य आदेश हो, अजादौ–इष्ठन् ईयसुन् परे ही । अयम् अनयो अतिशयेन वृद्ध ( यह इन दोनोमे बहुत ज्ञानी सयाना अनुभवी या बुड्ढा है अर्थमे ) इष्ठन् । वृद्धको ज्य आदेश । गुण आदि, ज्येष्ठ क्रममे बडा । ईयसुन् परे ज्य आदेश होने पर इ को आ हुआ । स्वादिकार्य ज्यायान् ।

।१४। **अन्तिक** (समीप अर्थमे) बाढ ( स्वीकारानुकूल अर्थमे) को नेद और साध आदेश क्रमसे हो, इष्ठन ईयसुन परे । अयम अनयो अतिशयेन अन्तिक ( इन दोनोसे यह ज्यादा समीप है ) इष्ठन् । अन्तिकको नेद आदेश, अकार लोप गुणे **नेदिष्ठ** । ईयसुन् नेदीयस्से सु, नुम्, दीर्घ, सुलोप, म ायान्तलोप नेदीयान् । अयम् अनयो अतिशयेन बाढ, **भृशप्रतिज्ञयोर्बाढ**मित्यमर । **अति- बलभृशात्यर्थातिमात्रो बाढनिर्भर**मिति च । बाढसे इष्ठन् । साध आदेश **साधिष्ठ** । इन दोनोमे यह ठीक है इयसुन् होनेपर **साधीयान्** । साधीयसमे सु, नुम्, दीर्घ आदि । (१५) **स्थूल** दूर युवन् ह्रस्व क्षिप्र क्षुद्र इनके पर=अन्तमे यण् यवरल्का लोप हो । यण्के पूर्व गुण हो । इष्ठन् आदि परे अल्लोपोऽन से लोप आया । कर्मणि घञन्त । अयम् अनयो अतिशयेन स्थूल से इष्ठन् । न का लोप । स्थूलदूर–आदि सूत्रकी असिद्धिसे ओर्गुण नही लगा । स्थविष्ठ दोनोमे बहुत मोटा ( अतिशयेन ) दूर शब्दसे इष्ठन् सूत्रके रका लोप, उ– को गुण, जब **दविष्ठ** बहुत दूर । उन दोनोसे अतिशयेन युवा अर्थमे युवन् से इष्ठन् और ( वुन् ) का लोप गुणादि **यविष्ठः** अधिक जवान् । सूत्रमे यणादि पर न कहते, यू का भी लोप होता । अतिशयेन ह्रस्व. दोनोमे बहुत

यविष्ठ । ह्रसिष्ठः । क्षेपिष्ठ । क्षोदिष्ठ एवम्—ईयस् । ह्रस्वक्षिप्रक्षुद्राणां पृथ्वादित्वात् । ह्रसिमा । क्षेपिमा । क्षोदिमा । (१६) **प्रियस्थिरस्फिरोरुबहुलगुरुवृद्धतृप्रदीर्घवृन्दारकाणां प्रस्थस्फवर्बंहिगर्वर्षित्रब्द्राघिवृन्दाः ६।४।१५७॥** प्रियादीनां क्रमात्प्रादयः स्युरिष्ठादिषु । प्रेष्ठ । स्थेष्ठ । स्फेष्ठ । वरिष्ठ । बंहिष्ठ । गरिष्ठ । वर्षिष्ठ । त्रपिष्ठ द्राघिष्ठ वृन्दिष्ठ.

---

छोटा ह्रस्वसे इष्ठन् । व का लोप । **ह्रसिष्ठ** क्षिप्रसे इष्ठन् र लोप । पुगन्त गुण । **क्षेपिष्ठ** शीघ्र कर्ता । अयम् अनयो अतिशयेन क्षुद्र इन दोनोमे यह बहुत निकृष्ट है । क्षुद्रसे प्रत्यय, र लोप, गुण **क्षोदिष्ठ** बहुत नीच । उक्तशब्दो से इयसुन्प्रत्यय होने पर, पूर्वकी क्रिया परमे, यण्का लोप, गुण, अव, आदि तब **स्थवीयान्**—बहुत मोटा । द्रवीयान् अधिकदूर । यवीयान् तगडा, ह्रसीयान् क्षेपीयान् शीघ्रकारी, क्षोदीयान् क्षुद्रकर्ता । इमन्भी आया । उसका प्रयोजन बोले **ह्रस्व क्षिप्र** क्षुद्र ये पृथ्वादिगणमे पढे गये । उनसे इमन् होने पर यण्का लोप आदि कार्य होगे । ह्रसिल आदि अर्थपूर्ववत् ।

(१६) **प्रिय स्थिर** स्फिर, अरु, बहुल, गुरु, वृद्ध तृप्र दीर्घ, वृन्दारक इन दशशब्दोके स्थानमे क्रमसे **प्रादय** प्र, स्थ, स्फ, वर, वंहि, गर वर्षि, त्रप, द्राघि वृन्द ये दश आदेश हो । इष्ठन् इमन् ईयसुन् परे रहते (जो तुरिष्ठेमेय से आये) । अतिशयेन प्रेयान् **प्रेष्ठ** बहुत प्यारा वत्स । प्रियसे अधिक प्यार अर्थमे इष्ठन् । पक्षमे इयसुन् प्रियको प्र आदेश गुण आदि । अकार उच्चारण से न टिलोप । अतिशयेन स्थेयान् स्थेष्ठ बहुत टिकाऊ । स्थिरसे अर्थकी अधिकतामे इष्ठ । इयस् । स्थिरको स्थ जो एकाच् है प्रकृतिभाव से, न टिलोप । गुणादि । अतिशयेन स्फेयान् **स्फेष्ठ** बहुत हल्का, कमजोर, गाज जैसा इष्ठ, ईयस् । स्फिरको स्फ आदि । अतिशयेन वरीयान **वरिष्ठ** । सबसे वर आदेश । ईयस् होने पर सु, नु दीघ, लोप आदि । विशेष—अतिशयेन बहुल से अजादि आदेश-बहुलको बंहि आदेश । इकार उच्चाराय । **बंहिष्ठ** बंहीयान् बहुत अधिक । अतिशयेन गुरु गरीयान् गरिष्ठ । गुरुको इष्ठनादि परे 'गर' आदेश । अतिशयेन वृद्ध **वर्षीयान्** वर्षिष्ठ बहुत बुड्ढा । वृद्धको वर्षि आदेश इ-उच्चा० अतिशयेन तृप्र त्रपीयान् **त्रपिष्ठ** । बहुत लज्जालु, अतिशयेनदीर्घ-द्राघीयान् **द्राघिष्ठ** दीघको द्राघि आदेश (इ-उ०) बहुत लम्बा । अतिशयेन वृन्दारक वृन्दीयान् **वृन्दिष्ठ** । बडा झुण्ड । इयसुन् इष्ठन् दोनोके रूप । किन्तु इमन्प्रत्ययके विषय मे बोले—प्रिय, उरू, बहुल, गुरु, दीर्घ आदि

एवमीयसु । प्रियोरुबहुलगुरुदीर्घाणां पृथ्वादित्वात् प्रेमा इत्यादि । (१७) **बहोर्लोपो भू च बहोः** ६।४।१५८।। बहो परयोरिष्ठेयसोर्लोप स्याद्बहोश्च भूरादेश । भूमा भूयान् । (१८) **इष्ठस्य यिट् च** ६।४।१५९।। बहो परस्य इष्ठस्य लोप स्यात् यिडागमश्च । भूयिष्ठ (१९) **युवाल्पयो कनन्यतरस्याम्** ५।३।६४।। एतयो कनादेशो वा स्यादिष्ठेयसो कनिष्ठ, कनियान् । पक्षे यविष्ठ , अल्पिष्ठ इत्यादि । (२०२०) **विन्मतोर्लुक्** ५।३।६५।। विनो

---

शब्दसे पृथ्वादि मानकर इमनिच् । तत्र प्रेमा, वरिमा, वहिमा गरिमा **द्राघिमा** लम्बाई ।

(१७) **बहुसे** परे इष्ठन् इमन् ईमस् (जो अनुवृत्तिसे आय) उ का लोप हो, बहु स्थाने भू हो, इष्ठन्का असम्बन्ध । अगले सूत्रसे अन्यकाय होनेसे । आदेः परस्यसे प्रत्ययके आदि अक्षरका लोप । बहुत्व इति **भूमा** । अधिकता अर्थमे बहु शब्दसे पृथ्वादि इमनिच्==इमन बहुको भू आदेश, उससे परे ईमन् के इकारका लोप–सु, अयम् अनयो अतिशयेन बहुइति **भूयान्**, दोनोमे यह विपुल भारी लम्बा है । बहु शब्दात ईयस् ( बहोर्लोप सूत्रेण ) । बहु स्थाने भू आदेश । इकार लोप । सु, नु, दीर्घ आदि । भूको ओर्गुण क्यो नही होता । भू आदेशकी ( आभीयत्वेन ) असिद्धिसे ।

( १८ ) **भूयिष्ठ** बहुसे परे इष्ठनके इ-का लोप हो, यिट्=ट इत् । यि आगम **भूयिष्ठ** दोनोमे यह ज्यादा । टित् प्रत्ययके आदि अवयवका यदि लोप न हो, तब य आगम । ( १९ ) **युव** अल्पको कन् आदेश हो वा विकल्प से, अजादि इष्ठ ईयस् परे । कनिष्ठ का अर्थ है । अयम् अनयो अतिशयेन युवा (जवान) अल्प वा । इन दोनोमे यह बहुत तगडा, बहुत छोटा है अर्थमे युवन् या अल्पसे इष्ठन् । सूत्रेण इष्ठ परे युव स्थाने कन् । अल्वस्थाने कन् । **कनिष्ठ** । दोनोमे यह अधिक जवान या छोटा युवा अल्प अर्थ होनेसे । जब यु या अल्पसे ईयस् होगा और कन् आदेश कनीयस् । सु नुम्, आदि कनीयान् बहुत बलवान् या दुर्बल, कनके अभावमे युवन्–इष्ठ दशामे स्थूलदूर युव-आदि सूत्रसे वन्--का लोप । यु मे उ को ओर्गुण' अवादेशे, वर्णसम्मेलनं **यविष्ठ** बहुत युवक । **अल्पिष्ठ** बहुत छोटा । यवीवान् आदिका अर्थ । सूत्रमे युवा शब्द मान्य, युवापत्य नही, अल्पके सहवाससे, प्रयोग-साधनिकासे भी ।

(२०२०) **विन्** और मतुप्का लुक हो । अजादि–इष्ठ–ईयस् परे । अतिशयेन स्रग्वी बहुत अधिक मालाधारी **स्रजिष्ठ.** । स्रक् अस्ति अस्य अस्मिन्

**मतुपश्च लुक्स्यादिष्ठेयसो । अतिशयेन स्रग्वी, स्रजिष्ठ –स्रजीयान् । अतिशयेन त्वग्वान् त्वचिष्ठ –त्वचीयान् । (२१) प्रशसाया रूपप् ५।३।६६।। सुबन्ता तिडन्ताच्च । प्रशस्त पटु पटुरूप । प्रशस्त पचति पचतिरूपम् । (२२) इषदसमाप्तौ कल्पब्देश्यदेशीयर. ५।३।६७।। ईषदूनो विद्वान्विद्वत्कल्प ।**

---

( माला इसका या इसमे है ) अथविन्अन्त स्रग्विन से इष्ठ परे विनका लुक् । जिस कारण पदत्व नही रहा, कुत्व नही हुआ । एव स्रजीयान् बहुत माला भरा स्थान । त्वक मोटाचर्म, वल्कल जिसमे हो त्वग्वन्से इष्ठ और मतुप्का लुक् । **त्वचिष्ठ** मोटा चर्म, छिलका वाला जैसे मूली, हाथी भाली। ईयस् परे मतुपका लुक होगा तब सु आदि त्वचीयान् । इसी सूत्रके प्रमाणसे इष्ठन् इयसुन् हुए । तस्मादेव ज्ञापकात् अगुणवचनत्वेऽपि अजादिप्रत्ययौ भवत (२१) **प्रशसाया**=सुबन्त तिडन्त और प्रातिपदिकसे रूपप्प्रत्यय हो, प्रशसा अर्थमे। प्रकृतिके अर्थकी परिपूर्णता ही प्रशसा है। केवल स्तुति नही। घकालतनेषु सूत्रके प्रत्ययपरे विभक्तिका लुक न होना, सुबन्तसे प्रत्यय होनेका प्रमाण हुआ । प्रशसा अर्थमे वर्तमान सुबन्तसे, तिडन्तमे रूपप् हो, प्रशस्त पटुः बहुत कुशल प्रशसनीय, धन्यवाद योग्य अथमे रूपप पटुरूप' सराहनीय चतुर। प्रशसनीय पचति पाक क्रिया करोति अच्छी पाक क्रियाकर्ता । क्रियाप्रधान माख्यात, सत्व प्रधानानि नामानि । रूपप्–पचतिरूप प्रशसनीय पाकक्रिया । प्रकृति पचति या पटु है उसीकी परिपूर्णता । अतएव **चौररूपोऽय यदक्षणोरञ्जनमपि हरति** । प्रशस्त चौर चौररूप कुशल तस्कर । आखका अञ्जन भी चुरानेसे नही चूकता । **गुप्त वस्तुनोऽपि अपहरणेन चौर्य परिपूर्यते** । यद्यपि अमत्व क्रिया है, तथापि एकवचन स्वाभाविक है । अत पचतो रूप, पचन्ति रूप भी पचतिरूपके समान एकवचन, नपुसक ।

(२२) **ईषत्** असमाप्ति थोडा अपूर्ण अर्थमे वर्तमान सुबन्तसे स्वार्थमे कल्पप्, देश्य, देशीयर प्रत्यय हो । ईषदून विद्वान् थोडा कम विद्वत्तावाला अर्थमे विद्वत्से कल्पप् अनुबन्धलोप आदि विद्वत्कल्प । असम्पूर्ण विद्वान् विफल अध्येता । विद्वानके समान है पूर्ण नही । ईषदसमाप्ते यशः, **यशस्कल्प** असम्पूर्णयश, यशके समान है पूर्ण नही । सोऽपपादौ से यशः के विसर्गको स । इषदून पटु थोडा कम, असम्पूर्ण पटु, पारङ्गत नही है । इण ष से विसर्गको ष । इषत् न्यून विद्वान् अर्थमे विद्वत् से देश्य । **विद्वद्देश्य** । असम्पूर्ण विद्वान् । जब देशीयर प्रत्यय, तब **विद्वद्देशीय** । **स्वार्थिका प्रत्यया**।

**यशस्कल्पम । यजुष्कल्पम् । विद्वद्देश्य । विद्वद्देशीय । पचतिकल्पम ।**
**(२३) विभाषा सुपो बहुच्पुरस्तात्तु ५।३।६८।।** ईषदसमाप्तिविशिष्टेऽर्थे सुबन्ताद्बहुज्वा स्यात्स च प्रागेव, न तु परत । ईषदून पटु बहुपटु । पटुकल्प । सुपः किं ? **यजतिकल्पम्** ।**(२४) प्रकारवचने जातीयर् ५।३।६९।।**

---

**प्रकृतितो लिङ्गवचनानि अनुवर्तन्ते** । प्रकृतिका लिङ्ग पुलिङ्ग हुआ । **पचतिकल्प** असम्पूर्णा पाकक्रिया, थोडा कम अर्थमे कल्पप् हुआ । लिङ्गवचन, पचति रूपमिव । **वृषभकल्प** मे भी प्रकृतिका लिङ्ग परन्तु **क्वचित्स्वार्थिका प्रत्यया लिङ्गवचनानि प्रतिवर्तन्ते** । यथा गुडकल्पा द्राक्षा । प्रकृतिका लिङ्ग बदलगया ( २२ ) **विभाषा** ईषद् असमाप्तिका, आगमन । थोडा हो, समाप्त न हुआ हो उससे विशिष्ट अर्थमे सुबन्तशब्दसे बहुच् हो । वह प्रकृतिसे हो, परमे न हो, ईषदून ( थोडा कम चतुर अर्थमे पटुके पूर्वमे बहुच् हुआ ) पटु । उसको प्रातिपदिकसज्ञा अर्थवत्सूत्रसे या तद्धितान्तविशिष्ट अर्थ कहकर कृत्तद्धित सूत्रसे प्रा० सज्ञा हो, तब सुप्का लुक् । पुन समुदायसे सुप् बहुपटु । कमचतुर पटुकल्प । ईषदून थोडा कम चतुर, पटुकल्पः चतुरके लगभग । तु-शब्द अवधारण अर्थकी अपेक्षा, अन्य भी प्रयोजन है । लिङ्गसख्या प्रकृतिदशायामे देखे गये है । बहुच्का प्रयोग प्रकृतिसे पहले होता है । बहुगुड । द्राक्षालघु । वहुतृण नर प्रकृतिवत् लिङ्ग दृष्ट है **स्वार्थिका प्रत्यया प्रकृतित लिङ्गवचनानि लभन्ते** । वही ज्ञापन करता है । तु शब्दका ज्ञापन है कि स्वार्थिका प्रत्यया ईषदसमाप्तौ अर्थे अभिधेयवत् लिङ्गवचने स्त । **तेन शर्कराकल्प गुडः** बना । सुप किम ? सुप क्यो पढा ? सुबन्तसे तद्धितका आना ज्ञापित है ही, अत पूछा सुप किम् । तिङश्चकी अनुवृत्ति और निवृत्तिवास्ते । वह सुप् व्यर्थ होकर बोला स्वार्थिकप्रत्यय प्रकृतिके लिङ्गवचनको स्वीकार करे । तिरस्कार भी । अत **यजतिकल्प** तिङन्त । यजतिसे बहुच नही हुआ । तिङन्त होने से, सुप न आनेसे ।

( २४ ) **प्रकारवचन अर्थसे** जातीयर हो । विशेषण धर्म गुण क्रिया जिसमे हो वह प्रकारवान् है उसी अर्थमे प्रत्ययमानकर, प्रकार अर्थमे थाल होता है । केन प्रकारेण कथा । येन प्रकारेण यथा । तेन प्रकारेण तथा । यहा प्रकारका तरीका युक्ति उपाय विशेषण मात्र अर्थ, किन्तु जातीयरका गुणवान् उपायवान् । विशेषण अर्थसे अन्तर । वस्तुत उभयमपि न्याय्यम् अविशेषात् । अन्यथा तथा प्रकार इत्येव स्यात् इति जयादित्य । अत्र प्रकारोभेद सामान्य

**प्रकारवति चायम्**, थाल तु प्रकारमात्रे। पटुप्रकार । पटुजातीय । (२०२५) **प्रागिवात्क** ५।३।७०॥ 'इमे प्रतिकृतौ' इत्यत प्राक्काधिकार (२६) **अव्ययसर्वनाम्नामकच्प्राक्टे** ५।३।७१॥ 'तिङश्च' इत्यनुवर्तने। (२७) **कस्य च दः** ५।३।७२॥ कान्ताव्ययस्य दकारोन्तादे स्यादकच्चा। (२८) **अज्ञाते** ५।३।७३॥ कस्यायमश्वोऽश्वक । उच्चकै । नीचकै । सर्वके । विश्वके । 'ओकारसकारभकारादौ सुपि सर्वनाम्नष्टे प्रागकच्, अन्यत्र तु सुबन्तस्य टे प्रागकच् । यवकयो । आवकयो । युष्मकासु । अस्मकासु । यु-मकाभि ।

---

का भेदक धम प्रकार है, थालप्रत्ययकी दशामे। वामन जी **सादृश्य भेदश्च उभयमपि प्रकार** समानता और भेद दोनो प्रकारका अथ। पटुप्रकार भेदक धर्म वाला, बटखरा, किलो आदि अर्थमे जातीयर **पटुजातीय** ।

(२०२५) **प्रागिवात्**। इव शब्द जिस सूत्रमे हो, इवे प्रतिकृतौ से पहले सुवन्त से क प्रत्यय हो। क का अधिकार चलता है। सुप् आया। तिङन्त नही। (२६) **अव्यय** सवनाम और तिडन्त जो अनुवृत्ति से आये, टि—अन्तिम अचके पहले अकच् हो। तिङ् आता है मण्डूकप्लुतिसे। क मे अ उच्चा० च इन्। क अन्त प्रत्यय। अकच्भी इवे प्रतिकृतौ के पहले तक चलता है।

(२७) **कस्य**—क अन्त अव्ययके, द अन्त आदेश हो, अकच् भी। स्वरित प्रतिज्ञा बलसे अव्यय आया। जहा अकच् होगा वहा प्रकार होगा। (२८) **अज्ञाते**। जिसके विषयमे ज्ञान न हो ऐसे अर्थमे वर्तमान सुबन्तसे स्वार्थमे क प्रत्यय हो। अव्यय सर्वनाम तिडन्तके टिसज्ञक के पहले अकच् हा कर अन्त अव्यय को द अन्तादेश। कस्य-किसका घोडा है। अज्ञानका अभिनय अर्थमे क अश्वक अज्ञात घोडा। अज्ञात उच्चकै: ऊचाई समझ न पाये, अव्यय। उच्चै के टि से पहले अकच् अज्ञात। नीचै नीचकै नीचला भाग ज्ञात न हो। अकच् अज्ञाता सर्वे सर्वके। अज्ञाता विश्वके टि (ए) के पहले अकच्। सभी अज्ञात अर्थका सूचक। अव्यय सर्वनाम्ना अकच्—से सुप् आता। सुबन्तसर्वनामसे टि के पहले अकच् हो। यदि ऐसा युवयो युष्मासु युष्माभि । आदिमे ओकार सकार भकार सुबन्तके टि के पहले अकच् होगा। युवकयो आदि बनेगा। लुप् के न आनेसे त्वकया, मकया होगा। अत बोले (वा०) **ओकार** सकार भकार आदिमे ऐसी विभक्तिपरे सर्वनाम के टि के पहले अकच् हो। अर्थात् ओस् सुप् भिस् भ्यस् से भिन्न सुबन्त, सर्वनामके 'टि' के पहले अकच् हो। यह वार्तिक केवल युष्मद् अस्मद मे लगता है अन्य सर्वनामके प्राति-

**अस्मकाभि । ओकार–इत्यादि किं ? त्वयका मयका ।* 'अकच्प्रकरणे तूष्णीम का वक्तव्य' मित्वादन्त्यादच पर तूष्णीकामास्ते । 'शीले को मलोपश्च' तूष्णींशील तूष्णीकः । पचतकि । जल्पतकि । धकित् । हिरकुत् । (२९) कुत्सिते ५।३।७४।। कुत्सितोऽश्वोऽश्वक । (२०३०) सञ्ज्ञायां कन् ५।३। ७४।। कुत्सिते कन्स्यात्तदन्तेन चेत्सञ्ज्ञा गम्यते । शूद्रक । राधक । स्वरार्थं वचनम । (३१) अनुकम्पायाम् ५।३।७६।। पुत्रक । अनुकम्पित पुत्र**

---

पदिक के टि के पहले अकच् । इसका फल सवकेण की सिद्धि । अतएव विभक्तौ परतो निहित किम क आदेश । साकच्कार्थक क कौ के । ओकार परे अकच् युवकयो । युष्मासुमे सुप् परे अकच् युष्मकासु युष्माभि । ओकार सकार आदि क्यों पढा ? त्वयका सुवन्तके टि के पहले अकच् होनेके लिये (वा०) अकच् के प्रसङ्गमे तूष्णीम् इस अव्यय को 'काम्' इकारके ऊपर अकारान्त आगम हो । मित् होनेसे अन्त्य अच् परे हुआ । अकच्–को बाधकर । तूष्णिका मौन है । (वा०) शीले स्वभाव या नियम अर्थ खुले तब तूष्णीसे क हो, मका लोप भी, तूष्णीक । भाष्यमे दीर्घ दर्शनसे केऽणे से ह्रस्व नही हुआ । तिङ की अनुवृत्तिका फल–पचतिसे टि (इ) के पहले अकच् । क मे अ उच्चा०—जिसका फल आद्गुण नही लगा ) । पचति–इ के पहले अकच् जल्पतकि (वकवासता है ) । धिक्कार अर्थमे धिक् मे इक्के पहले अकच् धकित् । धक्के क को द–त हुआ ( कस्य च द ) निषेध अर्थमे हिरुक् से टे प्राक् अकच् कास्य च द हिरकुत् ।

(२९) कुत्सिते–जिस गुण धर्मसे व्यक्ति निन्दित है उससे युक्त प्रातिपदिकसे स्वार्थमे अकच् हो, अव्यय, सर्वनामके टि से पहले । क अन्त हो तो दकारान्त आदेश हो । तिङश्च आया । घोडा कुत्सित क्यो ? धावनक्रियाकी त्रुटिसे, युक्त अर्थ क अश्वक ( कदम नही लेता ) सर्वनाम, अव्यय, तिङन्तके उदाहरण मान्य । प्रवृत्तिमे निमित्तका निकृष्ट भाव पाशप्का अर्थ ।

(२०३०) सञ्ज्ञाया–यदि किसीका याम हो कुत्सा निन्दाकी दृष्टिमे शूद्रसे कन्, शूद्रक सस्कारहीन । कुत्सित राध राधक ( राध साध ससिद्धौ ) वडा भारी आधारक वना है ( निन्दा ) अलगसे क्यो पढा ? स्वर एव अर्थः प्रयोजन तत् स्वरार्थ, नित स्वरके लिए । ( ३१ ) अनुकम्पायुक्त अर्थवाचक शब्दसे आत्मीय अर्थमे क हो । कृपा दया, अनुकम्पा स्यादित्यमर । अनुकम्पितः पुत्र पुत्रक । दया कृपा अर्थमे कन् कृपापात्र । अनुकम्पित छात्र। छात्रकः

इत्यथ (३२) **नीतौ च तद्युक्तात् ५।३।७७॥** सामदानादिरूपा नीति। तस्यां गम्यमानायामनुकम्पायुक्तात्कप्रत्ययः स्यात्। हन्त ते धानका। गुडका एहकि। अद्धकि। पूर्वेणानुकम्प्यमानात्प्रत्यय। अनेन तु पर-परासम्बन्धेऽपीति विशेष। (३३) **बह्वचो मनुष्यनाम्नष्ठज्वा ५।३।७८॥** पूर्वसूत्रद्वय-विषये। (३४) **घनिलचौ च ५।३।७९॥** तत्रैव। (२०३५) **ठाजादावूर्ध्वं द्वितीयादचः ५।३।८३॥** अस्मिन्प्रकरणे यष्ठोऽज दिप्रत्ययश्च तस्मिन्प्रत्यये

---

गुरुक, भृत्यक। (३२) **नीतौ च**=साम (शान्ति) दाम, दण्ड, भेद चार ही नीति है। जिसके खुलने पर अनुकम्पा, दया युक्त शब्दसे टि के पहले क हो। क को द पूर्ववत। यथा—हन्त हर्षे अनुकम्पायामित्यमर। हर्ष—दया-सूचक हन्त शब्द है। हे पुत्र ते **धानका** तुम्हारे धान भगवत्कृपासे पूण हे। स्त्री०—धानासे क परे पूर्व अण्को ह्रस्व, टाप् धानका प्राय पठ्यते। अतः प्रत्ययस्थादिति नेत्वम्। स्वार्थिका प्रकृतिलिङ्ग **क्वचिदननुवर्तन्ते**। अत धानका पुलिङ्ग। अनुकम्पायक्ता गुडा **गुडका** सुरक्षित गुड अर्थमे कप्रत्यय परे पर्वस्य अण ह्रस्वे, टाप। एहि=तिङन्तके टि—इ के पूर्व **अकच** **एहकि** आगच्छ (तिङके आनेसे) **अद्धि** टि—इके पहले अकच् स्वार्थमे। **अद्धकि**। खाद् अद्भक्षणे—खाने अर्थ मे। आगमन भोजन अनुकम्पाके विषय हैं। पूर्वेग=पूर्व-सूत्र अनुकम्पाया से क, अकच् आदि होते, यह सूत्र क्यो? अन्तर बोले कि पूर्वसूत्र—साक्षात दया **कृपा** अनुकम्पाका विषय (पुत्र) है **किन्तु** धाना गुडा आदि पुत्र के द्वारा दया सुरक्षा कृपाके विषय है यही विशेषता मोदिका है।

(३३) **बहु अच** =**पूर्वसूत्रद्वयविषये**=अनुकम्पाया, नीतौ च दोनो सूत्रके विषयमे बहुत (दो से अधिक) अच् हो, मनुष्यका नाम हो ऐसे प्रातिपदिकसे ठच् विकल्पसे। पक्षमे क भी (३४) **घन्** इलच भी हो। **तत्रैव**=बहु अच्के विषयमे।

(२०३५) **ठाजादौ**=**अस्मिन्प्रकरणे**=अनुकम्पाया, नीतौ च सूत्रके विषयमे यष्ठ=जो ठ और अजादिप्रत्यय, उसके परे प्रकृतिके दूसरे अच् से ऊपरके सभी वर्णका लोप हो। उर्ध्व पढनेसे **सर्वलुप्यते** अर्थ निकला। अन्यथा आदे परस्य सूत्रसे आदिका ही लोप होता। **अजिनान्तस्य**—से लोप आया, कर्ममे लुप्यते वना। दया कृपाका पात्र देवदत्त (बहु अच्) से ठच्। द्वितीय अच्से परे 'दत्त' का लोप, ठ को इक। सु आदि **देविक**। जब घ—इय, दत्तका लोप तब **देविय**। इलच् दत्तका लोप देविल। जब क हुआ तब **देवदत्तक**। ठ या

**परे प्रकृतेर्द्वितीयादच ऊर्ध्व सर्व लुप्यते । अनुकम्पितो देवदत्तो देविक –देविय देविल -देवदत्तक । अनुकम्पितो वायुदत्त वायुक । ठग्रहणमुको द्वितीयत्वे कविधानार्थम् । वायुक –पितृक । 'चतुर्थादच ऊर्ध्वस्य लोपो वाच्य'* अनुकम्पितो बृहस्पतिदत्तो बृहस्पतिक । 'अनजादौ च विभाषा लोपो वक्तव्य'* देवदत्तक –देवक । 'लोप पूर्वपदस्य च'* दत्तिक –दत्तिय,-दत्तिल –दत्तक । 'विनापि प्रत्यय पूर्वोत्तरपदयोर्वा लोपो वक्तव्य'* देवदत्त –दत्त देव । सत्यभामा भामा–सत्या । 'उवर्णाल्ल इलस्य च'* भानुदत्त –भानुल । 'ऋवर्णादपि'* सवित्रिय । सवितृल ।**

---

अजादि परे न होनेसे दत्तका लोप नही । चारोका दयापात्र देवदत्त तद्धितार्थ हुआ । एव अनुकम्पित=दया कृपाका पात्र वायुदत्तसे ठ, दत्तका लोप उक् से परे ठ को क **वायुक** । शङ्का– ठ–को इक होने पर अजादि परे दत्तका लोप होता, ठा-जादौ सूत्रमे ठ क्यो पढा ? यदि ठ को इक होकर दत्तका लोप होता, तब उक्से परे क आदेश न हो पाता । वायु–इक ही रहता । अत कहा **द्वितीयत्वे**=दूसरे प्रयोगमे ठ विधानके लिए । क-**वायुदत्तक** । अनुकम्पित पितृदत्त से ठ, दत्तका लोप, ठको क **पितृक** दयापात्र । क प्रत्यय भी ।

**चतुर्थादनजादौ च** । इस श्लोकवार्तिकको खण्डश व्याख्यान वास्ते बोले (वा०) ठ और **अजादि** प्रत्यय परे चतुर्थ अच्के ऊपरका लाप बोले । दया कृपा का पात्र बना **बृहस्पतिदत्तसे** ठच् दत्तका लोप ठ-को इक **बृहस्पतिक** कृपापात्र पूर्वसूत्र दूसरे अच्के ऊपरका लोप बोला था । (वा०) **अनजादौ**=इस प्रसङ्गमे हलादि प्रत्यय परे लोप विकल्प बोले । अनुकम्पित देवदत्त से 'क' दत्तका विकल्प लोप, हलादि प्रत्यय परे क है (वा०) **लोप**=इस प्रसङ्गमे पूर्वपदका भी लोप विकल्प से कहे । अनजादौ नही आता । ठच्, घन्, इलच्, क, चारोके क्रमश रूप कृपापात्र देवदत्तसे ठ–इक देवका लोप **दत्तिक** । घ–इय दत्तिय । इलच दत्तिल । क **देवदत्तक** । अजादि–हलादि दोनो प्रत्यय परे पूर्वपदका लोप प्रमाणित । **अप्रत्ययेतथैवेष्ट.** की व्याख्या–(वा०) **विनापि**= प्रत्यय परे न रहे तब भी पूर्वपद उत्तरपदका लोप विकल्पसे बोले ? **देवदत्त** । जब पूर्वपदका लोप तब दत्त । उत्तरपद लोपे सति **देव** । इसी प्रकार अनुकम्पिता **सत्यभामा** पूर्वका लोप–**भामा** । उत्तरका लोप–सत्या । विना प्रत्यय-परे भी सिद्ध (वा०) **उवर्णसे** परे ल =लोप हो इलस्य=इलच्का । आबे परस्यसे आदि इका लोप । चकारसे ठ अजादिपरे द्वितीय अच्के ऊपरका लोप प्रमा-

चतुर्थादनजादौ वा लोपः पूर्वपदस्य च ।
अप्रत्यये तथैवेष्ट उवर्णाल्ल इलस्य च ॥'

(३६) **प्राचामुपादेरडज्वुचौ च ५।३।८०॥** उपशब्दपूर्वात्प्रातिपदिकात्पूर्वविषये अडच् वुच् एतौ स्तः । चाद्यथाप्राप्तम् । प्राचां ग्रहणं पूजार्थम् । अनुकम्पित उपेन्द्रदत्तः उपड –उपक –उपिय –उपिल –उपिक –उपेन्द्रदत्तक षड्रूपाणि । (३७) **जातिनाम्नः कन् ५।३।८१॥** मनुष्यनाम्न इत्येव । जातिशब्दो यो मनुष्यनामधेयस्तस्मात्कन्स्यादनुकम्पायां नीतौ च । सिंहकः ।

णित । (वा०) **ऋवर्ण** से भी परे इलच् के आदिका लोप कहे । अनुकम्पित सवितृदत्त से घ–इय, दत्तका लोप, यण् सवित्रिय । इलच् होने पर इ का लोप । इस प्रकार व्याख्यान किया हुआ पूरा वार्तिक पढे–**चतुर्थादनजादौ** च इत्यादि । (३६) **प्राचा**=पूर्वसूत्रे=बहु अच् मनुष्यका विषय हो, उप शब्द पूर्वम हो ऐसे प्रातिपदिकसे अडच् वुच् बोले । प्रकृतिशब्दके दूसरे अच् से ऊपरी भागका लोप हो । **च** मे यथाप्राप्त–ठ घ, इन, भी । प्राचीनमत यद्यपि विकल्प आता, तथापि पूजार्थ=समादरवास्ते । यथा अनुकम्पित दया-योग्य. उपेन्द्रदत्तसे अडच् बहु=अच् से मनुष्यनाम अर्थमे । द्वितीय अच् उपे उसके ऊपर न्द्रदत्त लुप्त हुआ । उपे अड । 'द्वितीय सन्ध्यक्षर' सूत्रसे एकारका लोप । नेन्द्रस्य परस्यके ज्ञापनसे उपेन्द्रमे एकादेश नही होगा । तब यस्येति च अकार लोप । वुच्–अक । एकारादि लोपे । **उपक** । घ–इय **उपिय** । इल उपिल । ठ–इक उपिक । क प्रत्यय **उपेन्द्रदत्तक** । ठ या अजादि परे न होने से, इन्द्रदत्तका लोप नही । छ रूपका एकही अर्थ । दयापात्र उपेन्द्रदत्त नामक मनुष्य अर्थ । उपेन्द्र , उपगु , उपकर्ता आदि मनुष्यका नाम हो । इन पाचोका रूप समान है तथापि प्रसङ्गमे अन्तर निश्चय करें ।

(३७) **जाति**–जो शब्द अन्य जातिमे प्रसिद्ध हो, मनुष्य नामसे व्यवहृत उपयुक्त-नियुक्त हो, उनसे कन् । अत कहा जातिशब्द मनुष्यनाम हो उससे (अनुकम्पायां नीतौ च सूत्रको बाधकर) कन् हो । यथा किसी मनुष्यको सिंह कहना हो, अनुकम्पित सिंह **सिंहक** । यह वीरमनुष्य कृपापात्र बना । सिंहसे कन् अथवा साम दाम दण्ड भेद नीति है । अनुकम्पित शरभ (कन्) शरभक कृपापात्र अनुकम्पित रासभ ( कन् ) **रासभक** कृपापात्र गदहा । (वा०) **द्वितीय.** सन्धि अक्षर–जुडा हुआ (ए ओ ऐ औ) अक्षर हो तदा उसके आदिका लोप हो । **एचः सन्ध्यक्षराणि प्राञ्च** । ऋषिकानाम कहोड । अनुगृहीत होने

शरभक । रामभक । 'द्वितीय सन्ध्यक्षर चेत्तदादेर्लोपो वक्तव्य'* कहोड कहिक । 'एकाक्षरपूर्वपदानामुत्तरपदलोपो वक्तव्य'* वागाशीर्दत्त वाचिक । कथ षडङ्गुलिदत्त षडिक इति 'षषष्ठाजादिवचनात्सिद्धम्'। (३८) शेवलसुपरिविशालवरुणार्यमादीनां तृतीयात् ५।३।८४।। एषां मनुष्यनाम्नां ठाजादौ परे तृतीयादच ऊर्ध्वं लोप स्यात् । पूर्वस्यापवाद । अनुकम्पित शेवलदत्त शेवलिक –शेवलिय –शेवलिल । सुपरिक । विशालिकः । वरुणिक अर्यमिक । (३९) अजिनान्तस्योत्तरपदलोपश्च ५।३।८२।। अजिनान्ता

पर सन्धि अक्षर ओ, उसमे अ उ स्थाने गुण है । आदि उ–लोप–अलोपौ । ठ–इक कहिक । (वा०) एक अक्षर=व्यञ्जन सहित एक अच्, एकाच्क, पूर्वपद हो उनके बीच उत्तरभागमे जितने पद हो उनका लोप हो । यथा वाचिक वाचि आशीर्यस्य, न तु मनसि एव स वागाशी तेन दत्त वागाशीर्दत्त से ठ । वाक् एक अच् वाला पूर्वपदके आगे आशीर्दत्तका लोप । ठ—इक वाचिक । यद्यपि द्वितीय अच् से ऊपर शीर्दत्तका लोप, तथा यस्येति च से आ लोप, कुत्व, जश्त्व हटने पर वाचिक बनेगा, तथापि वागिक के वारण-वास्ते । यदि ऐसा तब षडङ्गुलिदत्तके कृपापात्र होने पर षडिक कैसे ? अङ्गुलिदत्तका लोप होनेसे इक प्रत्ययके आधारपर भसज्ञा पदका अभाव, जश् नही होगा ड कैसे ? तब कहा(वा०)षष शब्दस्य=पूर्वपद रहते ठ अजादि प्रत्यय परे दूसरे अच् स ऊपरका ही लोप हो, उत्तरपदका नही इस बचनसे षडिक बना । इसमे अके ऊपरकालोप और यस्येति चसे अकारलोप तब जश्त्व सम्भव ।

(३८) शेवल, सुपरि, विशाल, वरुण अर्यमन् ये शब्द मनुष्यके नाम हो उनको ठ, हो अजादि प्रत्यय परे, तृतीय अच् से ऊपरभागका लोप हो । अनुकम्पित दयापात्र, शेवलदत्त शब्दात् ठच् । तृतीय अच्सेपरे दत्ताका लोप । ठ–इक (पूर्वके ठच् आदि को बाधकर) शेवलिक कृपापात्र शेवलदत्त अर्थ । घ—इय, दत्ताका लोप पूर्ववत् । इलच्=शेवलिल शेवलादिके तृतीय अच् से उर्ध्वका लोप कहा गया, वह विना सन्धि किए हुए दशाका समझे । अनुकम्पित सुपरिदत्त' से ठच् । दत्तका लोप आदि सुपरिय सुपरिल । विशाल दत्तसे ठजादि विशालिल विशालिय । अनुकम्पित विशालदत्त- तद्धितार्थ । कृपापात्र वरुणदत्त से ठच् । आदि वरुणिक' वरुणिय वरुणिल । अनुकम्पितवरुणदत्त अर्थ अर्यमदत्तसे ठ—अ दि अर्यमिक । अनुगृहीत अर्यमदत्त अर्थ । अकृतसन्धि दशा ने क्यो कहा ? सु पर्याशी इति ।

मनुष्यनाम्नोऽनुकम्पाया कन् तस्य चोत्तरपदलोप । अनुकम्पितो व्याघ्राजिनो व्याघ्रक । सिहक । (२०४०) अल्पे ५।३।८५।। अल्प तैल तैलकम् । (४१) ह्रस्वे ५।३।८६।। ह्रस्वो वृक्षो वृक्षक । (४२) सज्ञाया कन् ५।३।८७।। ह्रस्वहेतुका या सज्ञा तस्या गम्यमानाया कन । पूर्वस्यापवाद । वशक । वेणुक । (४३) कुटीशमीशुण्डाभ्यो र ५।३।८८।। ह्रस्वा कुटी कुटीर । शमीर । शुण्डार । (४४) कुत्वा डुपच ५।३।८९।। ह्रस्वा कुतू

---

(३९) अजिनशब्द अन्तमे हो उससे अनुकम्पित अर्थमे कन् । कहे मनुष्य-भावमे और उत्तरपदका लोप भी । दयापात्र व्याघ्राजिन (किसी मनुष्यका नाम ) से कन अनुग्रह अर्थमे अजिन का लोप । सु आदि व्याघ्रक मनुष्य नही बाघ है । या बाधका खाल ओढे है, उस पर अनुकम्पा सूचक कन् । अनुकम्पित सिह सिहक । किसी मनुष्यको सिह कहना है । जनप्रिय अर्थे कन् अ जिनका लोप ।

(२०४०) अल्पे अल्पत्वविशिष्टे=थोडे अथमे वर्तमान शब्दसे यथायोग्य प्रत्यय हो । अल्प तैल तैलकमानय, कम तेल है । सर्वकम सभी अल्प है । सर्वम उच्चै उच्चकै । अल्प पचति पचतकि, भी उदाहरण । अल्प सुख सुखकम् । अल्प ज्ञानम । अल्प पठति पठतकि । खादतकि । अल्प भाषते भाषतके । ह्रस्वत्व विशिष्टे छोटा नाटा कम अर्थमे वर्तमानशब्दमे यथायोग्य प्रत्यय हो । 'अल्पे' (४९) सूत्रसे कार्य हो जाता किन्तु महत्वप्रतिद्वन्द्वि अल्पत्व दीर्घत्व प्रतिद्वन्द्विह्रस्वत्वम् बडोका विरोधी और अधिकका विरोधी अल्प है । दीर्घका विरोधी ह्रस्व । यही अन्तर है । ह्रस्व-छोटा-नाटा पेड अर्थ कन् वृक्षक जो दीर्घ नही, छोटा नाटा है । ह्रस्व. नर नरकः । गुरुक छोटा गुरु । (४२) सज्ञाया=ह्रस्वका कारणसज्ञा, नाम जान पडने अर्थमे कन् हो, पूवको बाधकर । ह्रस्व वश किसी बास जातिका नाम वेणुक ।

(४३) कुटी शमी शुण्डाकी अल्पता छोटाई अर्थ बोधक र प्रत्यय हो । छोटी कुटिया अथ सूचक र-कुटीर पुलिङ्ग हुआ । क्योकि स्वार्थिकप्रत्यय कही प्रकृतिके लिङ्गका उल्लघन करते है । ह्रस्व शमी शमीर छोटा शमीका वृक्ष । ह्रस्वा शुण्डा शुण्डारः । सूड तुण्ड छोटा हो । (४४) कुतू शब्दसे ह्रस्व अर्थमे डुपच् हो । अनुबन्धलोप ( उप=शेष ) ह्रस्वा कुतू छोटी कुप्पी । कुतूसे डुपच् कुतू उप । डित्से टि-ऊका लोप कुतुप तेलकी कुप्पी स्त्रीभाव त्यागकर पुलिङ्ग । अमरकोशप्रमाण-कुतू=तेल पात्र छोटा हो तब पुलिङ्ग, कुतुप ।

कुतुप । 'कुतू' कृत्तिस्नेहपात्र ह्रस्वा सा कुतुप पुमान्' इत्यमर । (२०४५) **कासूगोणिभ्या ष्टरच् ५।३।९०।।** आयुधविशेष कासू । ह्रस्वा सा कासूतरी । गोणीतरी । (४६) **वत्सोक्षाश्वर्षभेभ्यश्च तनुत्वे ५।३।९१।।** वत्सतर । द्वितीय वय प्राप्त । उक्षतर । अश्वतर ऋषभतर । प्रवृत्ति-निमित्ततनुत्व एवायम । (४७) **कियत्तदो निर्धारणे द्वयोरेकस्य डतरच्**

---

(२०४५) कासू और गोंडीसे ह्रस्व अथमे ष्टरच् हो । तर शेष । आयुध=शस्त्रविशेषका नाम । कारतूस गोली नानार्थमालामे कासूयुद्धे कुवाच्येऽस्त्रे । कहा गया । वह बोली बुद्धिकी गोन्नी है कासूसे ( ह्रस्व छोटी हो तब ) ष्टरच् अनुबन्धलोप, षित् होनेसे ङीष् । कासूतरी छोटी हृदय विदारक गोली । ह्रस्वा गोणीसे तर । ङीप् गोणीतरी छोटी गोनरी ।(४६) वत्स उक्षन्, अश्व, ऋषभ, इनसे ननुत्वे=न्यूनता पतला दबाव अर्थमे वर्तमानसे ष्टरच् हो । ह्रस्व हटा । प्रवृत्ति निमित्त=गुण धर्मकी न्यूनता प्रत्ययार्थ । अन्य धर्मो की भी । प्रथम वय—अवस्थाके न्यूनता दबाव अर्थमे वत्ससे ष्टरच । अनुबन्धलोप, वत्सतर प्रथमवय का तनुत्व—समाप्त है । दूसरी अवस्था पहुची । पहली दब गयी, दूसरे धर्मका आक्रमण । अत कहा द्वितीय वय प्राप्त । उक्षा=तरुणो वलीवर्द। तगडाबैल । तरुणका दबना तनुत्व, तृतीय अवस्थाके आनेसे । उक्षन से ष्टरच् । नलोप। ( प्रातिपदिकान्तस्य ) उक्षतर । अश्वतर । अश्वाया गर्दभेन उत्पादितः गदहासे घोडीमे पैदा हुआ एक जाति, धर्मकी न्यूनता, दवना, अन्य जातिका मिश्रण धर्मान्तरण है । अश्वतर अश्वको अपेक्षा कम अम तद्धितार्थ । घोणीमे घोडामे उत्पन्न जाति शुद्ध हैं किन्तु गदहेके साहचर्यसे अन्यपिता होना न्यूनता है । ऋषभ भारवोझा—वोकावाहक, भारढोनेमे मन्दशक्तिता कमजोरी, तनुत्व है । उमी अथमे 'तर' प्रत्यय ऋषभतर । ये सभी अर्थ तनु =कृश वत्स वत्सतर से क्यो नही कहा । कृश उक्षतर । कमजोर घोडी अश्वतरी कमजोर भारवाहिका ऋषभतरी । कम ढोने वाली, ऐसा क्यो नही ? तब कहा—प्रवृत्तिमे जो निमित्तकारण उसका तनुत्व कृशता, मन्दशक्तिता ही प्रत्ययका अर्थ । वत्सत्व, अक्षत्व अश्वत्व. ऋषभत्वका दबना फल है । बछडा घोडी आदिका नही ।

(४७) किम्—यत् तत् ( समाहार द्वन्द्व ) से डतरच् हो । दोमे एकका निर्धारण, गुणधर्म नाम विशेषतामे निश्चय कथन पर । अनयो =इन दोनोमे वैष्णव कौन है । वैष्णत्व गुण उर्ध्वपुंड्र आदि अधिक होना । किम् इदम् अर्थसे

५।३।९२।। अनयो कतरो वैष्णव । यतर । ततर । महाविभाषया क । य. । स (४८) **वा बहूना जातिपरिप्रश्ने डतमच् ५।३।९३।।** बहूना मध्ये निर्धारणे डतमज्वा स्यात्। 'जातिपरिप्रश्ने' इति प्रत्याख्यातमाकरे। कतमो भवता कठ । यतमः । ततम । वाग्रहणमकजर्थम् । यक । सक ।

---

निश्चय करते है। किम शब्दसे डतरच् । अनुलन्त्रलोप, डित्की शक्तिसे टिका लोप। किं मे क शेष **कतर** । **यतर** अनयो य उर्ध्वपुड्र खडीतिलकधारी। यत्से डतरच् टि तत्कालोप **यतर** । अनयो स लोकप्रिय **ततर** तत्से डतरच् आदि। यदि क्रियासे दोमे एककी अधिकता निर्धारित हो। अनयो क अध्यापक अध्यापन क्रिया कुशल का इन दोनोमे निर्धारण। अनयो य पुस्तकधारी **यतर** । अनयो म लोकप्रिय **ततर** । सज्ञासे निर्णय—अनयो. क देवदत्त य त्रिपुड्र स सनातमधर्मी **ततर** । नर्धार्यमाण=जिसको निश्चित किया जाय उससे प्रत्यय। कयो अन्यतर, ययो अन्यतर, तयोरन्यतर यहा भी निर्धारण है। किम शब्दसे डतरच् न हो। तद्धितमे महाविभाषा (समर्थाना प्रथमाद्वा)-के विकल्पसे अनयो क किम् क आदेश। य स किम् यत तत्से सु अत्व, पररूप आदि।

(४८) **वा बहूना** इस सूत्रमे किं यत् तत, निर्धारणे, एकस्यकी अनुवृत्ति। बहूना निर्धारणे षष्ठी, जातिश्च, परिप्रश्नश्च जातिप्ररिप्रश्ने समाहारद्वन्द्व। बहुतोके बीचमे जाति या परिप्रश्न जो किं का ही विशेषण है। अर्थमे निर्धारणमे डतमच हो। जातौ तु सर्वेषा विशेषणम–क्रियागुणसज्ञाके निश्चय करने मे डतमच् । क्षेपार्थक किं हटनेवास्ते। भाष्यमे जाति और परिप्रश्न का तात्पर्य **प्रत्याख्यातम्=अस्पष्ट** वतलाया। क्योकि बहुतोके वीच एकका निश्चय करने अर्थमे डतरच् इष्ट ही है। वार्तिक भी **किमादीना द्वि—बहु—मर्थे प्रत्ययविधानात् उपाधीनामानर्थक्यम्। जातिपरिप्रश्नेन कर्तव्ये इतिकैयट।** कतम =क एषा पाचक शूर, पाकक्रिया, शूरता गुणमे देवदत्तनामके निश्चय मे डतमच् होता है। एषा कतरो देवदत्त कतम, भवतामध्यापक। बहुतोके बीच देवदत्ताका अर्थ डतरच् । अत प्रत्यय—सूत्रके भाष्यमे बहुषु आसीनेषु कश्चित्पृच्छति कतरो देवदत्त। **प्रत्यय** येषा मध्ये भवता कठ क ? इन शाखाओके बीच कठ है। जो गोत्र च चरणै सहसे जाति है। कि से डतमत् टिलोप आदि। **कतम** । येषा मध्ये गोत्रसज्ञक । **यतम** । तेषा स कठ लोकप्रिय **ततम** । यत् तत् से डतमच् । टिलोप। सूत्रमे वा पढनेका फल अकच्

महाविभाषया क, य, स । किमोऽस्मिन्विषये डतरजपि । कतर (४९) **एकाच्च प्राचाम् ५।३।९४॥** डतरच् डतमच्च स्यात् । अनयोरेकतरो वैद्य एषामेकतम । (२०५०) **अवक्षेपणे कन् ५।३।९५॥** व्याकरणकेन गर्वित येनेतर कुत्स्यते तदिहोदाहरणम् । स्वत कुत्सित तु 'कुत्सिते' इत्यस्य ।

इति तद्धिते प्रागिवीयप्रकरणम् ।

## अथ तद्धिते स्वार्थिकप्रकरणम् ॥ ४१ ॥

(५१) **इवे प्रतिकृतौ ५।३।९६॥** कन्स्यात् । अश्व इव प्रतिकृति

---

होना है । उसका फल एषा क कठ कक, । य यक । स सक अकच् हुआ । महाविभाषासे नही भी हुआ । इसी सूत्रमे अकच् आनेके लिए वा का विशेष फल, अन्यथा डतरच् विषयमे अकच् न आता । महाविभाषाका फल—क एतयो अर्थयो विशेष तमादय प्राक अवक्षेपणे कनो नित्या प्रत्यया यह प्रतीक है । किम से डतरच् भी हो । वा बहूना—सूत्रके विषयमे अनेकके बीच एकका निश्चय कतर इनमे कौन है ।

(४९) **एकाच्च** प्राचीनके मतमे एकशब्दसे डतरच् हो डतमच् भी । इन दानो मे मैत्र कौन है अर्थमे एक शब्दसे डतर आदि । एकतर । डतम् एकतम । इनमे मैत्र कौन है महाविभाषयैव सिद्धे प्राचा ग्रहण पूजार्थम् ।

(२०५०) **अवक्षेपणे**=गर्वसे किसीको कुछ न समझने अर्थसे कन् । कुत्सित अर्थमे क । **व्याकरणेन गर्वित** इति व्याकरणक कन् हुआ । व्याकरण स्वय तिरस्कार्य नही है । उसके पढनेवालोमे कुत्साका हेतु गर्व धारण । यद्यपि अवक्षेपण ही कुत्सा है व्याकरणकी निन्दा कैसे घटेगी ? तब कहा **येनइतर**—अवक्षेपणमे करणे ल्युट है । जिससे इतर अन्य कुत्स्यते तिरस्क्रियते वह उदाहरण है जो स्वत निन्दित है वह कुत्सितेका उदाहरण ।

इति प्रागिवीयप्रत्ययोकी अवधि पूर्ण हुई ।

**अथस्वार्थिका**—स्व प्रकृति तस्य अर्थ स्वार्थ, तत्रभवा स्वार्थिका । जिससे प्रत्यय हो उस प्रकृतिका अर्थ ही प्रत्ययका अर्थ है । उसका अध्याय । इस प्रकरणके सभी प्रत्ययोका निजी अर्थ नही है । (५१) **इवे**=सदृशकी तरह उपमान, जैसा अर्थमे वर्तमानप्रातिपदिकसे कन् हो । जो उपमेय है वह प्रतिकृति =मूर्ति फोटो मृदादिनिर्मिता—प्रतिमा मिट्टीकी बनी मूर्ति हो । अवक्षेपणेसे कन् आया । इवका उपमान अर्थ । किसीका मत है । चित्रकी समा-

**अश्वक** । प्रतिकृतौ किम् । गौरिव गवय । (५२) **सञ्ज्ञायां च ५।३।९७॥** इवार्थे कन् स्यात्समुदायश्चेत्सञ्ज्ञा । अप्रतिकृत्यर्थमारम्भ । **अश्वसदृशस्य सञ्ज्ञा** अश्वक । उष्ट्रक । (५३) **लुम्मनुष्ये ५।३।९८॥** सञ्ज्ञायां चेति विहितस्य कनो लुप्स्यान्मनुष्ये । 'चञ्चा तृणमय पुमान्' । चञ्चेव मनुष्यश्चञ्चा । वध्रिका । (५४) **जीविकार्थे चापण्ये ५।३।९९॥** जीविकार्थं यदविक्रीय-

---

नतासे स्वार्थिक नही है। अन्यमते सादृश्य हेतुसे गौर्वाहीक की तरह अश्व शब्द मूर्ति अर्थमे है। उसीका बोधक प्रत्यय है। **अश्व इव**-घोडेकी तरह-घोडा चित्र अर्थे कन्। **अश्वक** घोडमुहा। प्रकृतिके स्त्रीलिङ्ग पर भी स्वार्थिक प्रत्यय लिङ्गको लाघते है अत पुलिङ्ग अश्वक । घोडा और चित्रके बीच घोडा उपमान, चित्र उपमेय। जो प्रतिकृति-मूर्ति है उससे अभिन्न बोध। सूत्रमे चित्र अर्थ क्यो कहा ? गौरिव गवय -गायके समान लीगाह है। उपमेयके चित्ररूप होनेसे न कन्। क्योकि तृण चर्म काष्ठ कागज स्याही आदि से बनी प्रतिमाका नाम **प्रतिकृति** है। नैव गबय ।

(५२) **सञ्ज्ञाया** इवार्थे=सदृश अर्थमे कन् हो प्रकृतिप्रत्यय समुदायसे सञ्ज्ञा नाम अर्थ होने पर। यह कन् पूर्वसूत्रसे हो सकता था इस सूत्रका फल-जो प्रकृति-मूर्ति, चित्र नही है। उसके लिए आरम्भ। इमी प्रमाणसे प्रतिकृति रुकी, इव ही आया। यथा अश्वके समान नामवाला अर्थमे कन् **अश्वक** घोडेकी तरह नाम। उष्ट्र सदृशास्य सञ्ज्ञा। ऊटके समान नाम **उष्ट्रक** ऊटकी तरह है। सूर्यका। चन्द्रसदृश चन्द्रक । (५३) **लुम्मनुष्ये**=सञ्ज्ञामे **विधान** किया गया कन्का लुक् हो, मनुष्य अथ खुलने पर। इवे प्रतिकृतौसे विधान पुन कन् का लुप् नही होता, प्रतिकृति—चित्र होनेसे। **चञ्चा**-धोख पुतला, तृणका बना मनुष्य अथमे कन्। चूकि मनुष्यधोख है। इसलिए कन्का लुप् हुआ। **चञ्चा** यही रहा। इव—समानाथक चञ्चा सुत्यो **मनुष्योऽय चञ्चासञ्ज्ञक** । वध्रि इव वध्रिका चममयी प्रतिकृति चगडेकी बनी मूति, आकारके तुल्य मनुष्यनाम। युक्तवद्भावसे स्त्री०। सु आदि।

(५४) **जीविकार्थे**=जीविकाके लिए बनाई हुई मूति ( जो वेचनेके लिये नही है) अर्थको खुलना हो तब कन्का लुप् हो। यथा चित्रवाला अर्थमे कन् किन्तु वह मूति जीविकार्थ है पर बेचने के लिए नही। यथा प्रतिमा प्रतिगृह्य गृहात् गृह भिक्षामणा अटन्ति-कुछ पैसे चढाये उनके प्रति प्रयोग मूर्ति है। भिक्षा मागते है। तब कन्का लुप् **वासुदेव** तुन्या जीविकार्था । शिव इवचित्र

**माण तस्मिन्वाच्ये कनो लुप्स्यात। वासुदेव । शिव । स्कन्द । देवलकाना जीविकार्थासुदेवप्रतिकृतिष्विदम । अपण्ये किम् । हस्तिकान्विक्रीणीते ।**

(२०५५) **देवपथादिभ्यश्च ५।३।१००।। कनो लुप्स्यात् । देवपथ ।**

---

**शिव** भोलेनाथ समान रूप अर्थमे कन् । जीविकाके लिए शिवमूर्ति लेकर घुमना हो तब कन्का लुप । **शिव** । अपण्य है। पणितु योग्यं पण्य ( पण व्यवहारे ) वेचनेकी वस्तु । न पण्यन् अपण्यं वेचने की वस्तु न हो, किन्तु किन्तु दिखाकर मागने की हो । **स्कन्द** इव मूनि कार्तिकेय के समान **चित्र** अर्थे कन । वह चित्र जीविकार्था =घर घर दिखाकर मागने की वस्तु है अतः कन् का लुप् हुआ । यदि मन्दिरमे प्रतिष्ठिन मूर्तिकी पूजा हो तब अगले सूत्र से लुप् होगा । चित्रके विक्रेय न होनेपर जीविकार्थत्व कैसे ? तब कहा **देवलकाना प्रतिमा गृहीत्वा भिआर्थं प्रतिगृहमटताम्**, ऐसे भिक्षु मान्य है। जो पूजनके योग्य है-यथा- अर्चासु पूजनार्हासु चित्रकर्मध्वजेषु च ।

इवे प्रतिकृतौ लोप कनो देवपथादिषु ।

कैसी भी प्रतिमा हो, पूजनके योग्य हो। ( घरमे या मन्दिरमे ) जो प्रतिमायें पूजी जाती है। चित्रमे क्रियामे ध्वजाओ मे मूर्तिया लक्षित है। उनसे कन् लुप् अर्थात् पूजार्थासु तासु चित्रकमषु ध्वजेषु च। देवपथादिगणे पठितेषु इवे प्रकृतौ सूत्रस्य कनो लुप् । अर्चा-प्रतिमा मूर्ति शिव विष्णुगणपति आदिकी पूज्य है। **चित्रकारी**=कर्म-रावण. कुभंकर्ण इन्द्रजीत अर्जुन. दुर्योधन । ध्वजा-मे कपि गरुण वृषभ सिंह सुपर्ण मकराद ये राज्ञा, ध्वजेषु सन्ति प्रमाणिक लोग---

**राम सीता लक्ष्मणश्च जीविकार्थे विक्रीणीने यो नरस्त च धिक-धिक ।**
**अस्मिन्पद्ये योऽपशब्द न वेत्ति, व्यर्थप्रस पण्डित त च निग्धिक् ।**

जो लिए रामसीताको बेचते है उन्हे धिक्कार है। इस पद्यमे अशुद्धिको न समझने वाले व्यर्थ विद्वानको धिक्कार बारबार है । क्योकि बाजारमे विकने वाली मूर्ति वाचक शब्दसे कन्का लुक् दुर्लभ । कन् न होना हस्तिकान्की **रामक सीतिकां लक्ष्मणक** प्रयोग साधु है, कन् लुप् असाधु-अपशब्द है । **अपण्ये** किं, दुकानमे विकनेवाली मूर्ति न हो, ऐसा क्यो ? हस्ति इव प्रतिकृति. हाथीके समान चित्रको बेचता है पण्यकी प्रतीतिसे कन्का लुप नही होता ।

(२०५५) **देवपथ** गणमे पढ़े शब्दोसे परे कन्का लुप हो । देवाना पन्था देवपथः । जिसके सदृशय मूति अर्थमे इवे प्रतिकृतौसे कन् । उसका लुप् । देव-

हसपथ । आकृतिगणोऽयम् । (५६) **वस्तेर्ढञ्** ५।३।१०१।। इवे इत्यनुवर्त्तत एव । 'प्रतिकृतौ' इति निवृत्तम् । वस्तिरिव वास्तेयम् वास्तेयी । (५७) **शिलाया ढः** ५।३।१०२।। शिलेव शिलेयम् । योगविभागात् ढञपीत्येके । शैलेयम । (५८) **शाखादिभ्यो य** ५।३।१०३।। शाखेव शाख्य । मख्य । जघनमिव जघन्य । अग्रच । शरण्य । (५९) **द्रव्यं च भव्ये** ५।३।१०४।। द्रव्यम, अय ब्राह्मण । (२०६०) **कुशाग्राच्छ** ५।३।१०५।। कुशाग्रमिव कुशाग्रीवा वुद्धि । (६१) **समासाच्च तद्विषयात्** ५।३।१०६।।

---

मार्गका चित्र । एव हसाना पन्था अथमे कन् उमका लुक् हसोकी गमनपक्ति आकृत्या स्वरूप परिचीय गण्यते बोध्यतेऽसौ आकृतिगण । चित्र अर्थे कन् लुप मान ले । (५६) वस्ते । सूत्रमे इव आया, स्वरित सकेतमे । प्रतिकृतौ लौटा, स्वरित न होनेसे, अनपेक्षा से । इव=सादृश्य अर्थम ढञ् हो । वस्तिर्नाभे रधो द्वयो इत्यमर । नाभिके नीचे हानियाका नाम वस्ति है कष्ट अथमे ढ—एय । इलोप आदिवृद्धि **आकृतिगण** । टिड्ढा—ङीप् **वास्तेयी** हार्निया बिमारी ।

(५७) **शिला**से समानता अर्थमे ढ हो ढञ् भी । योग विभाग=सूत्र अलगाव के कारण किसीके मतमे ढञ । । शिला इव आस्ते पत्थरके समान ठोस वस्तु **शिलेय** शिलासे ढ—एय । जब ढञ् तब आदिवृद्धि । **शैलेयम्** । (५८) **शाखा**—गण पठितशब्दसे यत हो, समानतामे 'मुख्यो भवति' आदिमे उदात्तदर्शन से यत् पठना उचित । शाखा इव फूटी हुई टहनी डालीकी तरह अथमे यत् यस्येति आलोप । **शाख्य** । मुखमिव मुख्य प्रधान मुखिया, सबका अध्यक्ष मुखसे यत आलोप **मुख्य** । जघनमिव **जघन्य** =दोनो जघोके बीचकी तरह अर्थमे य, अकार लोप । घृणित । अग्र इव=अग्रणीके समान व्यक्ति वस्तु अर्थ यत् **अग्र्य** । शरणमिव शरणमे आये हुयेके समान **शरण्य** ।

(५९) **द्रव्य**—द्रुशब्दसे इव=समान अर्थमे य 'हो' निपातनमे । **भव्ये**= उपमेये गम्ये अभिमत अर्थका पात्र हो, ( द्रव्य आत्मवान् ) प्रियता । द्रु=वृक्ष इव समान =जैसे पुष्प फलका पात्र वृक्ष, उसी तरह अभिमत इष्ट फलका पात्र ब्राह्मण है । अथवा कल्पवृक्ष, के समान मनोरथ पूरक, अभिमतार्थभाक् । द्रु से य । उ स्थाने गुण , अवादेश , स्वादि । द्रव्य वृक्षके समान ( ज्ञान कल्याण आदि ) फलसे भरा वृक्ष । उपमेय ब्राह्मण उपमान वृक्ष ।

(२०६०) **कुशाग्र**से इव अर्थमे छ हो । सूक्ष्मताकी समानतासे कुशाका अग्र भाग सूक्ष्म नोकीला अर्थमे, कुशाग्रसे छ— ईय टाप् **कुशाग्रीया** । कुशाग्र-

इवार्थविषयात्समासाच्छ स्यात । काकतालीयो देवदत्तस्य वध । इह काक-तालसमागमसदृशश्चोरसमागम इति समासार्थ । तत्प्रयुक्त काकमरणसदृशस्तु प्रत्ययार्थ । अजाकपाणीय । अतर्कितोपनत इति फलितोऽर्थ । (६२) शर्क-

---

वत्सूक्ष्मा तेजबुद्धि । (६१) समासात्=समास होनेपर तद्विषयात्=नहत्र इवार्थस्य विषया तद्विषया इवके अर्थका विषय हो, उससे छप्रत्यय हो। तत शब्द=इवका अर्थ ( सादृश्य समानता=तुल्यता उपमानउपमेय भावका विषय) बोधक है। समाससे छ हो। चकार पढनेसे। पूर्व सूत्रके छ की अनुवृत्ति इव अर्थमे पुगान्त्य तक इवका अधिकार। इवार्थ=समस्यमान यावत्पदे समास की स्वीकृतिसे घनश्याम से छ नही हुआ। काकतालीय । देवदत्तकी मृत्यु काक-तालीयसे हुई जैसे—कौआ तालके नीचे अकस्मात् पहुचा, त्यो ताडफलके पतन चोटसे मर गया। तथैव—देवदत्त अचानक निर्जन स्थानमे पहुचते ही चोरसे मारा गया, समासार्थमे सादृश्य, प्रत्यार्थमे या अन्यमे तुल्यता भाषित है निर्णय के लिए काकागमनमिव तालपतनमिव विग्रहे अस्मादेव विधिबलात् सुप्सुपा समासे। क्योंकि काकताल शब्दका मिलित अन्वय एकत्र न होनेसे न द्वन्द्व, असामर्थ्य भी है। काकशब्द स्व आगमनके समान देवदत्त आगमनमे लाक्षणिक है, तालशब्द भी तालपतनतुल्य चोर आगमन का बोधक। काक आगमनके समान देवदत्तका आना, तालपतन तुल्य चोरका आना, काकताल समास हुआ, काक तालफल सयोग सदृश्य, देवदत्त चोरका समागम समासार्थ हुआ। इस प्रकार समास हो, तब काकतालसे इवान्तरार्थे सादृश्यान्तरे छ—ईय काकतालीयः चोरकृत देवदत्तवध । उपमेय, तालपतनकृत काकमरण उपमान सम्बन्ध प्रत्ययार्थ है। अत कहा तत्प्रयुक्त तादृश तालपतनप्रयुक्त, काकमरण सदृश चोरकृतो देवदत्तस्य वध । अत भाष्यमे काकतालमिव काकतालीयम् कहा। एव अजाकृपाणीय । अजागमनमिव कृपाणपतनमिव अजाकृपाण, बकरा ज्यो आया कृपाण बरस पडा, मर गया। तदिव=उसी तरह चोरसे देवदत्तका वध अर्थमे छ—ईय। अधाकृपाणीय अजाकृपाण सयोगकेसमान देवदत्त चोरकृत समागम, समासका अर्थ ( कृपाणपतनसे अचानक अजामरण तुल्य चोरकृत अचानक देवदत्त का वध प्रत्ययार्थ। इस उपमानउपमेय भावके साधारणधर्म अतर्कित उपनत अप्रत्याशित परिणाम, अचिन्तितकार्य ।

(६२) शर्करादिगणमे पढे शब्दोसे अण् हो, इव—समान अर्थमे। शर्कराके समान जो वस्तु। अण् आदि शार्कर वालू चीनी। स्वार्थिक प्रत्यय प्रकृतिके

**रादिभ्योऽण् ५।३।१०७।।** शर्करेव शार्करम् । (६३) **अङ्गुलादिभ्यष्ठक् ५।३।१०८।।** अङ्गुलीव अङ्गुलिक । भरुजेव भारुजिक । (६४) **एकशालायाष्ठजन्यतरस्याम् ।५।३।१०९।।** एकशालाशब्दादिवार्थे ठञ्‌ वा । पक्षे ठक् । एकशालेव एकशालिक –एकशालिक । (२०६५) **कर्कलोहितादीकक् ५।३।११०।।** कर्क शुक्लोऽश्व । स इव कार्कीक । लौहितीक । स्फाटिक । (६६) **पूगाञ्ञ्योऽग्रामणीपूर्वात् ६।३।११२** इवार्थो निवृत्त । नानाजातीया अनियतवृत्तयोऽर्थकामप्रधाना सङ्घा पूगा तद्वाचकात्स्वार्थे ञ्य स्यात । लौहितध्वज्य । 'व्रातच्फञोरस्त्रियाम व्रात । कापोतपाक्य च्फञ् ।

---

लिङ्ग वचनको लाघते है । विशेष्य परायण होनेसे । (६३) **अङ्गुलि** आदिमे ठक् हो इव आदि **आङ्गुलिक** अङ्गुल भरका । लिङ्गवचन विशेष्यके अनुसार भरूजा इव अर्थ ठ–इक आदि । (६४) **एकशालाशब्दसे** इव अर्थमे ठञ् हो ठक् भी । अन्यतरस्या पढनेसे एकशालाकी तरह भवन है । ठञ् इक एकशालिक जब ठक् तब च कितिसे आदिवृद्धि गृह' । एकशालिक

(२०६५) कर्क और लोहितसे इव अर्थमे ईकक् हो । सफेदघोडाका नाम सित कर्क उसकी तरह जो हो अर्थप ईकक् । किति च आदिवृद्धि । अकारलोप **कार्कीक** । श्वेन अश्व सदृश है । लोहितमिव लालसदृश ईकक् । किति च आदिवृद्धि **लौहितीक** । स्फटिक मणि जपा पुष्प के सम्पर्कसे लोहित इव (६६) **पूगात्**=( इव अर्थ रुका ) व्याख्यानसे । नाना जातिके लोग जिनका कर्म व्यवहार जीविका **एकढङ्ग**का निश्चित नही, धर्महीन, अर्थकाम भोग प्रधान ऐसा सघ=समुदायका नाम पूग है उससे स्वार्थमे ञ्य हो । ग्रामणीवाचक शब्दपूर्वमे न रहे तब । लोहिता ध्वजा यस्य सघस्य लोहितध्वज जिस धर्महीन समुदायका झण्डा लाल हो । स्वार्थमे ञ्य आदि । इसमे स्वरूप अमान्य है । देवदत्तो ग्रामणीर्येषा ते देवदत्ताका=समुदाय पूगवचन है, ञ्य न हो । अत अग्रामणीपूर्वात् पडा ? । (वा०) **व्रात** और च्फञ् अन्तसे ञ्य हो स्त्रीलिङ्गके बिना । भार ढोना, गाडी खीचना आदि शरीरश्रमजीवी, नाना जातिके धर्महीन समाजका नाम **व्रात** है । यथा कपोतान् पक्षिविशेषान्भक्षणाय पचति **कपोतपाक** उसी अर्थमे ञ्य आदिवृद्धि । पच्से घञ्, परे चजो'कु । कुञ्जस्य गोत्रापत्य कौञ्जायन । गोत्रे कुञ्जादिभ्य. च्फञ् । फको आयन स्वार्थ मे ञ्य आदि । ब्रध्नस्य गोत्राऽपत्य ब्राध्नायन. तत स्वार्थे ञ्य. ।

कौञ्जायन्य । ब्राध्नायन्य । ( ६७ ) **आयुधजीविसङ्घाञ्ञ्यड् वाहीकेष्वब्राह्मणराजन्यात् ५।३।११४॥** वाहीकेषु य आयुधजीविसङ्घस्तद्वाचिन स्वार्थे । ञ्यट । क्षौद्रक्य । मालव्य । टित्त्वान्ङीप् । क्षौद्रकी । आयुध-इति किम् । मल्ला । सघ इति किम । सम्राट् वाहीकेषु किम । शबरा अब्राह्मण—इति किम् । गोपालका सालङ्कायनी । ब्राह्मणार्थे तद्विशेषग्रहणम् । राजन्ये स्वरूपग्रहणम् । ( ६८ ) **वृकाट्टेण्यण् ५।३।११५॥** आयुधजीविसघवाचकात्स्वार्थे । वार्केण्य । आयुध इति किम् । जातिविशेषान्मा भूत् । ( ६९ ) **दामन्यादित्रिगर्तषष्ठाच्छः ५।३।११६॥** दामन्यादिभ्यस्त्रिगतषष्ठेभ्यश्चायुधजीविसङ्घवाचिभ्य स्वार्थे छ स्यात् । त्रिगत षष्ठो वर्गो येषा ते त्रिगर्तषष्ठा ।

---

(६७) **आयुध**=शस्त्रसे जीविकावालोका समुदाय वाचक शब्दसे ञ्यट् हो। **वाहीक** ग्राममे या देशमे । ब्राह्मणक्षत्रियके समुदायको छोडकर । वाहीक देशवासी समुदाय का नाम क्षुद्रक, उसी अथमे प्रत्यय आदि। मालव नामक शस्त्रजीवियो का समुदाय वाहीक देशमे है। स्वार्थमे प्रत्यय **मालव्य** । टित् होनेसे टिड्ढासे ङीप् **क्षौद्रकी** देवी । धर्महीन समाजकी स्वामिनी । शस्त्र-जीवि क्यो पढा ? मल्ला (पहलवानी विद्यासे जीते है प्रत्यय) न हो। सङ्घ क्यो कहा ? सम्यक् राजते असौ सम्राट् एक राजा । सङ्घ नही है । बाहीकदेश क्यो ? **शबरा** जङ्गलीजाति। अब्राह्मण पढनेका फल बोले--गोपालकाः ब्राह्मण है, प्रत्यय न हो। ब्राह्मणमे विशेष, राजन्यमे स्वरूप भी स्वीकार। ( ६८ ) **वृकशब्द** शस्त्रजीवी समुदाय अर्थमे हो उससे टेण्यण् । वृक एव वार्केण्य । शस्त्र जीवियोका समुदाय वृक उससे एण्य आदिवृद्धि रपर। आयुध क्यो कहा—केवल जीवका सघ हो, केवल जातिवाचक समुदाय हो, या पशु उससे एण्य न हो।

( ६९ )**दामनि** आदिर्यस्य दामन्यादि , त्रिगर्त षष्ठो यस्य वर्गस्य दोनोके बीच समाहार द्वन्द्वसे पञ्चमी। दामनि आदि शब्दसे, त्रिगर्त षष्ठसे शस्त्र जीवी समुदाय होने पर स्वार्थमे 'छ' हो। जिन शस्त्र जीवियोके छ—वर्ग है उनमे छठा वर्ग त्रिगर्त है। जो आहु—कहे गये। क्या ? कौण्ठोपरथ दाण्डकि कौष्टुकि जालमानि ब्राह्मगुप्त जालकि । ये त्रिगर्त षष्ठ है जिसका दूसरा नाम जालकि । इनमे कौण्डोपरथ ब्राह्मगुप्त शब्द शिवादिभ्य से अण्न्त है। अन्त इञन्त । दामादिगणका उदाहरण—दामिनि एव बिजली ही **दामनीय**

'आहुस्त्रिगतषष्ठास्तु कौण्डोपरथदाण्डकी।
क्रौष्टुकिर्जालमानिश्च ब्राह्मगुप्तोऽथ जालकि ॥'

दामनीय । दामनीयौ । दामनय । औलपि, आलपीय । त्रिगर्त, कौण्डोपरथीय । दाण्डकीय । (२०७०) **पर्श्वादियौधेयादिभ्योऽणञौ ५।३।११७॥** अ युधजीविसघवाचिभ्य एभ्य क्रमादणञौ स्त स्वार्थे । पार्श्व । पार्शवौ । पार्शव यौधेय । यौधेयौ । यौधेया । ।७१। **अभिजिद्विदभृच्छालावच्छिखावच्छमीवदूर्णावच्छ्रुमदणोयञ् ५।३।११८॥** अभिजिदादि-

---

छ -ईय-इलोप । वह सघ जो विद्युत्की तरह टूट पडे । द्विवचनमे दामनीयौ । किन्तु बहुवचनमे छ प्रत्ययका लुप् होना है । बहुत्वे तद्राजत्वाल्लुक् । **औलपि** एव **औलपीयः** स्वाथमे छ–ईय प्रकृतिदर्शना मनमोहक । यहा भी बहुवचनमे छका लुक् । हरय की तरह औलपय बनेगा । त्रिगतका प्रयोग कौण्डोपरथ ही अर्थमे छ–ईय । दण्डकस्यापत्य दाण्डकि से स्वार्थमे छ–ईय । वहुवचनमे कौण्डो-परथा , दाण्डकय बनेगा । छ प्रत्ययका लुक्-से क्रोष्टुकस्यापत्य क्रौष्टुकि से एव छ–आदि **क्रौष्टुकीय** जालमानि एव जालमानीय । ब्राह्मगुप्तीय जाल-कीय । बहुवचनमे ईय-का लोप । ऋषि सतान, जालिया, वेदब्राह्मणसे रक्षित पानीका स्रोत या जाल ।

(२०७०) **पर्शु** आदि और यौधेय आदिगण पढे शस्त्रजीवीसघ–समुदाय वाची शब्दसे क्रमश अण् अञ् स्वार्थमे हो । पर्शु शब्द जनपद क्षत्रियविशेष-वाचक अपत्य अर्थमे द्व्यञ्मगध–सूत्रसे अण् उसके अस्त्रजीवी समुदाय अर्थमे अणादि । **पार्शव** बहुवचनमे अपत्य प्रत्ययका ञ्यादयस्तद्राजासे लुक् । प्रसङ्ग के अणका भी लुक् । **पर्शव** । **यौधेय** युध्यते असौ । युधाया अपत्य=लडने-वालोकी सतान । द्व्यच से ढक्–एय यौधेय । पुन अपत्यसघकी विवक्षामें अञ् । ञ् इत्का फल आदिउदात्त । अपत्यसघ बहुवचन इच्छासे तद्राजस्य अञ्का लुक् । यौधेयस्याङ्को लक्षण वा सङ्घाङ्कलक्षणसे अञ् । एव **शौक्रेय** ।

(७१) **अभिजित्** विदभृत शालावत् शिखावत् शमीवत् ऊर्णावत् श्रुमत शब्दोके बीच समाहार द्वन्द्व कर पञ्चमी का लुक । अभिजित् आदि अण् अन्त हो तब निजी अर्थमे यञ हो । आयुधजीवी सघ रुक गया । यथा अभि-जित की सतान अथमे तस्यापत्य से अण् आदि आभिजित एव **आभिजित्य** प्रकृति अर्थमे ही प्रत्यय । वेदभृतोऽपत्य वैदभृत स एव अर्थे यञ् **वैदभृत्य** । शालावतो अपत्य शालावत स एव **शालावत्यः** । शिखावतो अपत्य **शैखावतः**

भ्योऽणन्तेभ्य स्वार्थे यञ्स्यात । अभिजितोऽपत्यमाभिजित्यः । वैदभृत्य शालावत्य । शैखावत्य । शामीवत्य । और्णावत्य श्रौमत्य । ।७२। ञ्यादयस्तद्राजा ५।३।११९।। 'पूगाञ्ञ्य—' इत्यारभ्य उक्ता एतत्सञ्ज्ञा स्यु । तेनास्त्रिया बहुषु लुक । लोहितध्वजा, कपोतपाका, कौञ्जायना, ब्राध्नायनाः इत्यादि । ।७३। पादशतस्य संख्यादेर्वीप्सायां वुन्लोपश्च ५।४।१।। लोपवचनमनैमित्तिकत्वार्थम्, अतो न स्थानिवत् ।* 'पाद पत्' । 'तद्धितार्थ'

---

स एव शैखावत्य चोटीवालेकी सतान । शमीवतो अपत्य शामीवत स एव शामीवत्य शमीलकडीवालेकी सन्तान । ऊर्णावतो अपत्य और्णावत यञ ऊनवालेकी सतान । श्रुमतो अपत्य श्रौमत स एव श्रौमत्य । अभिजितो मुहूर्त मे यञ् नही होता । अपत्य अणन्तसे ही होने से ।

(७२) ञ्यादय पुगाञ्ञ्य सूत्रसे लेकर यहा तक उक्ता=कहे गये प्रत्यय तद्राजसज्ञक हो, जिसका फल स्त्रीलिङ्गको छोडकर अन्यके बहुवचनमे लुक् होना । लोहिता ध्वजा यस्य लाल झण्डीवाला अर्थमे पुगात् मे—ञ्य उसको तद्राजसज्ञा । बहुवचनपर लुक् लोहितध्वज्य । कपोतान्पचति कपोतपाक. स एव कपोतपाक्य । तद्राजसज्ञा, य का लुक । कौञ्जायन्य मे भी य का लोप । वातच्फञो के ञ् का लुक् ब्राध्यायना इत्यादि । क्षौद्रक्य क्षुद्रका आयुधजीवी, यका लुक्, वार्कैण्य । वृकाट् टेण्यण का लुक् । दामनीयौ दामनयः कौण्डोपरथो मे दामन्यादिके छ का लुक् । पार्शव । यौधेय अण् अञ्का लुक् अभिजित, विदभृत मे यञका लुक् । इति पञ्चमाध्यायस्य तृतीयः पाद ।

( ७३ ) पादशत—पादश्च शत च अनयो समाहार से वुन् की अपेक्षा पचमी । सख्यावाचक शब्द पूवमे हो, पाद या शत से ( वीप्सा=अनेक बार अथमे वर्तमान) से स्वार्थे वुन् हो । प्रकृतिके अन्तकालोप भी । जब वुको अक आदेश तब यस्येति च सूत्रसे लोप होगा ही, यहा लोप अर्थ क्या है तब कहा लोपवचन-लोपका पढना अनैमित्तिकत्वार्थ न निमित यस्य स अनिमित्तिक विना किसी कारणके लोप होनेके लिए । इस कारण स्थानिवद्भाव न हो और पादके स्थानमे पद आदेश हो । यदि यस्येति च से लोप होता । जो पर निमित्तक है । अच परस्मिन्से परनिमित्तक अजादेश ( लोप ) देखकर स्थानिवत् होता तब पाद पत आदेश न होता । अत लोप पढा । तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारे च, सूत्रमे समास होने पर ही वुन्प्रत्यय होगा । न

इति समासे कृते प्रत्यय । वुन्नन्त स्त्रियामेव । द्वौ द्वौ पादौ ददाति द्विपदिकाम् द्विशतिकाम् । 'पादशतग्रहणमनर्थकम, अन्यत्रापि दर्शनात् । द्विमोदकिकाम् । (७४) **दण्डव्यवसर्गयोश्च** ५।४।२।। वुन्स्यात् । अवीप्सार्थमिदम् । द्वौ पादौ दण्डित द्विपदिकाम् । द्विशतिकां व्यवसृजति । ददातीत्यर्थं । (२०७५) **स्थूलादिभ्य प्रकारवचने कन्** ५।४।३।। जातीयरोऽपवाद स्थूलक स्थूल-

---

च स्वार्थिक प्रत्यय अर्थवान् नही, तद्धितार्थोत्तरसे समास कैसे ? वुन्के द्योत्य अर्थसे अर्थवान् होने से । **वुन्नन्त**=स्वभावसे वुन्प्रत्यय स्त्रीलिङ्गमे होते है । यथा दो दो पाद देते है दो चवन्नी अथवा दो दो चरण प्रहार अर्थमे द्विपाद से, वु-अक । अन्त्य द मे अ का लोप । पाद स्थाने पत् आदेश । टाप् अम । **द्विपदिका** ददाति । समर्पणमात्र ददाते अर्थ, पर स्वत्वसमापनना नही । अन्यथा उत्तर सूत्रका विषय बनेगा । द्वे शते ददाति अथमे वु-अक । टाबद दि । शत् के अन्त अ का लोप **द्विशतिका** ददाति । दो दो सौ देता है । (वा) **पादशत** पढना व्यर्थ है, क्योकि **अन्यत्रापि**-अन्य स्थलमे भी वुन, लोप, देखे जानेसे । यथा द्वौ मोदकौ ददाति अथमे वु-अक आदि होते है । द्वौ द्वौ माषौ ददातिमे नही होता, अनभिधानसे ।

(७४) **दण्ड** =हठपूर्वक धन लेना । व्यवसर्ग=देना अर्थमे सख्या आदि, पाद और शत शब्दसे वुन् हो, प्रकृतिके अन्तका लोप भी । स्त्रीलिङ्ग अर्थ मानकर । तद्धितार्थ । यह कार्य पूर्व सूत्रसे होता यह सूत्र क्यो ? तब कहा **अवीप्सार्थ**=विना वीप्साके वुन् लोप के लिए । यथा देवदत्तेन यज्ञदत्त द्वौपादौ दण्डित बलात्कृत्य ग्राहित । दो चौथाई ग्रहण कराया या दो लात मारा गया । द्विपादसे पूर्वकार्य । द्वे द्वे शते ददाति द्विशतिका व्यवसृजतिका ददाति अर्थ । दण्डि दण्डग्रहणार्थं । द्विकर्मकमे पढा है । दो चौथाई देनेका विषय बना यज्ञदत्त ।

(२०७५) **स्थूलादिभ्य** स्थूल आदि प्रथमान्तशब्दसे प्रकारवचने अर्थमे कन् हो, जातीयरको बाधकर । यहा प्रकारका भेद-अलग करना, सादृश्य समानता खोजने अर्थमे वर्तमानशब्दसे यथायोग्य कन् हो । इमसे सिद्ध है कि प्रकारवान् **अर्थमे कन** । केवल प्रकार अथमे नही । स्थूलप्रकार मोटा व्यक्ति स्थूलता, विशेषण है अर्थमे प्राप्त जातीयरको बाधकर कन **स्थूलक** । मोटा है पतला नहीं भेद हुआ । अणुप्रकार अणुक-सूक्ष्मके समान अर्थमे कन् (वा०) चञ्चद् वृहतसे प्रकार भेद या उपमान उपमेयमे कन् हो, चञ्चत्क चलता हुआ है ।

प्रकार । अणुक । 'चञ्चद्बृहतोरुपसंख्यानम्' । चञ्चत्क । बृहत्क । 'सुराया अहौ' सुरावर्णोऽहिः सुरक । (७६) **अनत्यन्तगतौ क्तात् ५।४।४॥** छिन्नकम् । भिन्नकम । अभिन्नकम् । (७७) **न सामिवचने ५।४।५॥** सामिपर्याये उपपदे क्तान्तान्न कन । सामिकृतम् । अर्धकृतम् । अनत्यन्तगतेरिह प्रकृत्यैवाभिधानात्पूर्वेण कन्न प्राप्त, इदमेव निषेधसूत्रमत्यन्तस्वार्थिकमपि कन ज्ञापयति । बहुतरकम् । (७८) **बृहत्या आच्छादने । ५।४।६॥** कन्स्यात् । 'द्वौ प्रावारोत्तरासङ्गौ समौ बृहतिका तथा' इत्यमर । 'आच्छादने' किम् ? बृहती छन्द । (७६) **अषडक्षाशितङ्ग्वलङ्कर्मालम्पुरुषाध्युत्तरपदात्खः**

---

चञ्च धातु चलने अर्थमे । अचलनमपि । य चलन्निव दृश्यते स **चञ्चत्कः** । पानीमे मणि है पानीके हिलनेसे हिलता हुआ मणि स्पन्दमान स्वच्छ जल-मध्यतो सादृश्येऽर्थे कन्, अबृहन्मणि बृहन्इव दृश्यते स **बृहत्क** बडा नही है । शीशा विशेषसे विशाल छाया (ग०) सुरासे कन् हो समानता अर्थमे । सुरा मदिरा रङ्गका सर्प अर्थमे कन् । केऽण' से ह्रस्व सुरक सुरा सदृश सर्प ।

(७६) **अनत्यन्त गतौ**=सम्पूर्ण अवयवसे सम्बन्ध न हो उस दशामे क्तान्तसे छिन्न किञ्चिद अङ्ग **छिन्नकम्** एक ही अङ्ग कटा है । अर्थे कन् । भिन्नम् एकम अङ्ग **भिन्नकम्** एक अङ्ग टूटा है सम्पूर्ण नही । अभिन्नम् एकम् अङ्गम् **अभिन्नकम** एक अङ्ग जुडा है सब नही । (७७) **न सामि**=अर्ध अर्थमे वर्तमान सामि का पर्याय उपपद=पूर्वपद हो, तब क्तान्तसे कन् कहे । वचन पढनेसे पर्यायका लाभ । सामि—अव्यय आधे अर्थमे **सामिकृतम्** । आधे अथमे वर्तमान सामिका क्तान्त कृतके साथ समास । पूवसूत्रमे प्राप्त कन्का निषेध हुआ । पर्यायमे **अर्धकृतम्** ( कर्मधारय ) आधा काम किये । कन् का निषेध । **शङ्का**—अत्यन्तगते पूर्वसूत्रमे पढा है । उसका अर्थ सामि या अर्धसे खुल रहा है । **उक्तार्थानामप्रयोग'** । न्यायसे कनकी प्राप्ति नही निषेध कैसे ? **वह** कन् व्यर्थ होकर ज्ञापयति कि अत्यन्त स्वार्थिक भी कन है । प्रकृतिके अभिधानसे अत्यन्त स्वार्थमे प्राप्त कन निषेध वास्ते सूत्र आवश्यक । **बहुतरकम्** । बहुतरमेव अर्थमे अत्यन्त स्वार्थिक कन् हुआ । भाष्यमे प्रत्याख्यात है । यवादित्वात् स्वार्थे कन् । सुकस्तरक सिद्धम । (७८) **बृहतीसे** आच्छादन—ढकना, चादर आदि अर्थमे कन् । बृहतीएव **बृहतिका** उत्तरीय वास । कन् ह्रस्व टाप् अमरकोशमे प्रावार—घेरा, उत्तरासर्ग अङ्गप्रोक्षणी समान है । बृहतिका नाम आच्छादन आवरण क्यों कहा ? जहा छन्दका नाम बृहती हो, वहा कन् न हो ।

५।४।७।। स्वार्थे । अषडक्षीणो मन्त्र । द्वाभ्यामेव कृत इत्यर्थ । आशिता गावोऽस्मिन्निति आशितङ्गवीनमरण्यम् । निपातनात्पूर्वस्य मुम् । अलंकर्मणे अलङ्कर्मीण । अलम्पुरुषीण । ईश्वराधीन । नित्योऽय ख उत्तरसूत्रे विभाषाग्रहणात् । अन्येऽपि केचित्स्वार्थिका प्रत्यया नित्यमिष्यन्ते । तमबादय, प्राक्कन, ञ्यादय, प्राग्वुन, आमादय प्राड्मयट । बृहतीजात्यन्ता समा-

(७९) अषडक्षु अशितङ्गु, अलङ्कर्मन्, अलम्पुरुष इन शब्दोमे और अधि शब्द उत्तरभागमे पद रहे, उससे स्वार्थमे ख हो । यथा—अषडक्षीण मन्त्र । राजाका मन्त्रीके साथ किया हुआ निर्णय । छ कान मे पडा मन्त्र फैल जाता है । चार कान वाला सुरक्षित रहता है अत अविद्यमानानि षट्अक्षीणि-श्रोत्रेन्द्रियाणि यस्मिन् । छ कान अनुपस्थित हो जिस विचार निर्णयमे अक्षिका प्रत्यक्ष अर्थ । क्योकि कानसे शब्दका प्रत्यक्ष होता है । षच्अन्त शब्दसे स्वार्थ ख—ईन आदेश णत्व । मातृभोगीणकी तरह णत्व । पद व्यवायेऽपिसे णत्वका निषेध नही, पद परे जो पद उसके व्यवधानमे णत्व । दो व्यक्तिसे ही किया हुआ मन्त्र तद्धितार्थ । आशिता=खिलायी गयी गाये इस जङ्गलमे इसकानाम आशितङ्गवीनम् । अश भोजने धातु (ज्ञापनसे) कर्तामे निपातनमे क्त । आशित शब्दसे मुम्—म अनुस्वार परसवर्ण । स्वार्थमे ख ईन आशितङ्गु—ईन ओर्गुण अवादेश, रूप सिद्धम् । प्रभूत यवसम फलितोर्थ । अलङ्कर्मणे=कर्मसे विरत हो जाओ । अलङ्करणादि अर्थमे चतुर्थी समास होनेपर ख—ईन । नस्तद्धिते टि—अन्का लोप णत्व । अलम्पुरुषाय अलम्पुरुषीण । पुरुष वशके बाहर कर्मधारय समास ख आदि पूर्ववत् । प्रतिमल्लादे । ईश्वराधीन=ईश्वरे अधीन भगवान पर भरोषा । यस्मादधिक सूत्रसे सप्तमी । शौण्डै से समास, स्वार्थे ख ईश्वराधीन । यह सूत्र नित्य ख करता है । समर्थाना प्रथमाद्वासे वाका विकल्प नही आता आगे विभाषाञ्चे सूत्रमे विभाषा पढनेके प्रमाणसे । प्रसङ्गसे अन्येऽपि=दूसरे सूत्रोमे भी कुछ स्वार्थी प्रत्यय नित्य होते है । इष्यन्ते=भाष्यकारेण । यथा तमबादय: अतिशायने तमपसे लेकर अवक्षेपणे कन्के पहले तक विधान किये गये प्रत्यय नित्य होते है । पूगाञ्ञ्य सूत्रसे लेकर पादशतस्य सख्यादेर्वुन् के पहले तक विधान किये गये नित्य है । आमादय:=किमेत्तिङव्ययधादाम् सूत्रसे लेकर प्रकृतिवचने मयट् के पहलेके प्रत्यय नित्य । बृहती शब्दसे बृहत्या आच्छादनेसे कन् नित्य । जात्यन्तसे बन्धुनि अर्थमे छप्रत्यय नित्य । समासान्त प्रत्यय भी नित्य है । बहुवचनसे(पाशप्से लेकर षष्ठ्या रूप्य च तक)के प्रत्यय

सान्ताश्च' इति भाष्यम। (२०८०) **विभाषाञ्चेरदिक् स्त्रियाम् ५।४।८॥** अदिक्स्त्रीवृत्तेरञ्चत्यन्तात्प्रातिपदिकात्ख स्याद्वा स्वार्थे। प्राक्—प्राचीनम। प्रत्यक्—प्रतीचीनम्। अवाक—अवाचीनम्। निकृष्टप्रतिकृष्टावरेफयाप्यावमाधमा' इत्यमर। अवन्तमञ्चतीति अर्वाक—अर्वाचीनम। अदिक्स्त्रियाम किं? प्राची दिक्, उदीची दिक्। दिग्ग्रहण किं? प्राचीना ब्राह्मणी। स्त्रीग्रहण किम? प्राचीन ग्रामादाम्रा। (८१) **जात्यन्ताच्छ बन्धुनि ५।४।९॥**

नित्य मान्य। वस्तुनस्तु परिगणिता एव नित्या।

(२०८०)**विभाषा**—दिक् चासौ स्त्री च दिक्स्त्री, दिशा हो स्त्रीलिङ्ग हो उसको छोडकर अञ्च अन्त प्रातिपदिकमे स्वार्थमे ख हो, विकल्पमे। यथा प्राक् देश अर्थमे अञ्च अन्त प्राञ्चमे अस्ताति प्रत्यय, उसका अञ्चे लुक्। लुक्तद्धितसे शब्दका प्राचीन देश अर्थमे ख—ईन **प्राचीनम** आधेयपरक है। स्वभावसे ही नपुसक, एक वचन है। यदा न ख तदा प्राक् इति रूप, विशेष्य प्रधान या आधार। लिङ्ग के त्यागमे प्रमाण नही। यथा प्राचीना आम्रा। प्राचीना शाटी। प्राचीन वनम आदि। अव अञ्चति **अवाक्** देशकार्य अर्थमे हुये अस्तातिका लोप। पक्षमे ख—ईन **अवाचीनम**। रसातल—नीचेदिशाके लोक, अमरकोषमे अवनका अर्थ निकृष्ट, अधम, प्रतिकृष्ट उससे भी अधमकी तरह। अञ्चति गच्छति चलता है अर्वाञ्चसे अस्ताति। अच मे अकार लुप्त। चौ सूत्र से दीर्घ। पक्षमे ख—ईन। अधम देश अर्थ। दिशावाचक स्त्रीलिङ्गको छोड कर क्यो कहा? प्राची दिक पूर्वदिशा। उदिची उत्तर दिशा अर्थ होनेपर ख प्रत्यय नही। लिङ्गविशिष्ट परिभाषासे प्राप्त। दिशा क्यो पढा? अस्त्रिया पढना ही पर्याप्त था, प्राचीना ब्राह्मणी=पुरानी ब्राह्मणपत्नी, दिशा अर्थ नही है ख—ईन हुआ। अदिशि पढना पर्याप्त था स्त्रीवृत्ते क्यो पढा? अव्याप्ति परिहारार्थ बोले—प्राचीन ग्रामात् आम्रा गावसे पूर्व आम है। प्राच्या दिशि पूर्व दिशामे अर्थ अस्तातिका लुप् होनेपर प्राक् यह प्रकृति होगा। अव्यय होने से स्त्रीलिङ्ग नही, ख होता ही है।

(८१) **जाति** अन्त प्रातिपदिकसे बन्धुनि अर्थमे वर्तमानसे स्वार्थमे छप्रत्यय हो, द्रव्य अर्थमे बन्धु है जातिका आश्रय व्यक्ति फलित हुआ। ब्रह्मणो जातिर्यस्य स ब्राह्मणजाति उसका आधार व्यक्ति अर्थमे छ—ईय **ब्राह्मणजातीयः**। पुरुष जातिका आधारभूतपिण्ड। सूत्रमे बन्धुनि क्यो पढा? शुद्ध जाति अर्थ मे छप्रत्यय न होनेके लिए। यथा ब्राह्मणस्य जाति शोभना। यहा पुरुष अर्थ

ब्राह्मणजातीय । बन्धुनि किं ? ब्राह्मणजाति शोभना । जातेर्व्यञ्जक द्रव्यं बन्धु । (८२) **स्थानान्ताद्विभाषा सस्थानेनेति चेत् ५।४।१०॥** सस्थानेन तुल्येन चेत्स्थानान्तमर्थवदित्यर्थ । पित्रा तुल्य पितृस्थानीय –पितृस्थान । सस्थानेन किं ? गोस्थानम् । (८३) **अनुगादिनष्ठक् ५।४।१३॥** अनुगदतीत्‍ अनुगादी । स एव आनुगादिक । (८४) **विसारिणो मत्स्ये ५।४।१६॥** अण्स्यात् । वैसारिण । मत्स्ये इति किम् । विसारी देवदत्त । (२०८५) **सख्याया क्रियाभ्यावत्तिगणने कृत्वसुच् ५।४।१७॥** अभ्यावृत्तिर्जन्म ।

नही है । क्योकि बध्यते व्यज्यते जाति अस्मिन् बन्धु व्यक्ति । बन्ध धातुमे अधिकार अर्थमे उ प्रत्यय । अत कहा जातिका द्योतक बोधक द्रव्य बन्धु है । आप्तका पर्याय नही, नपुसक उच्चारणसे । रूढ, आप्त पर्याप्त, पुलिङ्ग है ।

(८२) **सस्थानेन**-तुल्य रूप **अर्थ**मे यदि स्थानान्त शब्दस्वरूप अथवान होता है उससे छ हो विकल्पसे । समानरूप प्रतीति प्रत्ययार्थ । इति शब्दसे अर्थ वत्का लाभ । पूजनीय आदरणीय अर्थमे स्थान शब्द है । पितृ स्थानमिव स्थान यस्य बहुव्रीहि, पित मे पालनकी शक्ति पूज्यगुण सम दर भावके समान पुत्र शिष्य, अन्य पुरुष, पितृस्थान के अथमे छ–ईय **पितृस्थानीय** । पक्षमे छ नही हुआ । पितृतुल्य इत्यथ । सस्थानेन तुल्येन अर्थ क्यो कहा ? तिष्ठन्ति अस्मिन्निति स्थान, गवा स्थान गोशाला किसीके तुल्य अथ खुल नही रहा है न छ । (८३) **अनुगादी०** शब्दसे ठक हो स्वार्थमे जो नित्य है । आप्ता.य — प्राडमयट पढने जानसे । अजातो सुपि णिनि प्रकृति निर्णयके लिए, उसी अर्थ मे ठक् आदि **आनुगादिक** भाषान्तरवक्ता । नस्तद्धिते टिलोप । (८४) **विसारिन्** शब्दसे मत्स्य अथ खुलता हो तब स्वार्थमे अण् कहे । णित् से आदिवृद्धि, इनणिके प्रकृतिभ वने टिलोप नही । मत्स्य क्यो कहा ? देवदत्त विसारी लम्बा पडा है । यहा अण् न हो ।

(२८५) **सख्याया:** क्रिया– भोजन गमन पठन, आदिकी अभ्यावृत्ति=पुन पुन जन्म ( जनी प्रादुर्भावे ) बार-बार होना । अभि आ–उपसर्ग वृतसे वृतु वतने धातुका अनेकवार होना अथ । उससे भावमे क्तिन् । अभ्यावृत्ति क्रियाका बारबार होना उसकी गणनामे बर्तमान सख्या वाचक शब्दसे स्वार्थमे **कृत्वसुच्** हो । हलन्त्यसे च् इत् । उ–उच्चारणार्थ । तसिलादिमे गणनासे कृत्व अथवाले, अव्यय मान्य । पचकृत्व पचबारमुत्पन्ना भोजनक्रिया, पाचबार खाता है अत्र वाचक पञ्चन्के अर्थमे कृतम् । पचन् कृत्वस् प्रातिपदि-

क्रियाजन्मगणनवृत्ते संख्याशब्दात्स्वार्थे कृत्वसुच्स्यात्। पञ्चकृत्वो भुङ्क्ते। सङ्ख्यायाः किं? भूरिवारान्भुङ्क्ते। (८६) द्वित्रिचतुर्भ्यः सुच् ५।४।१८॥ कृत्वसुचोऽपवादः द्विर्भुङ्क्ते। त्रिः।* 'रात्सस्य'। चतुः। (८७) एकस्य सकृच्च ५।४।१९॥ 'सकृदित्यादेशः स्यात्' चात्सुच्। सकृद्भुङ्क्ते।* 'संयोगान्तस्य' इति सुचो लोपः, न तु 'हल्ङ्याप्' इति, अभैत्सीदित्यत्र सिच इव सुचोऽपि तदयोगात्। (८८) विभाषा बहोर्धाऽविप्रकृष्टकाले ५।४।२०॥

कान्तस्य नस्य लोप। सकारस्य रुत्वे उत्वे गुणे। संख्यायाः किं? गणनामे वर्तमानसंख्या शब्द क्यों कहा? भूरिवारान् बहुत बार खाता है। संख्या निश्चित नहीं है, प्रत्यय न हो। भूरिका बहु अर्थ। वारका क्रियापर्याप्तिकाल अर्थ। उससे अत्यन्त संयोगमें द्वितीया। बारशब्दका काल अर्थ, अब भूरिका भी काल अर्थ क्यों नहीं? समान अधार होनेसे। बहुत बारका भोजनक्रिया अर्थ बहुत अर्थात् गम्यते। वारशब्दसंख्या नहीं है न कृत्वसुच्। अभ्यावृत्ति क्यों पढ़ा? पञ्चपाका, दशपाका क्रियामात्रकी गणना में न हो। पुनः पुनर्दण्ड, पुन पुन स्थूल आदि द्रव्यगुणकी बारबार उत्पत्तिमें प्रत्यय न हो। यदि भवनक्रियाका पुनर्जन्म है ऐसा कहे तब उत्तरसूत्रके लिए क्रिया आवश्यक।

(८६) द्वित्रि चतुर शब्दसे क्रियाके बारवार पुन पुनर्जन्म होने पर सुच् हो, कृत्वसुको बाधकर। च इत्। उ उच्चा–। अव्ययपूर्ववत्। दो बार खाता है खादन क्रियाका दो, कालवाचक द्वि से सुच्। अनुबन्ध लोप। स को रु–वि–। द्विर्वचनेऽचि, द्वि आवृत्ति द्वि प्रयोग, द्विर्बद्ध', सिद्धा साध्या क्रियाका आवृत्तिमे प्रमाण। द्वि कर्ता पचकृत्व कटान कर्ता। इत्यादि गुणभूत क्रिया योगमे भी साधुत्व इष्ट। त्रि =तीन बार भोजनकिया अर्थमे सुच् स को रु–वि। चतुर्वार चार बार खाता है अर्थमे सुच् चतुर्स्। रात्सस्य से परे स् का लोप। रको विसर्ग। चतु इति सिद्धम्। (८७) एकस्य= एक बार की क्रिया अर्थमे एकके स्थान मे सकृत् आदेश हो सुच भी। एक शब्दसे सुच्, एक को सकृत आदेश हुआ। सकृत् स् संयोगके अन्तमे स–का लोप हुआ। एक बार खाता है एकत्व विशिष्टा भुजिक्रिया। अत्र शङ्का हल्ङ्याभ्य से संयोगान्तलोप असिद्ध होगा, तब कहा अभैत्सीत्मे सिच् का लोप नहीं। तदयोगात्=हल्ङ्याप् से सम्बन्ध नहीं।

(८८) विभाषा अविप्रकृष्ट आसन्न–समीपकालिक क्रिया पुन पुन होनेकी गणना अर्थमे वर्तमान बहु शब्दसे धा प्रत्यय हो विकल्प से। पक्षमे कृत्वस्।

अविप्रकृष्ट आसन्न । बहुधा बहुकृत्वो वा दिवसस्य भुङ्क्ते । आसन्नकाले किम् बहुकृत्वो मासस्य भुङ्क्ते ।(८९) **तत्प्रकृतवचने मयट् ५।४।२१॥** प्राचुर्येण प्रकृत, तस्य वचन प्रतिपादनम् । भावेऽधिकरणे वा ल्युट् । आद्ये प्रकृतमन्नमन्नमयम् । अपूपमयम् । यवागूमयी । द्वितीयेऽन्नमयो यज्ञ । अपूपमय पर्व । (२०९०) **समूहवच्च बहुषु ५।४।२२॥** सामूहिका प्रत्यया अतिदिश्यन्ते,

---

अभी खाया फिर खा रहा है। थोडे समयके अन्तर पर बारबार खाया अथमे वर्तमान बहु शब्दसे धा हुआ—**बहुधा**। पक्षमे कृत्वस् **बहुकृत्व** दिनमे प्रात से प्रति घण्टा भोजन—किया। दिवसस्य अत्र–शेषत्वविवक्षाया षष्ठी इति नवीनाः। हरदत्तमते कृत्वोऽर्थं प्रयोगे कालेऽधिकरणे षष्ठी। आसन्नकाल क्यो कहा ? महीनेमे बहुत वारकी भोजनक्रिया। प्रतिघटे अर्थ नही, न धा। (८९) **प्रकृतिवचने**। तत् प्रथमान्त है प्रकृति शब्दका प्रस्तुत उपस्थित अर्थ रूढ तथापि वचन पढनेसे प्राचुर्य, अधिक मात्रा, बहलतया उपस्थित, प्रस्तुत, अर्थ प्रकृत है। उपसर्गबलसे उसका प्रतिपादन, ज्ञान कराना अर्थ। भावमे ल्युट् प्रसङ्गके बोध होनेपर। अर्थ प्राचुर्य अधिकता विशेषणवाली वस्तुमे वर्तमान-प्रथमान्तसे स्वार्थमे मयट् हो प्रसङ्गकी अधिकताका प्रकाशक है। यदि अधि**करणे**=आधार अर्थमे ल्युट् कहे, प्राचुर्य=विशेषवस्तु जिसमे हो उसके आधार सहित अर्थमे वर्तमान शब्दसे मयट् ] अधिकवस्तु प्रकृतिका अर्थ, आधार प्रत्यय का आद्ये—भावे ल्युट् पक्षमे प्रथमान्तमे प्रसङ्गका प्रकाशक प्रत्यय होगा। लिङ्गवचन प्रकृतिके अनुसार प्रकृत—प्रचुर प्रस्तुतम् अन्नम **अन्नमय** खाद्यकी ढेर अन्नमय स्वार्थिक है। प्रकृतिका लिङ्ग होगा। प्रस्तुतम् अपूपम् अपूपमय ढेरमालपूआ। प्रचुरा यवागू अर्थमे मयट्, टित्से ङीप्, बहुत हलुआ। कही लिङ्गवचनका उल्लघन भी होता है। **द्वितीये**=अधिकरणे ल्युट् पक्षमे **अन्नमयो यज्ञः** ढेर खाद्यका आधार यज्ञ है। उसी अर्थमे मयट्। **इष्टिषु दशौदना पशौ ते सोमसहस्रम्** आदिवाक्यसे अधिकसे अधिक अन्न। विशेष्यका लिङ्ग। अन्नसे मयट्। प्रचुरो अपूप अस्मिन् पर्वणि क्रियते इस त्योहारमे अधिकसे अधिक मालपूआ वनाओ जिसका अधिकरण पर्व अर्थमे मयट् **अपूपमय** पर्व नपुसक।

(२०९०) **समूहवत** समूहेन तुल्य, तस्य समूह के अधिकारमे वर्तमान सभी प्रत्ययोका अतिदेश होता है अत- बहुषु=प्रचुर अधिक अर्थमे वर्तमान शब्दसे

**चान्मयट्।** मोदका प्रकृता, मौदकिक मोदकमयम्। शाष्कुलिक—शष्कुलीमयम्। द्वितीयेऽर्थे मौदकिको यज्ञ। मोदकमय। (९१) **अनन्तावसथेतिहभेषजाञ्ञ्य ५।४।२३॥** अनन्त एव आनन्त्यम्। आवसथ एव आवसथ्य। इतिह इति निपातसमुदाय ऐतिह्यम। भेषजमेव भैषज्यम्। (९२) **देवतान्तात्तादर्थ्ये यत् ५।४।२७॥** तदथ एव तादर्थ्यम्। स्वार्थे ष्यञ्। अग्निदेवताय

स्वार्थमे प्रत्यय हो। अथवा बहुत मख्यावाली, अधिकवस्तु जिस आधारमे हो उस वस्तु वाचक शब्दमे समूह अर्थ वाले प्रत्यय हो। **प्रथम का प्रयोग**—मोदक लड्डू ममुदाय का ( प्रकृता ) ढेर बहुत अधिक अर्थमे वर्तमानमोदक शब्दसे 'अचित्तहस्ति' सूत्रसे ठक् अतिदिष्ट हुआ। ठ इक किति च आदिवृद्धि। प्रकृतिके लिङ्गका लङ्घन कुटीरवत्। **मौदकिकम च** पढनेसे मयट्। **मोदकमय मन्दिर।** **शाष्कुलिकम्** शष्कुलय प्रचुरा बहु अधिका। पूडीकी ढेर अर्थमे अचेतन जानकर ठ—इक आदिवृद्धि प्रकृतिके लिङ्गका लङ्घन। जब मयट तब **शष्कुलीमय** गृहम्। द्वितीये—आधार अर्थमे प्रत्ययका उदाहरण-मोदका सन्ति अस्मिन्यज्ञे लड्डू का आधार यज्ञ है। अचेतन समुदायके आधार अर्थमे ठ—इक आदि। **पक्षे** मयट् **मोदकमय** उत्सव।

(९१) **अनन्त**, आवसथ, इतिह, भेषज इनसे **स्वार्थमे** ञ्य् हो। अन्त नाश तस्य अभाव अनन्त नाशरहित। अर्थके अभावमे नञ् तत्पुरुष, अव्ययीभाव भी विकल्पसे। स्वार्थे ञ्य। अनुबन्धलोपे आदिवृद्धि। **आनन्त्यम आवसथ** अर्थमे ही प्रत्यय आदि **आवसथ्यम्** का अर्थ गृहम। इति ह दोनो निपात समुदाय है इतिका बीती हुई घटना, ह का निश्चय। अथ उसीसे ञ्य, आदिवृद्धि **ऐतिह्यम्।** इतिहास=भूतकालिकघटना **पारम्पर्योपदेशे ऐतिह्यम्** इतिहाव्यम् इत्यमर। **भेषजऔषध भैषज्यानि इत्यमर।** औषधि अर्थमे ही ञ्य आदि। (९२) **देवता** अन्त शब्दसे यत् हो **तादर्थ्ये**=देवताशब्दके अर्थमे। तस्मै अर्थ तदर्थं प्रकृतिके अर्थमे य। देवता क्या है **त्याज्यमानद्रव्योद्देश्यविशेषो देवता मन्त्रस्तुत्या च** दान दिये वस्तुका उद्देश्य=स्वीकर्ता देवता है जो स्वाहा, देय वस्तु अग्निके लिए हो, उस अर्थमे देवतान्त अग्निदेवताशब्दसे यत् **अग्निदेवत्यम्।** पितरश्च ता देवताश्च **पितृदेवता।** ताभ्य इद पिण्ड जल वा अर्थे यत् **पितृदेवत्य।** हविके प्रति पितर ईश्वर स्वामी। परन्तु इद यजमानकी वस्तु है जिसके लिए देगा वही देवता। यदि पुराण प्रसिद्ध देवता देवा मनुष्या पितर असुरा रक्षांसि पिशाचा लिये जाय तब अव्याप्तिदोष

इदमग्निदेवत्यम् । पितृदेवत्यम् ।(९३) **पादार्घाभ्यां च ५।४।२५।।** पादार्थमुदकं पाद्यम । अर्घ्यम् । 'नवस्य नू आदेशस्त्नप्तनप्खाश्च प्रत्यया वक्तव्या नूत्नम्—नूतनम्, नवीनम् ।* 'नश्च पुराणे प्रात्' पुराणार्थे वर्तमानात्प्रशब्दान्नो वक्तव्य चात्पूर्वोक्ता । प्रणम्—प्रत्नम्–प्रतनम्—प्रीणम् ।* 'भागरूपनामभ्यो धेय' भागधेयम् । रूपधेयम् । नामधेयम् ।* 'आग्नीध्रसाधारणादञ्' आग्नीध्रम् । साधारणम् । स्त्रियां ङीप्-आग्नीध्री, साधारणी । (९४) **अतिथेर्ञ्यः ५।४।२६।।** तादर्थ्ये इत्येव । अतिथये इदमातिथ्यम् । (२०९५) **देवात्तल् ५।४।२७।।** देव एव देवता । (९६) **अवेः कः ५।४।२८।।** अविरेवाविकः । (९७) **यावादिभ्यः कन् ५।४।२९।।** याव एव यावकः । मणि

---

होगा । (९३) पाद अर्घसे भी तादर्थ्य=पैर धोने जलपिलाने अर्थमे यत् हो । पादार्थ–पादप्रक्षालनार्थ पानी **पाद्य** है अथमे पादसे यत् । अर्घार्थम् उदकम् **अर्घ्यं–मूल्ये पूजाविधौ अर्घ** इत्यमर । पूजन जल, यत् अलोप आदि (वा०) नव शब्दको नू आदेश हो त्नप् तनप् और ख प्रत्यय भी । अत्यन्त स्वार्थमे नया अर्थके नव शब्दमे उक्तप्रत्यय, नवको नू आदेशी नूत्न, जब ख–ईन नूभाव उ को गुण अवादेश **नवीन** (वा० ) पुराण अर्थमे वर्तमान प्र शब्दसे न प्रत्यय हो । च से पूर्वोक्त=त्नप् ख भी हो । पुराने अर्थमे प्र से न णत्व **प्रणम्** । तनप् हुआ । **प्रतनम्** । ख–ईन अकार लोप नकारस्य णत्वे **प्रीणम्** । (वा० )–भाग, रूप, नाम शब्दमे निजी अर्थमे धेय हो । यथा–भाग एव **भागधेय**, रूप एव **रूपधेय**, नाम एव नामधेय । अर्थ वही रहेगा (वा० ) **आग्नीध्र** और साधारण अर्थमे अण् हो । अग्नीध शरणम् **आग्नीध्रम्** । तत स्वार्थे अञ् । व्यापक सम्बन्ध साधारण है । अञ् हुआ जिसका फल स्त्रीलिङ्ग मे टिड्ढाणञ् से ङीप् । **आग्नीध्री** शाला मे अग्निहोत्र होता है । समान धारण अस्या **साधारणी** भूमि । पृषोदरादिसे समानको स । जब अञ् नही तब टाप आग्नीध्रीशाला, साधारणा भूमि ।

(९४) **अतिथि** शब्दसे तादर्थ्ये चतुर्थी अन्तसे ञ्य हो । अतिथिके लिए सत्कारकी वस्तु अर्थमे ञ्य आदि **आतिथ्य**, न तिथि अतिथिः ।

(२०९५) **देवसे** तल् हो अत्यन्त स्वार्थमे देव ही देवता तल् टाप् । लिङ्ग लक्षण पु–से स्त्री । (९६) **अवि** से–य । हो स्वार्थमे । **अवय शैल मेषार्का इत्यमर** । भेडा अर्थमे अवि से क **अविक**. ।९७) **यव** आदि गणमे पढे शब्दसे कन् हो । यवाना अयम् **याव** ओदनादि सक्तु अथवा अलक्तक वृक्ष ।

क । ( ९८ ) **लोहितान्मणौ ५।४।३०॥** लोहित एव लोहितको मणि ॥ (९९) **वर्णे चानित्ये ५।४।३१॥** लोहितक कोपेन । * लोहितात्लिङ्गबाधनं वा' लोहितिका, लोहिनिका कोपेन । (२१००) **रक्ते ५।४।३२॥** लाक्षादिना रक्ते यो लोहितशब्दस्तस्मात्कन्स्यात् ।* 'लिङ्गबाधन वा' इत्येव । लोहितिका, लोहिनिका शाटी । (२१०१) **कालाच्च ५।४।३३॥** वर्णे चानित्ये' 'रक्ते' इति द्वयमनुवर्तने । कालक मुख वैलक्ष्येण । कालक पट । कालिका शाटी । (२१०२) **विनयादिभ्यष्ठक् ५।४।३४॥** विनय एव वनयिक । सामयिक

---

**यवो अलक्ते द्रुमामय** अमर । पेडका लाल रोगन लाली ही अर्थोमे कन् **यावक**' । मणिरेव **मणिक** , कन होनेपर भी वही अर्थ ।

(९८) **लोहित** शब्दसे लालमणि अर्थमे वर्तमानसे कन् हो । माणिक्यमयो मणि । लोहितसे स्वार्थमे कन् हो **लोहितक** । जपा कुसुमके कारण लाली हो तब रक्ते सूत्रसे सिद्ध (९९) **वर्णे अनित्ये** । नाशवान् रगमे विराजमान लोहित से कन् हो, मणि न हो तब । देवदत्त कोपेन लोहितक क्रोधसे लाल हुआ । अनित्य रग है । कन् । यह लाली क्रोधसे है जिसके उतरने पर उतर जाती है । जो आश्रय द्रव्यनाश तक रहे, वह नित्य है । अनित्य क्यो ? लोहितं रुधिर, लोहिता लाक्षामे लाली नित्य है । **प्रत्रप्रश्न** स्त्री कोपेन लोहिनिका लोहितिका जाता । क्रोससे लाल हो गई । दोनो रूप आवश्यक है । लोहितसे वर्णादनुदात्ताके नत्व डीप्को बाधकर कन् । तब नत्व सहित डीप् नही होगा । क्योकि तोपध नही रहा । कोपध हो गया । टाप् इत्व होकर **लोहितिका** एक रूप बनेगा । अत कहा (वा०) **लोहितात्**=लोहितशब्दसे स्त्रीलिंगक प्रत्यय डीप् का कन् से बाध विकल्प हो । लोहिनीसे कन्, केऽण से ह्रस्व टाप् । **लोहिनिका** ।

(२१००) **रक्ते**=लाक्षा आदिसे रगा हुआ अर्थमे वर्तमान लोहितसे कन् हो । लिङ्गका बाधन विकल्पसे । डीप्का बाध प्रभावित । लाल साडी अर्थमे लोहितसे डीप् त-को न, टाप् **लोहिनिका** । पक्षमे कन इत्व टाप् । (२१०१) **काल** शब्द से भी कन् हो । अनित्य वर्ण और लाल रग दोनों अर्थ खुलने पर अनित्य वर्णका उदाहरण-काल इव **कालक मुखम्** । लज्जा असूया ईर्ष्या कोप से काला हुआ । कालसे कन् । अनित्य=उतरता है । रंगा हुआ वस्त्र कालक पट । नीलसे रगा कपडा । इसी तरह कानी साडी । काला एव कालिका । (२१०२) **विनयादि** । गण पढे शब्दसे ठक् हो । विनय शब्दके अर्थमे ठ-इक

उपायाद्ध्र स्वत्व च' औपयिक । (२१०३) **वाचो व्याहृतार्थायाम् ५।४।३५।।** सन्दिष्टार्थाया वाचि विद्यमानाद्वाक्छब्दात्स्वार्थे ठक्स्यात् । 'सन्देशवाग्वाचिक स्यात्' इत्यमर । (२१०४) **तद्युक्तात्कर्मणोऽण् ५।४।३६।।** कर्मैव कार्मणम् । वाचिक श्रुत्वा क्रियमाण कर्मेत्यर्थ । (२१०५) **ओषधेरजातौ ५।४।३७।।** स्वार्थेऽण् । औषध पिबति । अजातौ किम् ? ओषधय क्षेत्रे रूढा । (२१०६) **प्रज्ञादिभ्यश्च ५।४।३८।।** प्रज्ञ एव प्राज्ञ । प्राज्ञा स्त्री । दैवत । बान्धव । (२१०७) **मृदस्तिकन् ५।४।३९।।** मृदेव मृत्ति-

---

आदि **वैनयिक**, समय एव **सामयिक** । समय से स्वार्थमे ठ–इक । किति च आदिवृद्धि (ग) **उपाय** शब्दसे ठक् हो प्रकृतिके दीर्घको ह्रस्व भी । उपाय एव **औपयिक** उपायसे स्वार्थमे ठक् । पामे आको ह्रस्व इक । आदिवृद्धि अकस्मात शब्दमेभी ठक् इक, टिलोप **अव्ययानाभमात्रे** । **आकस्मिकम** ।

(२१०३) **वाचोव्याहृतार्थायाम्**=दूत द्वारा भेजनेका सदेश व्याहृत है । वह अर्थ हो जिसका । सदेशवाहक दूतकी वाणी अर्थमे वर्तमान वाक शब्दसे ठ–इक । स्वार्थिक प्रत्यय लिङ्गवचन लाँघते है । वाचिकम । सदेश वाहक **दूतकी** वाणी अर्थ क्यो ? देवदत्तस्य मधुरा वाक् मीठी बोल । न सदेश है न ठक् । (३१०४) **तद्युक्तात**=सदेश वाहक दूतकमका फल कर्मन्शब्दसे स्वार्थमे अण् आदि । **कर्म ही कार्मणम्** । दूतसे सदेशसुनकर किया हुआ कार्य प्रत्युनर वाणी सुनकर क्रियमाण कार्य ।

(१२०५) **औषधे**=जाति अर्थ न हो, ओषधि शब्दसे स्वार्थ मे अण् । शुण्ठि मरीचि आदिके चूर्ण जलसे मिलाकरपीना है ऐसे ओषधिसे अण् । जाति नहो, है । अनुबन्धलोप आदि **औषध** पिबति । जातिहीन क्यो ? ओषधय गेहूँ चावल, साठी आदि **क्षेत्रे रूढा** खेतमे उत्पन्न है । यहाँ जाति है न अण् । (२१०६) **प्रज्ञादिगण** पढे से स्वार्थमे अण् । प्रजानाति इति प्रज्ञ.=स्पष्ट-ज्ञानी । प्रज्ञामे इगुपधज्ञा से क । प्रज्ञ । उसी **अर्थमे** अण् आदि प्राज्ञ, स्त्रित् से ङीप् प्राज्ञी । यदि प्रज्ञाऽस्ति अस्या प्रज्ञाश्रद्धार्चाभ्य से ण अत, तब टाप् । देवता एव **दैवत** देवता अर्थमे अण् । यस्येति च इन् आकार लोप । आदिवृद्धि **दैवत** । बन्धु एव बन्धुसे अण आदि, ओर्गुणे अवादेशे **बान्धव** । (२१०७) **मृदसे** तिकन् हो स्वार्थे । मृद् तिक–द को चर्त्व टाप् **मृत्तिका** । पञ्चभि मृत्तिकाभि क्रीत घट **पाञ्चमृत्तिक** ।

का। (२१०८) **सस्नौ प्रशंसायाम् ५।४।४०।।** रूपपोऽपवाद। प्रशस्ता मृत् मृत्सा मृत्स्ना। उत्तरसूत्रे अन्यतरस्या ग्रहणान्नित्योऽयम्। (२१०९) **बह्वल्पार्थाच्छस्कारकादन्यतरस्याम् ५।४।४२।।** बहूनि ददाति बहुश। अल्पानि अल्पश। * 'बह्वल्पार्थान्मङ्गलामङ्गलवचनम्' नेह—बहूनि ददाति-निष्टेषु। अल्प ददात्यभ्युदयिकेषु। (२११०) **संख्यैकवचनाच्च वीप्सायाम् ५।३।४३।** द्वौ द्वौ ददाति द्विश। माष माष माषश। प्रस्थश। परिमाण

---

(२१०८) **सस्नौ** प्रशंसनीय मिट्टी अर्थमे वर्तमान मृद् से स्वार्थमे स और स्न दोनो प्रत्यय हो। प्रशंसाया रूपप्को बाधकर। प्रसशनीय मृत् से 'स' प्रत्यये मृत्सा। जब स्न टाप् मृत्स्ना। यह नित्य सूत्र है। अगले सूत्रमे अन्यतरस्या पढे जाने से (मृन्मृत्तिका मृत्सा मृत्स्न च मृत्तिका इत्यमर।

(२१०९) बहु अल्प अर्थके कारक वाचक शब्दसे स्वार्थमे शस् प्रत्यय हो, बहूनि ददाति **बहुश** बहुत देता है। बहु अर्थमे शस् प्रत्यय। कारकमे-बहुभ्यो ददाति बहुश। अल्पेभ्यो ददाति अल्पश। चतुर्थी कारकसे शस् आदि। बहु अल्प अर्थ क्यो ? गा ददाति। अश्व ददाति। न बहुत है न अल्प हे न शस्। अर्थ पढनेसे पर्याय भी प्रमाणित। **भूरिश** ददाति। **त्रिश**। कारक क्यों ? बहूना स्वामी अल्पाना स्वामी कारक नही, न शस् (वा०) बहुअल्पसे मङ्गल अमङ्गल अर्थमे शस, **बहुशो** ददाति। आभ्युदयिकेषु कर्मसु-वृद्धिवाले कर्ममे बहुत देता है। अनिष्टेषु कर्मसु अल्प ददाति अल्पश। उन्नतिमे अधिक दान, अवनतिमे अल्पदान मङ्गल है। उसके विपरीत दान अमङ्गल है। अनिष्टेषु बहुददाति, ह्रासमे बहुत देता है, भय आदिके कारण उन्नति अभ्युदय कल्याण की स्थितिमे अल्प ददादि कम देता है। शस् नही हुआ। स्तोकश ददाति मङ्गलमे शस् अमङ्गलमे नही। विपरीत दान अमङ्गल।

(२११०) **संख्या** हो एक वचन भी, प्रातिपदिकसे क्रिया सम्बन्धमे **शस्** हो विकल्पसे। वीप्साया=अनेक बार उच्चारण परे। सङ्ख्या च वचनञ्च समाहार द्वन्द्वसे पञ्चमी। उच्यते अनेन वचन। एक सङ्ख्या अर्थ निकलने पर। यथा द्वौ ददाति—यजमान दो दो रूपया देता है, नित्य वीप्सयो से द्विर्वचन। द्विसे दो दो रुपया देने अर्थमे शस् द्विश। यहा द्विको द्वित्व नही होता शस्से द्विवचन उक्त होनेमे। तद्धितश्चासर्वविभक्ति। यह सूत्र शस् प्रत्ययसे लेकर डाच् तक अव्यय सज्ञक। एकत्वका उदाहरण—माष माष एक—एक माषा सोना, ददाति देता है। परिमाण अर्थमे माष हैं। उरद नही। शस् माषश

शब्दा वृत्तावेकार्था एव सङ्ख्यैकवचनात् किं ? घट घट ददाति। वीप्सायाम् किं ? द्वौ ददाति। कारकात् इत्येव। द्वयोर्द्वयो स्वामी। (११) **प्रतियोगे पञ्चम्यास्तसिः ५।४।४४॥** प्रतिना कर्मप्रवचनीयेन योगे या पञ्चमी विहिता तदन्तात्तसिः स्यात्। प्रद्युम्न कृष्णत प्रति। 'आद्यादिभ्य उपसङ्ख्यानम्' आदौ आदित। मध्यत। अन्तत। पृष्ठत। पार्श्वत। आकृतिगणोऽयम्।

---

ददाति। प्रस्थ प्रस्थ ददाति एक एक पसेरी देता है अर्थे शस् **प्रस्थश**। अत्र शङ्का घट घट ददाति घटश क्यो नही बनता। एक सख्या सहित अर्थ खुल रहा है, अत कहा **परिमाणशब्दा**=किसी मात्रा (तोला माषा सेर पसेरी किलो क्विटल) मे वर्तमान शब्दका वृत्ती–समास आदिमे एक अर्थ वाले होने ही है। परार्थाभिधान वृत्ति पर एकार्थीभाव रूप समुदाय: वृत्ति। एक अर्थकी उपस्थिति, एक वचनका भाव है। इस प्रकार परिमाण मान्य। अत माषश —एक एक माषा सोना देता है। तद्धितमी वृत्ति है। एकार्थीभाव होनेसे नियत है। प्रस्थमे भी। घटदाता कहनेपर घटाना दाताकी प्रतीति है। एक-एक घट अर्थ नही खुलता। यह जयादित्यका मत। वामनजी उक्त नियम मे प्रमाण न होनेस जाति शब्दसे भी शस् कहते है। सख्या एकवचन न कहते, घट घटसे भी शस् हो जाता। जाति शब्द एकार्थ नही होते। कुण्डश ददाति वनश ददाति प्रमाणसे जाति शब्दसे भी। प्रसङ्गत वृत्तिमे एकार्थ होते है अत शस्, परन्तु **एकैकश पितृसयुक्तान** एक–एक का द्वित्व होना, उभो अर्थमे शस् होना सभव कैसे ? **आर्षम्** ऋषिप्रोक्तम। हरदत्तमते **एकैकश** भाष्य प्रयोगसे स्वार्थिक शस् होना समाधान। वीप्सा क्यो ? द्वौ ददातिमे वीप्सा दो बार उच्चारण नही। क्रियान्वयी होनेपर क्यो ?(दो दोका स्वामी)क्रिया नही न शस् (११) **प्रतियोगे** कर्मप्रवचनीयसज्ञक प्रतिके सम्बन्धमे हुई पञ्चमी अन्तसे तसि हो। प्रद्युम्न कृष्णके प्रतिनिधि स्थानापन्न है। **प्रतिशब्द प्रतिनिधि प्रतिदान** अर्थमे। कर्मप्रवचनीयसज्ञक, उसके योगमे प्रतिनिधि दाने च सूत्रसे पञ्चमी अन्त देखकर स्वार्थमे तस् हुआ। स को रुत्व विसर्ग **कृष्णत प्रति**। कृष्णस्य प्रतिनिधि अर्थ। शिष्य **गुरुत प्रति**, पुत्र पितु प्रतिनिधि। पितृत प्रति (वा०) आद्य आदिगण मे पढे शब्दसे सभी विभक्तियो से तसि हो। अय तसिः सार्वविभक्तिक। इसमे प्रमाण **तस्यादित उदात्त** सूत्रमे आदौ इति **आदित** सप्तम्यन्तसे तस्का प्रदर्शन है। मध्ये मध्यात् मध्याय मध्येन मध्यत आदि अन्तसे तसि। तद्धितान्त प्रातिपदिकसज्ञा। सुपोधातुसे लुक्। पुन स्वा-

स्वरेण स्वरत । वर्णत । (१२) **अपादाने चाहीयरुहो ५।४।४५।।** अपादाने या पञ्चमी तदन्तात्तसि स्यात् । ग्रामादागच्छति । ग्रामत । अहीयरुहो किम् ? स्वर्गाद्धीयते । पर्वतादवरोहति । (१३) **अतिग्रहाव्यथनक्षेपेष्वकर्तरि तृतीयायाः ५।४।४६।।** अकर्तरि तृतीयान्ताद्वा तसि स्यात् । अतिक्रम्य ग्रहोऽतिग्रह । चारित्रेणातिगृह्यते । चारित्रेणान्यानतिक्रम्य वर्तत इत्यर्थ , अव्यथनमचलनम् । वृत्तेन न व्यथते, वृत्ततो न व्यथते, वृत्तेन न चलतीत्यर्थ. । क्षेपे-वृत्तेन क्षिप्त वृत्तत क्षिप्त , वृत्तेन निन्दित इत्यर्थ । अकर्तरि इति किम्

---

दिकार्ये मध्यत अन्त अन्तेन अन्तत. अन्ते समीके अन्तसे तस् **अन्ततः** । अन्तमे अन्तसे, के लिए, का, आदि । पृष्ठवत् इति **पृष्ठत** पीछे से । पृष्ठस्य आदि पार्श्वस्य **पार्श्वत** पार्श्वात से, मे, के, ने, के लिए पासमे । यह गण आकृति स्वरूपयोग्यता मात्रसे मानने लायक । यथा स्वरेण **स्वरत** तृतीयान्तसे तस् हुआ । वर्णात वर्णत वर्णेन ।

(१२) **अपादाने**—अलगाववाली पञ्चमी अन्तसे तस हो हीय—गिरना रूह—चढना अर्थमे नही । हीयते के एकदेशका अनुकरण हीय । गाँवसे आता है आगमन क्रिया की अवधि ग्राम है । अपादाने पञ्चमीसे तस् आदि **ग्रामत** । विद्यालयत । नगरात् आयाति **नगरत** । गुरो आगच्छति गुरुत । शिक्षकत कूपत जलमानयति । हीय रूह को छोडकर क्यो ? त्रिशङ्कु स्वर्गसे गिरता है । स्वर्गसे तस् न हो । पर्वतसे उतरता है । तस् न हो । एव अध्ययनात्पराजयते अध्ययनत । चोरत विभेति ।

(१३) **अतिक्रम्य**—सबसे बढ चढकर श्रेष्ठता या अधमताका ज्ञान होता हो, लोक व्यवहारमे सबसे विलक्षण हो, तब **अकर्तरि**—कर्तामे तृतीया न हो, अन्य तृतीयान्तसे तस् विकल्पसे हो । यथा चरित्रमेव, चारित्रम् । चरित्रबल पर सबसे ( विलक्षण ) बढ चढकर हो इस हेतुसे हेतौ तृतीया अन्तसे तस् **चारित्रत** सच्चलनसे सबसे श्रेष्ठ । अपने चरित्रसे अन्यलोगोका लघन कर कर लिया । **अव्यथन** ( व्यथभयचलनयो ) भयभीत होना, ठीकसे चलना अर्थकसे ल्युट् अन । व्यथनके विरूद्ध **अव्यथन**, न चलना भयभीत न होना, **वृत्तेन**—व्यवहारसे विचलित नही होते । हेतु तृतीया अन्तसे तस् **वृत्तत** । न व्यथते—डिगता नही । क्षेप निन्दा । वृत्तेन क्षिप्त —व्यवहारसे गिरा हुआ । हेतौ तृतीया गिरनेके कारण व्यवहार तस् **वृत्तत** क्षिप्त. निन्दापात्र बना । अकर्तरि क्यो ? कर्तामे हुई तृतीया अन्तसे

देवदत्तेन क्षिप्त।।१४। हीयमानपापयोगाच्च ५।४।४७।। हीयमानपापयुक्तादकर्तरि तृतीयान्ताद्वा तसि। वृत्तेन हीयते। वृत्ततो हीयते। वृत्तेन पाप। वृत्तत पाप। क्षेपेऽन्याविवक्षायामिदम्। क्षेपे तु पूर्वेण सिद्धम्। अकर्तरि इति किम्? देवदत्तेन हीयते। (२११५। षष्ठ्या व्याश्रये ५।४।४८।। षष्ठ्यन्ताद्वा तसि स्यान्नानापक्षसमाश्रयणे। देवा अर्जुनतोऽभवन्। आदित्या कर्णतोऽभवन्। अर्जुनस्य कर्णस्य पक्षे इत्यर्थ। व्याश्रये किं? वृक्षस्य शाखा।।१६। रोगाच्चापनयने ५।४।४९।। रोगवाचिन षष्ठ्यन्ताद्वा तसिश्चिकित्सायाम। प्रवाहिकात. कुरु। प्रतीकारमस्या कुर्वित्यर्थ। अपनयने किम्, प्रवाहिकाया प्रकोपन करोति।।१७। कृभ्वस्तियोगे सम्प-

तस् न हो। देवदत्तसे क्षिप्त (फेका गया) कर्तामे तृतीया है। (१४) हीयमान के योगमे, पापके योगमे भी कर्तारहित तृतीयान्तमे तस् हो। (वा०) वृत्तेन हीयते व्यवहारसे गिर रहा है। तृतीयान्तसे तस् हीयमान। गिरते हुए का योग वृत्त, चरित्र है। वृत्तेन पाप चरित्रसे भ्रष्ट पापी। पाप अस्ति अस्य पाप क्षेपकी अविवक्षा होनेपर यह सूत्र। क्षेप अर्थमे पूर्वसूत्रमे तस् होता ही यह सूत्र क्यो पढा? अविवक्षा वास्ते। तत्र कथने। अकर्तरि क्यो कहा? देवदत्तेन मे कर्तरि तृतीया है, उससे तस् न हो।

(२११५) षष्ठी अन्त शब्दसे विकल्प तस् हो, व्याश्रये=नानापक्षसमाश्रये अनेक पक्षमे एक पक्षका आश्रय लेना। सब उपयोगी पक्ष छोडना अर्थमे तस् हो। यथा देवा अर्जुनस्य पक्षे अभवन्। षष्ठी अन्तसे तस् अर्जुनत अर्जुनस्य पक्षे देवा आसन। आदित्या द्वादशसूर्या कर्णस्य पक्षे आसन् षष्ठी अन्त कर्णस्यसे तस् आदि कर्णत। व्याश्रये क्यो पढा? नानापक्ष जहा न हो वहा तस् न हो, वृक्षस्य शाखा। पेडकी एक ही शाखा है। नाना शाखा न होनेसे न तस्। (१६) रोगके अपनयन दूरीकरण प्रतीकार चिकित्सा इलाज अर्थमे षष्ठी अन्त शब्दसे तस् विकल्प हो। प्रवाहिकात कुरु। विषूचिका=चेचक रोगकी चिकित्सा करो अर्थमे प्रवाहिकाया से तस् आदि। प्रच्छर्दिकात कुरु, वमन, व्याधिका प्रतीकार करो। रोगहटानेमे तस्। ऐसे रोगकी इलाज अपनयन क्यो पढा।? प्रवाहिका=चेचकको कुपित कर्ताका है। विषूचिको बढाता है घटाता नही, न तस्।

(१७) कृभ्वस्ति—कृ भू अस्तिके सम्बन्धमे सम्पदा=विकार सम्पन्न होता हो कर्तामे च्वि हो। विकारात्माका अर्थ (वा०) अभूततद्भाव=पहले जो नही था

द्यकर्तरि च्वि ५।४।५०।। 'अभूततद्भाव इति वक्तव्यम्' विकारात्मता प्राप्नुवत्यां प्रकृतौ वर्तमानाद्विकारशब्दात्स्वार्थे च्विर्वा स्यात्करोत्यादिभिर्योगे।

।१८। अस्य च्वौ ७।४।३२।। अवर्णस्य ईत्स्यात् च्वौ। वेर्लोपः। च्व्यन्तत्वादव्ययत्वम्। अकृष्णं कृष्णं सम्पद्यते, तं करोति—कृष्णीकरोति। ब्रह्मीभवति,

---

वह अब विकृत होकर हो गया। विकारको प्राप्त हुए प्रकृति अर्थमे वर्तमान विकार शब्दसे स्वार्थमे च्वि हो, कृ भू असके सम्बन्धमे। प्रकृतिमे विकार गौड है। जिस रूपमे जो वस्तु पहले नही थी अब हो गयी। विकार और प्रकृति जहा अभिन्न हो वही प्रत्यय होगा। सपूर्वक पद धातुसे निपातनसे श—अ प्रत्यय। दिवादिश्यन् सपद्य। कर्तामे षष्ठीसमास। किस रूपसे सम्पन्नता है इस आकाक्षासे अभूततद्भाव पढा। प्रकृतिका विकार रूपसे सम्पन्न होना। विकारसे प्रत्यय, प्रकृतिवाचकसे नही। डुकृञ् करणे भू सत्तायाम्, अस् भुवि, इनके योगमें। च इत् इ-उच्चारणार्थ। (१८) अस्य अकारान्त शब्दके अ को ईत्व हो, जो ई धातुमो से आया च्वि परे रहते। च इत् चुटू। वेरपृक्तस्य वका लोप। च्वि अन्त होनेसे अव्ययसज्ञा। ऊर्यादिच्विडाचश्च सूत्रके निपातन से स्वरादि, निपातन अव्यय होते है। किसीके मतमे तद्धितश्चासर्वविभक्ति सूत्र पर शस्प्रभृतय प्राक्समासान्तेभ्य मे गणनासे अव्यय। कृञ्योगका उदाहरण—जो नट कृष्ण नही है वह लीलामें कृष्ण बन गया सम्पद्यते। त करोति कृष्णीकरोति। नटको कृष्ण बनाया लीलाके लिये। अथवा जोकाला नही था उमें काला करता है। अकृष्ण कृष्णरूपेण सम्पद्यमान करोति विग्रहे। करोति के योगमे कृष्णसे सम्पन्नता वेषवनाने, काला होने, अर्थमे च्वि। सम्पूर्णलोप 'चुटू', वेरपृक्तस्यकी सहायतासे। अस्य च्वौ-सूत्रसे इत्व कृष्णींकरोति। प्रकृति नट है वह कृष्ण भावमे बना। सम्पन्न होना सम्पद्य कर्ता उसमे अभेद का आरोण कर विकार बना कृष्ण शब्दसे प्रत्यय। कृष्ण इकारान्त अव्यय। कृष्णीभवति। अब्रह्म ब्रह्म सम्पद्यमानो भवति जो जीव था वह ब्रह्म हो रहा है। ब्रह्मन्से च्विपूर्णलोप। अन्तर्वर्तिनी—शब्दके भीतरकी लुप्त विभक्ति के आधार पर पद मानकर नलोप। अकारान्त जानकर इत्व, च्वि परे हुआ हो। अत्यन्तस्वार्थी प्रत्यय भी प्रातिपदिकसे होते है—पदसज्ञाके लिये। अतः अगौ गौ सम्पद्यते गोऽभवत्। यहा सुबन्तसे च्वि मानकर भी पदान्त एङ् को पररूप होता है। इति भाष्यम्। गङ्गीष्यात् अगङ्गा गङ्गा सम्पद्यमाना, अव-

गङ्गीस्यात।* 'अव्ययस्य च्वावीत्व नेति वाच्यम' दोषाभूतम् अह । दिवाभूता रात्रि । एतच्च 'अव्ययोभावश्च' इति सूत्रे भाष्ये उक्तम्।(१९) **क्यच्व्योश्च** ६।४।४२।। हल परस्यापत्ययकारस्य लोपः स्यात्क्ये च्वौ च परत । गार्गी-भवति। (२१२०) **च्वौ च** ७।४।२६।। च्वौ परे पूर्वस्य दीर्घं स्यात्। शुचीभवति। पटूस्यात्। 'अव्ययस्य दीर्घत्व न' इति केचित्, तन्निर्मूलम्। 'स्वस्तिस्यात्' इति तु महाविभाषया च्वेरभावात्सिद्धम। 'स्वस्तीस्यात्'

---

जल पवित्र हो गया। गङ्गाका धर्म त्रिलोकपावनत्व रूप विकारको प्राप्त होने अर्थमे स्यात्के योगमे गङ्गा से च्वि, (पूर्णलोप)परे अकारको इत्व, गङ्गीस्यात्। (वा) अव्यय को च्वि परे इत्व न बोलें। दोषाभूतमह दिन रात इव हो गया। 'घनघोर घटा घेरे बादलोसे'। दोषा अकारान्त अव्यय रात्रि अर्थमे है। भूतके योगमे दोषासे च्वि, पूर्णलोप, अस्य च्वौ से इत्वप्राप्त, अव्ययको इत्व निषेध। दिवाभूता-रात्रि यह रात्रि चन्द्रमाकी चमकती चाँदनीसे दिन हो रही है। दिवा अकारान्त अव्यय, दिन अर्थमे। दिवासे च्वि पूर्णलोप। इत्वनिषेध पूर्ववत। परन्तु यह निषेधवार्तिक अस्य च्वौ सूत्रके भाष्य मे नही देखा गया अत कहा एतच्च=इस वार्तिकको अव्ययीभावश्च सूत्रके भाष्यमे पढा है। 'अमूर्खा मूर्खा सम्पद्यन्ते' मूर्खीभवन्ति। अनदी नदी सम्पद्यते नदी-स्यात्। अशिष्ट शिष्ट सम्पद्यते त करोति शिष्टीकरोति। अमानव मानव करोति मानवीकरोति। अदेव देवा भवन्ति देवीस्यात्।

(१९) क्यच् और च्वि परे रहते हल्से परे अपत्य अर्थके य का लोप हो। हलस्तद्धितस्य से हल्, सूर्यतिष्य से य, और आपत्यस्य की अनुवृत्ति आई। गार्गीभवति गर्गस्यापत्य गार्ग्यं गर्गगोत्रकी सन्तान। अगार्ग्य गार्ग्य सम्पद्य-मानो भवति। जो गर्ग गोत्रका नही है, वह गर्गगोत्री बन रहा है। यञन्त गार्ग्यसे च्वि, सर्वापहारीलोप। च्वि परे हल परस्य 'य' का लोप। इत्व गार्गीभवति। च से यलोप न हो पाता। ईकारके व्यवधानसे हलस्तद्धितस्य भी नही लगेगा, अर्थवान् ईकारपरे विधानसे। अत सूत्र पढा।

(२१२०) च्वि परे रहने पूर्वको दीर्घ हो, जो अकृत्सार्वधातुकयो से आया। अशुचि शुचि भवति-अशुद्ध शुद्ध हो रहा है। भवतिके योगमे शुचिसे च्वि, पूर्णलोप जिसके परे पूव ई को दीर्घ। शुचीभवति अपटु पटु सपद्यते, अकुशल कुशल हो रहा है। पटुसे च्वि पूर्णलोप। उको दीर्घ पटूस्यात्। अगुरु गुरु सम्पद्यते गुरूस्यात्, किसीके मतमे अव्ययको च्वौ च-से दीर्घ नही होता,जिसका

इ यपि पक्षे स्यादिति चेदस्तु । यदि नेष्यते तर्ह्यनभिधानाच्विरेव नोत्पद्यत इत्यस्तु ।। 'रीङृत' । मात्रीकरोति । (२१) **अरुर्मनश्चक्षुश्चेतोरहोरजसां लोपश्च ५।४।५१।।** एषां लोप स्यात् च्विश्च । अरूकरोति । उन्मनीस्यात् । उच्चक्षूकरोति । उच्चेतीकरोति । विरहीकरोति । विरजीकरोति । (२२) **विभाषा साति कार्त्स्न्ये ५।४।५२।।** च्विविषये सातिर्वा स्यात्साकल्ये । (२३) **सात्पदाद्यो ८।३।१११।।** सस्य षत्व न स्यात् । दधिसिञ्चति ।

---

फल स्वस्तिस्यानमे न दीर्घ । परन्तु निगतमूलमस्य तन्निर्मूल=भाष्यमे दृष्ट न होनेसे । अत दीर्घ होकर स्वतीस्यात । ऐसा है ही । तत्र स्वस्तिस्यान बननेकी विधि बोले—महाविभाषाके विकल्पसे अधिकारसे पक्षमे च्वि न होनेसे, न दीर्घ । यदि नेष्यते—दीर्घ—इष्ट नही है तो अनभिधानात्=भाष्यमे अदृष्ट होनेसे च्वि होगा ही नही, शिष्टके अस्वीकारसे यदि इष्ट है तब अस्तु—हो जाय । अमाता माता सम्पद्यते त करोति मात्रीकरोति । मातृ च्वि पूर्णलोप । रीङ आदेश । मातृ ई—यण—मात्री ।(२१)अरुष् मनस चक्षुष चेतस् रहस रजस् इन शब्दोके अन्तके उका लोप हो, च्वि परे । जो पूर्वसूत्रसे सिद्ध था। किन्तु साथ मे अन्त्यके लोपके लिए यहा भी च्वि पढा। अनरुह रुह सम्पद्यते तत्करोति अरूकरोति । गीलाको शुष्क बनाता है रुक्षको सरस । अरुम्से च्वि । और अन्त्य सका लोप । च्वौ चसे उ को दीर्घ । उन्मनीकरोति । अनुन्मना उन्मना सम्पद्यते जो उदास नही था वह उदास हो रहा है त करोति उसको उदास करने वाला । उन्मनस्से च्वि, सलोप अस्य च्वौ ईत्व । उच्चक्षूकरोति । अनुच्चक्षु उच्चक्षु सम्पद्यते नीचे गिरी पलकको ऊपर करे । उच्चक्षुस्से च्वि अन्त्य । सलोप दीर्घ । उच्चेतीकरोति अनुच्चेता उच्चेता सम्पद्यते—गिरे मनका मनोबल बढा रहा है ऐसी क्रिया करनेवाला । च्वि सलोप ईत्व । विरहीकरोति रह निर्जनस्थान, विशिष्ट रह विरह । अविरहो विरह सम्पद्यते तत्करोति चहल पहलको शान्तिमे बदलनेवाला । च्वौ अन्त्य लोप ईत्व । विरजीकरोति । अविरजा विरजा सम्पद्यते त करोति जो रजोगुणी नही था वह रजोगुणी हो रहा हैं ऐसी क्रिया कर्ता । कार्य पूर्ववत् ।

(२२) विभाषा साति लुप्ता प्रथमा । च्विविषये=अभूततद्भाव=सम्पद्यकर्ता कृ भू अस्तिके योग—विषयमे साति प्रत्यय विकल्पसे हो, शाकल्ये=सम्पूर्ण अर्थमे

(२३) सात्प्रत्यय का अवयव स और पदके आदिमे सको षत्व न हो । (न रपरसृपिसे)न,(अपदान्तस्य) मूर्धन्य आये । पदादि सको षत्व निषेध । दधिसि-

कृत्स्न शस्त्रमग्निः सम्पद्यतेऽग्निसाद्भवति । अग्नीभवति । महाविभाषया वाक्य मपि । कार्त्स्न्ये किम् ? एकदेशेन शुक्लीभवति पट । ( २४ ) **अभिविधौ सम्पदा च ५।४।५३।।** सम्पदा कृभ्वस्तिभिश्च योगे सातिर्वा स्याद्व्याप्तौ । पक्षे कृभ्वस्तियोगे च्वि । सम्पदा तु वाक्यमेव । अग्निसात्सम्पद्यते, अग्नि-साद्भवति शस्त्रम्, अग्नीभवति । जलसात्सम्पद्यते, जलीभवति लवणम् । एकस्या व्यक्ते सर्वावयवावच्छेदेनान्यथाभाव कार्त्स्न्यम् । बहूना व्यक्तीना

---

व्याप्ति । षिचिर क्षरणे धात्वादे ष स । आदेशप्रत्ययो से षत्व प्राप्त, उसका निषेध (पदके आदिमे सकार होनेमे) हुआ । कृत्स्न=सम्पूर्ण अवयव वाला शस्त्र अग्निमय-जो लाल नही था वह लाल सम्पन्न हो रहा है । भवतिके सम्बन्धमे अग्निसे सात् **अग्निसाद्भवति** । षत्व प्राप्त था, सातकि स होनेन सात्पदाद्यो इति निषेध । **अग्निसात्सम्पद्यते** । जो ठण्डा रहा, वह गरम हो रहा है तद्भ वति=अग्निसे च्वि सर्वापहार । दीघ मह विभाषा या प्रथमाद्वासे वा पूरेतद्धित मे आ रहा है । उससे पक्षमे वाक्य भी रहता है । साति नही होगा तब च्वि होनेके लिये भी विभाषा(विषाष्यते विकल्प्यते)पढा । शाकल्य क्यो पढा ? एक अङ्गमे विकार होता हो तब साति प्रत्यय न हो । कपडा एक अशमे सफेद हो रहा है । पूरे अङ्गमे श्वेत विकार नही । न साति । किन्तु च्वि, इत्व आदि । अशुक्लः शुक्ल सम्पद्यते **शुक्लीभवति** । (२४) **अभिविधौ**–चकार कृ–भू अस् का सग्राहक । सम्पदा सम्पन्नता विकारात्मासे कृ–भू अस के सम्बन्धमे भी साति प्रत्यय हो, विकल्पसे । व्याप्तौ=अभिविधि थोडे अशमे । पक्षमे कृ–भू अस के योगमे च्वि होता है, सम्पदा योग पक्षमे । जब साति नही, तब वाक्य ही रहे । सम्पदा=पूर्ण विकारात्माका उदाहरण—अनग्नि अग्नि सम्पद्यते अग्नि स्वरूप हो रहा है लोहा लाल । अग्निसे साति, कृ–भू अस्के योगमे सातिप्रत्यय होनेपर **अग्निसाद्भवति**, अग्निसात्करोति । अग्निसात्स्यात् । सम्पूर्ण अवयवमे व्यक्ति अग्निसे वस्तु लाल हो रहा है । अपङ्क पङ्क सम्पद्यते पङ्कसाद्भवति सूखास्थान कीचड हो रहा है । पङ्कसात्करोति । पक्षमे च्वि, पूरा लोप, च्वौ चसे दीर्घ । **पङ्कीभवति** । अग्नीभवति शस्त्र लोहा आँख । अजल जल सम्प द्यते जलसाद्भवति । जल नही था जलमय हो रहा है । जलसात्सम्पद्यते । जलसे साति अभूततद्भाव अर्थमे । जब च्वि, लोप, ईत्व तब जलीभवति । लवण, नमक जल नही था अब गलकर जल हो रहा है । अलवण लवण सम्प द्यते **लवणीभवति** वास्तुकम् शाक बथुआका साग नमकीन होरहा है । कार्त्स्न्य

किञ्चिदवयवावच्छेदेनान्यथात्व त्वभिविधि । ( २१२५ ) **तदधीनवचने** ५।४।५४।। सानि स्यात्कृभ्वस्तिभि सम्पदा च योगे । राजसात्करोति, राजसात्सम्पद्यते । राजाधीनमित्यर्थः । (२६) **देये त्रा च** ५।३।५५।। तदधीने देये त्रा स्यात्सातिश्च, कृभ्वादियोगे । विप्राधीन देय करोति-विप्रत्रकरोति । विप्रत्रा सम्पद्यते । पक्षे विप्रसात्करोति । देये किं ? राजसाद्भवति राष्ट्रम् ।
(२७) **देवमनुष्यपुरुषपुरुमर्त्येभ्यो द्वितीयासप्तम्योर्बहुलम्** ५।४।५६।।
एभ्यो द्वितीयान्तेभ्य सप्तम्यन्तेभ्यश्च त्रा स्यात् । देवत्रा वन्दे रमे वा । बहु-

---

और अभिविधिमे अन्तर बोले—एकस्या व्यक्तेः=एक ही वस्तु या व्यक्ति सर्वावयवावच्छेदन=सम्पूर्ण अङ्गके साथ अन्यथाभाव अन्य दूसरे रूपमे बदल जाना कात्स्न्य हैं पूर्ण परिवर्तन । बहुत व्यक्तियोके बीच किसी अङ्गके अशमे अन्यथात्व=परिवर्तन रङ्गबदल अभिविधि । आशिक विकार ।

(२१२५) **तदधीन** तत =वह साति प्रत्यय हो, अधीनवचने=कृ—भू अस् और सम्पदा सम्बन्धमे । (अभूततद्भावे रुका)न राजा अराजा राजा सम्पद्यते त करोति राजासत्करोति । प्रजाको राजा बना रहा है। **राजसात्सम्पद्यते ।** छोटी नगरी राजधानी हो रही है । गुरुसात्सम्पद्यते जो गुरुकुल नहीं था वह गुरुकुल हो रहा है । (२६) **तदधीन** वचन आया । देये=जिसके अधीन देना हो उससे त्रा प्रत्यय हो, सानि भी, कृ—भू अस्के योगमे । यथा विप्रके अधिकारमे देय वस्तु है । अर्थमे त्रा **विप्रत्राकरोति** ब्राह्मणके हवाले करता है । सम्पन्न अर्थमे भी त्रा । विप्रके आधीन योग्यता सम्पन्न हो रहा है । विप्रत्रा सम्पद्यते । जब त्रा नही, तब सात **विप्रसात्करोति** विप्रके आधीन करता है । देय वस्तु अर्थ क्यो ? राष्ट्र राजाके आधीन हो रहा है । यहा त्रा न हो

(२७) **देवमनुष्य** पुरुष पुरु मर्त्य इन शब्दोसे द्वितीयान्त या सप्तम्यन्तसे त्रा हो अन्यन्त स्वार्थी । यहामे साति कृ—भू अस् प्रयोग रुक गये । यथा—**देवान्वन्दे** अथवा **देवेषु** रमे । **त्रा—देवत्रा** देवको नमन या देवताओमे रमण या देव रमण,देवत्रा रमे । मनुष्यान् गच्छति मनुष्यत्रा गच्छति । मनुष्येषु मिलति मनुष्यत्रामिलति । पुरुषान् प्राप्नोति, **पुरुषत्राप्राप्नोति** । पुरुषेषु वसति पुरुषत्रावसति । पुरुशब्द बहुका पर्याय । पुरुषु या पुरु गच्छति वसति **पुरुत्रा** । मर्त्यान मर्त्येषु वा वर्तते **मर्त्यत्रा** । बहुल पढनेसे अन्य स्थलमे भी त्रा देखा गया । **जीवतो मन बहुषु विषयेषु गच्छति** । बहूनि व्याप्नोति जीवति मनुष्य

लोकतेरन्यत्रापि। बहुत्रा जीवतो मन । (२८) **अव्यक्तानुकरणाद्द्व्यजवरार्धादनितौ डाच्** ५।४।५७॥ द्व्यच् अवर न्यूनम्, न तु ततो न्यूनम्, 'अनेकाच्' इति यावत्। तादृशमर्धं यस्य तस्माड्डाच्स्यात् कृभ्वस्तिभिर्योगे। 'डाचि विवक्षिते द्वे बहुलम्'।* नित्यमाम्रेडिते डाचीति वक्तव्यम्'। डाच्पर यदाम्रेडित तस्मिन्परे पूर्वपरयोर्वर्णयो पररूप स्यात्। इति तकारपकारयो पकार। पटपटाकरोति। अव्यक्तानुकरणात् किम्? ईषत्करोति। द्व्यजवरार्धात् किम्? श्रत्करोति। अवर-इति किं? घरटघरटाकरोति। त्रटत्रपटाकरोति। 'अनेकाच' इत्येव सूत्रयितुमुचितम्, एव हि डाचीति परसप्त-

---

का मन बहुत विषयोमे फैलता है। अर्थमे त्रा बहुत्रा गच्छति। बहुतमे जाता है। (२८) अव्यक्त=जिस ध्वनिमे अकारादिवर्ण स्पष्ट न हो उस अव्यक्त ध्वनिका अनुकरण अव्यक्तानुकरण है। द्व्यच् अवरार्धात्। द्वौ अचौ यस्य दो अच् जिसमे उससे अवर=न्यूनसख्या न तु ततो न्यून-माने एक अच्से कम न हो। अर्थात् अनेकाच् तादृशमर्धम्=अनेकाच्के आधाभागवाचक शब्द से डाच् हो, कृ भू अस्के योग (जो मेढक उछालन न्यायसे आया) अर्थात् अनेकाच् वाले भाग से जुडा हो, अव्यक्तका अनुकरण शब्दसे डाच्। जैसे बगीचेमे आम गिरा पट पट। किसीने अनुकरण किया पटत्-२ जो अनेकाच् है। ध्वनिका अनुकरण पटत्से डाच्। अनुबन्धलोप आ। (वा०) डाच् की विवक्षा=वक्ताकी इच्छामे अनुकरणशब्दको द्वे=दो बार उच्चारण हो बहुलम्-आवश्यकतानुसार। डाचि मे सति सप्तमी हैं। यदि पर सप्तमी कहे, तब अन्योऽन्याश्रय एक दूसरेका मुख देखना होगा। जब डाच् हो तब द्वित्व। जब द्वित्व तब डाच्। अत सति सप्तमी मान्य। द्वित्व हुआ। पटत् पटत् आ करोति इति दशाया(वा०) आम्रेडितसे डाच् हुआ हो, अथवा डाच् परक आम्रेडितके परे पूर्व और पर वर्णके बीच परवर्णका रूप हो। अत त्-पके बीच पर रूप प हुआ। पट-पटत् आ। डित्से टि-अत्का लोप। पटपटाकरोति। अव्यक्तका अनुकरण क्यो कहा? दृषत्करोति। पत्थरकी शील चकला बनाना हैं यहा डाच् न हो, अनुकरण न होनेसे। द्व्यच् अवरार्ध क्यो पढा? श्रत्करोति एक अच् है डाच् न हो। अवर न्यून अच् क्यो? घरटत् घरटत् करोति। अव्यक्त अनुकरणसे डाच्। द्वित्व,पररूप, टिलोप होनेपर हुआ। अर्धभाग घरटत्मे दो अच् नही बहु अच् है डाच् न हो। नाक घरर घरर बोलती है-खरटत् खरटत् करोति खरर खरर करता है अनेकाच् पढना उचित था द्व्यच् अवरार्ध न पढने। तत्र विशेष

स्येव द्वित्वे सुवचेत्यवधेयम् । अनितौ किं ? पटिति करोति । ( २९ ) **कृञो द्वितीयतृतीयशम्बबीजात्कृषौ ५।४।५८॥** तृतीयादिभ्यो डाच्स्यात्कृञ एव योगे कर्षणेऽर्थे । बहुलोक्तेरव्यक्तानुकरणादन्यस्य डाचि न द्वित्वम् । द्वितीय तृतीय कर्षण करोति । द्वितीयाकरोति । तृतीयाकरोति । शम्बशब्द प्रतिलोमे । अनुलोम कृष्ट क्षेत्र पुन प्रतिलोम कर्षति, शम्बाकरोति । बीजेन सह कर्षति, बीजाकरोति । (२१३०) **सङ्ख्यायाश्च गुणान्ताया. ५।४।५९॥** कृञो योगे कृषौ डाच्स्यात् । द्विगुणाकरोति क्षेत्रम् । क्षेत्रकर्मक द्विगुण कर्षण करोतीत्यर्थ । (३१) **समयाच्च यापनायाम् ५।४।६०॥** कृषौ इति निवृत्तम् । कृञो यो`गे डाच्स्यात । समया क`रोति । कालं यापयतित्यर्थ । (३२) **सपत्त्रनिष्पत्त्रादतिव्यथने ५।४।६१॥** सपत्त्राकरोति मृगम् ।

---

लाभ एवा हि=**अनेकाचौ अनितौ** डाच् पढनेपर द्वित्वके पहले अनेकाच् मानकर डाच् होता है । डाच् परतो द्वित्व, पर सप्तमी सुलभ । अनितौ किम्—इति परे न हो ऐसा क्यो ? पटिति पटदिति । इति परे है डाच् न हो ।

(२९) कृञो द्वितीय तृतीय शम्ब, बीज इनसे डाच् हो करोतिके योगमे, कर्षणे—खेत जोतनेके विषयमे । भू—अस् रोकनेके लिये कृञ् पढा । जो मद्रात्परि वापणे तक जायेगा । **बहुलोक्ते**=डाचिबहुल द्वे भवत । मे बहुल पढनेसे अव्यक्तके अनुकरणको ही द्वि व हो, अन्यको नही । यथा **द्वितीय** दो बार जोतना । तृतीय **कर्षण** तीसरीजोत, अर्थमे डाच द्वितीया करोति दूबही करना हैं । तृतीया करोति तिबही, करता है । डाच् हुआ, अनुकरण नही, न द्वित्व । **शम्ब** शब्द प्रतिकूल उलटा जोतनेमे अनुलोम कृष्टम=अनुकूल जोता खेतको प्रतिलोमम उलटा जोतने अथमे डाच् **शम्बाकरोति**, कुल्सी करना है । बीजके के साथ जोतना बोना, साथमे **बीजाकरोति** । अथवा बीज बोनेके बाद बीज बोना । शप् होनेपर कर्षति । तुदादिका श होनेपर कृषति ।

(२१,३०) **सख्याया** गुण शब्द अन्त हो, सख्यावाचकसे कृ के सम्बन्धमे डाच्-आ हो । कृषौ=खेत जोतने अर्थमे । अद्विगुण द्विगुण करोति अर्थे डाच् **द्विगुणाकरोति** । खेतको दूसरीबार गोड रहा है । दुगुना जोतना । त्रिगुणा करोति—तीसरी गोड कर्षण । (३१) **समय** से डाच् हो । यापनाया—कालक्षेपे समय विताने अर्थमे । **कृषौ** इति खेत जोत रुक गया । कृञके योगमे । कर्तव्यस्य अवसर प्राप्ति समय अद्य इद कर्तव्यमिति तस्य अतिक्रमण यापना अर्थमे डाच् समयाकरोति कालक्षेप करोति ।(३२) **सपत्त्र** और निष्पत्त्र शब्दसे अति

सपुङ्खशरप्रवेशेन सपत्रं करोतीत्यर्थः । निष्पत्राकरोति । सपुङ्खस्य शरस्यापरपार्श्वे निगमनान्निष्पत्रं करोतीत्यर्थः । अतिव्यथने किम् ? सपत्रं निष्पत्रं वा करोति भूतलम् । (३३) **निष्कुलान्निष्कोषणे** ५।४।६२।। निष्कुलाकरोति दाडिमम् । निर्गतकुलमन्तरवयवानां समूहो यस्मादिति बहुव्रीहेर्डाच् । (३४) **सुखप्रियादानुलोम्ये** ५।४।६३।। सुखाकरोति प्रियाकरोति गुरुम् । अनुकूलाचरणेनानन्दयतीत्यर्थः । (२१३५) **दुःखात्प्रातिलोम्ये** ५।४।६४।। दुःखाकरोति स्वामिनम् । पीडयतीत्यर्थः । (३६) **शूलात्पाके** ।५।४।६५।। शूलाकरोति मांसम् शूलेन पचतीत्यर्थः । (३७) **सत्यादशपथे** ५।४।६६।। सत्या-

---

व्यथने=बाणके आरपार होने अर्थमें डाच् । व्यध ताडने । पीडा पहुचाने अर्थमें व्यध । अतिक्रम्य वेध चुभकर पार होना **अतिव्यधनम्** । लक्ष्ये शरा पतन्ति अनेन पत्रम् । शराणां पुङ्खगत मृगपर बाण चुभते हैं । शर अग्रभाग **सपत्रा करोति** । मृगको बाण चुभा है । पुङ्ख-फण सहित बाणके प्रवेशसे मृगको सपत्र बनाता है । अतिपीडा डाच्का अर्थ । **निष्पत्राकरोति** । चुभे हुए बाणको पार निकालना अतिव्यथा अर्थ डाच् । फण सहित बाणके दूसरे भागसे निकालना, अतिपीडा क्यो पढा ? भूतलपर पत्ते गिरते है । अथवा झाड बुहार रहा है । बाणकी नोक जमीनमे गाड, उखाड रहा है । पीडा नही, न डाच् । अथवा पत्राणि पर्णानि तत्सहित रहितम् वा करोति ।

(३३) **निष्कुल** शब्दसे निष्कोषणे=भीतरकी वस्तु खोदकर बाहर निकालना । अन्तर्गतावयवाना बहिः निष्कासनम् अर्थमे । दाडिमम् अनारको खोल कर भीतरी तत्वको प्रकाशित करता है । कुल शब्द भीतरीभागके समूह अर्थमे है । डाच बहुव्रीहिसे । निकल गया है भीतरीभागके गुदा या दाना जिससे । निष्कोण क्यो ? दाँत खोदना न हो किन्तु शत्रुके वशका विनाश हो तो डाच् न हो । यथा निष्कुल करोति शत्रुम । (३४) **सुख** और **प्रिय** शब्दसे आनुलोम्ये अनुकूल आचरणसे आनन्द देता है अर्थमे डाच् । प्रियाकरोति प्रियसे डाच् आराध्य माता पिता गुरुका प्रिय करता है मनके अनुकूल सुखी बनाता है

(२१३५) दुःखसे डाच् हो प्रातिलोम्ये=आराध्य माता पिता गुरुके चित्त को दुःखी दुःखाकरोति रक्षक पालकको पीडित करता है । आराध्य प्रतिकूलाचरण **प्रातिलोम्यम्** । (३६) **शूल** शब्दसे डाच् हो पाके—पकाना अर्थमे । लोहकी कटिया अर्थमे शूलसे डाच् **शूलाकरोति** । मांस पकाता है । पाके किं, शूलाकरोति कदन्नम् । खराब अन्न पेटरोग बढाता है । ( ३७ ) **सत्यशब्दसे**

करोति भाण्ड वणिक् । क्रेतव्यमिति तथ्य करोतित्यथ । शपथे तु सत्य करोति विप्र । (३८) मद्रात्परिवापणे ५।४।६७।। मद्रशब्दो मङ्गलार्थं । परिवापण मुण्डनम् । मद्राकरोति । माङ्गल्यमुण्डनेन सस्करोतीत्यर्थं *'भद्राच्चेति वक्तव्यम्'* भद्राकरोति । अर्थ प्राग्वत् । परिवापणे किम् ? मद्र करोति । भद्र करोति ।

इति स्वार्थिकप्रकरणम । इति तद्धिता ।।

## अथ भ्वादयः द्विरुक्तप्रकरणम् ।।४२।।

(३९) **सर्वद्वे स्य** ।।८।१।। इत्यधिकृत्य । (२१४०) **नित्यवीप्स-**

---

डाच् **अशपथे**=निश्चय न कहने अर्थमे । सत्य शब्दस तथ्य अथमे । सत्य तथ्य ऋत सम्यक् इत्यमर । सत्येनोत्तभिता भूमि । सत्सु साधु. सत्यम् । साधु अर्थे यत् सत्यसे डाच् सत्याकरोति—रत्नादिद्रव्य जटितपात्र खरीदने के लिए बयाना सुरक्षामूल्य देना । **मयैव एतद ग्राह्यम् एतावता मूल्येन इद क्रयगाहं** अतो अधिक मूल्येन नहि इति सत्यङ्कारद्रव्यप्रदानेन क्रेतुम् । अत कहा क्रेतव्यम् निश्चित खरीदना अशपथ है । जहा शपथ झूठ छल, बहाना, वहा न डाच् **शपथेतु**=सत्यकरोनि कसम शपथ करता है अवश्य खरीदू गा सुरक्षा मूल्य नही देता । (३८) मद्रसे परिवापण मुण्डन कर्म अर्थमे यन् । किसान सिर मुड जाता है । चौल कर्ममे सस्कार मङ्गल है डाच् । **मद्राकरोति** । (वा०) भद्रसे डाच् हो । मुण्डन दीक्षा तिलक आदिसे मनुष्य भद्र होता है । उससे डाच् भद्राकरोति । मङ्गलाकरोति । परिवापण क्यो—चौल दीक्षा तिलक आदि अर्थ मे डाच क्यो इसलिए कि किसीका कुशल मङ्गल करने अर्थमे डाच् न हो । मद्र भद्रंका क्षेम करोति अर्थ ।। इति प्राभाकरीटीकाया तद्धिता समाप्ता ।।

**अथ द्विरुक्तप्रकरणम्**—

पूर्वप्रकरणमे प्रातिपदिक या सुबन्तसे प्रत्यय हुए क्योकि तेभ्य प्रयोगेभ्य **प्रातिपदिकेभ्य**, सुबन्तेभ्य हिता तद्धिता इस प्रकरणमे प्रातिपदिकका अधिकार नही । किस दशामे किन शब्दोका दो बार उच्चारण हो, निर्णय की प्रक्रिया ।(३९) **सर्वस्य द्वे** सभी शब्दोके द्विर्वचनका अधिकार । केवल सर्वशब्द का द्वित्व नही । **नित्यवीप्सयो** आदि सूत्रमे किसको किस अर्थमे क्या कार्य हो निश्चित नही । आकाक्षा जगनेसे स्वरितसज्ञासे द्वे का अधिकार । अत कहा इत्यधिकृत्य । द्वित्वरूपार्थमधिकृत्य ।

केचित्तु इदित मत्वा नुमि कृते कण्ठतीत्यादि वदन्ति । अन्ये तु इ ई इति प्रश्लिष्य । अयति । इयाय । ईयतुः । ईयुः । इययिथ–इयेथ । इय । इयाय इयय, दीर्घस्य तु-ईजादेश्च इत्याम् अयाञ्चकारेत्यादि उदाहरन्ति । ३२१ मडि भूषायाम् । कुडि वैकल्ये । कुण्डति । कुण्डति इति तु दाहे गतम् । मुड प्रुड मर्दने । ३२५ चुडि अल्पीभावे । मुडि खण्डने मुण्डति । पुडि च इत्येके । पुण्डति । रुटि लुटि स्तेये । रुण्टति । लुण्टति । रुठि लुठि इत्येके । रुडि लुडि इत्यपरे । स्फुटिर् विशरणे । इरित्वादङ् वा । अस्फुटत् अस्फोटीत् । स्फुटि इत्यपि केचित् । इदित्वान्नुम । स्फुण्टति । ३३० पठ व्यक्तायां वाचि । पेठतुः । पेठिथ । अपठीत् । अपाठीत् । वठ स्थौल्ये । ववठतुः । ववठिथ । मठ मदनि-

---

इ ह्रस्व है क्योंकि इ अतुस् दशामे कित होनेसे गुण नही । द्विवचनेऽचिके निषेधसे यण नही । इको द्वित्व । सवर्ण इकार मिला, अभ्यासको इयङ् नही । वार्णादाङ्गं बलीयः सवर्णदीर्घको बाधकर एरनेकाच सूत्रसे उत्तरखण्ड के इ का यण् । इय इ थ । ऋतो भारद्वाजस्य मते-थल परे विकल्पसे इट् इययिथ, जब न इट् इयेथ । वस्मस परे क्रादि नियमसे नित्य इट् । उत्तरखण्डके इको यण् । इययिव इययिम । एता एष्यसि । अयतु आयत् ईयात् ऐषीत् ऐष्यत् जब दीर्घ ई धातु रहेगा तब लिटपरे ईजादि मानकर अ म, कृ लिट् अनुप्रयोग । अयाञ्चकार । मण्डति सजावट शृङ्गार अलङ्कृत करता है । मण्डतु अमण्डत् अमण्डीत् । कुण्डति विकल होता है । जब कुण्डते कहैगे दाह अर्थ होगा । वैकल्यका अविवेक, अपूर्णता अर्थ । अकुण्डीत । मूड प्रूडका मर्दनकी क्रिया । चुण्डते अल्प–घटता है । मुडि मुण्डति खण्डन करना है । चोरी की क्रिया–रुण्ठति लुण्ठति लूटता है । अलुण्ठीत् लुण्ठति । (३२९) ईर इन स्फुट धातुका विशरण–फटना अलग होना विकसित, फूटकर निकलना स्फोटति पङ्कः । कीचड सूखकर फट रहा है । पुस्फोट । ईर इत् होनेसे सिच्को अङ् विकल्पसे अस्फुटत् । यदा न अङ, तदा सिच् । इट ईटि आदि । अस्फोटीत् । भूतकालिक फूटने दरार पडनेकी क्रिया । (३३०) पठ धातुका स्पष्ट वाणी बोलनेकी क्रिया । पठति–एककर्तृक वर्तमानकालिक स्पष्टोच्चारणानुकूलव्यापार, बीते भूतकालमे अनदेखी उच्चारण क्रिया हो कर्तामे लिट पठ पठ पपठ पपाठ । अतुस् आदि किन परे एत्व अभ्यासलोप । पेठतु: पेठुः । थलि च सेटिसे एत्व अभ्यासलोप । पेठिथ पेठथु: पेठ । पपाठ पपठ पेठिव पेठिम । पित् कित् नही होते । पठिता पठिष्यति पठतु पठतात् पठता

बासयो । कठ कृच्छ्रजीवने । रट परिभाषणे । रठ इत्येके । हठ प्लुतिशठत्वयो बलात्कारे इत्येके । हठति जहाठ । ३३६ रुठ लुठ उठ उपघाते । ओठति । ऊठ इत्येके । ऊठति ऊठाञ्चकार । पिठ हिंसासंक्लेशनयो । शठ कैतवे च । शुठि प्रतिघाते । शोठति । शुठि इति स्वामी । शुण्ठति कुठि च । कुण्ठति । लुठि आलस्ये प्रतिघाते च । शुठि शोषणे । ३४५ रुठि लुठि गतौ चुड्ड भावकरणे, भावकरणमभिप्रायसूचनम् । चुड्डति । चुचुड्ड । अड्ड अभियोगे । अड्डति आनड्ड । कड्ड कार्कश्ये । कड्डति । चुड्डादयस्त्रयो दोपधा । तेन क्विपि चुत् अत् कत् इत्यादि । ३५० क्रीड़ विहारे चिक्रीड । तुड़ तोडने तोडति । तुतोड । तूड़ इत्येके । हुड़ हूड़ होड गतौ । हुड्यात् । हूड्यात । होड्यात । ५५

---

पठन्तु । अपठ अपठतम अपठत । अपठन् अपठाव अपठम । पठयम् पठव पठेम । पठ्यात् पठ्यास्ता पठ्यासु एककर्तमे स्पष्ट उच्चारणविषयक आशीर्वादानुकूलव्यापार । अतो हलादेर्लघो से वृद्धिविकल्प । अपाठीत् स्पष्ट उच्चारण व्यापार वाचक पठ् धातुसे भूतकालके कर्तामे लुड् तिप इतश्च । च्लि सिच वलादि आर्धधातुक इट् । अपृक्त हल्को ईट हुआ । ईट इटि सल प उपधा वृद्धि । अट आदि अपठीत् अपठिष्टाम् अपठिषु अपाठी । अपठिष्ट । अपठिष्यत् । वठ धातुका स्थूलीभवन मोटा होनेकी क्रिया । वठति मोटा हो रहा है । ववठतु दोनो कब मोटे हो गये । अवठीत् तुम कब मोटे हुये । न शस् ददवादि गुणानाके वादि मानकर निषेधसे न एत्व, न अभ्यास लोप । वठिता वठिष्यते । वठतु अवठत् । अवठीत् वृद्धि विकल्प । मठतिका मठाधीश होनेका । गर्व अथवा निवासकी क्रिया । ममाठ मेठतु ममठतु । मठेत अमाठीत् । कठति कृच्छ्र कष्टमय जीवन बिताता है । हठ धातुका (जिद्द) मे प्लुति उछल कूद करना । शठता (एकमतमे बलात्कर) जबरी करना हठति जिद्द (कठोरता) क्रियाके अनुकूल प्रयत्नशील राजा, स्त्री बालक आदि । जहाठ जहठतु जहठु बीते भूतकालमे अनदेखे हठ कर्ता आदि । हठिता हठिष्यसि हठिष्यामि । हठता । हठतम हठेटाव (द्विवचन) हठेत हठेता हठेयु । हठेः हठेत हठेत । हठेथ हठेव हठेम । अहठीत् । रुठ आदिका उपघातकी क्रिया जब ऊठ पढेगे तब लिट् मे आम् कृ । लिटिका प्रयोग होगा । पेठति हिंसा प्राणवियोग सामति कष्टकी क्रिया । शठ का कैतव छलकपट धोखा हिंसा क्लेश अर्थ । शठति अशाठीत् । शुठका प्रतीघाध बदलेमे चोटकी

रौडृ अनादरे। रोडृ लोडृ उन्मादे। अड उद्यमे। अडति। आड। आडतु। आड्। लड विलासे लडति। लडयोर्ललयोरश्चैकत्वस्मरणाल्ललतीति। स्वाम्यादय। ३६० कड मदे। कडति। कडि इत्येके। कण्डति। गडि वदनैकदेशे। गण्डति। इति टवर्गीयान्ता।

अथपवर्गीयान्ता। तत्रानुदात्तेत। स्तोभत्यन्ताश्चतुस्त्रिंशत्। तिपृ तेपृ ष्टिपृ ष्टेपृ क्षरणार्था। आद्योऽनुदात्त। क्षीरस्वामी त्वय सेडिति बभ्राम। तेपते। तितिपे। क्रादि नियमादिट्। तितिपिषे। तेप्ता। तेप्स्यते। (२३००) लिङ्

---

क्रिया शोठति अशोठीत्। कुण्ठति वर्तमानकालिक प्रतिघात। लुण्ठति आलस्य या प्रतिघात करता है। शुण्ठति शोषणकी क्रिया गति अर्थमे भी। चुड्डति–अभिप्राय सूचित करता है। अड्डति अभियोग लगाता अडता है। दो हल् है नुम होगा। कड्डका कठोरताकी क्रिया। तीन धातु। द धातु म.न रक क्विप कहेगे पूर्णलोप। सुका हलड्याादि। वाऽवसाने चर्त्व। अड्डसे अत् अभियोग लगानेवाला। कड्डमे क्विप् कत् च्युत् भावसूचक। ऋ इन् क्रीड धातुका विहार, सानन्द भ्रमणकी क्रिया। क्रीडति मस्त रहना है। क्रीडतः क्रीडन्ति त्व क्रीडसि। अह क्रीडामि। विहार करता हू। तुड धातुका फाडना, प्राणलेना अर्थ। तोडन दारण हिंसनाद्य तोडति तोडिता तोडिष्यति तोडतु। अतोडत् अतोडीत्। हुड्का गति अर्थ। रौडति अनादर अपमान रौदना। रौडति लोडति उन्मत्त विक्षिप्त भ्रममे पडी चित्तकी क्रिया। लड विलासे लडति ललति डल लल एक ही है। ऐसा स्वामी आदि कहते है। अलाडीत् विलस क्रिया। कडति मदमस्त होता है। गण्डति वदन का एकदेश फूलता है। अगण्डीत्।

पवर्गीय प फ ब भ म अनुदात्त इन् धातु चौतीस है। स्तोभति तेपति स्टेपति-आदि धातु क्षरण पसीझने अर्थमे। प्रथम तृतीय इकार उपधक। द्वितीय चतुर्थ एकार उपधा। तृतीय चतुर्थ षोपदेश है। तको ष्टुत्व ट हुआ था। दन्त्यपरक सादि। आद्य अनुदात्त है। क्षीरस्वामीको सेट्का भ्रम हुआ भाष्य विरुद्ध होनेसे। तेपते पसीझना है। तितेपे-बीते भूतकाल अनदेखी क्रियाका कर्ता मिलित। तितिपे तिनिपाते तितिपिरे असयोगसे परे लिट् कित है न गुण। तितिपिषे थास्को 'से' होनेपर इट्का विरोध एकाच उपदेशे अनुदात्तात ने किया। किन्तु क्रादि नियमसे इट् हुआ। यह अनिट् धातु। तेप्ता कल चूयेगा। तेप्स्यते धट। तुम क्षरण करो। तिप् सीयुट् सुट् त तिप्सीष्ट लघू-

**सिचावात्मनेपदेषु १।२।११॥** इक्समीपाद्धल परौ झलादी लिङात्मनेपदपर सिञ्चेत्येतौ कितौ स्त । कित्वान्न गुणः । तिप्सीष्ट तिप्सीयास्ता तिप्सी रन । लुङि 'झलोझलि' इति सलोप । अतिप्त । अतिप्साताम् । अतिप्सत । तेपते । तितिपे । तेपिता । तिष्टिपे तिष्टिपाते तिष्टिपिरे । तिष्टेपे तिष्टि पाते तिष्टेपिरे । तेपृ कम्पने च । ३६६ ग्लेपृ दैन्ये । ग्लेपते । टुवेपृ कम्पने । वेपते । केपृ गेपृ ग्लेपृ च । चात्कम्पने गतौ च । सूत्रविभागादिति स्वामी । मैत्रेयस्तु चकारमन्तरेण पठित्वा कम्पने इत्यपेक्षत इत्याह । ग्लेपेरर्थभेदात्पुन-

पधस्य चसे गुण प्राप्त ।

(२३००)लिङ्-इको झल् हलन्ताच्च सूत्र आये । असंयोगात् से कित भी, इकमे समीप षष्ठी । इक्के समीपमे हल् हो उससे परे झलादि-झभञ्से हल् तक अक्षर आदिमे हो ऐसा लिङ् (आत्मनेपद) परे या सिच्परे हो कित् हो । जिसका फल क्ङिति च से गुणनिषेध । आत्मनेपदपरक सिच् ही मान्य । नतु लिङ्, असम्भावनासे । इक क्यो पढा ? यक्षीष्ट-यहा कित् न हो । कित् होता वचिस्वपिसे सम्प्रसारण होता । आत्मनेपद क्यो ? अद्राक्षीत्मे कित न हो । यदि किन होता सृजिदृशोझल्यमकिति-से अम् न हो पाता । लुङ्लकारमे त । चित-सिच्का झलो झलिसे लोप । आत्मनेपदपरक सि है कित् हुआ । लघु-उपधा गुणका निषेध । एकार उपधाका प्रयोजन बोले—तेपिते-इकार उपधामे होता कित् होनेसे गुण न हो पाता । सेट् धातुका सूचक-तेपिता तेपिष्यते अतेपि-षीष्ट । अतेपिष्ट । स्टिप धातु धात्वादे ष स हुअ, ष्टुत्व हटा । स्तेपते क्षरण क्रियाका वतमानकालिककर्ता । तिष्टिपे अनदेखी पसीझना क्रियाका भूतकाल । शर्पूर्वाखय सूत्रसे त शेष, अन्यका लोप । किन्से गुण नहीं । तेपृ का कम्पन और क्षरण अर्थ ग्लेपृ दैन्ये दीनता, दु खकी सीमाके अनुकूल व्यापार । ग्लेपते कर्तामे दीनताकी वर्तमानकालिक क्रिया । जिग्लेपे जिग्ले-पिषे ग्लेपिता ग्लेपिष्यते ग्लेपताम् अग्लेपत अग्लेपिष्ट । कापनेकी क्रिया वाचक वेप धातुसे वतमानकालिक कर्तामे लट । वेपते कापता है । वेपसे वेपे ग्लेपिता ग्लेपिष्यते ग्लेपता वेपता अवेपत । एककर्तृक अनद्यतनभूतकालिक कम्पन क्रिया । अवेपिष्ट । केप गेप इनका भी कम्पन और गति अर्थ है । चकार अनुदात्तका सग्राहक है मैत्रेय स्वामीका मत है चकारके बिनाभी कम्पन ही अपेक्षित है अर्थ भेदसे ग्लेपका पुन पाठ । मेपते रेपते लेपते इनका गति क्रिया अर्थ । ३७४ ऊ इत् त्रप् धातुका लज्जित होना क्रिया । वर्तमानकालिक

पाठ ३७१ मेपृ रेपृ लेपृ गतौ। त्रपूष् लज्जायाम्। त्रपते। (२३०१) तृफल-भजत्रपश्च ६।४।१२२॥ एषामत एकारोऽभ्यासलोपश्च स्यात्किति लिटि थलि च। त्रेपे त्रेपाते त्रेपिरे। ऊदित्त्वाद्विट्वा। त्रपिता त्रप्ता। त्रपिषीष्ट। त्रप्सीष्ट ३७५ कपि चलने। कम्पते चकम्पे। रबि लबि अबि

लज्जा करनेमे लट्। त्रपते त्रपेते त्रपन्ते। त्रपसे त्रपेथे त्रपध्वे त्रपे त्रपावहे त्रपामहे। परोक्ष भूतकालमे लज्जित होनेके कर्तामे लिट। त्रप-त्रप, तत्रप ए, इस स्थितिमे मध्ये सयुक्त हल् है। अत एकहलमध्ये सूत्रसे एत्व अभ्यास लोप प्राप्त नही अत सूत्र—

(२३०१) तृफल भज और त्रप इन चार धातुओके अको ए होता है। अभ्यासका लोप भी, कित् लिट् सेट् और थल् परे। अत एकहक्मध्येसे अत लिटि आया, थ्वसो से ऐत् अभ्यासलोप भी। गमनसे कित् और थलि च सेट् सूत्र भी आया। तृ धातु गुणसे भावी अकारवान् है। फल और भजका अभ्यास विरूप आदेश वाला होगा। त्रप सयुक्त हलमध्य है। अत एत्व अभ्यास लोप प्राप्त नही सूत्र आवश्यक। इससे एत्व अभ्यास लोप हुआ। त्रेपिषे त्रेपाथे त्रेपिध्वे। त्रेपे त्रेपिवहे त्रेपिमहे। त्रपिता लुट्, तास् ति डा ऊदित मानकर इट्। यदा न इट्, त्रप्ता। ततार तेरतु। पफाल फेलतु फेलु। बभाज भेजतु भेजु अर्थात् भविष्यकालमे लज्जा की क्रिया। त्रपिष्यते त्रप्स्यते। त्रपता त्रपेता त्रपन्ता, त्रपस्व त्रपेथा त्रपध्व, त्रपै, त्रपावहै त्रपामहै। अत्रपत त्रपिषीष्ट त्रपिषीयास्ता त्रपिदीरन्। त्रप्सीष्ठा त्रप्सीयास्थाँ त्रप्सीध्व त्रप्सीय त्रप्सीवहि--महि। अत्रपिष्ट अत्रपिषाता अत्रपिषत। अत्रप्त अत्रप्साता अत्रप्सत। कपि-का चलने हिलने उछलकूद कापनेकी क्रिया अर्थ। कम्पते इदितोनुम्धातो। कम्पिता कम्पिष्यते कम्पताम् अकम्पत कम्पेत, अकम्पिष्ट अकम्पिषाता अकम्पिषत। अकम्पिष्ठा अकम्पिषाथा अकम्पिध्व। रम्बते लम्बते अम्बते। इदितो नुम (अनुस्वारपरसवर्ण) शब्द करने अथमे गुरोश्च हलःसे अप्रत्यय, अम्बा रम्बा लम्बा। विस्र अम्भाः अकार ओकार मकार शब्दा यस्य बहुब्रीहिसमासमे शेषाद्विभाषासे कप्। त्र्यम्बक। केचित् त्रीणि अम्बकानि नेत्राणि अस्य विग्रह करते है। ध्वनि करने की क्रिया। ललम्बाते ललम्बिरे जत आदे से अभ्यासको दीर्घ होनेपर दोहल् देखकर नुट्। आनम्बिषे आनम्बाथे, लम्बतेका अवस्रन नीचे लटकना अर्थ, लम्बिता झोला लटकायेगा। लम्बता अलम्बत लम्बेत अलम्बिष्ट अल-

शब्दे । ररम्बे । ललम्बे । आलम्बे । लबि अवस्रंसने च । ३८० कब वर्णे । चकबे क्लीबृ अधाष्टर्ये । चिक्लीबे । क्षीबृ मदे क्षीबते । शीभृ कत्थने । शीभते । चीभृ च, रेभृ शब्दे । रिरेभे । अभिरभी क्वचित्पठ्येते । अम्भते रम्भते । ष्टभि स्कभि प्रतिबन्धे । स्तम्भते । नुम्यनुस्वार । उत्तम्भते । 'उद स्थास्तम्भो:' इति पूर्वसवर्ण । विस्तम्भते । स्तम्भे इति षत्वं तु न भवति । सुविधौ निर्दिष्ट स्य सौत्रस्यैव तत्र ग्रहणात् । तद्बीजं तु 'उद स्थास्तम्भो' इति पवर्गीयोपधपाठ, स्तम्भे इति तवर्गीयोपधपाठश्चेति माधव । केचिदस्य टकार औपदेशि-

म्बिषाता अलम्बिषत अलम्बिष्ठा भूतकालिक लम्बन क्रियाके कर्तामे लुङ् ।

३८० ऋ इत् कव धातुका वर्णानुकूलव्यापार कवते—कविता बनाता है या वर्णन करता है । चकवे कव कव ककव, चकव लिट स्थानमे त एश् । चकविषे चकवाथे चकविध्वे ढ्वे चकवे चकविवहे-चकविमहे । कविता कविष्यते वर्णन करेगा । कवता कवता कवन्ताम् । अकविष्ट कवीव धृष्टता रहित क्रिया । क्लीबते नपुंसक हो रहा है । चिक्लिवे कब नपुंसक बना । क्लीबिता क्लीबता अक्लीबत् अक्लीवेता अक्लीबन्त । अक्लीवेय । अक्लीविष्ट भूतकालिक नपुंसकभवनक्रिया । क्षीवते मद गर्व घमण्डसे उन्मत्त हो रहा है । शीभ्रते अपनी प्रशंसा करता है । चीभते का भी वही अर्थ है । रेभते गर्दभ ध्वनि करता है । रेभिता रेभिष्यते रेभताम् अरेभत । अभि रभि भी पाठ मिलता है । ध्वनि अर्थ रभि' अम्भते रम्भते । सर्वधातुभ्यो असुन्, सभी धातुसे असुन् प्रत्ययका अधिकार । इदितो नुम । पानी अर्थ हो नुम होता है । अम्भ तोय तस्यापत्य आम्भि भीष्म, अम्भसो लोपश्चसे इञ्, सकारलोप भी । अम्भिभ्यते, स्तम्भते । ष्टभि षोपदेश दन्त्यपरक सादि मानकर ष त्वा दे ष स । उत्तम्भते प्रतिबन्ध, रुकावट करता है । नुम् अनुस्वार परसवर्ण । उद्स्तम्भते उद स्थास्तम्भो सूत्रसे पूर्वसवर्ण आदि कार्य उत्तम्भते । उठता है । उपसर्गसे धातुका अर्थ बदल जाता है । इदित् नुम्का नश्चापदन्तास्य अनुस्वार परसवर्ण । वि उपसर्ग लगा, विस्तम्भते । यहा षत्व नही होता—सात्पदाद्यो के निषेधसे स्तम्भेसे भी षत्व नही होता । सुविधिमे उच्चारित सूत्रका ही ग्रहण होता है । स्तम्भु स्तुम्भु सूत्रमे स्तु पढा है, उसीका षत्व विधिमे ग्रहण उसका बीज (मूलकारण) उदस्थास्तम्भो पवर्ग उपधामे पाठ है स्तम्भे सूत्रमे तवर्ग उपधामे है । माधवका मत । किसीने उपदेश अवस्थाका तकार माना । पाणिनि शिक्षा परम्परा प्रमाणमे । स्वाभाविक ट है ष्टुत्व सम्पन्न नही ।

**काङ्क्षत्याहु । तम्भते विष्टम्भते । ष्टम्भते । ष्टम्भे । जभी जृभि गात्रविनामे । (२३०२) रधिजभोरचि ७।१।६१।। एतयोर्नुमागम स्यादचि । जम्भते । जजम्भे । जम्भिता अजम्भिष्ट । जृम्भते जजृम्भे । शल्भ कत्थने शशल्भे । वल्भ भोजने दन्त्योष्ठ्यादि । ववल्भे । ९२ गल्भ धार्ष्ट्ये । गल्भते । श्रम्भु प्रमादे । तालव्यादिर्दन्त्यादिश्च । श्रम्भते । स्रम्भते वा । ष्टभु स्तम्भे । स्तोभते । विष्टोभते, तुष्टुभे । व्यष्टोभिष्ट ।**

**अथ परस्मैपदिन । ३९५ गुपू रक्षणे । (२३०३) गुपूधूप विच्छिपणिप-**

---

उनके मतमे ष्टम्भते ही बनेगा । टष्टम्भे शर्पूर्वाखय से ट शेष रहा । ई इत् नुम सहित जृम्भधातुका गात्रबिनामे शरीरका टेढापन वक्रभाव अगडाई जम्हाई लेनेकी वर्तमानकालिक क्रिया आदि । ई इत् है अतः लट शप् होनेपर

(२३०२) रध हिंसायाका संकेत । नुम रन्धयति-रधि और जभ इन दो धातुओको नुम् आगम हो अच्परे नुम् हुआ । नश्चापदान्तस्यसे अनुस्वार, ययि परे परसवर्ण । जम्भते जम्हाई लेता है जजृम्भे अगडाई ले चुका । अचि क्यो पडा ? रद्धा जब्धा हिंसा करेगा अगडाई लेगा । जम्भिता जम्भितारौ जम्भितार , जम्भितासे जम्भितासाथे कम्भिताध्वे जम्भिताहे जम्भिता स्वहे-महे । जम्भिष्यते जम्भता जम्भेता । जम्भस्व । अजम्भत अजम्भेता अजम्भन्त । अजम्भथा अजम्भेथा अजम्भध्वम् । अजम्भि । अजम्भिष्ट । जम्भ धातुसे भूतकालिक अगडाई लेने क्रिया आश्रय कर्तामे लुङ् सिच् इट अट षत्व ष्टुत्व जृम्भते शप् नुम् आदि । जृम्भिता अजृम्भिष्ट । शल्भते आत्म प्रशसा करता है । वल्भते भोजन करता है । गल्भते धृष्टता करनेकी वर्तमानकालिक क्रिया । स्रम्भु प्रसाद आलस्य थकावटकी क्रिया स्रम्भते । ष्टभु धात्वादे ष. स स्तोभते स्तम्भित करना, गति रोकना । वी उपसर्ग । उपसर्गात्सुनोति सुवतिसे षत्व । भूतकालिक क्रिया प्राक्सितादड व्यवायेऽपिसे षत्व ।

अथ परस्मैपद धातओकी प्रक्रिया । गुपू=ऊकार इत् गुपधातुका रक्षानुकूलव्यापार, सुरक्षा क्रिया वर्तमान है । (३) गुप धूप विच्छ पणि पनि ईन धातुओसे आय प्रत्यय हो स्वार्थ=स्व उच्चारितधातु , तस्य अर्थ उसी अर्थ मे प्रत्यय मान्य । अर्थ निर्देशके अभाव से । आय अकारान्त है जिसका फल गोपायत न सुमनस्यमान । गोपायमे यको धातु स्वरसे अन्त उदात्त होना शप्के अकारकेसाथ एकादेश उदात्तेन उदात्त होनेपर उदात्तानुदात्तस्य स्वरित

**निभ्य आय** ३।१।२८॥ एभ्य आयप्रत्ययः स्यात् स्वार्थे। पुगन्त इति गुणः। **(२३०४) सनाद्यन्ता धातवः** ३।१।३२॥ सनादयः कमेर्णिङन्ताः प्रत्यया अन्ते येषां ते धातुसंज्ञाः स्युः धातुत्वाल्लडादयः। गोपायति। **(२३०५) आयादय आर्धधातुके वा** ३।१।३१ आर्धधातुकविवक्षायामायादयो वा स्युः। **(२३०६) कास्प्रत्ययादाममन्त्रे लिटि** ३।१।३५॥ कास्धातोः प्रत्ययान्तेभ्यश्चाम्स्याल्लिटि न तु मन्त्रे। 'कास्यनेकाज्ग्रहणं'। कर्तव्यम् सूत्रे प्रत्ययग्रहणमपनीय तत्स्थानेऽनेकाच इति वाच्यमित्यर्थः। (०७) **आर्धधातुके** ६।४।४६॥

---

होना। गुप आय दशामें आर्धधातुकसंज्ञा उसका फल पुगन्तलघूपधस्य सूत्रसे उपधामें लघु इकारको गुण गोपाय। इसको भूवादयो धातव से धातुसंज्ञा नहीं होगी। भ्वादि धातुमें आय प्रत्ययान्तका पाठ न होनेसे सूत्र पढा।( २३०४ ) **सनाद्यन्ताः** सन आदि. येषां ते—सन् क्यच् काम्यच् क्यङ् क्यषोऽचार क्विप् णिच् यङ् तथा। यक् आय इयङ् णिङ् द्वादशामी सनादयः। णिङ् अन्ते येषां ते—प्रत्यय अन्तको धातुसंज्ञा हो। गुप् तिज् किद्के सन्से लेकर कमेर्णिङ् तक संज्ञाके विधानमें प्रत्ययको तदन्तविधि नहीं होती। अत सूत्रमें अन्त शब्द पढा। इससे धातुसंज्ञाका फल वर्तमानकालरक्षण क्रियाके कर्तामें लट शप् अतो गुणे पररूप। **गोपायति(रक्षति)गोपायतः गोपायन्ति गोपायसि गोपायामि**

(२३०५) आयादय—आय आदिर्येषां ते। आर्धधातुक इच्छामें आय इयङ् (ऋतेरीयङ्) णिङ् विकल्पसे हो। विषय सप्तमी। यदि पर सप्तमी होती गोपायितामें अतोलोप से अकारलोप न होता, उपदेशकालमें अदन्त न होनेसे। लिट्परे आय विकल्प हुआ। इसपक्षमें।(०६)कास धातु और प्रत्ययान्तेभ्य सन क्यच् से णिङ तक प्रत्यय अन्तमें हो उन धातुओंसे आम् हो लिटि परे। मन्त्रभाग न हो तब। (वा०) चकासृ दीप्तौ जागृनिद्राक्षये इत्यादिसे भी लिटि परे आम् प्रत्यय होनेके लिये बोले—कास् अनेकाच् भी पढना चाहिये। सूत्रे प्रत्ययका सम्बन्ध हो तब कास्धातु अनेकाच् प्रत्ययान्तसे काम चलेगा किन्तु अ इवाचरति अति क्विप् प्रत्यय अन्त जानकर आम होगा। अत. कहा—सूत्र प्रत्ययको हटाकर उसके स्थानमें अनेकाच पढे। इससे सिद्ध है कास् अनेकाच्से ही आम् हो तब न दोष। अमन्त्र क्यों पढा? कृष्णो नोनाव मन्त्र है आम् न हो। अच्छन्दसि नहीं पढा मन्त्र भिन्न भेदमें आम् होना इष्ट है। पुत्रमामन्त्रयामास प्रत्ययान्त है आम् हुआ।

अथ ह शुनःशेपः ईच्छाञ्चक्रे ईजादेश्च आम्। (२३०७) आर्धधातुके

इत्यधिकृत्य । (२३०८) अतो लोपः ६।४।४८।। आर्धधातुकोपदेशकाले यद-कारान्तं तस्याकारस्य लोपः स्यादार्धधातुके परे । गोपायाञ्चकार–गोपायाम्बभूव गोपायामास । जुगोप जुगुपतु । ऊदित्वादिट् । जुगोपिथ–जुगोप्थ । गोपायिता

का अधिकार करके उपयोगिता बोले–

(२३०८) अतो लोप अनुदात्तोपदेशसे उपदेश आया । अधिकृत आर्ध धातुककी आवृत्ति । दो उच्चारण (एक उपदेशमे जुडा) दूसरा लोपसे बधा । उपदेशमे आर्धधातुक हो ऐसा अकारान्त उसके अकारका लोप हो आर्धधातुक परे । आर्धधातुकोपदेशका फल क्या है अय पय गतौ धातुसे क्विप् । लोपो व्यो.से यलोप । पित्परे ह्रस्वस्य तुक् । अत् पत् (जाने वाला) यहा यलोपके बाद अकार लोप नही होता । उपदेशकालमे अकारान्त होनेसे । आर्धधातुके परे क्यो कहा–कथयति-चुरादि अदन्त धातु है उपधा वृद्धि न हो । अकारलोप के स्थानिवत्से । अन्यथा वह न होता । गोपाय आम स्थितिमे यके अका लोप गोपायाम् आम्से परे लिट्का लुक् । कृञ्चानुप्रयुज्यते सूत्रसे कृ लिट्का अनु-प्रयोग द्वित्वादि, गोपायाञ्चकार चक्रतु चक्रु । गोपयाञ्चकर्थ चक्रथु चक्र गोपायाञ्चकार चकर चकृव चकृम । भूलिटिके अनुप्रयोगसे गोपयाम्बभूव, अस् लिट्के अनुप्रयोगसे गोपायामास । आयके अभावपक्षमे लिट् द्वित्वदि । गुप गुप गुगुप कुहोश्चु जुगुप गुण । जुगोप । जुगुपु किन् है । न गुण । थल् आदि विभक्ति परे विकल्प इट् । स्वरतिसूति–सूत्रसे अपित् मानकर जुगोपिथ जुगुपथु जुगुप, जुगोप जुगुपिव जुगुप्व जुगुपिम जुगुप्म क्रादि नियम नही लगा नञ्का (अभाव) न होने, विकल्पसे लब्ध इट्का निषेध नही करता । गोपायिता । रक्षणक्रिया वाचक गुप धातो स्वर्थे आय आदि गोपाय=भविष्य कालिक आगामिकियाके कर्तामे लुट ति तास् डा । स्वरति सूति सूत्रसे ऊदित् इट् । जब न आय । गोपिता । न इट् गोप्ता गोप्तारौ गोप्तार । गोपि-तासि गोपितास्थ गोपितास्थ गोपायितास्मि गोपायितास्व गोपायि-तास्म । गोपायिष्यति, गोपायिष्यत गोपायिष्यन्ति । गोपिष्यसि गोपि ष्यथ गोपिष्यथ । गोप्स्यामि गोप्स्याव गोपस्याम । रक्षण क्रियाके विषयमे आज्ञा प्रेरणा आमन्त्रण प्रार्थनाका कर्ता हो लोट् गोपायतु गोपा-यतात् गोपायता गोपायन्तु । गोपाय गोपायत–त । गोपायामि–याव–याम भूतकालिक पेरणक्रियाका अनद्यतनकाल हो लङ् अगोपायत् अगोपायता अगोपायन् । अगोपाय अगोपायतम् अगोपायत । अगोपाय अगोपायाव

गोपिता–गोप्ता । गोपाय्यात्–गुप्यात् । अगोपायीत्–अगोपीत्–अगौप्सीत् । ३९६ धूप सन्तापे । धूपायति । धूपाञ्चकार दुधूप । धूपायितासि । धूपितासि ॥ जप जल्प व्यक्तायां वाचि । जप मानसे च । चप सान्त्वने । ४०० षप समवाये । समवाय सम्बन्ध सम्यगवबोधो वा । सपति । रप, लप व्यक्तायां वाचि

---

अगोपायम । गोपायेत् गोपायेता गोपायेयु सभी लोग रक्षा करें। रक्षण विषयक आशीर्वाद हो कर्तामे लिङ्। आर्धधातुकसञ्ज्ञा आयप्रत्यय सनाद्यन्ताः धातव । तिप् या सुट्। अतो लोप अकार लोप। गोपाय्यात् आय प्रत्यय अभाव पक्षमे गुप्यात् गुप्यास्ता गुप्यासु । गुप्या गुप्यास्त गुप्यास्त गुप्यास गुप्यास्व गुप्यास्म। अगोपायीत् भूतकालमे रक्षण क्रिया। एक कर्तृक समान्य भूतकालिक रक्षणानुकूलव्यापार गोपाय ईस ईत् अट्। इट् ईटि सलोप। दीघ। अतो लोप आयके अभाव पक्षमे अगोपीत् (हलन्त लक्षण वृद्धिका निषेध नेटिसे हुआ ) इट अभाव पक्षमे सिच लोप नही हुआ। । वद व्रज हलन्तस्याच से वृद्धि अगौप्सीत् अगौप्ता अगौप्सु । अगौप्सी. अगौप्त अगौप्त अगौप्स अगौप्स्व–स्म। लृङ्मे भी तीन रूप। आय हुआ। अगोपायिष्यत् न आय अगोपिष्यत्। न इट अगोप्स्यत् ।(३९६) धूप धातु का सन्ताप तपनकी क्रिया। गुपूधूपसे आय प्रत्यय धूपाय। सनाद्यन्त जानकर धातुसञ्ज्ञा लट्। ति शप्। अतो लोप। धूपायति एक कर्तामे वतमानकालिक घोरघामसहन क्रिया। लिटमे आर्धधातुकसञ्ज्ञा, विकल्प आय। धातुसञ्ज्ञा अनेकाच् मान आम्। कृ लिट् आदि धूपायाञ्चकार आय अभाव पक्षमे दुधूप परोक्षानद्यतन भूतकालिक धम सहन क्रिया। दुधूपतु दुधूपु । दुधूपिथ। आय अभाव पक्षमे धूपितासि अद्य भिन्न भविष्यकालस घाम सहन क्रिया। धूपितास्मि धूपितास्व धूपितास्म। धूपायतु अधूपायत् धूपायेत धूप्यात् अधूपायीत् अधुपीत्। जब जल्द अबाध उच्चारण क्रिया जप मानस क्रियाभी अर्थ (मनमे जपना) जपति जजाप जेपतु जेपु जप्ता जप्स्यति जपतु अजपत् जपेत् जप्यात् अजापीत् अजपीत्। जल्पति जजल्प जल्पिता अजल्पीत् अजल्पिष्टा अजल्पिषु । चप धातुका चुप कराना साान्त्वना प्रदान करना वर्तमानकालिक क्रियामे लट् ति शप्, चपति चपत चपन्ति चुप शान्त कराते हैं। चचाप चेपतु चेपु । चपिता चपिष्यति चपतु (शान्त रहो) अचपत् अचापीत्। षप षोपदेश धातुके आदि ष को स हुआ। सपति सम्बन्ध जोडता या ठीक ज्ञान करता है। रप लप का

चुप मन्दायां गतौ। चोपति। चुचोप। चोपिता। तुप तुम्प त्रुप त्रुम्प तुफ तुम्फ त्रुफ त्रुम्फ हिंसार्थाः। तोपति तुतोप तुम्पति तुतुम्प तुतुम्पतु। संयोगात्परस्य लिटः कित्वाभावान्नलोपो न। 'किदाशिषि' इति कित्वान्नलोपः, तुप्यात्। 'प्रात् तुम्पतौ गवि कर्तरि' इति पारस्करादिगणे पाठात्सुट्। प्रस्तुम्पति गौः। श्तिपा निर्देशाद्यङ्लुकि न प्रतोतुम्पीति। त्रोपति त्रुम्पति तोफति तुम्फति। त्रोफति त्रुम्फति। इहाद्यौ द्वौ पञ्चमषष्ठौ च नीरेफाः अन्ये सरेफाः। आद्याश्चत्वारः प्रथमान्ताः। ततो द्वितीयान्ताः। अष्टावप्युकारवन्तः।

४१२ पर्प रफ रफि अर्ब पर्ब लब बर्ब मब कर्ब खर्ब गर्ब शब षर्ब चब गतौ। आद्यः प्रथमान्तः ततो द्वौ द्वितीयान्तौ। तत एकादश तृतीयान्ताः। द्वितीयतृतीयौ मुक्त्वा सर्वे रोपधाः। पर्पति पपर्प। रफति रम्फति। अर्बति आनर्ब।

---

भी स्पष्ट बोलना अथ रपति लपति ललाप लेपतु। लपिता लपि यति, लपतु अलपत अलपीत्। (४०३) चुप धातुका मन्द गति=चुपकेसे चलनेकी वर्तमानकालिक क्रिया आदि। चोपति चोपत चोपन्ति लकाम। चोपसि चुपकेसे घुसते हो। चोपामि चोपाव चोपाम। चुप—चुप चुचुप चिचोप ह्य-। कल कब चुपकेसे चल दिये। चुचोपिथ चुचपिव चुचोपिम। चुप धातुसे आगामी भविष्यकालके चुपकेसे गमन कर्तामे लुट् तास ति डा इटआदि चोपिता चोपितारौ चोपितार। चोपितासि चोपितास्थ चोपिष्यामि चोपिष्याव-ष्याम। चोपतु अचोपत् अचोपता अचोपन् अचोपाव अचोपाम। भूतकालमे मन्दगमन हो लुङ् अचोपीत् अचोपिष्टाम् अचोपिषु। अचोपी. अचोपिष्म। तुप तुम्प आदि आठ धातुकी हिंसानुकूल क्रिया, प्राण लेना अर्थ। तुतुम्पतु अनिदितासे नलोप क्यो नही सयोगसे परे लिटको कित्न होनेसे जब आशीर्लिङ्मे किदाशिषि सूत्रसे यासुट् कित् हुआ तब नकार लोप प्राप्त, प्र उपसर्गसे तुम्पति परे सुट हो (गाय कर्ता होनेपर) स हुआ। प्रास्तुम्पति। तुम्पतौमे श्तिप निर्देशका फल बोलेकि-यङ्लुकिपरे सुट् न हो। क्योकि श्तिपा शपाऽनुबन्धेन निर्दिष्टकार्य यङि लुकि न भवति। पुन पुन अतिशयेन तुम्पति हिनस्ति प्रतोतुम्पीत् बार—बार कष्ट देता है। आदिके दो तथा पचवा छठा सरेफ, अन्य रेफ रहित, आठ उकारान्त। अत्रुम्फीत्।

(४१२) पर्प आदि धातु गति ज्ञान गमन अर्थमे विराजमान है। पर्पति जिस पीठ पर पङ्गु लँगडे लोग चलते हैं खञ्ज। पपर्प पपर्पतु पपर्पु पर्पिष्यति अपर्पत्। पर्पतु=पङ्गु पीठ पर चढकर चले। रफति। आनर्ब सुधारता है घोडेकी चाल। पर्बति उचे चढान। वर्बति व्यर्थ बोलते चलना। गर्बति

पबति लर्बति । बबति । पवर्गीयादिरयम् । मबति कबति खर्बति । गबति शबति । सबति । चबति । ४१६ कुबि आच्छादने । कुम्बति । लुबि तुबि, अर्दने । लुम्बति तुम्बति । चुबि वक्त्रसंयोगे । चुम्बति । षृभु षृम्भु हिंसार्थौ । सर्भति ससर्भ सर्भिता । सृम्भति ससृम्भ । सृभ्यात् । षिभु षिम्भु इत्येके । सेभति । सिम्भति । शुभ शुम्भ भाषणे । भासने इत्येके । हिंसायाम् इत्यन्ये ।

अथानुनासिकान्ता । तत्र कम्यन्ता अनुदात्तेतो दश । घिणि ४३५ घुणि घृणि ग्रहणे । नुम ष्टुत्वम् । घिण्णते जिघिण्णे । घुण्णते जुघुण्णे । घृण्णते । जघृण्णे । घुण घूर्ण भ्रमणे । घोणते । घूर्णते । इमौ तुदादौ परस्मैपदिनौ । पण व्यवहारे स्तुतौ च । ४४० पन च । स्तुतावित्येव सबध्यते पृथङ्निर्देशात् । पनि-साहचर्यात्पणेरपि स्तुतावेवाय प्रत्यय । व्यवहारे तु, पणते । पेणे । पणितेत्यादि

---

घमण्ड पवर्गीय आदि है । सर्वति शबत बनाना । चर्वति चबाते चलना ।

(४१६) इदितो नुम कुम्बति आच्छादयति ढकता है । अकुम्बीत । लुम्बति इदितो नुम गच्छति या तुम्बी लेकर मागता है । चुम्बति चूमता है चुम्बत चुम्बन्ति। चुम्बसि चुम्बानि चुचुम्ब चुचुम्बतु चुचुम्बु ।चुम्बितासि चुम्बितास्थ चुम्बितास्मि । चुम्बिष्यति चुम्बिष्यामि । चुम्बतु चुम्बन्तु चुम्ब चुम्बतात् । चुम्बानि चुम्बाव चुम्वाम । अचुम्बत् । अचुम्बता अचुम्बन् । अह मुख अचुम्बम । चुम्बेत अचुम्बीत्अचुम्बिष्टाम् अचुम्बिषु-अचुम्बी अचुम्बिष्ट अचुम्बिष धात्वादे ष स । सर्भति हिंसा करोति । सृम्भति, एक मतमे सिभु मिम्भु हिंसार्थक है । शुभ शुम्भ भाषणानुकुलव्यापार भासन प्रकाश । एक मत । हिंसा कष्ट अन्य मत ।

अनुनासिकान्त य म ड ण न अन्त धातु, कमि तक दश अनुदात्तेत आत्मनेपद है इत इतो नुम । ष्टुत्व सहित घृणते—ग्रहण करता है । भाषामे प्रयोग अवश्य मिलता है । घूर्णते घोणाते भ्रमण–घूमता है । ये दोनो तुदादिमे परस्मैपदी । जुघूर्णे घूर्णिता घोणताम्अघूर्णत घोणेत अघोणिष्ट (४३९)पण धातुका व्यवहार हाट बाजार और स्तुति पर-गुणगानकी क्रिया अर्थ । पनका भी । किन्तु पन धातुका स्तुति (पर गुणप्रकाशन) से ही सम्बन्ध अलग पाठ पढनेके प्रमाणसे । अन्यथा पन पण व्यहारे स्तुतौ च पढते । यथा सख्य निवारण भी अलग पढनेका फल है । विशेष तात्पर्य सुनिये–गुपू धूप–सूत्रमे पणि पनिको आय प्रत्यय कहा गया । जैसे पन धातुके स्तुति अर्थमे ही आय प्रत्यय है उसके साहचर्यसे पण धातुसे भी स्तुति अर्थमे आय प्रत्यय होगा

स्तुतावनुबन्धस्य केवले चरितार्थ वात्रायप्रत्ययान्तान्नात्मनेपदम्। पणायति। पणायाञ्चकार पेणे। पणायितासि। पणितासे। पणाय्यात। पणिषीष्ट। पनायति। पनायाञ्चकार। पेने। ४४१ भाम क्रोधे। भामते। बभामे। क्षमूष

व्यवहार अर्थमे नही। पणायति बनेगा। व्यवहार अर्थमे क्रेतव्य=द्रव्यस्य मूल्य निर्धारणाय प्रश्न प्रति वचनात्मको व्यवहार। खरीदनेके लिये भाव ताव करना इस अर्थमे आय नही होगा। पणते पणेते पणन्ते खरीदने के लिये मोल भाव करते है। त्व पणसे अह पणे। मूल्य निर्धारित भाव ताव करता हू। पण पण पपण ए। अत एकहल्मध्येऽनादेशादेर्लिटि सूत्रसे एत्वअभ्यास लोप। पेणे पेणाते पेणिरे। पेणिसे पहले कभी मोल भाव कर लिया। पणिता-कल मूल्य निश्चय होगा। पणिष्यते पणिष्यसे पणिष्ये। एकवचन। पणता पणेता पणन्ता। पणस्व पणेथा पणध्व। पणे पणावहै पणामहै। अपणत अपणेता अपणन्त। पणेत पणेयाना पणेरन्। सभी लोग हाट बाजार करें। पणेय पणेव पणेम। हम लोग मूल्य निर्धारित करे। ननु पणायति-स्तुति अर्थमे पण धातुके अनुदात्तेत् होनेसे आत्मनेपद क्यो नही ? परस्मैपद कैसे ? पण अनुदात्तेत् है। उसीका अङ्ग आय प्रत्यय भी हो। आनर्थक्यात् तदङ्गन्यायेन। आय अन्तसे भी आत्मनेपद होगा। अत कहा-स्तुतौ=अनुदात्त अनुबन्ध केवल स्तुतिमे चरितार्थ है। अनर्थक नही। आर्ध धातुक विषयमे अनुबन्धमुक्तसे आय भी सफल है। आत्मनेपद नही होगा। तुल्यन्यायसे एकाच् उपदेशेसे निषेध नही होगा। पणायति स्तुत्यर्थक पणमे उसी अर्थमे आय। पणाय सनाद्यन्त मानकर धातुसज्ञा लट तिप् शप् अतो गुणे पररूप। पणायत पणायन्ति। पणाय अनेकाच् धातु है। अनद्यतन भूतकाल स्तुतिकर्तामे परोक्ष लिट्। अनेकाच् मानकर आम्। कृञ्का अनुप्रयोग द्वित्व आदि। पणायाञ्चकार—चक्रतु। आयके अभावमे लिट स्थाने आत्मनेपद त लिटस्त-एश्। पण—पण पपण ए। अत एकहल्मध्येसे एत्व अभ्यास लोप। पेणे पेणाते पेणिरे। पेणिसे पेणाथे पेणिध्वे। पेणे पेणिवहे—महे। भूतकालकी अनदेखी स्तुति क्रिया। वह अनद्यतन भविष्यकालकी हो लुट ता आदि पणायितासि। यदा न आय तदा पणिता पणितारौ पणितार। पणितासि पणितास्थ पणितास्थ। पणितास्मि पणितास्व पणितास्म। स्तुति करो अर्थमे पणायतु। अपणायत् अपणायीत् अपणायिष्टाम् अपणायिषु। अपणायी अपणायिष्टम् अपणायिष्ट। अपणायिषम् अपणा

सहते । क्षमते । चक्षमे । चक्षमिषे चक्षसे । चक्षमिध्वे चक्षन्ध्वे । चक्षमिवहे ।
(२३०९) म्वोश्च ८।२।६५।। मान्तस्य धातोर्मस्य नकारादेशः स्यान्मकारे वकारे च परे । णत्वम् । चक्षण्वहे । चक्षमिमहे—चक्षण्महे । क्षमिष्यते—क्षंस्यते । क्षमेत । आशिषि क्षमिषीष्ट—क्षंसीष्ट । अक्षमिष्ट-अक्षंस्त । कमु कान्तौ । कान्ति-

यिष्व—स्म । पन धातुसे आय आदि पनायति स्तौति पेने । पन—पन पपन । एत्व अभ्यास लोप । भामका क्रोधानुकूल क्रिया अर्थ । भामते क्रोध करता है बभामे परोक्ष बीते हुए कालमे क्रोध किया । भामिष्यते भामताम् अभामत अभामिष्ट ।४४२ ऊ-ष इत छम धातुका सहनेकी क्रियाके वतमानकालिककर्ता मे लट् त शप् एत्व । क्षमते—एककर्तामे वर्तमान सहन । क्षमेते क्षमन्ते क्षमसे क्षमेथे क्षमध्वे । क्षमे क्षमावहे क्षमामहे। षिद्भिदादिभ्यो अङ्के लिए षित् पढा । चक्षमे—सहन वाचक क्षमसे परोक्ष लिट । त—एश् द्वित्वादि । चक्षमाते चक्षमिरे । चक्षमिषे ऊदित् होनेसे स्वरतिसूति सूत्रसे इट् विकल्प अभाव पक्षमे चक्षसे नश्चापदान्तस्य अनुस्वार । अनुनासिकस्य क्विझलो से उपधा दीर्घ नही, सञ्ज्ञापूर्वकविधिके अनित्य होनेसे । स्थितस्य गतिश्चिन्त नीया । वहि महि परे यदा न इट् तदा—

(२३०९) म्वोश्च (मोनो) धातु अनुवर्तते । मान्त धातुके मको नकार आदेश हो, म व परे । अट्कुप्वाङ्से णत्व चक्षण्वहे—महे । वयमभिन्नकर्तृक परोक्षानद्यतन भूतकालिक सहनानुकूलव्यापार । क्षमिता क्षन्ता क्षन्तारौ क्षन्तार । क्षन्तासि क्षन्तास्मि सहन करूँगा । क्षमिष्यते । क्षमिष्यसे । क्षमिष्ये । क्षस्यते क्षस्येथे । क्षस्यावहे । द्विवचन । क्षमता क्षमेता क्षमन्ता क्षमस्व क्षमेथा क्षमध्व । क्षमै क्षमावहै क्षमामहै । एन ऐ। क्षमेत क्षमेयाता क्षमेरन् । क्षमेथाः क्षमेयाथा क्षमेध्व, क्षमेय क्षमेवहि । क्षमेमहि । हम सब क्षमा करे । सहन विषयक आशीर्वाद हो सीयुट्, सुट, इट । क्षमिषीष्ट । इट अभावमे नश्चापदान्तस्य से अनुस्वार । सहनक्रिया भूतकालमे हो कर्तामे लुङ् त सिच् इट् अट् षत्व ष्टुत्व अक्षमिष्ट । अक्षमि-षाताम् अक्षमिषत अक्षमिष्ठा । यदा न इट अनुस्वारे अक्षंस्त अक्षसाथा अक्षसत । अक्षस्था अक्षसाथाम् अक्षध्वम् ।४४३कमु कान्तौ कामना-इच्छा के अनुकूल क्रिया । कामना फल, क्रिया व्यापार । फलव्यापारौ धात्वर्थौ । उ इत्का फल उदितो वासे कमित्वा कान्त्वामे इट विकल्प । कान्ति शब्दका प्रभा, चमक तेज अर्थका भ्रम न हो । कहा—कान्ति –इच्छा स्वर्गकाम सुख

रिच्छा। (२३१०) कमेर्णिङ् ३।१।३०॥ स्वार्थे। ङित्वात्तङ्। कामयते। (११) अयामन्ताल्वाय्येत्न्विष्णुषु ६।४।५५॥ आम् अन्त आलु आय्य इत्नु इष्णु एषु णेरयादेशः स्यात्। वक्ष्यमाणलोपापवादः। कामयाञ्चक्रे॥

---

की इच्छामे बहुत प्रयोग दर्शन। कामोऽभिलाष तर्षश्च।

(२३१०) कमधातुसे णिङ् हो। किस अर्थमे क्योंकि अर्थ निर्देश नही अतः स्वार्थे–स्व प्रकृति कम धातु तस्य अर्थ इच्छा, तस्मिन् अर्थे णिङ्। णङ् इत् णेरनिटिके लिये। दोअनुबन्ध। ङित्से आत्मनेपद त आता झ। अनुदात्तलक्षण आत्मनेपद, णिङ्के अभावमे होगा। चकमे। कामयते इच्छा कामना अभिलाषा तृषाके अनुकूल व्यापार वाचक कम धातुसे णिङ्=इ। णित्परे उपधाके अको वृद्धि। कामि णिङन्त है। क्ङिति चमे वृद्धि निषेध नही, इग्लक्षण न होनेसे। सनाद्यन्ता-धातुसंज्ञा वर्तमाने लटि कर्तरि शप् सार्वधातुक परे गुण, अयादेशे टित आत्मनेपदानां टेरे ए। कामयेते। कामयन्ते कामयसे कामयेथे कामयध्वे। कामये कामयावहे––महे। कामयाञ्चक्रे इच्छानुकूल क्रियाव चक्र कमधातुसे णिङ् वृद्धि आदि। कामि परोक्षे कर्तरि लिट (कास्) अनेकाच् जानकर आम्। आम मे लिटका लोप। कामि आम् दशामे सार्वधातुक परे गुणको णेरनिटिसे णिका लोप प्राप्त—उसे बाधकर।

(२३११) अय=णि को अय आदेश हो, आम अन्त आलु आय इत्नु इष्णु प्रत्ययपरे। क्रमशः उदाहरण। अन्त गण्डयन्त मण्डयन्त। तृन्भूवहि-उणादि सूत्रसे झच्। झोऽन्त णिको अय। स्पृहिसे आलुच णि को अय। स्पृहयालु। श्रु दक्षि स्पृह-उणादि सूत्रसे आय्य। इको अय स्पृहयाय्य। स्तनिसे उणादि इत्नुच। स्तनयित्नु ध्वनिकर्ता। पारिसे णेश्छन्दसि ष्णुच णिको अय। वीरुध पारयिष्णव। जीवोका पालन पोषण कर्ता। णेरनिटिसे णिलोप को बाधकर अय। कामयाम्। कृञ्चानुप्रयुज्यते आम अन्त है। कृ लिटि त। लिटस्तको एश्। कृ कृ कर कृ, कक्र चक्र। मान्त पद जानकर मको अनुस्वार परसवर्ण। कृन्मेजन्त मान्त अव्यय है। कामयाचक्राते–चक्रिरे। आर्धधातुकमे विकल्पका स्मरण—आयादयः लिटि त। कम कम–ककम चकम चकमे चकमाते चकमिरे। चकमिषे चकमाते चकमिध्व। चकमे चकमिवहे=महे। बीते भूतकालमे अदृष्ट इच्छाक्रिया कामना तृषा अभिलाषा। अद्यभिन्न भविष्यकालकी हो कर्तामे लुट्। णिङ् आदि कामयिता। सेट धातु

आयादय आर्धधातुके वा चकमे । कामयिता-कमिता । कामयिष्यते—कामिष्यते । (१२) णिश्रिद्रुस्रुभ्य कर्तरि चङ् ३।१।४८॥ ण्यन्तात् । श्रयादिभ्यश्च च्लेश्चङ स्यात्कर्त्रर्थे लुङि परे । अकाम् इ अ त इति स्थिते । (१३) णेरनिटि ६।४।५१॥ अनिडादावार्धधातुके परे णेर्लोप स्यात । परत्वात् 'एरनेकाच.' इति यणि प्राप्ते । ण्यल्लोपावियङ्यण्गुणवृद्धिदीर्घेभ्य पूर्वविप्रतिषेधेन इति वार्तिकम । णिलोपस्य तु पाच्यते पाति रित्यादि कृिज-तरुवकाश इति भाव, वस्तु

है यदा न णिङ् । कमिता कमितारौ कमितार । कमितासे कमिताध्वे कमिताहे कमितास्वहे महे । कामिष्यते । णि—अय आदि । यदा न अय कमिष्यते कमिष्येते कमिष्यन्ते । कमिष्यसे कमिष्येथे कमिष्यध्वे । कमिष्ये कमिष्यावहे=महे । कामयता कामयेता कामयता,कामयस्व कामयेता कामयध्व, कामयै कामयावहै–महै । अकामयत अकामयेता अकामयन्त । अकामयथा अकामयेथा अकामयध्व अकामये अकामयावहि अकामयामहि— कामय सीयुट त । अनुबन्धलोप गुणादि । कामयेत कामयेयाता कामयेरन् । कमयेथा कामयेथा कामयेय(इटोऽत्) कामयेवहि-महि । इच्छा क्रियाके आशीर्वाद अथमे कि खूब कामना बढे । इट सीयुट सुट विशेष होगा । कमिषीष्ट कमिषीयास्ता कमिषीरन् कमिषीष्ठा कमियास्था कमिषीध्व-ढ्वम् । अचीकमत इच्छानुकूलक्रियावाचक कमधातुसे सामान्यभूतकालिक इच्छा के कर्तामे लुङ् अट अ । णिङ् होनेपर उपधा अकारको वृद्धि । आत्मनेपद त । च्लिको सिच् प्राप्त बाधकर—

(१२) णि=ण्यन्त और णि सृ द्रु श्रु इनसे परे च्लिको चङ हो कर्ता अर्थमे लुङ परे । इस सूत्रमे द्वन्द्व । प्रत्यय ग्रहणसे तदन्तविधि । च्लि लुङिसे लुङ् । च्ले सिच्मे च्लि आया । च-ङ्, इत् आ शेष । अकामइअत। (१३)णेरनिटि अनिट= इट रहित आर्धधातुक परे रहने (णिङ् णिच) का लोप हो । णिलोपे अत्र शङ्का—णिलोपको बाधकर परत्वात् विप्रनिषेधे पर कार्यके बल पर-एरनेकाचः सूत्रसे यण् हो जाय । यदि यण् होता णिलोप न हो पाता । णि स्वरूप न होनेसे । स्थानिवद्भाव भी मूलको नही जिला सकता । यण् बाधनेके लिये (वा०) णि लोप और अकार लोप, इयङ् यण्, गुण, वृद्धि दीर्घको बाधते है पूर्वविप्रतिषेधके बलवर पर कार्यका इष्ट कार्यम् अर्थ । पूर्व इष्ट हो पूर्वकार्य, पर इष्ट हो परका कार्य । अकारलोप वृद्धि दीघको ही बाधेगा । क्रमश उदाहरण अततक्षत, आटिटटत् कारणा कारक कार्यते आदि स्थानमे णि

त्स्तु अनिट इति वचनसामर्थ्यादार्धधातुकमात्रस्य विषय । तथा चेयङादेरप, वाद एवायम् । इयङ्–अततक्षत् । यण्–आट्टित् । गुण कारणा । वृद्धि कारक । दीर्घ कार्यते । (१४) णौ चङ्युपधाया ह्रस्व ७।४।१॥ चङ् परे णौ यदङ्ग तस्योपधाया ह्रस्व स्यात् । (२३१५) चङि ६।१।११॥ चङि परेऽनभ्यासधात्ववयवस्यैकाच प्रथमस्य द्वे स्तोऽजादेस्तु द्वितीयस्य । (१६) सन्वल्लघुनि चङ्परेऽनग्लोपे ७।४।९३॥ चङ परे इति बहुव्रीहि ।(अन्यपदार्थो णि) स च अङ्गस्य इति च द्वयमप्यावर्तते ।अङ्गसंज्ञानिमित्त यच्चङ्पर णिरिति यावत्

लोप निरवकाश था । इयङ् यण् आदिको बाधेगा । वार्तिक व्यर्थ । तब कहा णिलोप भी पाक्ति=पच धातुसे णिच वृद्धि । पाचि ण्यन्तसे क्तिन् तितुत्रथ–से इट निषेध । णेरनिटिसे णिलोप । कुत्व । इस स्थलमे सावकाश है । वस्तुत अनिटि शब्दसे इट रहित आर्धधातुक णिलोपका विषय बनेगा । इयङ् आदि का बाधक ही वार्तिक होगा । अर्थात् णिलोप होगा । चिकीर्षक चिकीर्ष्यात् । अतो लोप । अकीर्तत् सार्वधातुक दीर्घको बाधकर पूर्वविप्रतिषेधसे लोप होना है । इयङ्का उदाहरण–तक्ष धातु णिच् लुङ् तिप् च्लिको चङ आदि । अत तक्ष इ अ त । यण्को बाधकर इयङ् प्राप्त । पूर्वप्रतिषेधसे णिलोप हुआ । अटिट्टत् । यण्को बाधकर णिलोपे । कारणा कारि धातुसे ण्यासश्रन्थो युच्–अन । गुणको बाधकर णिलोप कारयति इति कारक । कारि–अक । वृद्धिको बाधकर णिलोप दीर्घ । कारि अत । अकृत्सार्वधातुकयो के दीर्घको बाधकर णिलोप, पूर्व प्रतिषेधके बलपर । प्रमङ्गमे अकाम इ अत की दशामे एरनेकाच.के यण्को बाधकर णेर्निटिसे णिलोप । काम अत ।(१४) णौ चङि अङ्गका अधिकार । चङ परे रहते (पूर्वमे णि हो) ऐसा अङ्ग उसकी उपधा (अन्त्य अल्का पूर्ववर्ण)को ह्रस्व हो । उपधा क्यो पढा ? अचकाङ्क्षत । चङि क्यो ? कारयति । उपधाको ह्रस्व हुआ । अकम अत ।

(२३१५) चङि-एकाचो द्वे प्रथमस्य, अजादेर्द्वितीयस्यका अधिकार । धातोरनभ्यासस्य अनुवर्तते । चङिपरे अभ्याससंज्ञारहित धातुका अवयव प्रथम एकाच्को द्वित्व हो अजादि धातु हो तब द्वितीय एकाच द्वित्व हो इससे कमको द्वित्व । हलादिशेष ककम अत ।(१६) सन्वल्लघुनि–चङ्परे यस्मात् अन्य पदार्थ णि है उसकी और अङ्गकी अनुवृत्ति । चङ् परक णिका लाभ । अङ्गसंज्ञाका निमित्त चङ् परक णि परे हो लघुपरक भी अङ्गका अभ्यासको सनीव=सन्के समान कार्य हो णि परे, अक्=अ इ उ ऋ लृका लोप हुआ हो

न तत्पर यल्लघु तत्परो योऽङ्गस्याभ्यासःतस्य सनीव कार्यं स्याण्णावग्लोपेऽसति। अथवा अङ्गस्य इति नावतते। चङ्परे णौ यदङ्ग तस्य योऽभ्यासो लघुपरस्तस्ये-त्यादि प्राग्वत्। (१७) **सन्यत ७।४।३९॥** अभ्यासस्यात इकार स्यात्सनि, (१८) **दीर्घो लघो ७।४।९४॥** अभ्यासस्यलघो दीर्घ स्यात्सन्वद्भावविषये, अचीकमत। णिङभावपक्षे तु 'कमेश्च्लेश्चङ् वक्त य'। णेरभावान्न दीर्घसन्व-द्भावौ। अचकमत।

सञ्ज्ञाया कायकालत्वादङ्ग यत्र द्विरुच्यते।
तत्रैव दीर्घ सन्व च नानेकाच्स्विति माधव ॥१॥

---

अथवा अङ्गकी आवृत्ति नही करेगे, चङ् परक जो णि ऐसा अङ्ग उसका जो अभ्यास लघु परे हो उसको सन्की तरह कार्य हो। इत्व ह्रस्व आदि कार्य। अथवा लोप होनेपर। प्रथम पक्ष भाष्यसम्मत है। द्रुमु परे अङ्गत्व सम्भवात्, अत दूसरा व्याख्यान। दोनोमे सन्वद्भाव होगा। क कम् अत(१७)सनि अत अभ्यासके अको इ हो सनि परे। अत्र लोप से (अभ्यास) भृआमितमे इत् आया कके अको इ। कि कम अत।

(१८) दीर्घो=लघु–अभ्यासके अवयव लघुको दीर्घ हो सन्वद्भावके विषय मे। अभ्यास इकारको दीघ, कका चत्व अडागम। अचीकमत अचीकमेताम् अचीकमन्त,अचीकमथा अचीकमेथाम् अचोकमध्व। अचीकमे अचीक मावहि-महि। णिङ नही होगा। तब पक्षमे च्लिको चङ्=विधानका वार्तिक कमसे परे च्लिको चङ्=अ कह। णिङ् विना चङ प्राप्त नही था। कम कम कक्म चकम। च्लिको चङ अ। द्वित्वादि अचकमत अचकमेताम् अचकमेन्त

**विशेष** — सन्वत् घुनि, दीर्घो लघो सूत्रके विषय विवेचनपर ५ कारिकाये= **सञ्ज्ञाया**-सञ्ज्ञा सूत्रके कार्यकाल पक्षम जहा अङ्गको द्वित्व कहा गया, वही दीर्घो लघो से **दीर्घसन्वच्च**=सन्वद्भाव भी होता है। **अनेकाच्**= धातुओके अङ्गको द्वित्व नही होता माधव मत है। शास्त्रमे सञ्ज्ञा परिभाषा सूत्रके विषयमे कार्यकाल एक पक्ष है। यत्र कार्य तत्र सञ्ज्ञा। कार्यं स्थल ही कार्यंकाल है। इस पक्षमे कार्य विधायक विधिसूत्रोके प्रदेश (उच्चरगत अध्यायपाद सूत्र स्थल)मे सञ्ज्ञासूत्र परिभाषासूत्र उपस्थित होते है। दूसरा पक्षय थोद्देश है। उद्देश=सञ्ज्ञा परिभाषा सूत्रके उच्चारणप्रदेश—अध्याय पाद सख्याका अतिक्रमण न करना। अपने उच्चारित स्थलसे अपना अय विधिसूत्र के पास भेज देना स्वय देशका त्याग न करना। यथोद्देश पक्षमे सञ्ज्ञा

चकास्त्यर्थापयत्यूर्णोत्यादौ नाङ्ग द्विरुच्यते ।
किं त्वस्यावयव कश्चित्तस्मादेकाश्विद द्वयम् ॥२॥
वस्तुतोऽङ्गस्यावयवो योऽभ्यास इति वर्णनात् ।
ऊर्णौ दीर्घोऽर्थापयतौ द्वय स्यान्निति मन्महे ॥३॥

---

परिभाषा सूत्र अपने उच्चारण स्थलमे स्थित रहते है। विधि सूत्रोको अपेक्षित अर्थ समर्पित करते हैं। सन्वल्लघुनि, दीर्घो लघो सूत्रमे अङ्गस्य अभ्यासस्यकी अनुवृत्ति। कार्यकाल पक्षमे पूर्वोऽभ्याम समीपस्थ है। अङ्गके दो उच्चारणमे पहलेकी अभ्याससज्ञा वही सन्वद् होता है, जहाँ पूरे अङ्गको द्वित्व हो एकदेश अवयवको नही, वही दीर्घसन्वद्भाव समझे। जब अङ्ग एकाच् रहेगा तब दोनो की प्रवृत्ति। जहा अनेकाच् होगा वहा दीर्घ सन्वद्भाव नही होगें माधव मत है

नानेकाक्षु का विस्तार=श्लोकमे चकास्ति अर्थापयति=अर्थमाचष्टे अर्थे णिच। अर्थवेदयो से अ पुक। अथापि धातु। ऊर्णुञ् आच्छादने ये तीन धातु अनेकाच है। आदिस जागृ निद्राक्षये। इनके ण्यन्त दशामे चडि परे पूरे अङ्ग को द्वित्व नही होता किन्तु अङ्गके अवयव एकाच्को ही द्वित्व होता है। अत अनेकाच् धातुओमे पूरे अङ्गको द्वित्व न होनेसे एक अच वाले अङ्गमे दीर्घ सन्वद्भाव दोनो होते मे किसीका मत है। अवयवको द्वित्व होगा। यदि ऐसा ददरिद्रासति इत्यादिमे अभ्यासका हलादिशेष कैसे ? अनेकाच् अङ्ग है पूरेको द्वित्व नही हुआ अथवा अजजागरत् सन्वद्भाव व्यवधानमे अभ्यासको सन्वद् नही होगा, शङ्का खडी होगी। अत यथोद्देशपक्षके सहारे कहा-वस्तुत=सत्य यह है कि अङ्गका अवयव जो अभ्यास उसको सन्वद् और दीर्घ हो। ऊर्णुधातु के ण्यन्त दशास चङ् होनेपर एकदेश नुको द्वित्व होनेपर भी और्णूनुवीन्मे दीर्घो लघो से अभ्यास दीर्घ हुआ। अभ्यासमे अकार नही। सन्यत की असम्भावनासे सन्वद्भाव नही कहा। अर्थापि धातुसे चङ्। णिलोप उपधाह्रस्व। अथप् दशामे केवल थपको द्वित्व होकर भी सन्वद्भाव। सन्यत से इत्व अभ्यास दीघ दोनों होते है (द्वय स्यादिति मन्महे)। तृतीय श्लोकका अर्थ=अङ्गस्यावयव के द्वित्व पक्षे चकास्तिमे विशेषता बोधनाय—नूभयमिद=दीर्घ सन्वद्भाव दोनो होगें न स्यात्—नही भी होगे। वस्तु स्थिति व्यवस्थाके अनुकूल चङ् परो यस्य—अन्य पदार्थ णि समीपमे है। लघुनिका विशेष्य चङ् परे णौ यल्लघुका व्याख्यान हुआ। अङ्गमेव वा=णिका विशेषण चङ् परक णि ऐसा जो अङ्ग। द्वितीय व्याख्यान फलित-यहीं व्यवस्था है। दोनो पक्षमे दीर्घसन्वद् दोनो अचचकासत

चकास्तौ तूभयमिद न स्यात्स्याच्च व्यवस्थया ।
णौविशेष्य सन्निहित लघुनीत्यङ्गमेव वा ॥४॥
इति व्याख्याविकल्पस्य कैयटेनैव वर्णनात् ।
णेरग्लोपेऽपि सम्बन्धस्त्वगितामपि सिद्धये ॥५५॥

अथ क्रम्यन्तास्त्रिंशत्परस्मैपदिन ४४४ अण रण वण भण मण कण क्वण व्रण भ्रण ध्वण शब्दार्थाः । अणति । रणति । वणति । वकारादित्वादेत्वाभ्यासस्य लोपौ न । ववणतु । ववणिथ । धणिरपि कश्चित्पठ्यते । धणति । ४५४ ओणृ अपनयने । ओणति । ओणाञ्चकार । शोणृ वर्णगत्यो । शोणति । श्रोणृ-

मे नहीं हुये । चङ् परे णौ यल्लघु कहेंगे । दोनो नही होगे । चङ परक णिका कास के साथ व्यवधान है । अचीकमत इत्यादिमे एकका व्यवधान सोढव्य है । येन नाव्यवधान न्यायसे । जब दूसरा व्याख्यान करेगे । चङ् परे णौ यदङ्ग तब अचीचकासत्मे दोनो हुये,अङ्गक णि परक होने स ।

ननु चङ् परे णौ यल्लघु, चङ् परे णौ जदङ्ग दो व्याख्याके भेदमे क्या प्रमाण है तब कहा कैयटने ही विकल्पका व्याख्यान किया है जो आदर्तव्य है । ननु णि की आवृत्ति स्वीकार कर आलोपमे भी जुडा है ऐसा क्यो ? अत आह णेरग्लोपेऽपि=अक् अ इ उ ऋ लृके लोप होनेपर सम्बन्ध जुडता हे । अक् इता अपि, कमु कान्तौमे उ–अक् है इत् भी । दीघ सन्वद्भाव सिद्धिके लिये सम्बन्ध मान्य । अन्यका अग्लोपि होनेसे दीघ सन्वद्भाव न हाते । पचि कमि शकि भी ।

अथ क्रमि अन्त तीस परस्मैपदधातुओकी साधनिका । क्रमु पादविक्षेपे अनुनासिकान्त है । (४४४) अण रण आदि अनेक धातु शब्द ध्वनिकी क्रिया अर्थक है । अणति आण अणिता । रणति रराण रेणतु । रणिता रणिष्यति रणतु अरणत् रण्यात् । अराणीत् अरणीत-नार पर ध्वनि निकालनेक्रिया । भणति बभाण भ्रणतु अभ्राणोत् कहता है । परोक्षमे कह चुका । अभाणीत् । क्वणति ध्वनि करना, रागसे बजना । चक्वाण चक्वणतु । क्वणिता रागसे बजेगा, क्वणिष्यति क्वणतु अक्वणत् अक्वाणात् व्रणति फटता है । फटनेकी ध्वनि अव्राणोत् वणति ववाण ववणतु । न शसददवादिके निषेधसे न एत्व अभ्यास लोप । थल् परे इट । धणिको भी शब्दार्थक पढा गया । (४५८) ऋदित ओण धातुके अपनयने हटाना अलग करना ओणना । सूकर ओणति पङ्क कीचड–को चीरता हे । इजादि होने से आम । अनदेखी ओडने क्रियाके अद्यभिन्न भूतकाल लिट् क्रिया आदि

ण । श्रोण सघाते । श्रोणति । श्लोण च । शोण,दयस्त्रयोऽमी तालव्योष्मादय, ४५८ पैणृ गतिप्रेरणश्लेषणेषु। प्रैणृ इति क्वचित्पठ्यते। पिप्रैण । ध्रण शब्द। उपदेशे नान्तोऽयम् । 'रषाभ्याम्' इति णत्वम् ध्रणति । णोपदेशफल ण्डलुकि, दध्रन्ति । वण इत्यपि केचित् । वेणतु । बेणिथ । ४६० कनी दीप्तिकान्तिगतिषु । चकान । ष्टन व नशब्दे । स्तनति । बनति । वन षण सम्भक्तौ ।

---

ओणाञ्चकार ओणिता कल अलग करेगा। ओणतु-खनक फेक दो। अलग करो। ओणानि ओणाव ओणाम शोणति रगता है(लाल रंगमे) या पाता है। ४५८ पैणति या प्रैणति । गति-गमन ज्ञान प्राप्ति प्रेरणा । श्लेषण चिपकनेकी वतमान कालिक प्रयत्नशील कर्ता । [illegible]को द्वित्व अभ्यासको ह्रस्व (एच्को इ) हलादि शेष। पिप्रैण पिप्रैण[illegible] प्रैणिता अप्रैणीत् । ध्रणका धड—धडकी आवाज । धातुके उपदेशकालमे नान्त है। अकार उच्चारणार्थं रषाभ्या नो ण से णत्व हुआ । ध्रणति पवत-चट्टान गिरनेसे धडाधडकी आवाज । यदि स्वभावसे ण रहता, न को णत्व न करना पडता । तब कहा—णोपदेश-नकार स्थानिक(न)पढनेका फल नश्च-से अनुस्वार होना यङि लुकिमे विश्वास मानें। ध्रण ध्रण दध्रन यङि लुकि अभ्यासको नुक्। उत्तरका ण असिद्ध । नको अनुस्वार परसवर्ण । यदि स्वाभाविक ण होना अनुस्वार परसवर्ण न हो पाता । वणका भी ध्वनि करना । वणति वशी बजानेकी क्रिया ववाण वेणतु दो कर्ताने बजाया । कन धातुका दीप्ति प्रकाश कान्ति इच्छा गति गमन । कनति अकानीत् । (४२१) षोपदेश ष्टुत्वसे ट को त धात्वादेः ष स । स्तनति मेघ । बनति घनघोर गर्जना तस्तान तस्तनतु तस्तनुः स्तनिता ध्वनि करेगा । स्तनिष्यति स्तानीत् स्तनीत् । वन सन् सम्भक्त घनिष्ठता गहरी मित्रता, परस्पर प्रेम होनेकी क्रिया । अथ भेदसे पुन पढा । वन धातु आवाज करना, घनिष्ठ प्रीति अर्थमे वृत्ति—व्यवहार इष्ट है । एक साथ पढा जाता तो ष्टन्का भी सम्भक्तिमे व्यवहार होता । वनति=आपसमे बनता है(मम तुभ्य च सवनन)हमारे तुम्हारे बीच अच्छी मित्रता हो, ववान ववनतु. ववनु । परोक्षकालमे परस्पर बनना था । वनिष्यति वनतु वनता वनन्तु । उसमे विशेष भक्ति प्रेम पैदा हो । वनानि वनाव वनाम । हम बनाये । सम्भक्तिपर आधारित । अवनत् वनेत् वनेता वनेयु । वने वनेत वनेत । वनेय वनेव वनेम । अवानीत् अवनीत् अवनिष्टाम् अवनिषु. अवनी अवनिष्टम् अवनिष्ट । अवनिषम् अवनिष्म । सनति

वनेरर्थभेदात् पुनः पाठः । सनति ससान । सेनतुः ।(१९)ये विभाषा ६।४।४३। जनसनखनामात्वं वा स्याद्यादौ क्ङिति । सायात् सन्यात् ।४६५ अम गत्यादिषु । कनी दीप्तिकान्तिगति—इत्यत्र गतेः परयोः शब्दसम्भक्त्योरादिशब्देन ग्रहः । अमति । आम । द्रम हम्म मीमृ गतौ । द्रमति । दद्राम । ह्म्यन्त इति न वृद्धिः अद्रमीत् । हम्मति जहम्म । मीमति । मिमीम । अय शब्दे च । चमु छमु जमु झमु अदने (२३२०) ष्ठिवुक्लमुचमां शिति ७।३।७५।। एषामचो दीर्घः स्याच्छिति । आङि चम इति वक्तव्यम् । आचामति । आङि किम् ।

---

घुलमिल, सन् रहा हैं । विशेष भक्तिकी वर्तमानकालिक क्रिया । सन सन ससन ससान । परोक्षमे मिल चुका । एत्व अभ्यास लोप सेनतु । सनिता सनतु असनत् सनेत सन्यात् सायात् आत्व करने वाला सूत्र—

(१९) ये विभाषा जन सन् खन् धातुके अन्त्य अर्को आ हो, य आदि प्रत्यय क्ति् ङित् परे । अनुदात्तोपदेशमे क्ङित् विङवतो से आत्की अनुवृत्ति । सम्भक्ति=विशेष प्रेम सेवा के अनुकूल सन धातु आशीर्वादे कर्तरि अर्थे लिङ् यासुट् आदि । सन्यात् । ये विभाषासे नको आ । दीर्घ सायात्, असनीत् असनिष्टम् । असनिषुः । (४६५) अम धातुका गमन, शब्द करना सम्भक्ति विशेष प्रेमकी क्रिया । आदि शब्दमे अन्य अर्थका सग्रह । अमति विशेष भक्ति या गमनका प्रयत्नशीलकर्ता । अम अम अअम(उपधा वृद्धि)आम आमतु आमु आमीत् अमिष्टाम् आमिषुः । द्रमति हम्मति मीमति । गमन ज्ञान प्राप्ति की क्रिया गत्यर्थ है । द्रम द्रम दद्राम । सामान्य भूतकालमे अद्रम इस ईत् । इट ईटि अद्रमीत् (हम य) अन्त धातुको वृद्धि नही होती । जो अतो हलादे से प्राप्त थी । हमन्तलक्षणावृद्धिका निषेध नेटिसे हो चुका है । जहम्म । अभ्यासे चर्च कुहोश्चु ह को ज । अहम्मीत् । मीमति गच्छति या प्राप्नोति । मीम द्वित्वे अभ्यास ह्रस्व आदि मिमीमतु मिमीमु अमीमीत् । मीम धातु ध्वनि करने अर्थमे । ( ४६९ ) उ इत चम छम जम झम धातुका अदन भक्षण खाना पीना अर्थ ।

(२०) ष्ठिवु निरसने आदि धातुओके अच्को दीर्घ हो शित्—शपश्यन आदि परे रहते (वा०)चम धातुको आङ् पूर्वक रहने पर ही दीर्घ हो । शमामष्टानासे दीर्घ आया । जिसे सुनकर अचश्च नियमसे अच उपस्थित हुआ । आचमति-आङ् पूर्वक चमधातो. भोजन क्रिया वर्तमानकालके कर्तामे लट् तिप् शप् । उक्तसूत्रसे दीर्घ । आङि पूर्वमे हो ऐसा क्यो ? चमति खाता, विचमति

चमति । विचमति । अचमीत । जिमि केचित्पठन्ति । जेमति । क्रमु पादविक्षेपे। (२१) वा भ्राशभ्लाशभ्रमुक्रमुक्लमुत्रसित्रुटिलष: ३।१।७०।। एभ्य श्यन्वा स्यात्कर्त्रर्थे सार्वधातुके परे। (२२) क्रम परस्मैपदेषु ७।३।७६।। क्रमेर्दीर्घः स्यात्परस्मैपदपरे शिति । क्राम्यति कामति । चकाम । क्रा-

विशेष भोजनकी क्रिया । यहा दीर्घ न हो आङ्के न होनेसे। अचम इस ईत् इट ईटि सलोप,दीर्घ, ह्मय अन्त धातुको वृद्धि नही होती । जो अता हलादे से प्राप्त थी । अचमीत् अचमिष्टाम् अचमिषु अचमी अचमिष्टम् अचमिष्ट,अचमिष अचमिष्व अचमिष्म । छमति अछमीत् । जमति या जिजेम भोजन करना जेवना । जिजेम जिजीमतु. । जिजीमु परोक्षानद्यतन भूतमे भोजन किया । जेमिता जेमिष्यति जेयेगा । जेमतु अजेमत् जेमेत् अजेमीत् अजेमिष्टाम् अजेमिषु, अजेमी । झमनि झम्मना छीनके खाना ।

(४७३) क्रमु (उदित् होना, उदितो वासे विकल्प वास्ते) पादविक्षेप=पैर बढाना । (२१) वाभ्राश भ्राश दीप्ति अर्थमे अदादि गणका है। भ्रमु चलने भ्रमण अथमे । भ्वादि, ज्वलादि, अदादिभी । भ्रम अनवस्थाने कि कतव्य विमूढ, दिग्भ्रम अर्थमे दिवादिकुशादिशमादिभिः। कमु ग्लानौ, त्रसि उद्वेगे, त्रुट क्षेदने, लषकान्तौ, इन धातुओसे श्यन् हो कर्ता अर्थमे । सार्वधातुक परे, दिवादिभ्य से श्यन् कर्तरि और सार्वधातुके की अनुवृत्ति । (२२) क्रम धातुको दीर्घ हो परस्मैपद परे या शिति । शमामष्टनासे दीर्घ आया। पूर्वसूत्रसे शिति क्राम्यति पाद विक्षेपानुकूल क्रिया वाचक क्रम धातुसे वर्तमानकालिक क्रियाके कर्तामे लट् ति शप् पक्षमे । वा भ्राश सूत्रसे श्यन् । अनुबन्धलोप क्रम परस्मैपदेषु सूत्रमे दीर्घ,क्राम्यति । न श्यन् किन्तु शप । क्रामति क्रामत क्रामन्ति क्रमसि क्रामथ क्रामथ, क्रामामि क्रामाव क्रामाम , परोक्ष बीते भूतकाल मे पग बढाया हो। क्रम धातो कर्तरि लिट् द्वित्व आदि क्रम-क्रम क-क्रम कुहोश्चु चक्रम। अतोपधाया वृद्धि चक्राम चक्रमतु चक्रमु । क्रमिता क्रमिष्यति पग बढायेगा। पादविक्षेपकी क्रिया आज्ञा प्रेरणाका विषय हो कर्तामे लोट् । ति श्यन् दीर्घ एरु । क्राम्यतु । जब शप् क्रामतु क्रामतात् क्रामता क्रामन्तु। क्राम क्रामत क्रामत । क्रामानि क्रामाव क्रामाम । अक्राम्यत अक्रामत् । क्रामेत् क्राम्येत् क्रम्यात् । अक्रमीत् अक्रमिष्टाम् अक्रमिषु ,अक्रमी अक्रमिष्ट अक्रमिष्ट । अक्रमिष अक्रमिष्व अक्रमिष्म ।

(२३) स्नु और क्रम धातुके आत्मनेपदका कारण न हो तभी वलादि

क्षमतु-क्रामतु । (२३) **स्नुक्रमोरनात्मनेपदनिमित्ते** ७।२।३६।। अत्रैवेट् । अक्रमीत् ।

**अथ रेवत्यन्ता अनुदात्तेत**। ४७४ **अय वय पय मय चय तय णय गतौ** । अयते । (२४) **दयायासश्च** ३।१।३७।। दय अय आस् एभ्य आम् स्याल्लिटि । आयाञ्चक्रे । अयिता । अयिषीष्ट । (२३२५) **विभाषेटः** ८।३।७९।। इण परो य इट् तत परेषा षीध्व लुङ्लिटा धस्य वा मूर्धन्य स्यात । अयि-

---

आर्धधातुक इट् होता है । स्नु क्रम अनुदात्तोपदेशके भीतर नही है । इट् होगा सिद्धे सति आरम्भविधिः नियमाय कल्प्यते । इस सूत्रने नियम किया-अत्रैव=कर्तरि प्रत्ययमे इट् होता है । अर्थात् भाव कर्ममे लकार हो इट् नही होता । आत्मनेपद क्यो पढा ? उप स्नोष्यते जलेन, उपक्रस्यते आक्रस्यते । यहा आत्मनेपदका निमित्त होनेसे । ह्ययन्तको वृद्धि नही होती । अथरेवत्यन्ता (रेवृ प्लवगतो) धातु तक अनुदात्त इत् होनेसे आत्मनेपदप्रक्रियाकी साधनिका चलेगी । अय वय आदि धातुका गमन प्राप्ति ज्ञानके अनुकूल क्रिया अर्थ । गमनाथक अथ से वतमाने लट् आदि । अयते अयेते अयन्ते । गमन क्रिया प्रत्यक्ष न हो, भूतका न ही कर्तामे परोक्षे लिट् । (२४) दय अय आस इन (समाहार द्वन्द्वमे पञ्चमी) इन धातुओमे आम प्रत्यय हो लिट् परे । कास् प्रत्ययात्सूत्रसे आम लिट् आया । कृ लिटका अनुप्रयोग । तत एव=अया कृ ए । द्वित्व आदि कृ कृ कर कृ, कक्र चक्र यण्, अयाचक्रे चक्राते चक्रिरे । अयिता अयितारौ अयितार । अयितासे अयितासाथे अयिताध्वे अयिताहे । अयिष्यते । अयताम् अयेता अयन्ताम् । अयस्व अयेताम् अयध्व अयै अयावहै-महै । आयत आयेताम् आयन्त आयथा । अयेत अयेयाता अयेरन् । आशीर्लिङ् सीयुट् सुट् इट की विशेषना । अयिषीष्ट अयिषीयास्ता अयिषीरन् । अयिषीष्ठा अयिषीयास्था अयिषीध्व-ढ्व ।

(२३२५) विभाषा इट-इण षीध्व लुङ्लिय ध आया । अपदान्तस्य से मूर्धन्य भी । इण्=इ उ ऋ लृ ए ओ ऐ औ ह य व र ठ ल इन अक्षरोसे परे इट् हो उससे परे षीध्व और लुङ लिटसम्बन्धी धको ढ ( मूर्धन्य=ऋ टु रषाणा मूर्धा) इस सूत्रसे ध्वके धको ढ । पक्षमे नही । अयिषीय अयिषीवहि महि,आयिष्ट आयिषाता आयिषत । अयिष्ठा आयिषाथा अयिढ्व लुङ् है धको ढ हुआ । पक्षमे ध्व रहा । लुङ् स्थाने ध्व चले सिच् । आट् वृद्धि । मित्र के सका 'धि च' सूत्रसे लोप । ध्व परे इवर्णान्त अङ्गसे नित्य ढ

**षीढ्वम्** । अयिषीध्वम । **आयिष्ट** । आयिढ्वम आयिध्वम् ।(२६) **उपसर्गस्यायतौ** ८।२।१९।। अयतिपरस्यौपसर्गस्य यो रेफस्तस्य लत्व स्यात् । प्लायते । **पलायते** । निसदुसो रुत्वस्यासिद्धत्वान्न लत्वम । निरयते दुरयते । **निर्दुरोस्तु–निलयते–दुलयते** । प्रत्यय इति त्विणो रूपम् । अथ कथम् उदयति विततोर्ध्वरश्मिरज्जौ' इति माघ । इट किट कटी इत्यत्र प्रश्लिष्टस्य भविष्यति । यद्वा 'अनुदात्तेत्वलक्षणमात्मनेपदमनित्यम' चक्षिङो ङित्करणाज्ज्ञापकात् । वादित्वात, ववये । पेये मेये चेये तेये प्रणयते । नेये । ४८१

---

प्राप्त था विकल्पके लिये सूत्र पढा । (२६) उपसर्गस्य-कृपोरोल से रो ल आया **अयति** । अय धातु परे हो उसके उपसगमे वर्तमान रको ल हो । इस नियमसे **प्रायते**-उपसर्ग प्रके रको ल **प्लायते** भग रहा है । परा उपसर्ग हो रको ल **पलायते पलायन्ते,पलायसे पलायेथे पलायध्वे, पलाये पलायावहे-महे** । यदि ऐसा निरयते दुरयते निकालता है दुत्कारता है । यहा भी रको ल क्यो नही ? अत कहा–निस् दुस्के सको रुत्व होकर र हुआ है उस रकी असिद्धि से रको ल नही होता । यदि ऐसा निलयते दुलयते ल कैसे ? अत कहा— **निर्दुरोस्तु** प्रादि गणमे रेफान्त निर्दुर्के रको ल होता ही है । यदि ऐसा प्रत्ययमे प्रति अय रेफको ल क्यो नही, तब कहा–अय धातुका नही है । प्रति पूर्वक इणसे अच् । गुण अय आदेश । यण् । **प्रत्यय** बना । कैयट मतमे प्लत्यय का अनभिधान है । अथ कथ । उत्पूर्वक अयधातुसे शतृ । अनुबन्धलोप । सप्तमी ङि । **उदयति** है । उदयकालमे विस्तृत किरण रूपी रस्सी । अनुदात्त इत् है शानच् होगा शतृ कैसे ? शानचा भाव्यमिति । माघ –अत इट किट कटी-यहापर इकार प्रश्लिष्ट–चिपका हैं वह अनुदात्तेत् नही,न शानच् । किन्तु शतृ । यद्वा उत्पूर्वक अयसे ति होने की निर्णायिका परिभाषा सूत्र–अनुदात्त इत् लक्षण आत्मनेपद अनित्य है । नित्यरूपसे **नही** होता । उदयतिमे नही हुआ । अनित्यतामे चक्षिङ् धातुमे ङित् पढना प्रमाण है । क्योकि इ इत् होने से अनुदात्तेत् लक्षण घट गया । ङित् भी कारण है । दो लक्षण क्यो दिया ? इकार इत पर्याप्त था ङित् लक्षण व्यर्थ होकर ज्ञापन प्रस्तुत किया कि **अनुदात्तेत्वलक्षणमात्मनेपदमनित्यम्** ङित् लक्षण आत्मनेपद आनित्य है । भाष्यमे ज्ञापन नही मिलता । **वयते** **नवयिष्ट** । लिट्मे वद (प्राप्त किया)न शसदद्वादिसे एत्व अभ्यासलोपका निषेध । **पयेते** । **पेये पेयाते पेयिरे** । **अपयिष्ट** । **चेये** । **मयते अमयिष्ट** । । **नयते** ले जाता है ।

भ्यस्तयोरात ईत्स्यात्सार्वधातुके क्ङिति हलि, न तु घुसंज्ञकस्य। मिमीते। 'श्नाभ्यस्तयो इत्यात्लोप। मिमाते मिमते। प्रग्यमास्त। ओहाङ् गतौ। जिहीते। जिहाते जिहते। जहे। हाता हास्यते। ओ हाक् त्यागे। परस्मैपदी। जहाति।
(९८) जहातेश्च ६।४।११६॥ इत्स्यात् हलादौ क्ङिति सार्वधातुके। पक्षे

---

(९७) ई हलि अघो। श्ना और अभ्याससंज्ञकके अकारको ईकार हो, सार्वधातुक क्ङित ङित हल्परे। जैसे मा– आ को ई। गमहनसे क्ङिति, अत उत् सार्वधातुकेमे सार्वधातुक आया। मिमीते वर्तमानकालकी क्रिया माप क्रियाका दो कर्ता आता शप्को श्नौ करने पर द्वित्व, अभ्यास ह्रस्व इत्व भी, श्नाभ्यस्तयोरात अजादि क्ङिति ङिति परे अकारलोप। झको अत् आदेश। इत्व मिमते। मिमीषे मिमाथे मिमीध्वे। मिमे मिमीवहे मिमीमहे। परोक्षे लिट्मे जब कर्तामे क्रिया देखी गयी न हो, अनुमानसे समझमे आती हो, लिट् त एश मा मा ममा ए। श्नाभ्यस्तयो अकारलोप। ममे ममाते ममिरे। ममिषे ममाथे ममिध्वे। ममे ममिवहे। माता भविष्यकालमे तौलेगा, बोलेगा। मा लुट् ति तास डा, माता मातारौ मातार। मातास्मि मातास्व। मास्यते मास्येते मास्यन्ते। नाप करो तुलना करो। मिमीता मिमाता मिमता, मिमीष्व मिमाथा मिमीध्व मिमै मिमावहै। लङ्लकारमे बीते भूतकालमे क्रिया हो चुकी हो। अमिमीत अमिमाता अमिमत। आत्मनेपदेष्वनत। अमिमीथा अमिमाथा अमिमीध्वम अमिमि अमिमीवहि। मिमीत मिमीयाता मिमीरन्। मिमीय मिमीवहि। मासीष्ट। लुङ्लकारमे च्लि सिच्। अमास्त अमासाता अमासत अमास्था अमासाथा अमाध्वम् अमासि अमास्वहि, अमास्यत। ओहाङ जिहीते। अनिट् आत्मनेपदी श्लु होनेपर द्वित्व आदि ह हा जहा। भृञामित् से अभ्यासको इत्। ई हल्यघो आ को ईत्। जिहाते जिहीते जिहते। जिहा आता और अत् परे आकारलोप। श्नाभ्यस्तयो रात से जहे जहिरे। हासीष्ट अहास्त।

१०७० ओहाक् आक इत् अनिट हा धातुका त्यागकी क्रिया परस्मैपदि। त्याग क्रिया सहित कर्ता वर्तमान है शप् श्लु श्लौसे द्वित्व आदि। हा हा हहा जहा। त्याग क्रियाके दो कर्ता हो हा तस्। जहात. दशामे श्नाभ्यस्तयो रात से नित्य ईकार प्राप्त, उसे बाधकर। (९८) जहातेश्च इद्दरिद्रस्यसे इत् आया, भियोसे अन्यतरस्याम्। हा धातुको इत् हो विकल्पसे, हलादि क्ङिति ङिति सार्वधातुकपरे। पक्षमे ईकारभी जहित जहीत जहति। अदभ्यस्तात्से

ईत्व । जहित जहीत जहति। जहौ जहितात् । (९९) आ च हौ ६।४।११७।। जहातेर्हौ परे आ स्याच्चादिदीतौ। जहाहि । जहिहि। जहीहि । अजहात् । अजहु अजहा । (२५००) लोपो यि ६।४।११८।। जहातेरालोप स्याद्यादौ सार्वधातुके। जह्यात् । 'एर्लिङि' हेयात् । अहासीत्। डुदाञ् दाने। प्रणिददाति । दत्त ददति । दत्ते ददौ । घ्वसो इत्येत्वाभ्यासलोपौ । देहि । अद

---

झिका अत् आदेश । जब अति अभ्यस्त है यकारलोप हुआ । जहासि जहिथ जहीथ जहामि । जहिव जहीव । अनद्यतन भूतकालमे त्याग क्रिया हुई हो प्रत्यक्ष न हो लिट् णल् औ । जहा औ । आकारलोप । जहतु जहु जहिथ जहाथ जहथु जह । जहौ जहिव जहिम । हमलोग त्याग कब किये थे । आगामी भविष्यकालमे त्यागकर्ता हाता हातारौ हातार । हास्यति हास्यत हास्यन्ति । त्यागके लिए आज्ञा निवेदनका विषय है लोट् । जहतु जहातेश्च इत्व,ई हल्यघो ईत्व । दोनोपक्ष जहितात् जहीतात् जहतु । मध्यमपुरुष एकवचन सिप्-हि जहाहि । (९९) हा धातुको आत्व हो हिपरे । इ-ई भी हो । जो इद्दरिद्रस्य, ई हलाघो से आये । चकारसे खिचे तीन विधानसे तीन रूप जहितात् जहीतात् जहित जहीत, जहित जहीत । जहानि जहाव जहाम । हमलोग त्याग करे । लङ्लकारमे अजहात् अजहिता अजहीता अजहु । अजहित अजहीत । अजहानि अजहिव अजहीव । विधिलिङ्मे । जहायात्-दशामे आलोपका सूत्र—

(२५००) लोपो-हा धातुके आकारका लोप हो यकारादि प्रत्यय परे । सार्वधातुक परे अकारलोप । जहातेश्चके इत्वको बाधकर । जह्यात् जह्याता जह्यु जह्या जह्यातम् । आशीर्लिङ्मे त्यागके लिए शुभकामना हायात । एर्लिङ् हेयात् हेयास्ता हेयासु । हेया हेयास्त हेयास्त । हेयास । त्याग कर चुका हो, अहा इस् ईत् एककर्तृकभूतकालिक त्याग क्रिया अहासीत्-यमरम नमाता सक्च इट् भी होनेमे । अहासिष्टा अहासिषु । अहासी अहासिष्ठ अहासिष्ट । अहासिषम् । अहास्यत् । ९१ डुञ् इत् दा धातु का दान अर्थ । उभयपदी, अनिट् द्वित्व आदि कार्य पूर्ववत् । दा दा ददा ति । प्रणिददाति, नेर्गदनदसे णत्व । पूर्णरूपमे देता है । दान क्रियाके दो कर्ता, ददा तस श्नाभ्यस्तयो से आकारलोप । ई हल्सि ईत्व नही, अघो =घुसज्ञक दाधाको छोडकर ऐसा कहनेसे आलोप, दको चर्त्व । दत्तः ददति । अभ्याससज्ञासे झको अत् । आलोप । ददासि दत्थ दत्थ । थस् थ परे अकारलोप, द को

दात् अदत्ताम् अददु । दद्यात् । देयात् । अदात् अदाताम् अददु, अदित । डु धाञ् धारणपोषणयो । 'दानेऽपि इत्येके । प्रणिदधाति । (२५०१) दधस्तथोश्च ८।२।३८। द्विरुक्तस्य झषन्तस्य धाञ्धातोर्बशो भष् स्यात्थयो परयोः

---

चर्त्व त । ददामि दद्व दद्म आत्मनेपदमे आकारलोप चर्त्व दत्ते ददाते ददते दत्से ददाथे दध्वे ददे दद्वहे । परोक्षमे दान क्रिया हुई हो । ददाऔ आकारलोप ददौ ददतु ददु । ददिथ ददाथ ददथु दद । ददिव । ददे ददाते ददिरे । ददिषे ददाथे ददिध्वे । ददे ददिवहे । दाता दातारौ दातारः दातासि दातासे दातास्मि । दाताहे । दास्यति दास्यसि दास्यामि, दास्यन्ते । दास्यध्वे दास्यामहे । दानके विषयमे आदेश निवेदन हो । ददातु दत्तात् दत्ता ददतु । देहि । ददा हि दशामे घ्वसोरेद्धावभ्यासलोपश्च सूत्रसे एत्व अभ्यासलोप । दत्तात् दत्त दत्त, ददानि ददाव ददाम । आत्मनेपदमे दत्ता ददाता ददता, दत्स्व ददाथा दध्व, ददै ददावहै । लङलकारमे अददात् एककर्तामे बीते भूतकालकी दान क्रिया । अददा ता आकारलोप चर्त्व अदत्ताम् अददु । अभ्यास होनेसे झिको जुस् अकार लोप । अददा अदत्त अदत्त । अददा अदद्व अदद्म । विधिलिङ्मे ददा यात् श्नाभ्यस्तयो से आलोप दद्यात् दद्याता दद्यु । दद्या दद्यात दद्यात दद्या । आशीर्लिङ्मे दानक्रियाके प्रति मङ्गलकामना । दायात् दशामे एर्लिङ् सूत्रमे एत्व देयात् सदा मङ्गलम् । देयास्ता देयासु आत्मनेपदमे । दासीष्ट दासीयास्ता दासीरन् । दासीष्ठा लुङ्लकारमे दानक्रिया समाप्त होनेपर कर्तामे ल । अदासत । धुसञ्ज्ञक है गातिस्थाघूसे परे सिच्का लुक् । अदात् अदाता अदु । अदा अदात अदात । अदाम अदाव । आत्मनेपद अदासत् स्थाघ्वोरिच्च दाके आ को इ, सिच् कित् मान्य । जिसका फल गुणनिषेध । ह्रस्वान्त अङ्ग होनेसे सिच्का लुक् । अदित अदिषाता अदिषत । अदिथा अदिषाथा अदिध्वम् अदिषि अदिष्वहि । अदास्यत । ९२ डुधाञ् धाधातुका धारण अन्नवस्त्रादिसे पोषण करना भी अर्थ । किसी मतमे दान भी । दोनो पद अनिट् । वस्त्रादि धारण अन्नादिसे पोषण क्रिया वाचक धा धातुसे वर्तमानकालिक धारण पोषणके कर्तामे लट् ति शप् स्थाने श्लु । श्लौसे द्वित्व धा धा धधा दधा । प्रनि उपसर्ग प्रणिदधाति । नेर्गदनद से णत्व । एककर्तृकवर्तमानकालिक धारणपोषण क्रिया । दो कर्ता दान पालन स्वीकार वाले हो दधा तस् । अभ्यासको जश् श्नाभ्यस्तयो से आलोप। द ध तस् दशामे २४ दध द्विरुक्तस्य=दो बार उच्चारण हुए दधाके झषन्त दध

स्ध्वोश्चपरत । 'वचनसामर्थ्यादालोपो न स्थानिवत' इति वामनमाधवौ । वस्तु तस्तु पूर्वत्रासिद्धे न स्थानिवत । धत्त । दधति धत्थ धत्थ । दध्वः दध्म ।

---

दशामे धाञ् धातुके वश् (व ग ड द) को भष (भ ष ढ ध) आदेश हो त, थ, स, ध्व परे भी । त थ के बीच द्वन्द्व, अकार उच्चारणार्थं । च से (स ध्व) का सग्रह । यद्यपि श्नाभ्यस्तयो से आलोप को अच परस्मिन् सूत्रसे स्थानी धर्म आरोपकर झषन्त नही, न तकार परे, कैसे भष भाव होगा, तब कहा—वचन सामर्थ्यात् भषभाव विधायक सूत्र पढनेके सामर्थ्यसे आकारलोपको स्थानिद्भा व नही होगा—वामन माधवका विचार । वस्तुत भषभाव पूर्वत्रासिद्धे=पूर्वकी अपेक्षा पर असिद्ध होता हो वहा स्थानिवद्भाव नही होता,वचनसामर्थ्य कहने का क्लेश करना व्यर्थ है । दको भष ध । दूसरे धको चर त् । धत्त दो कर्तामे धारण पोषण दानकी क्रिया । दधति पूर्वोभ्यास से अभ्याससज्ञा अदभ्यस्तात् से झको अत् । दधा अति । श्नाभ्यस्तयो आकारलोप । दधासि धत्थ धत्थ । थ परे देखकर दधस्तथोश्चसे भष । यूयमभिन्नयुष्मत्कर्तृक वर्तमानकालिक धारणपोषणयोरनुकूलव्यापार । दधामि दध्व दध्म । आत्मनेपदमे जहा क्रिया का फल धारण पोषण कर्तृगामी हो वर्तमाने लट । दधा ते आलोप दधस्त-थोश्च भष्, दको ध' द्वितीय धको चर त । धत्ते दधाते । आता परे आलोप । दधते । धत्से—दधासे आलोप दको भष् ध । दधस्तथोश्च सूत्रमे सकार परे ध्वे परे भी भष कहा—धत्से दधाथे धध्वे ध्वपरे भष् । दधे दध्वहे दध्महे । हमसब कर्तामे विराजमान धारण क्रिया । परोक्षभूतकालमे क्रिया सहित कर्ता देखा गया न हो, परोक्षे लिट ति णल् औ । धा धा धधा दधा औ आलोप दधौ दधतुः दधु । दधिथ दधाथ दधौ दधिव, आत्मनेपदमे तको एश्, आलोप । दधे दधाते दधिरे, धत्से दधाथे धध्वे । दधे दधिवहे । अनद्यतनभविष्यकालमें पोषणकर्ता अर्थे लुट् तास् आदि । धाता धातारौ धातार श्व' परश्व सर्वे पोषणकर्तार भवितार । धातासि धातासे, धातास्मि धाताहे धातास्वहे । धास्यति—ते धास्यसि—से । धास्यामि—स्ये धारण करेगे । पालेगें, देगें । वह क्रिया किसीमे प्रेरणाका विषय बनती हो, लोट् । दधातु धत्तात् धत्ता दधत । धेहि दधाहि दशामे घुसज्ञक जानकर (ध्वसो से) एत्व अभ्यासलोप । धेहि धत्तात् धत्त धत्त । तुमलोग धारण करो पालो, दधानि दधाव दधाम । हम लोग दें, पाले धारण करे । आत्मनेपदमे आमेत धत्ता दधाता दधता, धत्स्व दधाथा धध्व । दधै दधावहै । लड लकारमे कल परसोकी क्रिया

धत्ते । धत्मे । धद्ध्वे । धेहि । अधित ।

**अथ त्रय स्वरितेत । णिजि र् शौचपोषणयो (२५०२) निजा त्रयाणा गुण श्लौ ७।४।७५।। णिजिर् विजिर् विष्लृ एषामभ्यासस्य गुण स्याच्छ्लौ नेनेक्ति। नेनिक्त । नेनिजति । नेक्ता। नेक्ष्यति । नेनेक्तु। नेनिग्धि ।**

समाप्त हो चुकी हो, अदधात् अदधाता अदधु । अदधा. । अदधाम् आत्मनेपदमे अदधा त दशामे आलोप दधस्तथोश्च भष् । चर अधत्त अदधाता अदधत । अधत्था॰ अदधाथा अधद्ध्व अदधि । दध्यात् । दध्याता दध्यु । दधीत दधीयाता दधीरन । धेयात् धेयास्ता धेयासु एर्लिङ से एत्व । धारणपोषणके प्रति समृद्धि की शुभकामना धासीष्ट । धासीयास्ता धासीरन् । लुङ लकारमे धारणपोषण कर चुका हो अधासत-गातिस्थाघुपा-सूत्रसे सिच लुक् अधात् अधाता अधु । अधा अधात अधात, अधा अधाव । आत्मनेपद मे अधा सत दशामे स्थाघ्वोरिच्च से आ को इ । ह्रस्वान्त अङ्ग देखकर सिच्लुक्, अधित अधिषाताम् अधिषत । अधिथा अधिषाता अधिढ्वम् । अधिषि । अधास्यत् ।

अथ स्वरित — इन धातुओकी साधनिका चलाते है । इर् इत्, णोपदेश अनिट् निजधातु—का शौच शुद्ध होनेकी क्रिया, पोषण अन्न वस्त्रादिसे पालनकी क्रिया । वर्तमानकालिक कर्तामे ल । निज ति, श्लौ द्वित्व कार्य । निनिज ति-अभ्यासमे गुणका सूत्र । २५०१ । निजा—निज विज विष तीनोके अभ्यास को गुण हो श्लु परे। अभ्यास ( नि ) को गुण, दूसरे ( नि ) को सार्वधातुक परे गुण। चो कु ज को ग—क नेनेक्ति। शौच जाता है । स्नान से शुद्ध होता है। अन्नादि दानसे पोषण करता है । यदि दो कर्ता हैं तस, प्रक्रिया पूर्ववत । नेनिजति झ—अत अभ्यास गुण । नेनेक्षि सिप परे ज-ग—क स—ष क ष=क्ष, नेनिक्थ । नेनेज्मि नेनिज्व आत्मनेपदमे नेनिजाते नेनिजते नेनेक्षे नेनिग्ध्वे । नेनिजे नेनिज्महे। परोक्षकालमे शौच पोषण क्रिया हो, निनेज निनिजातु निनिजु । निनेजिय । निनिज्व आत्मनेपदमे निनिजे निनिजिरे निनिजिषे निनिजिध्वे निनिजिवहे । अनद्यतन भविष्यकालमे शौच होना हो । निज ता, गुण चो कु चर नेक्ता नेक्तारौ नेक्तार । नेक्तासि नेक्तासे नेक्ष्यति—ते । नेनेक्तु नेनिजतु । नेनेग्धि । हि अपित् है ङित् सिद्ध । अन न गुण । नेनिक्तात् नेमिक्तम् । उत्तम पुरुषका आट् पित् है लघूपध गुणप्राप्त निषेधसूत्र—

(२५०३) नाभ्यस्तस्याचि पिति सार्वधातुके ७।३।८७॥ लघूपधगुणो न स्यात्। नेनिजानि। अनेनेक् अनेनिक्ताम् अनेनिजु । नेनिज्यात्। निज्यात्। अनिजत्। अनैक्षीत्। अनिक्त। विजिर् पृथग्भावे। वेवेक्ति। वेविक्ते। विवेजिथ। अत्र विज इट् इति ङित्त्वं न, 'ओ विजी' इत्यस्यैव तत्र ग्रहणात्। णिजिविजी रुधादावपि। विष्लृ व्याप्तौ। वेवेष्टि वेविष्टे। लृदित्वा-

।२५०३। नाभ्यस्तस्य मिदेर्गुण से गुण, पुगन्तमे लघूपधस्य की अनुवृत्ति। अजादि पित्। सार्वधातुकपरे अभ्यासससंज्ञकके लघूपधगुण नही होता। नेनिजानि नेनिजाव, गुण नही लुग। आत्मनेपदमे नेनिक्ता नेनिक्ष्व नेनिजाथा नेनिग्ध्व नेनिजै नेनिजावाहै। लङ लकारमे तिप् के त का हल्ङ्यादि लोप। जश् चर अनेनेक् अनेक्तिम् अनेनिक्त। अनेनिजम अनेनिज्व, नाभ्यस्तस्याचि पिति–से गुण निषेध। निक्षीष्ट लुङ लकार मे अनिजत् च्लि को अङ् इरितो वा सूत्रसे। अनिजता अनिजन्। जब न अङ्, किन्तु सिच तब अनैक्षीत् अनैष्टा अनैक्षु। आत्मनेपदमे अनिज सत झलोझलि से सिच लोप अनिक्त अनिक्षाताम अनिक्षत अनिक्था अनिक्षाथा अनिग्ध्वम अनिक्षि।

।९४। इर् इत् विच धातु का पृथग्भाव=अलग होनकी क्रिया। वेवेक्ति अलग होता है विविचति। अभ्यासको निजा त्रयाणा से गुण, दूसरे की लघूपध चो कु (ग) चर (क) वेविक्त वेविजति, बहुत अलग होते हैं। लिट् मे आत्मनेपद त एश वेविक्ते अलग होनेकी परोक्ष क्रिया विवेज विवेजिथ। अत्र=थल् परे इट् पक्षमे (विज इट से) ङित् नही होता, गुण निषेध नही। जहा ओविजी भयचलनयो धातु है वही ङित् गुण निषेध णिज और विज रुधादि मे भी पढे है वेक्ता वेक्ष्यति। विवेक्तु अविजत अवेजीत् अवेक्षीत अविक्त।

।९५। लृ इत् विष का व्याप्ति व्यापक होना क्रिया, उभयपप अनिट् णिज तुल्यरूप। वेवेष्टि इति विष्णु। ब्रह्माण्डमे व्यापक हो रहे है। विष ति द्वित्व आदि, निजा त्रयाणा अभ्यासकी गुण सार्वधातुक परे गुण, श के योगमे त को ट। वेवेष्टि वेविष्ट वेविषति। वेवेक्षि—सिपि परे षढो क ष को क–ष क्ष। वेविष्ठ वेविड्ढ। वेष्टा वेक्ष्यति व्यापक होगा। वेष्टासि वेष्टाहे व्यापक होगे। अह कर्तामे अनद्यतन भविष्मकालिक व्याप्ति क्रिया। आत्मनेपदमे वेविष्टे वेविषाते वेविषते। अवेवेक् अवेविक्ता अवेविषु। आशीर्वादमे विष्यात्। वह व्यापक बने। लुङ लकार मे लृदित् होनेसे अङ अविषत्

दड्। अविषत्। तङि क्स। अजादौ 'क्सस्याचि' इत्यल्लोप। अविक्षत। अविक्षाताम्। अवक्षन्त।

अथ आगणान्तात्परस्मैपदिनश्छान्दसाश्च। १०९६ घृ क्षरणदीप्त्योः। जिघर्म्यग्निं हविषा घृतेन। भृञामित् 'बहुलं छन्दसि इतीत्वम्। हृ प्रसह्यकरणे। 'अय स्रुवोऽभिजिहर्ति होमान्'। ऋ सृ गतौ। 'बहुलं छन्दसि' इत्येव

---

अविषता अविषन् अविष। अविषनम् अविषत। आत्मनेपदमे अविस त। शल इगुपधात सूत्रसे क्स। अविक्त झलोझति से सलोप। अजादिपरे क्सस्याचि से अकारलोप अविक्षत।

अथ आगणान्ता=जुहोत्यादिगण समाप्तिपर्यन्त परस्मैपदकी साधनिका सभी धातु छान्दस-वेदमे उपयोगी है। घृ धातु अनिट् है क्षरण पसीझना दीप्ति प्रकाशकी क्रिया। वर्तमाने लट तिप श्लौ द्वित्व अभ्यासादि कार्य घृघृ घरघृ, घघृ जघृ जघर्ति जघृत जघ्रति। वर्तमानकालिक क्षरण चमक क्रिया। हविषा घृतेन अग्नि जिघर्मि हवनीय घीसे अग्नि को प्रज्वलित करते है जिघर्म्यग्नि मनसा घृतेन मनसे घी से प्रज्वलित करता है। तैत्तिरीय पाठ। अभ्यास मे इत्व कैसे? भृञामित् सूत्रसे। परन्तु वहा तीन धातुको ही इत्व मान्य हे। घृ उसमे नही आता, तब बोले बहुल छन्दसि वेदमे वही इत्व, विकल्पसे होता है परोक्षे लिट् जघृ अ। आर्वृद्धि। जघार जघृ अतुस् यण, जघ्रतु जघ्रु जघर्थ जघ्रथु जघ्र जघ्रिव। पिघलना पसीझना प्रज्वलित होनेकी अप्रत्यक्ष हुई क्रिया। घरिता घरिष्यति। जघर्तु जघ्रितात् जघ्रतु। जघर्हि जघराणि जघराव। अब लड लकारमे अजघा अजघृता अजघरुः। अनद्यतनभूतकालमे रिसने जलनेकी क्रिया। अजघर अजघृत। जघ्रियात् घ्रियात् अघार्षीत् अघर्ष्टा अघार्ष्ट अघरिष्यत्।

। ९७। हृ धातुका प्रसह्यकाल (जोर देकर हरण करना) जिहर्ति। अय सुव होमान् अभिजिघर्ति हठात् यजमान बनाता है स्रुवे साद्यमाने यजमानो मन अभ्यासको इत्व, छान्दस है। जहार। अजह। अहार्षीत्। अहरिष्यत्। ९८। ऋ सृ दोनो अनिट है। गति प्राप्ति, ज्ञान अर्थ, ऋधातु यद्यपि छान्दस वेदमे उपयोगी है, परन्तु लोकके उपयोगमे भी प्रमाण देते हैं कि बहुल छन्दसि सूत्रसे ऋधातु को इत्व होना है। अर्तिपिपर्त्योश्च सूत्रमें अर्ति पढनेसे श्लुविकरण प्रयोग प्रमाणित। इत्व विधानके सामर्थ्यसे भाषामे भी मान्य। ऋ+ति दशामे द्वित्व ऋ ऋति। पहले ऋ को उरत् से अत्

सिद्धे 'अर्तिपिपर्त्योश्च' इतीत्वविधानादय माषाय।नवि। अभ्यासस्यासवर्णे इती यङ्। इयर्ति। इयृत। इयृति। आर आरतु। 'इडत्यर्ति इति नित्यमिट्। आरिथ। अर्ता अरिष्यति। इयराणि। ऐय ऐयृताम् ऐयरुः। इयृयात। अर्यात। आरत। सर्सति। ११०० भस भर्त्सनदीप्त्यो। बभस्ति। 'घसिभसो

---

प्राप्त उसे बाधकर अतिपिपर्योश्च अभ्यास ऋ को इत्व रपर। हलादिशेष। इ ऋ ति। दूसरे ऋ को गुण। इअर्ति असवर्ण अचि परे मिलगया अभ्यास के इ को इयङ् इयर्ति इयृत तस ङित् है गुणनिषेध होगा। अन्य क्रिया पूर्ववत् इयृति अभ्यास से झि को अत्। ङित् से गुण नही। उत्तरखण्ड ऋ को र यण इयर्षि इयर्मि। इयृव। लिट लकारमे आर, ऋ ऋ अर ऋ, वृद्धि आदि। आरतु आरुः। इडत्यर्तिव्यतीना से नित्य इट् क्योकि ऋतो भारद्वाजस्य नित्यनिषेध प्राप्त था, आरिथ आरथु आर आरिव आरिम। ज्ञान प्राप्ति मोक्षकी परोक्ष क्रिया। अर्ता अर्तारौ अर्तार। अनद्यतन भविष्यकाल मे प्राप्ति या ज्ञानकी क्रिया अरिष्यति। रिद्धनो से इट) अरिष्यत अरिष्यन्ति। गमन करेगे, जानेगे, पायेगे। वही प्राप्ति ज्ञान गमन यदि प्रेरणा प्रवृत्ति करानेका विषय हो इयर्तु इयृतात् इयृता इयृतु इयराणि। आडुत्तमस्यपिच्च णित् होनेसे न निषेध किन्तु गुण। इयराव इयराम। लङ लकार बीते भूतकालकी गतिक्रिया हो। ऐय -ऋ त् दश।मे श्लौ द्वित्व अभ्यास ऋ को इर। हलादिशेष। इ को इयङ् उत्तरखण्ड ऋ को गुण हल्ङ्यादि तलोप, रुवि। आट वृद्धि ऐय। तस को ता ऐयरु ऐय ऐयृत ऐयर ऐयृव। विधि लिङ्। ऋ या त्। यासुट ङित् है क्ङिति च से गुण निषेध। इयृता। आशीर्लिङ मे अर्यात् अकृत्सार्वधातुकयो दीर्घप्राप्त उसे बाधकर रिङ् प्राप्त, उसे बाधकर गुणोर्तिसंयोगाद्यो गुण। अर्यास्ता अर्यासु। आरत। ऋ च्लि त। सर्ति शास्ति अर्तिसे च्लिको अङ् ऋदृशोऽङि, गुण. अङि परे। आट आदि आरत आरता आरन् आर आरत आरत, आरिष्यत्।

सृ धातुका रूप सर्सति सृ+ति श्लौ द्वित्वादि। ससृ ति गुण। ससृत सस्रति बहुत कर्तामे सरकना क्रिया। ससार ससर्थ सस्रथु ससृव। सर्ता सरिष्यति। ससर्तु। अस्सर असस्सृताम् अससरु अससर अससृत, ससृयात् स्रियात्। लुङ्मे असरत् सर्तिशास्ति से अङ् गुण। असरताम् असरन्। असर असर। असरिष्यत्।

। ११०० । भस धातुका भर्त्सन तिरस्कार फटकार, भभकना क्रिया।

**हलि इत्युपधालोप । 'झलो झलि' इति सलोप । बब्ध बप्सति । कि ज्ञाने । चिकेति । तुर त्वरणे । तुतोर्ति तुतूर्तं तुतुरति । धिष शब्दे । दिधेष्टि दिधिष्ट,**

बभस्ति भस ति द्वित्व अभ्यासादिकाय । बमस तस दशामे घस भस धातुके उपधाका लोप हो हलि परे । भ के ञ का लोप । वेदमे दोनोके उपधाका लोप, अजादि या हलादि किति ङित् परे । झलो झलि से सलोप । ब म् ध झषस्तथोर्धोध त—ध और ब भ—ब ब प बप्सति । बभस झि अत् आदेश घसिभसो उपधा अलोप भ—स चर से बभस्सि बब्ध बब्ध । बभस्मि बप्स्व बप्स्म । अनेककर्तामे वर्तमान कालिक दुत्कार या दीप्ति क्रिया । परोक्षकालमे क्रिया हो चुको हो । भस भस बभस बभास बप्सतु बप्सु । बभसिथ बप्सथु बप्स । बभास बप्सित । भषिता भषिष्यति बभस्तु बब्धात् बब्धा बप्सतु । बब्धि बब्ध बब्ध । बभनानि बभसाव । लङ् अबभ अबब्धाम् अबप्सु । आबभ अबब्धम् अबप्सम् अबप्स्व । बप्स्यात् भस्यात् अभासीत् अभसीत्, अभसिष्यत ।

कि ज्ञाने कि कि चिकेति—द्वित्व होने पर अभ्यास को श्चुत्व, दूसरेको गुण । चिकित. चिक्यति । चिकेषि चिकिथ । चिकेमि चिकिव चिकाय चिक्यतु चिक्युः । चिकयिथ परोक्षकालिकज्ञान क्रिया । चिकेथ । केता-केष्यति ज्ञान करेगा । चिकेतु चिकितात् चिकिता चिक्यतु, चिकेहि चिक्यानि अचिकेत् अचिक्यु अचिके अचिकय । कीयात् अकैषीत् । अकेष्यत् । ज्ञानके अनुकूलक्रियाधातु का अर्थ । तुर धातुका त्वरण त्वरा शीघ्रता जल्दीबाजो घबडाहट की क्रिया । श्लौसे द्वित्व तु तुर ति, लघूपध गुण । तुतोर्ति तस्परे गुणनिषेध । किन्तु हलि च दीर्घ । तुतुर्त तुतुरति । अभ्यास देखकर झि को अत् । अनेक कर्तामे शीघ्रता की क्रिया तुतोर्षि तुतूर्थ । तुतोर्मि तुतूर्व. । लिटमे तुतोर तुतुरतु तुतुरु । तुतोरिथ तुतुरिव, तोरिता तोरिष्यति । शीघ्रता करेगा । तुतोर्तु तुतूर्ता तुतुरतु । तुतूर्हि तुतुराणि । लङ अतुतो अतुतूर्ता अतुतुरु अतुतो । अतुतुर । तुतूर्यात् तूर्यात् । अतोरीत् अतोरिष्यत् धिष का शब्द ध्वनि धृष्टता की आवाज या धिक्कारके शब्द । दिधेषि (श्लु द्वित्व लघूपधगुण आदि ) दिधेष्टि दिधिष्ट तस परे न गुण. । दिधिषति दिधेक्षि दिधेष्मि दिधेष दिधीषतु । दिधेषिथ धेसिता धेषिस्यति । दिधेष्टु । दिधिड्ढि दिधिषाणि । अदिधेट् अदिधिष्टा । धिष्यात् अधेषीत् अधेष्यत् । धन धान्ये धन उपार्जनकी क्रिया वर्तमानकालिक उत्पादन कर्तामे

धन धान्ये। दधन्ति दधन्तः दधनति ११०५ जन जनने। जजन्ति। (२५०४) जनसनखनां सञ्झलोः ६।४।४२॥ एषामाकारोऽन्तादेश स्यात् झलादौ सनि झलादौ क्ङिति च। जजात। जज्ञति। जजसि। जजान। जजायात्। जजन्यात्। जायात्। जन्यात्। गा स्तुतौ। देवाञ्जिगाति सुम्नयु। जिगीत। जिगति। इति तिङन्ते जुहोत्यादिप्रकरणम्।

---

लट् धन धन धधन दधन। दधन झि अत। दधसि दधन्थ दधन्मि दधन्व। लिटमे दधान दधनतु। दधनिथ। धनिता धनिष्यति–धनका उत्पादन करेगा, वह क्रिया प्रेरणा प्रवृत्तिकराने का विषय हो लोट। दधन्तु दधन्तात् दधन्ता दधनतु। दध हि दधनानि। लङ् अदधान् अदधान्ता अदध्नु अदधन् अदधन अदधन्व। दधन्यात् धन्यात् अधानीत् अधनीत् अधनिष्यत्।

।११०५। जन जनने। उत्पत्ति मे अकर्मक, उत्पादन मे सकर्मक वर्तमानकालिक जनन उत्पत्ति क्रिया के कर्तामे लट द्वित्व जजन्ति जजात-जजन् तस दशा मे।

।२५०५। जन सन खन धातुके अन्त्य अल्-न को आ हो झलादि सन परे हो, या किति ङिति। विङ्वनो से आत आया, अनुदात्तोपदेश से झलि, क्ङिति। नकारको आत्व। जज्ञति अगहनहनखनसे उपधालोप जजान जजन्थ जजन्मि जजन्व। लिटमे जजान जज्ञतु। जज्ञथु जजनिथ। जनिता जनिष्यति। जजन्तु जजनानि। लङ अजजन अजजाता अजज्ञुः आजजन। विधि लिङ्मे ये विभाषा से विकल्प आत्व। जजायात्। अजनीत् अजानीत्। अजनिष्यत्। गा स्तुतौ गा धातुका स्तुति प्रार्थना परगुणगान अर्थ। देवाञ्जिगाति। देवता की स्तुति गुणगान की वर्तमान कालिक क्रिया। बहुलं छन्दसि की कृपासे अभ्यास को इत्व तस परे ई (हलि अघो) जिगीतः जिगासि। अभ्यस्तसे झको अत् आलोप। जिगति जिगासि जिगीथ जिगामि जिगीव। परोक्षकालमे गुण गाया। जगौ जगतु, जगिथ जगाथ जगिव। गाता गास्यति भगवानका गुण गायेगा। गान क्रियाके प्रति आदेश हो जिगातु जिगीता जिगतु जिगी। जिगानि। लङ् अजिगात् अजगीता अजगु अजगाम् अजगीव। जिगीयात् गेयात् अगासीत् अगास्यत्।

इति प्रभाकरमिश्र कृतायां प्राभाकरीटीकायां जुहोत्यादय।

